असहरिनाम प्रकट जग आही॥ शेष महेश रटत हैं जाही॥
सोई नाम याते कहि आवा॥ याकी सम को भक्त कहावा॥
कह यमदूत सुनहुं गणजेता॥ कब यहि कीन राम सों हेता॥
यहि तो पुत्र नाम कहि टेरा॥ ताते हम दियो दुःख घनेरा॥
जो यह लेत राम कर नामा॥ तौ हम ते याते का कामा॥
कह गण हरिजन जो कहि गयऊ॥ ताके बचन मानि यहि लयऊ॥
करि उपदेश सन्त दिय नामा॥ ताते भक्त भयो यह रामा॥
चारौ युग श्री शारँग पानी॥ साँचो करि आये जन बानी॥
यहि विधि दूतन कह समुझाई॥ लीन्हो ताहि बिमान चढ़ाई॥
राम धाम लै गे यहि भाँती॥ यम किंकर चलि भे खिसियाती॥
हरिगी॰छं॰ खिसियाहि चलि भे दूत यम के देखि महिमा नाम की। अस अधम पापी खल सुरापी निर्दयी हरि बाम की॥ सो अन्त समै पुकारि सुत को नाम हरि पुर को गयो। अस राम नाम प्रभाव सुनि अति हर्ष शौनक के भयो॥

दो॰ नारायण इति नाम कहि अजामील भो पार॥
ताते सन्तन कीजियो राम नाम उच्चार॥
सुत बनिता धन धाम जो सब इहनै रहि जाइ॥
नर्क स्वर्ग यमलोक में नामैं होत सहाइ॥

इति श्री विश्रामसागर सब मत आगार ग्रंथ उजागर श्री रघुनाथ दास राम सनेही कृत अजामील प्रसंग बर्णनो नाम अष्टमोऽध्यायः ८

दो॰ सुमिरि राम सिय सन्त गुरु गणप गिरा सुखदानि॥
धर्म दूत सम्बाद अब कहौं अस कंद बखानि॥
सो॰ कह सौनक हरषाइ। अजामील जब नामिल्यो॥
दूत धर्म ढिग जाइ। कहा कहिन सो बरणिये॥
चौ॰ कहा सत्य यम दूत रिसाई॥ धर्मराज पहँ पहुँचे जाई॥

दंड फाँस सब दीन्हेंा डारी ॥ देखौ रबिसुत दशा हमारी ॥ ॥
जाहि अधम पापी हम चीन्हा ॥ तेहि सब ढिग लावन मन कीन्हा
अन्त समै सुत नाम पुकारा ॥ तुरतै हरिगण ताहि उबारा ॥
लीन्हे निषद हरि बिमान चढ़ाई ॥ रामधाम तहँ गे रवेनि जाई
अस अनरीति न हमैं सोहाई ॥ तासे तव ढिग आयन धाई ॥
दो॰ दंड फाँस लीजै अपनि कह्यो सबन शिर नाइ ॥
दूत कर्म नहिं करब अब अस कहि चले रिसाइ ॥
चौ॰ रिस हृ जानि यमराज बोलाये ॥ करि सनमान निकट बैठाये
कहा धर्म दूत सुनो मम बाता ॥ हे हरिनाम सकल सुख दाता
संसकार जो अघ कर आही ॥ सूक्ष्म रूप कहत मुनि ताही
सो नहिं नशै तपादिक कीन्हे ॥ यतन अनेक दान बिधि दीन्हे
सो वह सूक्ष्म अघ को मूला ॥ सुकृत नाम नाशत सब शूला
तातें ताके अघ सब नाशैं ॥ जिमि तम सह जैं भानु प्रकाशैं ॥
जो जन लेइ राम कर नामा ॥ तेहि ते तुम तेहि का कामा ॥ ॥
तिनके निकट न जायो भाई ॥ देखि दूरि ते दियो बराई ॥ ॥
सुनत दूत कह जग के माहीं ॥ नाम सकै बर लेत को नाहीं ॥
जो उनके ढिग जान न पाई ॥ तो मृत्युलोक करब का जाई
कह रबिसुत दूतो सुनि लेहू ॥ मैं जो कहत ताम मन देहू ॥ ॥
राम कहत जो नर जग माहीं ॥ सो औ हार नेह कछु नाहीं ॥
गुरु ते राम नाम जिन पावा ॥ करि बिश्वास सो हृदय बसावा
जो कोइ कोटिन करै उपाई ॥ मारै त्रासै लोभ दिखाई ॥ ॥
तदपि राम तजि अन्त न ध्यावै ॥ सो हमरे लोके नहिं आवै
अस हरि भक्त बिलोको जबही ॥ करयो प्रणाम दूरि ते तबही
साकट कहं तुम धरि लै आवो ॥ नर्क डारि सब कर्म भोगावो ॥
बोले दूत जोरि युग पानी ॥ इक संशै हमरे उतपानी ॥ ॥

पाँच तत्व की सब की देही ॥ किमि जानब येराम सनेही ॥ ॥
भक्तन केर चिन्ह कहौं गाई ॥ जाते हम उन ढिग नहिं जाई ॥
बहुरि कहौं साकट कर भेदा ॥ जिन्हैं लाय देई बहु खेदा ॥ ॥
कह रघि सनय सुनौं रे भाई ॥ भक्त चिन्ह मैं कहौं बुझाई ॥ ॥
कण्ठ विषे तुलसी की माला ॥ मस्तक में दिये तिलक विशाला ॥
शङ्ख चक्र भुज मूल सोहाये ॥ भुवन पवित्र करण भुव आये
हरि की कथा सुनैं हरषाई ॥ राम नाम सुमिरैं मन लाई ॥ ॥
जीव बधन हित अस्त्र न धरहीं ॥ देखत दीन दया अति करहीं
क्षमा शील सन्तोष गहहीं ॥ बाल वृद्ध सब के प्रिय रहहीं ॥
मन क्रम काहु दुःख न देवैं ॥ अति उदार सन्तन कह सेवैं ॥
अस हरिभक्त हरी सम जान्यौं ॥ यामें रञ्चक भेद न आन्यौं

दो० जो कदापि भक्तन विषे कछुक दोष दरशाइ ॥
तथा देह कृत मानिये भक्तन परसै नाइ ॥
भक्त दोष प्राकृत नहीं तिन्हैं न बाधक होय ॥
औरन को पावन करन सद समर्थ है सोय ॥

चौ० ताको यह दृष्टान्त बिचारौ ॥ सो सुनि कै संदेह निवारौ ॥
जो गङ्गा में फेन दिखावै ॥ तौ का गङ्ग प्रभाव मिटावै ॥ ॥
ब्रह्म द्रव जग मगत जहाहीं ॥ हरत ब्रह्म हत्या छिन माहीं
तैसे सन्त गोविन्द पियारे ॥ सब दोषन को भञ्जन हारे ॥ ॥
ताते तुम्हें कहौं समुझाई ॥ भक्तन ढिग जनि जायो भाई

दो० भक्तन के लक्षण कहे कछु संक्षेप बखानि ॥
अब साकट बरनन करौं सो उर लेहु तुम जानि ॥

चौ० साकट जेहि हरिभक्ति न भावै ॥ साधन लखि मन क्रोध बढ़ावै
साकट जे पर निंदा करई ॥ पर सुख देखि बिना नल जरई
साकट सो हिंसा रत रहई ॥ तजे सुपन्थ कुपंथ गहई ॥ ॥

साकट जो परद्रव्य चोरावै॥ पर अपकार सदा मन भावै॥
साकट सो भोगै परदारा॥ करै अकारन क्रोध अपारा॥
जिव बदले जो जीव मरावै॥ साकट मास बिराना खावै॥
गुरु पितु मात बचन नहिं मानै॥ साकट औरन का दुख ठानै॥
इमि नर बिमुख राम ते आहीं॥ डारहु आनि नर्क के माहीं॥

दो॰ कौन करम करि लहत नर नर्क स्वर्ग में बास॥
सो हम ते बर्णन करौ जानि आपने दास॥

चौ॰ कह यमदूत सुनौ जेहि कर्मा॥ परत नर्क महँ कहौं सो मर्मा॥
हिंसा करै बचन कटु भाखै॥ सुनै बेद परतीति न राखै॥
दै बिश्वासघात जो करई॥ प्रानी सोई नर्क महँ परई॥
देव बिप्र संतन दुखदाई॥ परनिंदा करै अपन बड़ाई॥
बिना समै भोगै जो नारी॥ परत नर्क महँ मास अहारी॥
रजस्वला त्रिय गर्भ युत होई॥ तासों रमन करै जो कोई॥
बिप्रन उत्तिम बहुरि नहिं देवै॥ सो प्रानी नर्क बासा लेवै॥
शूद्र भील सुपचाधम कोई॥ भगवत भक्ति परायण होई॥
तिन्हें जानि के करै जो तर्का॥ मन्दबुद्धि सो भोगै नर्का॥
जे निज देह माँझ अभिमानी॥ आतम बुद्धि लखैं अज्ञानी॥
हरि कलत्र अपनी करि मानैं॥ प्रतिमा मात्र देव करि जानैं॥
सलिल मात्र तीरथ जिन जाना॥ संतन मैं कुभावन आना॥
ते गो खर सम जानो प्रानी॥ परत नर्क महँ बाचक ज्ञानी॥
अर्चै बिष्णु शिला करि मानैं॥ श्री गुरु देवै नर करि जानैं॥
बैष्णो की जो जाति बिचारैं॥ अन्य देव सम बिष्णुहि धारैं॥
हरि औ हरिजन चरणोदक होई॥ तीर्थ बुद्धि करि मानै सोई॥
राम नाम मंत्रन सम धरई॥ सो नर घोर नर्क महँ परई॥
गोशाला अरु ग्राम जरावै॥ घात चोरि पर त्रिय मन भावै

देखेबिना दोष दे सीसा॥ नर्क परे सो बिस्वे बीसा॥ ॥
तीरथ देव गऊ अस्थाना॥ मध्यगली धर्मशाला जाना
जाय मैल बिष्टा जो करई॥ जीव बधै सो तम में परई॥ ॥
पूजै नाहिं सन्त घर लाई॥ और देखि मन क्रोध बढ़ाई॥
हैम गुरु ते बाल चोरावैं॥ हरियश सन्त जिन रकीरति गावैं॥
भक्तन को यश कभू न कहई॥ रामभक्ति ते बिसुख हिं रहई॥
मर श्रीगुरा जो करैं उधारा॥ ते शत युग तें नर्क अपारा॥
नारी जो निज पति छिट कावै॥ आन पुरुष को गरे लगावै
पति से बोलै बचन कठोरा॥ राम ते बिसुख धर्म सुख मोरा
असचिय परै नर्क के माहीं॥ यामें कछु संशै है नाहीं॥ ॥
पाप कर्म सब ते तम होई॥ ऊँच नीच चाहै करै कोई॥ ॥

दो० नर्क परत जेहि कर्म करि सो मैं कह्यो बखानि॥
स्वर्ग मिलै सो कहत अब दूत लिख्यो तुम जानि॥

चौ० श्रद्धा सहित करैं जे दाना॥ पूजें उत्तम बिप्र सुजाना॥ ॥
होम यज्ञ तीरथ ब्रत कर हीं॥ जप तप गायत्री मन धरहीं॥
पर उपकार सदा मन भावै॥ द्वार अतिथ बिमुख नहिं जावै
बोलैं बचन सबन सुखदाई॥ ते नर बसैं स्वर्ग महँ जाई॥
काहू को बुरा नाहिं चह हीं॥ रक्षा करत जीव की रहहीं॥ ॥
मान पराया गिरन न देहीं॥ सत्य बचन दृढ़ी गहि लेहीं॥
बैशो देखि करैं पर नामा॥ रजकन जितने लागैं जामा॥
तितने शत मन्वन्तर माहीं॥ बसैं स्वर्ग कहि आगम जाहीं
नारी पति ब्रता जो होई॥ धर्मवान कोमल चित सोई॥
पति कुष्ठी दारिद्री जानो॥ रोगी कपिरा अन्ध यहि चानो
कामी क्रोधी कैसो होई॥ नारि ईश सम मानै सोई॥ ॥
पति के संग सती होइ जावै॥ सो तिय सत्य स्वर्ग सुख पावै

सो॰ आश्रम धर्म दृढ़ होइ बिहँग कपोता की सरिस॥
बसै स्वर्ग महँ सोइ। बहुत काल लगि जानिये॥
इति श्री विश्राम सागर सब सत आगर ग्रंथ उजागर श्री रघुनाथ दास राम सनेही कृत यम दूत सम्बाद बर्णनो नाम नव मोऽध्यायः ९॥
दो॰ सुमिरि राम सिय सन्त गुरु गणप गिरा सुखदानि॥
कहौं इति हास समुद्र को अब इति हास बखानि॥
चौ॰ सुनत दूत अस पूँछे लीन्हा। बिहँग कपोत धर्म का कीन्हा
सोउ नाथ अब कहो बखानी॥ जाइ गृह आश्रम जेहि जानी
कह धर्म सुनहु दूत मन लाई॥ बन्दौं कथा सुंदर सुखदाई॥
बधिक एक अति निरदै रहई॥ बिपिन जाइ जीवन कह गहई
निस दिन नीच जीव संहारै॥ पाप दोष नहिं हृदय बिचारै॥
एक दिवस एक बनहिं सिधावा॥ तामें जीवन एक हु पावा॥
उत्तर दिशि ते आँधी आई॥ भयो अंधेर न सूझै राई॥ ॥
गर्ज्यौ मेघ प्रलय की नाई॥ भाग्यो सुनत पंथ नहिं पाई॥
वृष्टि होन पुनि अति भै लागी॥ पाथर परत सबै सुधि भागी
जहाँ तहाँ जल बहै घनेरा॥ पावन अड़ै बिपति ने घेरा॥
माघ मास काँपै सब देहा॥ सहै त्रास करि करम सनेहा॥
क्षुधा सतावै ज्यौं ज्यौं तन को॥ होवै धीर अधिक ही मन को
पवन जोर ते पक्षी जानो॥ गिरि गिरि परे वृक्ष तर मानो
दामिन च मक कपोती देखी॥ धाइ बधिक तेहि गह्यो बिशेखी
दो॰ आयु काल के गाल में सोन बिचार्यो अंध॥
॥ वाहि पींजरा माँहि करि चलत भयो मति मंद॥
चौ॰ शोचत सुमन कपोती सोई॥ मम पति आजु अकेला होई
मंदिर तिन कर जहाँ रहावा॥ तेहि द्रुम तरे बधिक सोइ आवा
छाया ताकी सघन निहारी॥ बैठा सो मिटि सुपास बिचारी॥

शीत क्षुधा बस बोलि न जावै॥ काठ सरिस तनु आदुख पावै
ताही समे कपोत सो आयो॥ प्यारी बाम धाम नहिं पायो॥
दो॰ मोले पहिले आवती नित्त बधू गृह माहिं॥
आजु रही कहँ प्राणप्रिय कछु कुशल है नाहिं॥
चौ॰ अस बिचारि मन शोचन लाग्यो मोह प्रबल हिरदे महँ जाग्यो
मैं गृ अकेल रह्यों घर माहीं॥ बिन बनिता जीवन कछु नाहीं
नारि पुरुष तें अंतर परई॥ धृग तेहिं नरहि जो गृह मन धरई
आश्रम की शोभा त्रिय जानौं॥ बनिता बिना बृथा सुख मानौं
जित तित दृष्टि कपोत हि फेरी॥ देखी बधू पींजरे गेरी॥ ॥
बिस्मै कीन्ह कपोता जबहीं॥ बोल्यो बचन बिकल है तबहीं
अहो प्रिया अब मैं का करिहौं॥ तुम बिन प्राण त्यागि के मरिहौं
पति को बिकल कपोती जानी॥ बोली बचन धर्म नै सानी॥
हे पति त्यागो शोच सनेहा॥ दुःख मूल जानो जग गेहा॥ ॥
मिलन बियोग दुःख सुख साथा॥ तातें शोच करिय जनि नाथा
हे स्वामि तुम बिचारि मन माहीं॥ जग में कोउ काहू कर नाहीं
धाम धाम तन धन सुत भाई॥ एक दिवस सब ही छुटि जाई
जो कछु धर्माधर्म कमावै॥ अंत समै सो संग सिधावै॥ ॥
अधरम करै भरे यम त्रासा॥ धर्म ते लहै अमर पुर बासा
तातें धर्म करौ मन लाई॥ यातें लोक प्रलोक भलाई॥
बधिक आश्रम सुन्दर आयो॥ याको पूजि करो मन भायो
पति मति बैरी याको जानो॥ बैठो शरण तुम्हारी मानो॥ ॥
बिपति परे जो करै सहाही॥ होइ तासु यश त्रिभुवन माहीं
घर आये सतकार न करई॥ नाथ पुण्य पाप सिर धरई॥
धनि वह गेह कुटुम्ब परिवारा॥ जातें होवै पर उपकारा॥
तातें याकी सेवा करहू॥ गृहस्थ धर्म सो हिरदे धरहू॥ ॥

करौधर्मजनिदेरलगावो ॥ फिरिऐसो औसरनहिं पावो ॥

दो० सुनतकपोतीकेबचन कीनकपोतबिचार ॥
मैंपक्षीमानुष्ययह किमिपोषौं यहिबार ॥
असकहिउतंस्योबृक्षतेगयोबधिककेपास ॥
सनमुखह्वैश्रद्धासहितकीन्हौंबचनप्रकास ॥
मोकोंआज्ञादेहुकछुसोइकरौंयहिबार ॥
धन्यभागमेरेअबजोतुमआयेद्वार ॥ ॥

चौ० सुनिकिरातबोलाअसिबानी ॥ अहोकपोतसुनहुँसुखदानी ॥
मोकोंशीतसतावैभारी ॥ सोकाहूबिधिदेहुनिवारी ॥ ॥
तबकपोतचढ़िचहुँदिशिदेखी ॥ बरतबृहदइकपुरमेंपेखी ॥
बिहँगचावकरिपहुंचोजाई ॥ जरतसमाधिगहिलायोधाई ॥
भोंभउजारिभूमिमेंडारी ॥ तामेंअगिनिदईपरजारी ॥ ॥
औरौपातसूखतरुकेरे ॥ चुनिचुनिलाइअगिनमहँगेरे ॥
ताप्योबधिकशीतभयोनाशा ॥ चेतनुह्वैपुनिबचनप्रकाशा ॥

दो० परउपकारीबिहँगतैं शीतनिवारेमोर ॥
अबकछुभोजनदीजिये छुधासतावैघोर ॥

चौ० सुनिकपोतमनकीनबिचारा ॥ हमहैंपशुपक्षीअवतारा ॥
चरिचुनिकैनिजुपेटहिभरहीं ॥ परउपकारकौनबिधिकरहीं ॥
धनिवैमनुष्यबहुतसुखडारैं ॥ हमहमआपनओदरपसारैं ॥
भयोकपोतखेदउरभारी ॥ बिनवितगृहकोअसबउजारी ॥
भवनकूपकुमकुटुम्बबिलासा ॥ होइपापजनजाइनिरासा ॥
रुदनकपोतकियोबहुतेरो ॥ केहिबिधिहरौंदुःखयाकेरो ॥
शोचतहीमनकीनबिचारा ॥ येहिबिधितेचहिपरउपकारा ॥
धर्मसधैतोकरौंउपाई ॥ हर्षिबधिकतेबोल्योजाई ॥ ॥
धीरजधरौअतिथमनमाहीं ॥ देतअहारदेरअबनाहीं ॥

दो० करि परिकर्मा अग्निनिकों कूदि परयो ता बीच॥
यह सब कौतुक देखिकै बधिक कियो सिर नीच॥
सो० पूरब पुराय प्रताप उदै भयो बैराग तेहि॥
लाग्यो करन कलाप मो सम मन्द न बुद्धि कोउ॥
चौ० धन्य धन्य पक्षी तन तेरो॥ धृग जन्म मम मानुष केरो॥
नरतन लहि का कीन्ह कमाई॥ पाप करत सब बयस गंवाई
कबहूं कछु सुकृत नहिं कीन्हों॥ नहिं काहू कर दुख हरि लीन्हों
धृग धृग मोकों बारहिं बारा॥ धनि बिहङ्ग जेहि धर्म बिचारा
मैं जो कियो प्रतिपालक मारी॥ अबत पकरि सब देहौं जारी
अस कहि डारयो जारहि फारी॥ तुरत बिहङ्गिनि दीन निकारी
दो० छूटि कपोती फन्द सों ऐसे करत बिचार॥
पति बिन जीवन नारि को जग में बृथा निहार॥
चौ० यों कहि गिरी अग्नि महं सोई॥ भई सती साँची यह जोई
मध्य अगिन महं दीख बिमाना॥ पति ता बीच बैठि जिमि भाना
बिहंगिनि को तनु पलटि जो गयऊ॥ ताहू केर दिब्य बपु भयऊ
पति लखि भयो गरे लगाई॥ गयो दुःख सन्ताप नसाई॥
स्वक दुख कीन्हों धर्म हेता॥ सुख जो भयो गने को तेता॥
ताते धर्म कीजिये भाई॥ या मैं जनि रहिये कदराई॥
नारि पुरुष दोउ चढ़े बिमाना॥ गगन उड़े मगन मन जाना
जय जय देव किहिनि हरषाई॥ सत्य लोक तहँ ते खेनि जाई
दो० कबरा कबरी की कथा भई कही मैं सोय॥
बधिक हाल बरनौं बहुरि सुनि राखो हिय जोय॥
चौ० बधिक बिपिन तप कीन्हो भारी॥ मगन ध्यान तन सुरति बिसारी
इक दिन अग्नि लगी चहुं पासा॥ बधिक देह जरि बरि भइ नासा
अघ जो रहे जरे तन सङ्गा॥ बधिक सो राच्यो हरि के रङ्गा॥

दिव्य बिमान पारष दलायो॥ तापर चढ़िकर स्वर्ग सिधायो
कपटी कुटिल कीर अघ धामा॥ सज्जन सङ्ग लहो बिश्रामा
गृस्त धर्म जस तस यह गावा॥ सुनि दूतन अति सै सुख पावा
कह यम चरणा चार सिर नाई॥ अब हम मृत्यु लोक कहँ जाई
कौने ठौर जाइ हम रहिये॥ कहाँ न जाय कृपा करि कहिये॥
बोले यम जो पूँछेउ आई॥ तुमहि देहुं अस्थान बताई॥ ॥
जे नर हरि पूजन मन धरहीं॥ लै चरणोदक भोजन करहीं॥
कथा सुनैं हरि कीरति गावैं॥ ठाकुर द्वारे मैं नित जावैं॥ ॥
कुटुम्ब सहित गुरु साधुन सेवैं॥ क्षुधित देखि तेहि भोजन देवैं

दो॰ हरि गुरु दासन ते रहैं साँचो निह छल जौन॥
तिन के ढिग जनि जाय हू दिहौ त्यागि ये भौन॥

चौ॰ पिता अवज्ञा पुत्र न करहीं॥ द्वारे अतिथि बिमुख नहिं फिरहीं
यज्ञ होम करि बिप्र जिमावैं॥ सन्तन की संगति चलि जावैं॥
बेद बचन राखैं बिश्वासा॥ इत नै ठौर तुम्हार न बासा॥ ॥
अस अस धाम त्यागि तुम देहू॥ बसौ जहाँ सोऊ सुनि लेहू
जहाँ न कथा राम की होई॥ हरि की भक्ति न जानै कोई॥ ॥
पुत्र न मानै पितु की सीखा॥ जेहि घर लहै न भिक्षुक भीखा
कराटक बृक्ष होइ जेहि धामा॥ तहाँ जाइ तुम करौ मुकामा
जिव हिन्सा जाके घर होई॥ मदिरा मांस मीन भखै जोई॥
हरि तजि पूजै भूत पिशाचा॥ बेश्या रत कह सत्य न वाचा॥
अस नर जहं तहं बसिये जाई॥ मरे नर्क महं डारयौ लाई॥ ॥
सूने भवन दीप नहिं बरई॥ गणिका आय नृत्य जहँ करई॥
गृह जूठनि जाराल्प टाना॥ पर्व परे नहिं देवैं दाना॥ ॥
सुता पराई घर मा आवे॥ रहै निरादर दुख जहँ पावे॥ ॥
पर बपरे भौगें जो नारी॥ बसहु जाइ अस भवन बिचारी

बासी अन्न जो दिन प्रति खावैं। जेहि गृह सन्त न आदर पावैं
कलह होइ जहं सांझ सकारे॥ साधु विप्र जे करैं दुखारे॥ ॥
बिना दीप निशि भोजन खाहीं॥ बसहु दूत तिन के घर माहीं
दो० मात पिता कहं देहिं दुख करैं कहैं जो थाम॥
तहां बसो तुम जाइ के जे न भजहिं सियराम॥
चौ० अपुभक्त घर साकट नारी। सुत कलत्र सब मांस अहारी
तिनका छुवा जो भोजन खाई। भक्ति धर्म सब ही घटि जाई
अवसि बसो तिनके गृह सोधी। जे सतगुरु ते भये विरोधी॥
छोड़ि के रहैं जो नारी॥ वह सासु से लड़ै प्रचारी॥ ॥
मरघट चारि पन्थ जो होई॥ अजया पुत्र रहैं जहं सोई॥
ये अस्थान कहे मैं बरनी॥ औरौ लेहु जानि लखि करनी॥
धर्मराज के बचन सोहाये। सुनि यम दूतन के मन भाये॥
गी० छं० भयो सुनत यम दूत पुर बिधूत जो बरगान कियो।
उठि नाइ शिर मन मुदित है सब फांस मुगदर करि लियो॥
यह दूत यम सम्बाद बरनौ सुनैं जे अरु गाइ हैं॥ तेहि भूत प्रेत पिशाच यम के दूत नाहिं सताइ हैं॥
दो० लक्षण धर्म अधर्म के ऊंच नीच जे आहिं॥
जन रघुनाथ बिचारि कछु लिखे ग्रन्थ के माहिं॥
इति श्री विश्रामसागर सब मत आगर ग्रंथ उजागर श्री रघुनाथदास रामसनेही कृत गृह धर्म यम दूत कथा बर्णनो नाम दशमोऽध्याय १०
दो० सुमिरि राम सिय सन्त गुरु गणप गिरा सुखदानि॥
नासकेत भारत्थ की कहौं इतिहास बखानि॥
धर्मराज निज गणन ते बोले निकट बोलाइ॥
गंग यमुन के बीच इक द्विज तेहि लावहु जाइ॥
चौ० जासु गिरि ढिग बस्ती आही॥ तामें बिप्र रहत है वाही॥ ॥

नामशालमलिताकोजानौ॥ गोत्रअगस्त्यकेरयहिंचानौ॥
पूरराआयुभईसबताकी॥ लावहुबेगिनहींअबबाकी॥
सुनियमदूतसकलहरषाने॥ निजनिजबाहनसबनपलाने॥
कोइकूकरसूकरपरकोई॥ करमेंगुर्जमथानकसोई॥
कोईचलेमहिषचढ़िबीरा॥ बड़े२दसनलिहेधनुतीरा॥
कोइखरपरआरूढ़पिछाना॥ कारीदेहसुमेरसमाना॥
कोइसुतरापरकिहेसवारी॥ ठाढ़ेकेशगदाकरधारी॥
कोईसिंहचित्ताचढ़िधाये॥ लोहितलोचनभौंहचढ़ाये॥
कोइबसहापरआसनकीन्हे॥ फाँसीअरुमुद्गरकरलीन्हे॥
यहिभांतिनयमदूतसिधाये॥ बसतबिप्रजहंतेहिपुरआये॥

सो० सोइगोत्रसोइनामदूसरद्विजतामेंरहत॥
यसघुसिगेतेहिधामडारिफांसत्रासनलगे॥

दो० उभैघरीकेबीचमहँमारिलिहिनिद्विजसोइ॥
मुश्कबाँधिलैचलतभेरहेकुटुम्बीरोइ॥
तातमातसुतभ्राततनग्रामधामधनजोइ॥
सबजहँकेतहँईरहेसंगचल्योनहिंकोइ॥

चौ० भूसुरकहआगेकरिलीन्हा॥ यमपुरओरपयानाकीन्हा॥
मृत्युलोकतेयमपुरजानो॥ सहसछियासीयोजनमानो॥
आठठौरतेहिमारगमाहीं॥ अतिशेकष्टहोतसुखनाहीं॥
प्रथमेदुइसहस्रमगजोई॥ तामेंदुखसुखकछुनहिंहोई॥
एकसहसयोजनतेहिंआगे॥ सिंहबहुतलखिअतिभैलागे॥
जेबैठेसाधनकेमाहीं॥ तिन्हेंदुःखलहंव्यापैनाहीं॥
योजनपांचसहसअसहोई॥ कांटेपरललोहसमसोई॥
पायनमेंसोचुभिचुभिजावैं॥ तामेंप्राणीबहुदुखपावैं॥
गजरथबाजपालकीदीन्हा॥ तेनरतेहिचढ़िजातेचीन्हा॥

उभै सहस योजन यहि भाँती ॥ बारू तपत रहत अति ताती ॥
सो पर दान दिहिनि जिन लोगा ॥ तिन का तहाँ न ब्यापै सोगा ॥
योजन द्वादश सहस अगारा ॥ परत बिषम खाँड़े की धारा ॥
एक कर दान काम तहँ आवै ॥ नाहित नर अति सै दुख पावै ॥
आगे योजन आठ हजारा ॥ मिलत तहाँ जल गहिर अपारा ॥
मही दान दीन्हे सुख पावै ॥ उतरत पावन मैं बुड़ जावै ॥ ॥
योजन तीस अगारू जाई ॥ अंधकार तहँ अति दुख दाई ॥
दीप दान तहँ कामैं आवै ॥ ठाकुर द्वारे जौन बरावै ॥ ॥
की ब्राह्मण घर की सग माहीं ॥ साधभवन की तुलसी पाहीं ॥
तीरथ माहिं कथा के नेरे ॥ बारि दीप ते जाहिं उजेरे ॥ ॥

सो० आगे योजन आठ महा भयानक मग मिलत ॥
चढ़त उतर के घाट होत तहाँ प्राणी बिकल ॥

दो० तेहि के आगे मिलत है योजन सहस अठार ॥
तपत भानु दस शीस पर तहँ अति दुःख अपार ॥

चौ० तेहि मारग में सो सुख पावै ॥ कुवाँ बावली ताल खोदावै ॥
की पौसरा दीन बैठाई ॥ की ठाकुर द्वारे पहुँचाई ॥ ॥
अरु मारग में ब्रक्ष लगावै ॥ ऐसा दान काम तहँ आवै ॥
सहस छियासी योजन येही ॥ पृथक २ देख्यो द्विज तेही ॥
आगे जाय यमपुरी तीरा ॥ देखो तहँ एक नदी गँभीरा ॥
नाम तासु बैतरनी आही ॥ मज्जा रुधिर भरा तेहिं माहीं ॥
गोजर बीछि सर्प अरु कीरा ॥ उतरत पापी पावहिं पीरा ॥
सौ योजन की चाकल सोई ॥ देखत प्राणी बिकल तहँ होई ॥
जो अपने स्वामी को मारै ॥ कन्या कामिनि द्विज संहारै ॥
जीव बधै अरु सबै सतावै ॥ पुर जंगल महँ आगि लगावै ॥
तिन्हें प्यास लहँ लागै भाई ॥ रक्त पीब सोइ पीवैं जाई ॥ ॥

दो० अग्नि दग्ध अघहारी मदपिया ज्वारी चोरकसाय॥
बटपारी जो घातकी दुख पावत अधिकाय॥
कोउ उकुस्तबड़त कोऊ लहरि संग बहि जात॥
काहू बीछी सर्प बहु क्रीड़ा नोचे खात॥ ॥
सो० जो कोउ पापी होय ताहि रुधिर की लखि परै॥
पुरायवान कह सोइ देखि परै घृत छीर की॥
छं० होम यज्ञ व्रत कीन दीन जिन अन्न के दानहिं। पूजे द्विज चपुराग किये तीरथ अस्नानहिं॥ पुरट दान पट दान तुला गज बाजि जो दीन्हों॥ अ ज्य मिठाई क्षीर दही घी धी दत कीन्हों॥ सन्त चरण में प्रीति जिन गुरु दिक्षा लियज्ञा-नि सुख। ते वैतरणि शैल चढ़ि उतरि जात नहिं होत दुख॥
चौ० जिन गोदान दीन्ह संसारा॥ पकरि पूछ सो हो वैं पारा॥
यहि बिधि नदी उतरि द्विज पाई॥ पुरह यमपुरी देख्यौ जाई॥
जोजन सहस तासु बिस्तारा॥ तामें द्वारे चारि निहारा॥ ॥
पूरब उत्तर पश्चिम जानो॥ चौथा दक्षिण द्वार पिछानो॥
धर्मवान जो प्राणी भयऊ॥ सो तौ तीनि द्वार है गयऊ॥
दक्षिण द्वारे मे सो जाई॥ जो नर पाप कीन्ह अधिकाई॥
बिप्र साधु सुरभिन दुख दीन्हा॥ अरु विश्वास घात जिन कीन्हा॥
दुष्ट बड़े तन मन दुखदाई॥ सब जीवन की तकैं बुराई॥
चोरी करैं चौपया मारैं॥ पक्षी पकरि फन्द में डारैं॥ ॥
कन्या बेंचि द्रव्य जो लेहीं॥ छल करि कै काहू विष देहीं॥
हरि ते विमुख सदा जे रहईं॥ काम क्रोध तस्ना बस वहईं॥
वेद पुराण शास्त्र नहिं मानै॥ गुरु ते कपट सयान पठानैं॥
दुखी दीन कहं आपु सतावैं॥ झूंठी साखि भरन जे जावैं॥
साधु ब्राह्मण सेइ न नाहीं॥ किहिनि दान पर्व के माहीं॥

अस प्राणी दक्षिण दिशि जावैं। यमकिंकर तेहि बहुत सतावैं
दक्षिण द्वार गयो द्विज सोई। जाय साल मलि हेरयो जोई॥
दो० तहाँ सिंह बहु स्वान वृक सर्प गीध अरु भाल।
अन्धकार नहिं जान कोउ राति दिवस का हाल॥
नर्क हजारन हैं जहां परे पतित रह रोई॥
त्यों त्यों मारें दूत गिर रक्षक तहाँ न कोइ॥
तिन में बड़े जे मुख्य हैं नर्क अठारह जानि॥
भिन्न २ का नाम अब सब के कहौं बखानि॥
पङ्कजवाटिका छं० प्रथम मैं इक कुम्भीपाक जानि। अति
शै दुखदाई ताहि मानि॥ जो विप्र गऊ पशु पक्षि मारि। ब्रह्म
चारि को तप देहि टारि॥ अरु दान देत हटकै जो नीच। सो प-
रत नर्क कुम्भी के बीच॥ है कुम्भ सरिस मुख छोट जासु॥
षोड़श योजन बिस्तार तासु॥ तामें मल मज्जा अति निहा-
रि। दुख पावत पापी नर रु नारि॥
कलहंस छं० दूसर नर्क अवीचि नाम। तामें पल नाहीं
है अराम॥ गुरु अरु कन्या बधै कोइ। भक्ष्य अभक्ष्य जो
खात होइ॥ जो पाहुन आवैं निकेत तेहि न करें सन मान हेत॥
नर्क अवीची परत सोइ। नर नारी चाहे सो होइ॥
हरिगीतिका छं० अब नर्क तीसर नाम रौरव है भयानक
सो महा। तेहि देखि डर पत जीव बारू मय सरह ती है त-
हां॥ पग जरत प्राणी करत रोदन दौरि चहुं दिशि जाव-
हीं। अति होत व्याकुल सकइ छण विश्राम नाहिन पावहीं॥
तोटक छं० जिन राज बिषै नहिं न्याव कियो। बिन औगु-
न भर्जहि दंड दियो॥ जिन ब्राह्मण वेद पढ़े जु भले। तेहि
मारग आपु सो नाहिं चले॥ के हैं आरत आइ के सम्म करी॥

गृहदेह बताइ सुवित्तहरी। धरि पाखण्ड रूप फिरै जग में।
हरिविमुख सो बूड़ि रहै अघ में॥ जप संयम पूजन नाहिं करैं।
तप तीरथ यज्ञ न ध्यान धरैं॥ व्रत दान कभू जे ना करते। त-
मरौरव माहिं परैं नरसे॥

चौ॰ चौथ नर्क गुरु जिमि है नामा॥ गुरुरत अप्रम श्रोदत है तामा
सो काहू की माँ जी मारै॥ अरु काहू का बुरा बिचारै॥ ॥
घर गुरु लै राजो लोह चारोंयै॥ गुरुजिम नर्क सोई दुख पावै
पंचवाँ कूप नर्क तहँ अहई॥ तामें प्रानी अति दुख लहई॥
कूप समान बनानि तेहि केरी॥ पीव रक्त कृमि तामें हेरी॥
तासु निकट बैठे बहु कागा॥ बीछू २ बीच भयानक नागा॥
परै जीव जबहीं उतराहीं॥ मारैं बीच रसातल जाहीं॥ ॥

दो॰ रामभक्ति जिन नहिं करी गुरु दिक्षा नहिं लीन॥
रामनाम सुनि स्यों नहीं साधुसङ्ग नहिं कीन॥

सो॰ मानुष देही पाइ। कह्यौ सुन्यौ नहिं राम यश॥
दासी संग कराइ। कूप नर्क महँ सोइ धरत॥

चौ॰ छठवाँ कीट नर्क है जानौ॥ तामें कीड़ा भेद बखानौ॥ ॥
पापिन के तन चोटे सोई॥ तामें त्रास अधिक ही होई॥ ॥
मारि मारि मक्खी जिन खाई॥ है कृमि रहैं निरे मँह जाई॥
भलो वस्तु जो छिपि के खावैं॥ अरु काहू को अन्न चोरावैं
दुखी दीन लखि दया न करहीं॥ कीट नर्क महँ सो नर परहीं
सतवाँ असी पत्रवन नामा॥ ताके पत्र दुधारे स्यामा॥
पापिन को तामें घसिलावैं॥ कटि २ जाय बहु रिजुरि आवैं
त्राहि २ लहैं जीव पुकारैं॥ त्यों त्यों दूत परिघ सिर मारैं॥
जिन कोउ अपने मित्रहि मारा॥ कादिन हरि अरु ब्रह्मगवाँरा
कामी कुटिल अकारन क्रोधी॥ परनिन्दक गुरु संत बिरोधी

सखावरतभङ्ग जेकरहीं॥ असीपत्र महँ सो दुख भरहीं॥
दो० अठवाँ दारुण नर्क हैं जेहि देखत भय होय॥
जे कामी हैं नारि नर तहँ पावैं दुख सोय॥
बहुत खम्भ नर रूप तहँ बहु हैं नारि प्रकार॥
बरत रहत एक रस सदा दोउ दिश काष्ठ अपार॥
चौ० जो नर परत्रिय गरे लगावैं॥ पकरि खम्भ महँ ताहि भेटावैं
कहैं कि चीन्हि लेहु सोइ नारी॥ जेहि के सङ्ग कियो सुख भारी
जे त्रिय आन पुरुष सङ्ग करहीं॥ तहाँ जाय तेऊ दुख भरहीं
परवी परै बरत वा होई॥ तेहि दिन मैथुन करै जो कोई॥
सो उ खम्भ महँ जात भेटावा॥ यम के दूत अधिक तेहिं तावा
कहैं कि तुम मानुष तन पायौ॥ करि २ मैथुन ताहि गवाँयौ॥
तुम ते खर श्कर भल जानी॥ बरष २ सन्तोषै आनी॥ ॥
हरि की भक्ति किये सो नाहीं॥ सहौ कष्ट अब दारुण माहीं
नवम नर्क निरस्वास कहावै॥ तामें स्वास न घूटी जावै॥
सो० ब्राह्मण विधवा नारि। सुरु गुरु अरु शचोरावहीं॥
कहैं न वचन विचारि। परै सोइ निरस्वास महँ॥
चौ० दशवाँ कुलशंकुल है भारी॥ तामें सो अति दुख अधिकारी
अगिन समान जरत द्रुम रहहीं॥ दश योजन के चाकल अहहीं
योजन पाँच घेर विस्तारा॥ एक एक का न्यारा न्यारा॥
बंधे जँजीरन में तहँ पापी॥ हाय हाय बोलैं सन्तापी॥
ब्राह्मण क्षत्री शूद्र रु बैसा॥ भारी पाप कीन जिन जैसा॥
मारैं जीव मास ले खावैं॥ ते नर यही नर्क दुख पावैं॥॥
ग्यरहों नर्क सोई मुख नामा॥ सूची छेद परै जिव तामा॥
जिन सतगुरु की निंद्या कीन्हा॥ संतन दोष लगावत हीना
तीरथ वहि मुख वेद पुराना॥ सबहिन की निंद्या जिन ठाना

नारि बधै अरु बिप्र सतावै ॥ सो सूची मुख नर्कहि जावै ॥
बरहों घोर नर्क अस नाऊं ॥ सो विकराल भयानक ठाऊं
तामें सिंह स्यार अहि शूकर ॥ भाल भेड़िया काग रु कूकर
जिन रसना हरि नाम न लीन्हा ॥ कटुक बाद साधन ते कीन्हा
कबहूं न कोमल बचन उचारे ॥ तेहि मुख नाग लगावत कारे
सन्त दरश जिन कीन्हों नाहीं ॥ निरखि धरयो नहिं पग भू माहीं
पर त्रिय देखि कुदृष्टिहि झांके ॥ तिन की काग निकारत आंखें
जो कोउ पुर में आगि लगावै ॥ तिन का मांस भेड़िया खावै ॥
जो कोउ बन पशु पक्षी मारे ॥ ता का पेट सिंह धरि फारे ॥ ॥
जो कोउ काहु इ मारै भाई ॥ शूकर ताके हाथ चबाई ॥ ॥
जिन हरि चरित सुने नहिं जाना ॥ सीस औटि डारैं तेहि काना
जिन नर आमिष अहारै कीन्हा ॥ गोला लाल पियावैं लीन्हा
पीवत गोला करैं पुकारा ॥ त्रास देइं यम दूत अपारा ॥
तब तो भख्यो पराया मांसू ॥ अब कत रोवत बड़े बड़े आंसू
कांट चुभत अपने दुख मान्यों ॥ पर को संकट देत न जान्यों

दो० बिन दावानित रहत जे फूल पात चुनि लेत ॥
तिन्हैं मारि भक्षण कियो केवल रसना हेत ॥

चौ० कर्म कियो जस भोगो सोई ॥ नर्क अघोर माहिं अस होई
तेरहें शूली नर्क कहावै ॥ शूली सम दुख तामें पावै ॥ ॥
जो नर पाप करै अधिकाई ॥ करि शिकार मृग मारे जाई ॥
नाहक नर सूरी धरि दीन्हें ॥ जिन बन माहिं ठगाही कीन्हें
काहू को शस्त्रन ते मारे ॥ तेहि यम शूली नर्क में डारें ॥
नर्क चौदहों हैं दुखखानी ॥ अग्निकुंड तेहि नाम बखानी
तामें अग्नि बरै अति भारी ॥ जाहि देखि डरपै नर नारी ॥
जरैं जीव बहु ताके माहीं ॥ हाय हाय बोलैं घिघि याहीं ॥

कोउ कहैं मैं बहु तपियासा॥ जलपियाइ फिरि दीजे त्रासा
दूत कहैं सुनु रे मति हीना॥ तू तौ दया धर्म नहिं कीन्हा॥
प्यासे को जल नाहिं पियायो॥ भूखे को नहिं कबहुं खवायो
साधु अहारा अरु गुरु भाई॥ पूज्यो नहीं कबहुं घर लाई
ग्रहन परे नहिं दीन्हें दाना॥ पेट भस्यो नित बैल समाना॥
धृग धृग रे मूरख नर लोई॥ अपना किया भुगत अब सोई
पानी मांगत कोने ज्ञाना॥ प्रथमे अग्नि कुंड नहिं जाना

दो० नर्क धन्द्र हों है जहां तेल जंत्र ता नाम॥
कोल्हू की सम सो बना डरत देखि नर बाम॥

चौ० जो चोराइ पर खेत हि काटे॥ निस दिन मात पिता कहं डांटे
भूमि पराई लेइ छिनाई॥ पर पत्नी बरबस लै जाई॥
तुला चढ़ाय घाटि जो देवे॥ तेल यंत्र सो बासा लेवे॥ ॥
सो रहों नर्क नाम दुख दाई॥ तामें तो है दुख अधिकाई॥
जो मद पीवे आमिष खावे॥ झूठे काहू दोष लगावे॥ ॥
पर अंगुरा जो करे उघारा॥ दुखी दीन कहं नाहक मारा
भक्ति को डावे निगुरा करई॥ कहे कहाय जो पर हरई॥ ॥
दुखद नर्क में सो दुख पावे॥ जो नर कीन्ही कृत बिसरावे

सो० नर्क सत्रहों जानि। अन्धकार जेहि नाम है॥
महा भयानक मानि॥ तामें कछु सूझै नहीं॥

चौ० जेरा कस अति निरदै कोही॥ तन अभिमानी हरिजन द्रोही
गैर बिराने करद चलावै॥ अन्धकार दुख सोई पावै॥
नर्क अठरहों है दुख धामा॥ हवे बिलोचन ताकर नामा
तामें नर अन्धा ह्वै जावे॥ भर्मत फिरे कष्ट बहु पावै॥
जो मग चलत जीव नहिं पेखे॥ क्रोध दृष्टि है साधु हि देखे
अरु पर नारि कुदृष्टि निहारे॥ कराटक तो रिबाट में डारैं॥

बिधवानारिनयनजोआंजै ॥ खाइपानपरयतिकेकाजै ॥
जोठाकुरद्वारेनहिंजावै ॥ साधुगुरूलखिशीशनवावै ॥
अन्धेकोदेवैवहंकाई ॥ परैविलोचनमेंसोइआई ॥

दो० नर्कअठारौंसालमलदेखिडस्योमनमाहिं ॥
तनकांपतसबकछुबचनमुखतेंआवतनाहिं ॥

इतिश्रीविश्रामसागरसबमतआगरग्रन्थउजागरश्रीरघुनाथ
दासरामसनेहीकृतयमपुरीबर्णनोनामएकादशोऽध्यायः११॥

दो० सुमिरिरामसियसन्तगुरुगणपगिरासुखदानि ॥
बरणौंकर्मविपाककछुसोइइतिहासबखानि ॥

चौ० फिरिदूसनआगेकरिलीन्ह्यो ॥ यमकीसभाठाढ़तहँकीन्हा
बिप्रबिलोकेउधर्मकरूपा ॥ मारकंडेयसमतेजअनूपा ॥
रतनजटितशिरमुकुटबिराजै ॥ श्रुतिकुण्डलगलमालसुछाजै
चारिवेदकेपढ़नेवारे ॥ औरमिमांसाजाननहारे ॥ ॥
बहुतशास्त्ररचिआपुबनाये ॥ धर्महेतजगमाहिंचलाये
बैठेसिंहासनहरषाहीं ॥ शोभाकान्तिअधिकतिनमाहीं
औरऋषीश्वरबहुसतिबादी ॥ धर्मराजदियतिनकोगादी
जीवहिंजबयमगणलैजावैं ॥ ठाढ़करैंरविसुतकेठावैं ॥
कहैंमहिशेषवहांलैजावो ॥ चित्रगोपितेंयाहिदिखावो

दो० गुप्तप्रकटपुनिपापजोकरतजीवजगमाहिं ॥
सोसबलिखि२धरतहैंतनकोचूकतनाहिं ॥

चौ० पापपुण्यतेसबकहिदेहीं ॥ रविसुतनिजकाननसुनिलेहीं
धर्मसहिततबन्याउचुकावै ॥ जोजसकरैसोतसफलपावै
पापिनकोलैनर्कमेंडारैं ॥ यमकिंकरशिरमुद्गरमारैं ॥
धर्मवानतेस्वर्गसिधावैं ॥ आगेबाजनबाजतजावैं ॥ ॥
पहुँचेंस्वर्गनिकटजबजाई ॥ आगेमिलैंअप्सराआई ॥

नृत्य करत भीतर लै जावैं ॥ सिंहासन ऊपर बैठावैं ॥ ॥
कहैं कि हम हैं तुम्हरी दासी ॥ रहिये सकल बने घर वासी ॥
देव देव ह्वै करै निवासा । हे माले सुख भोग बिलासा ॥
अब सो पुण्य कहौं समुझाई । जासे बसत स्वर्ग महं जाई ॥
जिन नर दान द्विजन कहं दीन्हा ॥ काहू कर अपमान न कीन्हा
सब जीवन की दया बिचारें ॥ काहू दुख देवें नहिं मारें ॥
वेद पुराण सुनै सुख पावें ॥ कथा कीर्तन में मन लावें ॥
योग तपस्या तीरथ करहीं ॥ संयम सहित धरम अनुसरहीं
मांडे बस्तर घोड़ हाथी ॥ गौ वैं दई बाछुरा साथी ॥ ॥
कन्द मूल फल अन्न जो दीन्हा ॥ विप्र साधु कर आदर कीन्हा
मग में वृक्ष विपुल लगवाये ॥ कूप बावली ताल खनाये
कार्तिक माह वैशाख नहाये ॥ नाग पग सो पर पहिराये ॥
और धर्म बिबिधि बिधि कीन्हा ॥ स्वर्ग माहिं तिन बासा लीन्हा

दो० जो कोइ करै सो आपु को पर को करै न कोइ ॥
अपना कीन्हा पाइ है ऊँच नीच किन होइ ॥

चौ० जिन को उ गुरु ने दिक्षा लीन्हा ॥ मन लगाइ हरि सुमिरन कीन्हा ॥
साधन की सेवा नित करहीं ॥ मुख ले बचन सोठ उच्चरहीं ॥
दान करै सो हरि का अरपै ॥ बोलै सत्य झूठ नहिं जल्पै ॥
करै भांत सत्त सङ्गति जावैं ॥ अस नर लै बैकुण्ठ सिधावैं ॥
तिन को धर्म तोर नहिं न्याऊ ॥ जे हरि भक्ति करैं सति भाऊ ॥
या बिधि धर्मराज के पासा ॥ जाइ न रुकौ हरि का दासा ॥
पापिन को यम यहि बिधि करहीं ॥ प्रथमै नर्क माहिं लै डरहीं
बहुत काल लगि नर्क भोगाई ॥ फिरि जग में जन्मावत भाई
पूरब जिन जस कीन्हें कर्मा ॥ तैसा पाइ लेत जग जन्मा ॥
जो नर ब्राह्मण हत्या कीन्हा ॥ जन्म निपुत्री सेहि जग दीन्हा

गऊधापते होइ मलेक्षा॥ जो नाहिं करै जीव की रक्षा॥ ॥
जो काहू का सोन चोरावै॥ जन्म पाय कुष्टी है जावै॥ ॥
मदिरा पीन्है मेडुक होई॥ मारे पंथ रोग युत सोई॥ ॥
द्विज पुस्तक पढ़ि नाहिं बिचारा॥ बहुत रहे विषया की धारा
हरि की भक्ति करी सो नाहीं॥ तेई होत सर्प जग माहीं॥ ॥
जिन गनिका की संगति लीनी॥ रासभ होत आइ सोइ प्रानी
जो द्विज मास अहारी होई॥ ताको दान देइ जो कोई॥ ॥
दोनो गीदर का तनु धावै॥ पर की निंद्या मुख करि गावै॥ ॥
जिन पल दान दीन अधिकारा॥ पावै बाघ सिंह अवतारा॥
जो कोइ कन्या होती मारै॥ सो गिरगिट की देही धारै॥ ॥
झूठा बाद बिवाद बढ़ावै॥ सो कच्छप की देहीं पावै॥ ॥
देवे योग्य दान नहिं करहीं॥ सो सठ बगुला का बपु धरहीं॥
दान देत जो धर्जै कोई॥ सो तौ लद्दुवा घोड़ा होई॥ ॥
करज खाइ कोई मरि जाई॥ है कै बृषभ भरै सो आई॥
जो साधुन की निंद्या कीन्हा॥ शूकर केर जन्म तिन लीन्हा
जो कोइ धरी धरोहरि नाटै॥ अरु पक्षिन के पर जो काटै
साधहिं दोष लगावै जोई॥ सोइ बिष्टा कर कीरा होई॥
जो काहू का लोह चोरावै॥ होइ नहारु बहु दुख पावै॥
जो काहू को अन्न चोरावै॥ होवै बहिरा सुना न जावै॥

दो॰ ब्राह्मण अरु हरि भक्त कहँ लातन मारै जोइ॥
जन्म पाइ जग के विषे सोई पंगुल होइ॥ ॥

चौ॰ आपु होत गुरु गुरुन कीन्हा॥ सोइ बिलार होत हम चीन्हा
जो नित क्रोधी हरखै नाहीं॥ सोई होत नकुल जग माहीं
दै विश्वास करै दुखदाई॥ सो है कुरंग बस बन जाई॥ ॥
दान देइ पाछे पछितावै॥ सो नर जन्म ... कर पावै॥

जिन कर पूरक पास चोराई। सो शुत्रा होवै सति भाई॥
बैलै बधिया करै करावै॥ सोइ नियुंसकी वा है जावै॥ ॥
जो अन होती करै लड़ाई। सो बन की मारवी है जाई॥ ॥
गुरु आज्ञा का अंश चोरावै। सो मरु देश भुवंग तनु पावै॥
नर तन पाइ करै पर पीरा॥ सो होवै मोहरी का कीरा॥ ॥
ज्ञान पाइ गुरु ते फिरि जावै॥ सो शरीर कोढ़ी का पावै॥
जो संतन की हाँसी करई। जन्म पाय सिरी है मर ई॥ ॥
भीतर कपट उपर ते प्रीता॥ सो पापी धारै तन चीता॥ ॥
पर प्रसदन ते जो व्रति करहीं॥ सो जग माहिं स्वान वपु धरहीं
देखि दोष जो आमिष खावै॥ सो नर गीध केर तनु पावै॥ ॥
पाप सहित जिन दीन्हो दाना॥ सोइ होत छिद्र जग जाना
हरि जन माहिं छूति जिन मानी॥ होत छूछूंदरि सो मल खानी
सो० बिनाल्न गाय भोग। जो नर भोजन करत नित॥
होत तासु तन रोग। जन्म मिलत तेहि काग कर॥
दो० जहं लगि खोटे कर्म हैं सो सब दुख की खानि॥
सोई करि नर परत हैं चौरासी में जानि॥ ॥
चौ० स्वर्गापुर यम सीरा है जावै॥ पुनि सो मृत्यु लोक को आवै
नर तन मिलै तिन्हें अति पावन॥ सुत बनिता धन धाम सोहावन
फिरि धर्म करै स्वर्ग सुख पावै॥ अधरम करै तो नर्क सिधावै
हरि की भक्ति करै नहिं जब लौं॥ आवागवन मिटै नहिं तब लौं
यहि भांति तिन यम लेखा लीन्हा॥ जेहि जस चही ताहि तस दीन्हा
पाछे यम गरता छिजै दिखावा॥ लखि हरि तिन ते बचन सुनावा
रे दूतो मति मन्द अनारी॥ आज चूक सर कियो तुम भारी॥
अस्य नाम द्विज और रहायो॥ ताको सजि या को लै आयो॥
सुनि यम दूतन बचन बखाना॥ धोके नाय इन्हें हम आना

तबधर्मराजद्विजैमनमान्यो॥ मनमेंनिजअपराधपिछान्यो॥
कैसापापी होवैकोई॥ बिनाअवादआवनसोई॥ ॥
यहुद्विजबिनाअवादेआयो॥ असबिचारियमवचनसुनायो॥
दो॰ हेद्विजतोकोदेखिकैलागिदयाअतिमोहिं॥
जोभावैसोमांगुबरआजुदेहुमैंतोहिं॥
चौ॰ कहद्विजजोप्रभुकिरपाकीजै॥ तोमृत्युलोकजानमोहिदीजै॥
जेतनीमारिआयुहैबाकी॥ तेतनेदिवसयहांमोहिराखी॥
अबलगिमैंकछुधर्मनकिहेऊं॥ भूठेजगतमाहिमनदिहेऊं॥
जबतेदेख्योपुरीतुम्हारी॥ नरकनिरखिलाग्योडरभारी॥
तातेअसमतमोसेकहिये॥ जातेफिरितवधामनऐये॥
कहयमपापीपुरायीदोऊ॥ मोरपुरआवतहैसोऊ॥
रामभक्तिजगकरैजोकोई॥ तिनपरमेरादंडनहोई॥ ॥
चक्रएकदिशिरक्षाकरई॥ एकदिशिगरुड़नकबहूंटरई॥
एकओरसबपार्षददौरैं॥ हरिरक्षातिनपरसबठौरैं॥
तिन्हैंबिरोधिकहोकितरहऊं॥ मनक्रमबचनसत्यमैंकहऊं॥
तातेद्विजअबजगमेंजाई॥ सुखप्रदभक्तिकरौहरषाई॥
बिनहरिभक्तिइन्द्रसुखपावै॥ पुरायक्षीणमृत्युलोकहिंआवै॥
रामभक्तकोपातननहोई॥ भक्तिबीजअजरामरसोई॥
सुनिद्विजधर्महिंशीसनवायो॥ तुरतपलटिमृतलोकहिंआयो॥
मृतकशरीरमाहिंपुनिजाग्यो॥ लखिगृहवासिनकोदुखभाग्यो॥
परयोकुलाहलनगरमंझारी॥ सुनतचलेदेखननरनारी॥
भईभीरबहुबिप्रनिकेता॥ आयेचलिपुरवासीजेता॥
पूछनलगेकहांतुमगयऊ॥ केहिभांतिनफिरिआवतभयऊ॥
कहाकालमलयमगराआये॥ महाभयानकरूपबनाये॥
मारिमोहिंयमलोकसिधाये॥ आठौरमगदुखअतिपाये॥

देखिय एक बैतरनी धारा ॥ तामें पीब रक्त कृमि छारा ॥ ॥
गयन यम पुरी दक्षिण द्वारे ॥ तहाँ हजारन नर्क निहारे ॥
तिनमें जीव परे कुल सारा ॥ देखत धीरज भाग्यो मोरा ॥ ॥
दूत हमैं लैगे यम धामा ॥ तिन मोहिं देखत वचन प्रकामा ॥
याके नाम और द्विज भाई ॥ तिहि तजि यहि दीन्हों दुख आई ॥
मोसे कहिन माँगि बरु लीजै ॥ मैं कह हव हुरि जान मोहिं दीजै ॥
और बात इक देहु बताई ॥ जातें फिरि तव लोकन आई ॥
तिन कह रामभक्ति करु जाई ॥ कबहुन नर्क परहु पुनि भाई ॥
जेहि विधि गयन जवन विधि आयन ॥ सो हम तुम ते बरनि सुनायन ॥
जे नर चतुर सुजान सुकर्मी ॥ लागे करन भक्ति मिलि मर्मी ॥
आपु साल मल गुरुहि बोलाई ॥ राम मन्त्र लीन्हो हरषाई ॥ ॥

**हरिगीतिका छं०** लीन्हो हरषि द्विज मंत्र तारक बहुत विधि उत्सौ कियो ॥ पितु मातु सुत तिय बन्धु कोउ घर रहन साकत नहिं दियो ॥ करि नेम सुमिरैं नाम पूजन ध्यान नित हरि को करैं ॥ सत सङ्ग साधन सब हरि यश कहैं सुनि मन में धरैं ॥

**दो०** यहि विधि रघुपति भक्ति द्विज कीन्ही अति अभिराम ॥
अन्त समय सब कुटुम्ब लै बस्यो राम के धाम ॥
जन रघुनाथ कलि चारि के करि के रास सति भाय ॥
नालकोन्ह वक्त [illegible] नर तन चोसी जाइ ॥
बहुत जन्म सुकृत किये ताको फल नर देह ॥
कहै रघुनाथ सो पाइ के जन्म सुफल करि लेह ॥
चौरासी लख कोस में एक दरवाजा छोट ॥
ताहि पाइ जो ना कढ़ै तो फिर भरमै कोट ॥
काल सिचानो सिर खड़ो ताहि डरै नहिं नेक ॥

फूलो फिरै समुद्र में करत कुकर्म अनेक ॥
आखिर को फिरना रहै मरना तेहि विशेषि ॥
ताते हरि भजि लीजिये यही लाभ मन पेखि

इति श्री विश्रामसागर सबमत आगर ग्रंथ उजागर श्रीरघुनाथदा-
स रामसनेही कृत गृह धर्म कर्म विपाक बर्णनो नाम द्वादशोऽध्यायः १२

दो० सुमिरि राम सिय सन्त गुरु गणप गिरा सुखदानि ॥
बरणौं महभारथ की पुनि इतिहास बखानि ॥
कहहिं सौनक यह जगत में कोउ धनी कोउ रंक ॥
कोइ नीरोगी रोगी कोऊ भूपति भिक्षुक संक ॥
कोउ निसदिन दुख ही सहत कोउ जनमत मरि जात ॥
कोउ जियत बहु काल तक कोउ बिन पुत्र लखात ॥
काहू के जननी जनक मरत बालपन माहिं ॥
सो यह कारण कौन है कहो नाथ मोहिं पाहिं ॥

चौ० सुनि अस सूत बचन अस भाखा ॥ लखि अधिकारी गुप्त न राखा ॥
सौनक जो तुम पूछेउ आई ॥ सो सब कर्म प्रभाव लखाई ॥
कर्म से दुख सुख रोग अरोगी ॥ कर्म तें भिक्षुक भूपति भोगी ॥
कर्म ते मरै बाल पितु माता ॥ और बात कछु नाहिन ताता ॥
एक इतिहास कहौं प्रबगाई ॥ जाहि सुनत बहु ब्याधि नसाई
एक द्विज गुणनिधि नाम सुजाना ॥ सर्ब शास्त्रन को जेहि ज्ञाना ॥
तेहिके एक कन्या भै आई ॥ नाम सुवर्त्ता छबि अधिकाई ॥
चारि बरस की भई कुमारी ॥ तबहीं तासु मरी महतारी ॥
तब गुणनिधि निज मनहिं बिचारा ॥ बिन त्रिय भवन बसब धिक्कारा
कन्या युत सो बनहिं सिधायो ॥ तामें मुनि आश्रम बहु पायो ॥
तिनके ढिग एक कुटी बनाई ॥ रहन लग्यो द्विज अति हर्षाई
करन लागि कन्यहि प्रतिपाला ॥ बिप्र जानि ये बड़े दयाला ॥

बिबिधि भाँति के चित्र बनावै। लाय खिलौना ताहि खेलावै
राखै ताहि प्रसन्न सदा हीं॥ होइ उदास कभू सो नाहीं॥ ॥
मातु हीन अरु बाल कुमारी। तेहि हित द्विज संन्यास न धारी
भई सु बलीं जबै सयानी॥ तब द्विज ब्याह करन मन आनी
इतने माहिं काल धरि खायो॥ मन इच्छा सो करन न पायो
मृतक पिर्ताहि लखि कन्या रोवै। व्याकुल अधिक धीर नहिं होवै
कहै सुबलौ बहु बिधि बानी॥ पिता पिता कहि रोदन ठानी॥
दो॰ मोको तजि कित को गयो अहो पिता परबीन॥
दया वत्सल सब भाँति तुम मैं कन्या अतिदीन॥
चौ॰ अब इत रक्षक कौन हमारा॥ मातु पिता भ्राता नहिं प्यारा
हाय हाय मैं का कर्म कीन्हा॥ ऐसा दुख दयी मोहिं दीन्हा॥
जरौं अग्नि की जल में बहिहौं॥ की चढ़ि गिरि ऊपर मरि जैहौं
पटकैं दोउ कर सिर भू माहीं॥ बिन पितु मात मम जीवन नाहीं॥
सुनि कन्या का रोदन भारी॥ उठि दौरे ऋषि संयुत नारी॥ ॥
सो॰ आंय सब ले तेहि तीर। समझावैं बहु भांति करि॥
धरै न मन में धीर। तात मात कहि सिर धुनै॥
चौ॰ ऋषिपतनी बहु करैं प्रबोधा॥ नहिं उपजै ताके उर बोधा
लखि यम के मन करुणा आई॥ तत क्षण द्विज का रूप बनाई
पहुँचे आइ सुबल ता तीरा॥ कह्यो बचन मृदु सुखद गंभीरा
दो॰ हे कन्या मति रुदन करु धरु धीरज मन माहिं॥
अपने कर्मन केर फल जाय कहूँ सो नाहिं॥
चौ॰ आगे करै सो अब भुगतावै॥ अब जो करै सो आगे पावै
कल्प कोटि तक घटै न सोई॥ अवशि सब भोगब कहँ होई
कर्म बीज हो नीफल अन्ला॥ तेहि निर्धंस होत कोइ सन्ना
ताते कुँवरि न रोदन कीजे॥ पाछिल कर्म कि हौ लस लीजे

कहइ कन्या मांयो प्रभु तोना ॥ पूरब कर्म कीन्ह हम कौना ॥
विप्र कहा सुनु सुता सयानी ॥ प्रथम जन्म तव कहौं बखानी
पूर्व जन्म गणिका तैं अहई ॥ उजयन नगर माहिं घर रहई ॥
सुन्दर रूप नयन चपलाई ॥ जेहि चितवै तेहि लेइ लोभाई
पुर के लोग बहुत बस तेरे ॥ जो तुम कहौ करैं वहि बेरे ॥ ॥
तेहि पुर विप्र रहइ इक जानो ॥ पुत्र तासु विद्वान पिछानो ॥ ॥
पूजा करै धर्म शुभ साधै ॥ पाप कर्म नहिं कछु अवराधै ॥
एक दिवस सो सहज सुभाई ॥ तव द्वारे है निकसो आई ॥
देखि तुम्हैं भूल्यो बुधि ज्ञाना ॥ रह्यौ ठाढ़ लहं मनो देवाना
तब तू जानि ताहि बाल भावा ॥ आदर करि निज ढिग बैठावा
वाकी प्रीति तुम्ही से लागी ॥ मात पिता बनिता निज त्यागी
तेरे बिषै बसै दिन राती ॥ चलत फिरत हिय तोहिं सोहाती
इक दिन तेरे भवन मंझारा ॥ दूसर कामी आइ पधारा ॥ ॥
विप्र शूद्र तें भई जो रारी ॥ शूद्र द्विजै तहं डास्यौ मारी ॥
दो॰ यमकिंकर तेहि लै गये डारेनि नर्क अघोर ॥
शूद्र सुनै भाग तब भई नगर महं सोर ॥
चौ॰ काहू द्विज गृह आइ पुकारा ॥ तव सुत गणिका घर मारा
सुनि पितु मातु नारि दुख पाई ॥ रोदन करत धाम तव आई ॥
पुत्र बिलोकि अधिक दुख पागे ॥ तो को शाप देन तब लागे ॥
तासु मातु बोल्ली असि बानी ॥ पुत्र वियोग न धीरज आनी ॥
हे वेश्या तैं सुत बस कीन्हा ॥ यंत्र मंत्र करि धन हरि लीन्हा ॥
फिर ताको डारे मरवाई ॥ हमकहँ दुख दारुण दिलवाई
पुत्र विछोह कराये मोहीं ॥ मातु हीन होई दुख तोहीं ॥ ॥
दो॰ पिता तासु ऐसो कह्यो बाल अवस्था माहिं ॥
पिता तोर मरि जाइहै जहां हितू कोउ नाहिं ॥

कह्यो भार्य्या पति बिना मोहिं कियते जैस ॥
रह्यौ कुंवारो नाह बिन सह्यौ कष्ट तुम तैस ॥
ऐसे तोको श्राप जो दई तिहूं मिलि जानि ॥
ताते दुख यहि उमिरि में भयो कर्म गति आनि ॥

सो० भले बुरे जो कर्म । बिन भोगे छूटत नहीं ॥
धरै जो कोटिन जन्म संग न छाड़त एक छिन ॥

चौ० सुनत सुबर्णा बोली बानी ॥ द्विज तुम कहा सत्य मैं जानी
जन्म थाकि लो तुम कहि गाथा ॥ जेहि कर्म ते मैं अस दुख पावा
इक सन्देह होत मन मोरे ॥ सो अब पूछत हौं कर जोरे ॥ ॥
मैं हारि के अति अधम अपावनि ॥ बहु नाहन तें नेह लगावनि
बिषै मनोरथ नित अभिलाले ॥ बहु मनुष्य के घर में घाले ॥
जननि जनक कुल धर्म सो त्यागे ॥ जे मेरे संग नेक हु लागे ॥
कहौं कथा सब पापै कीन्हा ॥ भलो कर्म स्वपने नहिं चीन्हा
द्विज कुल जन्म कवनि बिधि पायौं ॥ सब दिन खोटे कर्म कमायौं
अरु तुम दरश दियो किमि आही ॥ सुनि भूसुर बोला सुखपाई

दो० जौन कर्म ते बिप्र की सुता भई तू आइ ॥
दीन दरश मैं पुराय जेहि सुनु सो कहौं बुझाय ॥

चौ० एक बिप्र हरि भक्त सुजाना ॥ समदरशी गुणज्ञान निधाना
गोगज स्वान बिप्र चंडाला ॥ सब में इक दीखै नन्दलाला ॥
जप तप आदि धर्म जो ठानै ॥ तेहि कर फल अर्पै भगवानै
इंद्री जीत धीर मन राखै ॥ झूठ बचन मुख ते नहिं भाखै ॥
काम क्रोध मोह मद त्यागी ॥ रहित लोभ हरि पद अनुरागी
मैं अरु मोर तोर नहिं जानै ॥ दुख सुख को सामान्य पिछानै
नहिं कछु आश्रम बंधन ताके ॥ कुल कुटम्ब कर मोह न जाके
जित चाहै तितहीं बसि रहई ॥ हर्ष शोक नहिं बिसमय गहई ॥

एकदिवस पुरवासा लेवै॥ दूजेदिन नहिं तेचलि देवै॥ ॥
विचरत सहज सुभाय सोहायो॥ एक दिन नगर तुम्हारे आयो॥
देखि स्वेत तब द्वारे माहीं॥ बस्यो सन्त निशि खोरपन नाहीं॥
मैलवसन शरीर कृसान्ना॥ त्यागि दिये भोग जो नाना॥ ॥
आधी रात भई निशि नासा॥ बैठे भजन करैं हरि दासा॥ ॥
दो॰ तेही समय कुलवाल की फेरी पहुँची आइ॥
कह्यो सन्त सो कौन तू सोतो मौन रहाइ॥
चौ॰ तिन्हे उत्तर कुछ दियो न जबहीं॥ चोर रु करयक स्यात बहीं॥
द्विज कछु सोंद वचन समुझाये॥ दुष्टन मन विश्वास न आयो॥
खैंचि चल लिले अपने साथा॥ नहिं कछु दुख मान्यो द्विजनाथा॥
तैं जागे अपने घर माहीं॥ सोर सुनत आइ तिन पाहीं॥ ॥
दीरव मँगाइ द्विजे दिखरायो॥ तब तुम तिनतें वचन सुनायो॥
जो यह चोर होइ सुनि लीजे॥ तो चाहो सो हम को कीजे॥
सुनि तव वचन दिहिन छुटकाई॥ कर गहि तू निज मंदिर लाई॥
चरण पखारि पलँग बैठावा॥ धूप दीप करि पद सिर नावा॥
कह्यो कछुक दिन मम गृह रहऊ॥ पहिरो वसन जौन विधि चहऊ॥
षटरस भोजन करो बनाई॥ जाते देह पुष्ट ह्वै जाई॥ ॥
सुनत सन्त बोल्यो शुभ बानी॥ ज्ञान विराग भक्ति रस सानी॥
दो॰ धन्य मात तव मातु को मोहिं चही कछु नाहिं॥ ॥
तृष्णा सकल सुख जगत के बिनसि जात क्षण माहिं॥
क्षुधा तृषा सुख भोग को कछु इच्छा नहिं मोहिं॥
सहज आइ निकस्यो इहाँ सत्य सुनायो तोहिं॥
चौ॰ तुम समान मैं औरन चीन्हा॥ पर उपकार आजु तैं कीन्हा॥
पर उपकारी धनि नर नारी॥ भवसागर सो होवै पारी॥ ॥
तुमपर तुष्ट होइ भगवाना॥ भेंटे जग कर आवन जाना॥

सोको कछु यहि से नहिं भाई। कहहु सैन निज सेजहि जाई
यहि बिधि संत कह्यो समुझाई। तबै सेठ पुनि बोल्यो सिरु नाई
महाराज मैं धन्नि हौं आजू। दरशन पाइ सरे सब काजू॥
पाप चारि राशी में अधिकारी। जेहि भव तरै सो कहौ बिचारी
कह्यो सन्त भव तरै सो वाही। जो हरि शरण आइ के गाहै॥
काम क्रोध मद मोह निवारै। निर अभिमान दंभ परिहारै॥
तृष्णा लोभ मछरता दहई। इन्द्रिन के मारग नहिं बहई।
थिर सुभाव एकान्त निवासी। दुख सुख सम चित धर्म प्रकाशी
उपजै न ताहि भूतक पहि धानै। मिलै न हर्ष शोक भय आनै
नासवन्त सब जगको देखै। आतम अचल पुरुष दृढ़ पेखै
सम दम शील दया उर राखै। गुरु ते गर्वित बचन न भाखै॥
पर दुख देखि तासु दुख हरई। हरि हरिजन की सेवा करई॥
राम नाम सुमिरै मन लाई। राम छांड़ि चित अन्त न जाई॥
उठत बैठत भोजन पावत। स्वास स्वांस प्रति नाम मे ध्यावत
आन उपाय सकल परिहरई। केवल राम नाम रत करई॥
सो संसार तरै सत्ति मानो। यामें कछु संदेह न आनो॥ ॥
मुक्त होइ भव बंधन छूटै। फिर तेहिं यम किंकर नहिं लूटै॥
तातें तुमहूं येही कीजै। नर तन पाइ सुफल करि लीजै॥
भय निद्रा मैथुन आहारा। सब योनिन में मिलत निहारा॥
हरि सुमिरण याहीते होई। सब योनिन सम ताहि न खोई
दो० ऐसे ताहि उपदेश ही करत भयो भिनसार॥
साधु उठि रमतो भयो धरि हरि पद उर सार॥
चौ० तब ताहिं उदै भयो बैरागा। बिषै बिलास वमन सम त्यागा
धर्म बुद्धि निज हिरदे महं धार्यो। कंचन मृत्तिका सरिस निहार्यो।
तजि घर बन में बासा कीन्हो। राम चरण पंकज चित दीन्हो।

द्विजरक्षा करि हरि को ध्यावे॥ जन्म विप्रकुल तेहि पुनि पायो
प्रथम मैं द्विजन आप जो दयऊ॥ तेहि ते तोहिं दुःख यह भयऊ
संत कृपा यम जालन परेऊ॥ संत कृपा सब पातक जरेऊ॥
संत कृपा ते नर्क न लहेऊ॥ चौरासी बिच नाहिन बहेऊ॥॥
संत कृपा मैं दर्शन दीन्हो॥ पूर्व कर्म तव वरणन कीन्हो॥
यह मैं भेद सकल कहि गावा॥ जो तुम पूरब कर्म कमावा॥
इति श्री बिश्रामसागर सबमतआगर ग्रंथ उजागर श्रीरघुनाथदास
रामसनेही कृत सुबती कथा वर्णनो नाम त्रिदशो ऽध्याय १३॥

दो॰ सुमिरि राम सिय सन्त गुरु गणप गिरा सुखदानि॥
कहौं मिमांसा शास्त्र मत सोइ इतिहास बखानि॥

चौ॰ सुनत सुबती बचन उचारा॥ नाथ शोक तुम मोर निवारा
तदपि सुरति करि दुख ह्वै आवत॥ मोह विवस मन बोध न पावत
ताते बात कहौं अब सोई॥ जाते फिरि मोहिं दुःख न होई॥
कह द्विज सुनु कन्या मन लाई॥ तहं दुख जहं सनेह सरसाई
बिन सनेह दुख होय न कैसे। शुक मूषक सुत सद्ज जैसे॥
सब जीवन में समता आनै॥ शत्रु मित्र मध्यस्त न मानै॥
बपु धरि हानि लाभ जो होई॥ कर्मन के सिर राखै सोई॥
जैसे नारि गौतमी कीन्हा॥ पुत्रशोक तेहि भयो न चीन्हा॥
कह कन्या सुनिये द्विजराई॥ कथा गौतमी की जो चलाई
मैं अज्ञान न ऐसे जानौ॥ तासु कर बिस्तार बखानौ॥॥
बोला विप्र कुंवरि सुनि लेहू॥ कहौं कथा तामें मन देहू॥

दो॰ ज्ञानवन्त धीरज बड़ी दया हृदय बैराग।
नारि गौतमी जानिये हरिपद में अनुराग॥

चौ॰ करै तपस्या बन के माहीं॥ परम कठिन कहि जात सो नाहीं
ताके रहै पुत्र एक जानौ॥ खेलै तहं निर्भे पहिचानौ॥॥

एक दिन एक तरुन शिशु गयऊ ॥ काट्यो सर्प तुरत मरि गयऊ ॥
तहँ इक बांधक दीख यह हाला ॥ डारि फांस पकरयो सो ब्याला ॥
लायो जहाँ गौतमी रहई ॥ तासों बांधक वचन अस कहई ॥
अहै भुजंगी हँ बालक तिहारो ॥ सर्प ने संहारो ॥ यह दु
ष्ट जान्यो ॥ पकरि ताहि आन्यो ॥ तजो नाहिं याको ॥ बल ले
बधों याको कहीं जाहि पोषी ॥ भयो ब्रह्म दोषी ॥

चौ० ऐसे वचन सुने भै कारी ॥ बोलत भई गौतमी नारी ॥
अहो बांधक मैं कहों सो कीजै ॥ अबही छांडि सर्प को दीजै ॥
याहि हते सुत जीवै नाहीं ॥ वृथा धरै क्यों अघ शिर माहीं ॥
कह्यो कीर हिंसक ठग कोई ॥ ताहि बधे कछु पाप न होई ॥
बालक दोषी सर्प अनारी ॥ मैं सो याहि डारि हौं मारी ॥
सुनि गौतमी कही अस बाता ॥ मुये कहा करै तू घाता ॥
कामी क्रोधी हिंसक रोगी ॥ अयशी कृपण दरिद्री सोगी ॥
वृद्ध मूढ़ तस्कर जाके जारे ॥ राज अग्नि जल सिंह विदारे ॥
राम विमुख निन्दक अभिमानी ॥ पापी कोल काल बस जानी ॥
बेद विदूषक हरिजन द्रोही ॥ भुजंग भूत तन पोष क होई ॥
य सब जीव मृतक सम जानो ॥ मुरदे कहा मारनो ठानो ॥
अपने कर्म ते मरयो कुमारा ॥ अपने कर्म तुम जाय निहारा ॥
अपने कर्म सर्प बँधि आवा ॥ जस कीन्हे तिन तैसा फल पावा ॥
परको दुख देवै जो कोई ॥ सोई दुख ताहू कह होई ॥ ॥
बोलै गिरा कूप को जैसी ॥ वाही सम्ब मिलै तोहि तैसी ॥
जो दरपन को थाप उठावे ॥ तैसी थाप ताहि बनि आवै ॥
तैसहि जन सब कर्म किये जैसे ॥ भोगै देह धारि के तैसे ॥
बालक नहीं सर्प ने मारयो ॥ वाके कर्म वाहि संहारयो ॥ ॥
ताहि ते बधिक छांड़ि देय हू ॥ दोष भुजंगहि नाहक देहू ॥

सुनि गौतमी केर अस बैना॥ बोला उरग पाय उर चैना॥ ॥
यामें है कछु दोष न मेरा॥ मैं तो फिरौं मृत्यु का प्रेरा॥ ॥
बालक मोते कई यो बारा॥ भई भेट इहि बिधिन संस्कारा॥ ॥
डस्यों न मैं तेहि सहज सुभाये॥ बिना मृत्यु की आज्ञा पाये
अस सुनि मृत्यु तहां चलि आई॥ बोली बचन सत्य सुखदाई
सो० हौं नहिं खायो बाल। नहीं बध्यो यहि सर्प ने॥
दई जो आज्ञा काल। सोइ करौं मैं आइ के॥
चौ० मैं हौं कालराय की चेरी॥ आज्ञा होइ ग्रसौं बा बेरी॥ ॥
काल कहै ताको मैं खाऊं॥ बिना निदेश निकट नहिं जाऊं
भुजंगप्रयातछं० सुनै बैन ऐसे जबै कालराया। धरी देह-
छबि श्रेउसी ठौर आया॥ कह्यो सर्प नाहीं नहीं मृत्यु मार्यो॥
नहीं रोग कोई जु मैं नाश धार्यो॥ करै कर्म जो जैस तैसा हि
पावै। बिना भेद जाने हमै दोष लावै॥ मरै औ जियै वृद्ध बा-
लक जवाना। सो तो कर्म ही तें सही और आना। कोई कर्म
के के बहुत काल रहै। कोई कर्म कैके अगिनि में नदा है॥ कोई
कर्म कीन्हो हमै जीति लीन्हो। बस्यो बिष्णु के धाम बिश्राम चीन्हो
दो० कोइ कर्म करि नीच ते भये ऊंच कोइ गत्त॥
कोइ बोरत तारत कोई सिरजत पालत हत्त॥
कोइ जल डूबै तरु गिरै अगिनि जरै विष खाय॥
कोई सहस न रोग कोउ सर्प डसे मरि जाय॥
चौ० कोहु सिंह भेडिया खावै। कर्म किहि नितसि मृत्युहि पावै
चित्रकेतु सुत गर्भ जनमा। रानी सकल गिंजाई बनमा॥
पगा तर पीसि गई मरि जोई॥ बिष दै बदला लीन्हि नि सोई
कीर लि ढोह जानु की कीन्हो॥ है सोइ भूमक निंदि बन दीन्हो
दशरथ दुख अंधन क्रो दयऊ॥ पुत्र शोक तनु त्यागत भयऊ

चतुरानन कन्या को धायो॥ तेहि क्रम ते शिव शीश गिरायो॥
बालि हि राम बान ते मार्यो॥ द्वापर में सोइ बदल बिचार्यो॥
कीर भयो द्वापर महँ सोई॥ कृष्ण चरण मार्यो सर जोई॥
गांधारी सुत शत वे मारे॥ कमठ अंड रुज हेत बिदारे॥
कर्म ते इन्द्र भाल भग पाई॥ कर्म तें न्टपवर भयो जटाई॥ ॥
कर्म ते भे न्टप नहुष भुजंगू॥ कर्म ते रबि शशि राहु ग्रसंतू॥ ॥
हरि बिन्द्या ते जो छल कीन्हों॥ तेहि क्रम श्राप जन्म जग लीन्हा
नारद श्राप बिष्णु कहँ दयऊ॥ कर्म ते शंभु लिङ्ग गिरि गयऊ
कहँ लग कहौं कर्म जस कीन्हा॥ तस सब हिन मिलि भोगै लीन्हा
तेहि ते कर्म प्रधान जग अहई॥ दुख सुख जीव कर्म करि लहई

सो॰ सम्पति बिपति कलेश॥ उतपति पालन यश अयश॥
होत कर्म ते तैस। यामें दोष न मोर कछु॥
सुनत काल के बैन। बुद्धि फिरी तब बधिक की॥
भा बिराग उर ऐन छाँड़ि दिहिसि तेहि सर्पे कहँ॥
सर्प मृत्यु अरु काल। जित से आये तित गये॥
भयो बधिक उर साल। कर्म याकि लै सुरति करि॥

दो॰ बधिक गौतमी के चरण पुनि २ शीस नवाय॥
लग्यो योग जप तप करन कुल की रीति गँवाय॥
बधिक गौतमी की कथा भई जौन बिधि जानि॥
सो कन्या तोसों कही मैं संक्षेप बखानि॥
अस ब्राह्मण के बचन सुनि मन में कीन्ह बिचार॥
पुनि कन्या बोलत भई बचन महा सुख सार॥
मेरे मन को दुख हर्यो कर्यो बोध बहु भाँति॥
गयो मोह अज्ञान अब हृदय में आई शांति॥

सो॰ योगी जानत भेव अगिले पीछले जन्म कर॥

सोमैं सो कहि देव। हैं स्वामी तुम कौन हौ॥

चौ॰ कह्यौ बिप्रसुन कन्या बाता॥ मैं हौं यम पापिन दुखदाता॥
मो को दीन दुखी अति देखा॥ कीन्हां बोध आय द्विज भेषा॥
मांगौ बर भावै जो तोहीं॥ अति प्रसन्न जिय जानहु मोहीं॥
कह कन्या पितु मात हमारा॥ सुहृद बंधु सगरो परिवारा॥
बसैं स्वर्ग जब लगि शशि भानू॥ यही मोहिं दीजै बर दानू॥
सवमस्तु कहि यम चलि भयऊ॥ तुरत सुधर्ता यह दृत्ति लयऊ॥
जप तप लागी करन उदारा॥ कन्द मूल भखि भोग बिसारा॥

गीतिका छं॰ बिसराय तन सुख भोग जग के तुच्छ मन में जानि कै। लागी करण हरि भक्ति सुमिरण ध्यान ज्ञान पिछानि कै॥ सब कर्म बन्धन काटि के श्री राम के धामै गई। सुर सिद्धि मुनिगत जौन दुर्लभ सजन करि पावत भई॥

दो॰ आठ पहर चौंसठ घरी तिन में भजिये राम॥
जन रघुनाथ न भूलिये यही सयाना काम॥
यह इतिहास पुनीत मैं बरणों मति अनुसार॥
कहैं रघुनाथ जो उर धरै भवसागर ह्वै पार॥

इति श्री बिश्रामसागर सबमत आगर ग्रंथ उजागर श्री रघुनाथदास रामसनेही कृत गौतमी सुवर्ता धर्म प्रसङ्ग बर्णनो नाम चतुर्दशो अध्यायः॥ १४॥

दो॰ सुमिरि राम सिय सन्त गुरु गणपति गिरा सुखदानि॥
कहौं माघ की कथा कछु अघ बिलास बखानि॥

सो॰ मुनि सौनक मुनि पाहिं। पूछ्यौ दोउ कर जोरि कै॥
दान तपस्या माहिं। अधिक कहा सो बरनिये॥

चौ॰ सुनत सूत बोले हरषाई। सुनि सौनक मैं कहौं बुझाई॥
तप ते दान अधिक है जानी॥ श्रद्धा सहित करै जो प्रानी॥

बहुत कष्ट करि द्रव्य कमावै ॥ तेहि परमारथ माहिं लगावै ॥
ताको यश त्रिभुवन महँ होई ॥ बसै स्वर्ग मंह निश्चय सोई ॥ ॥
जो सुधर्म करि फल नहिं चहई ॥ तो हरि भक्ति परमपद लहई ॥
तापर एक इतिहास बखानो ॥ सुन्दर महा पुरातन जानो ॥ ॥
मुद्गल विप्र एक सुत नारी ॥ बसत रहे कुरु क्षेत्र मंझारी ॥
शीला बीनि विरति अनुसरई ॥ पाख एक अन्न को जोरत रहई ॥
द्रोण सेर जब इकठे होई ॥ पीसि बनावै भोजन सोई ॥ ॥
साधु विप्र प्रथमे भुगतावै ॥ पाछे अपना सब मिलि खावै ॥
यहि भाँतिन बीते बहु काला ॥ द्विज निज धर्म करै प्रतिपाला ॥

अमृतगीतिका एक दिवस ऋषि दुर्वासा ॥ सुनि विमल बड़ाई तासा ॥ तेहि लेन परिक्षा आये ॥ हरि जन का भेष बनाये

मधुभार छं० अरु देह छीन ॥ तन बसन हीन ॥ द्विज द्वार आय ॥ तप को छिपाय ॥ लखि विप्र सोय ॥ अति मगन होय स्वागत कीन ॥ पद धोय लीन ॥ आसन पधारि ॥ आरति उतारि ॥ दोउ पाणि जोरि ॥ बोल्यो निहोरि ॥

चौ० महाराज धनि भाग हमारे ॥ जो निकेत तुम आइ पधारे ॥
जेहि गृह सन्त चरण नहिं आवै ॥ श्मसान सम भूत रहावै ॥
तव दरशन निर्मल मन भयऊ ॥ संचित कर्म सकल अब गयऊ ॥
भोजन रहै सो आगे राख्यो ॥ दीन वचन बहु सुख से भाख्यो ॥
सुनि द्विज वचन गूढ़ सुखदाई ॥ पावन लग्यो संत हरषाई ॥
जेंव चुक्यो कछु जूठ न रहेऊ ॥ सो ऋषि बाँधि बगल में गहेऊ ॥
एको ग्रासन तिन को बाँचो ॥ विप्र प्रसन्न भयो मन साँचो ॥
दुर्वासा चलि भे निज गैला ॥ मुद्गल मन नहिं आयो मैला ॥
षट पखवारे ऐसहि करेऊ ॥ खाइ जाइ द्विज दोष न धरेऊ ॥
और भाव दिन दिन अधिकाई ॥ नेक रूष ताता मन नहिं आई

लखि दु ऐसा दृगुन भावा॥ भीतर बाहेर एक सम पावा॥ ॥
बोलत भये विप्र ते बानी॥ हर्ष सहित निर्मल सुख दानी॥
तोमर छं॰ धन्य तुम जग माहिं। अस दानि दूसर नाहिं॥ निज असन हम को दीन। बड़ दान तुम ने कीन॥ तिहुं लोक में यशतोर। होई बचन फुर मोर॥ अरु विष्णु के पुर जाइ। बसिहो तहां सुख पाइ॥ जो मुनिन दुर्लभ भक्ति। मिलिहैं तुम्हें सो शक्ति॥ अस बचन सुनि द्विजराय। बोल्यो बचन शिर नाय॥
सो॰ अहो सन्त सुख भौन। तुम किरपा जा पर करें॥
मोक्ष आदि सुख जौन। मिलत सहज में आइ तेहि॥
बरवै छं॰ यहि विधि करत बतकही विप्र सुजान। स्वर्ग लोक ते लाये दूत विमान॥ सुर बिमान की उपमा कही न जाय। सात स्वर्ग को विभव जु माहिं लखाय॥ रतन जड़ित अति उज्जल शोभावान। उतर्यो नभ से मानों चन्द समान॥
सुप्रिया छं॰ सुर दूत धुनि बन्दन कही। इन्द्रादि देवन की सही तव हेत जियं आयो भलो। चढ़ि स्वर्ग को अब हीं चलो॥ अस बैन दूतन के सुने। मन माहिं द्विज मुदगल गुने॥ बोल्यो बहुरि हरषाइ के। दूतो सुनो मन लाइ के॥
सो॰ सुरपुर दुख सुख कौन। गुण अवगुण तो मैं कहो॥
कहो कृपा करि तौन। हों प्रभु जाते जानिये॥
चौ॰ कह्यो गगन हे सन्त कृपाला। तुम को सब मालुम है हाला॥
दीन जानि प्रभु दाया कोरऊ। हम ते प्रश्न ऐसि उच्चरेऊ॥
सुनो स्वर्ग सुख बरनौ सोई॥ जन्म मरण की व्याधि न होई॥
मैन कलेश लेन नहिं देना॥ क्षुधा तृषा नहिं व्यापत मैना॥
कल्पबिटप मनसा को पूरा॥ छांह बसे होवे दुख दूरा॥ ॥
रतन जड़ित हेमालय बनेऊ॥ सुभग मंजु पट भूषण घनेऊ॥

दिव्यरूपहै धामापावै॥सेवाकरत अपसरा आवै॥॥
स्वर्गमाहिं अस सुखहै भाई॥सो हम तुम कहँदीन बताई॥
दुख अबताके सुनो चरधीरा॥कहौंसोई जो अखिलसरीरा
इकतौकछु करतव्यनहोवै॥जाते पुरायबंदे अघखोवै॥
करिकमाई जो फलखावै॥खात खातकमतीहै जावै॥
परको पुराय अधिक लखिसोई॥तेवै दुखिनामनमें होई॥
पुरायकनाधसहोहै जावै॥फिरि सो मृत्युलोक को आवै
जपतप यज्ञनते सुरलोका॥मिलत इमपिताहू में शोका
इकदूतकी एसीबानी॥सुनि मुदगनबोल्यो सुखमानी
काम क्रोध मद मत्सर आदी॥जहँअतिनहांके सुखसबबादी
स्वर्गमाहिंहै दुःख अपारा॥तेहि मन चाहत नाहिं हमारा॥
निश्चलधाम होइ जोकोई॥हमते बरनि सुनावो सोई॥

दो॰ कहुगन स्वर्ग पताल मे सब नाशक ऐजानि॥
सुरलोक विधिलोक लोंसब की होवै हानि॥
विष्णुलोक नितथिर रहै उतपतिपरलैनाहिं
सुखलितबहुत प्रकारके बसत सन्त तेहिंमाहिं॥
जन्म मरण तामें नहीं अकल दुर्प नाव्याधि॥
आनन्दै आनन्द है रामधाम आनादि॥

तोमर छं॰ तहँ रहत हैं हरिराय। ऐश्वर्य्य कछु कहौं गाय॥
जेहि राज सब ब्रह्मराड। चौदा भुवन नवखराड। बैकुंठ गढ़ अ-
जो त। चाकर सकल सुर मीत। बिरंचि जासु दिवान। है फौज-
दार ईशान॥ मातङ्ग बसुदिग पाल। पानी भरै घनमाल॥
कोतवाल है यमराज। नाक्षत्र मान हु बाज॥ सुस्तो फी चित्र
गोपित्र लम्बोदर मुंशीलिख॥ पुरदेव कानो गोइ। औ जौ-
र प्रकिल्ल सोइ॥

सरूपि कहं॰ अरु सबा शेष बिचारी॥ कूबेर जासु भंडारी
बहु खानि लाख चौरासी॥ तेहैं सब करि खन बासी॥ कैरे परा-
रब्ध कर भोगा। रहै सब पर कर्म दरोगा॥ ग्रह दी ग्रह रोग अनन्ता
जागीर तगीर करन्ता॥ यम दूत पियादा फिरहीं। जे राम विमुख
ते धरहीं॥ महि षेश लोक बदि खाना। बहु नर्क भाय सी जाना।
हरिधर्म पोत बिन दीन्है। तहं परत आइ सठ चीन्है। दिनवेद
पति ग्रह धारी। ते जान हुं सबै बेगारी॥ परवी पञ्च ग्रह जानी।
तहसील दार मह मानो। जप तप ब्रत दान हि करहीं। ते नर जं-
तु पोत हि भरहीं। मद काम क्रोध अंहकारा। डकहत लूटत सं
सारा॥ सत संगन की चलथारा। सो करत फिरत हुशियारा॥
है अन्न पूरणा मोदी॥ है सबै अहारै सोदी॥ कोतवाल बीर हनु
माना। जय विजय रहत दर थाना॥ शुचि सेवक भक्त पियारे
तिनके हित नर तन धारे॥ सुरलोक सकल जागीरा। सब सह
ना जासु समीरा॥ अरु धर्म नवीन करारा। है भक्ति चढी सर-
कारा॥ नौबत्ति है अनहद तासा। चौंपक्ख बारहु मासा॥ भूलोक
जासु बाजारा। तहं होत कर्म बेपारा॥ स रद दीप अरु खरादा।
धनु काल मृत्यु फर चराडा॥ बन बाग अठारै भागा। हैं सातौ सं-
धतड़ागा॥ पर बत सब बछी जाना। तेइ नभ दीरघ ताना॥ च-
न्दी गरा बेद कहावैं। जे नेति नेति यश गावैं॥ जिनकी प्रिय ल-
क्ष्मी रानी। साहेली गिरा भवानी॥ दे भक्ति मुक्ति दो दाना। ते हि
धेलक संत सुजाना॥ हैं रद्धि सिद्धि जेहि दासी। सो निस
दिन करैं खबासी॥

दो॰ कोटि २ ब्रह्माण्ड हैं रोम रोम प्रति जासु॥ ॥
कहै रघुनाथ बखानि को उपार कि पावै तासु॥
सुनि प्रभाव अस बिष्णु को मन हर्ष्यो महिदेव॥

पछ्यो द्विजपुरकि मिमिलै ताको कहियेभेव॥
मिलै जो यह पद भक्ति ते जोग ज्ञान मन लाय॥
और उपाय करै कितै विष्णुलोक नहिं जाय॥
सो० देवदूत के बैन। सुनि बोल्यो मुद्गल बहुरि॥
जाहु आपने ऐन। कह्यो बन्दना सुरन ते॥
दो० देवदूत भेजे स्वरग आपु भक्ति मनु लाय॥
करणी बल निज कुटुम्ब युत बस्यो विष्णुपुर जाय॥
सो० तप ते अधिकी दान सह श्रद्धा के जो करै॥
होय भुवन विख्यात। भक्ति मिलै पुनि द्विज सरिस॥
इति श्री विश्राम सागर सब मत आगर ग्रंथ उजागर श्रीरघुनाथदास रामसनेही कृत मुद्गल प्रसंग वर्णनो नाम पंचदशो ऽध्यायः॥१५॥
दो० सुमिरि राम सिय सन्त गुरु गणप गिरा सुखदानि॥
हरिधर्म्मोत्तर ग्रंथ की कहौं इतिहास बखानि॥
सो० सुनि सौनक सुख पाइ। नाइ शीस बोल्यो बहुरि॥
नाथ कहो समुझाइ। पुण्य बढ़त केहि द्रव्य ते॥
चौ० कहा सूत सुनि कहौं बुझाई। जेहि धन धर्म बढ़ै अधिकाई॥
सुकृत करि जो द्रव्य कमावै॥ तेहि परमारथ माहिं लगावै॥
बाढ़ै पुण्य पाप है नासा॥ सो नर लहै स्वर्ग में वासा॥ ॥
अधरम करि जो द्रव्य कमावै॥ धर्म माहिं पुनि ताहि लगावै॥
ताको पुण्य व्यर्थ ही जानो॥ सुनो एक इतिहास बखानो॥
नृप एक बीर भद्र प्रसनामा॥ सोरठ नग्र माहिं तेहि धामा॥
करै पुण्य बहु भाँतिन राजा॥ गज रथ भूमि पालकी बाजा॥
सो० सुबरण सींग मढ़ाय। मुक्ता पूछै रजत खुर॥
पीताम्बर थोढ़वाय। देइ धेनु इमि द्विजन कहँ॥
चौ० शय्यादान करै पटदाना॥ यज्ञ महोत्सव बहुविधि दाना॥

तेहि पर एक बार बिधि योगा॥ न्टप एक चढ्यौ संग लै लोगा
निशा अचानक नगर लुटायो॥ कैद कीन जेहि पकरि पायो॥
रानी न्टपति अतिथ के भेषा॥ भागि बचे काहू नहिं पेषा॥ ॥
आये एक नगर के माहीं॥ देखु कामातुर है ढिग नाहीं॥ ॥
कर मुद्रिका एक न्टप दीन्हा॥ बेचि कछुक दिन भोजन कीन्हा
नाते सार रहै पितु मामा॥ रानी सहित गये तेहि धामा॥ ॥
तहां नहीं कछु आदर पायो॥ बहुरि भूप भगनी घर आयो॥
जानि अभाव जनक लघु भाई॥ तिन के निकट गये चलि राई

सो० रहे तहां कछु काल। पुनि लागे अन खान सब॥
चलि भे तुरत भुवाल। समुझि कर्मगति मन दिये॥

दो० जाके भवनै जाइ चलि बात न पूछै कोइ॥
बिपति परे हरि बिन कोई काहू को नहिं होइ॥

कुण्डलिया कमल केर पितु सरित पति गरल सुधा शशि भाय। मित्र भानु भ्राता तने विश्वंभर जेहि माय॥ विश्वंभ-र जेहि माइ श्रीरम्भा दोउ भगनी। बह नोई हरि इंद्र नाति शिव सुन्दर भगनी॥ अस परिवार सुसार जड़ जारि दियो निशि जाम। बिपति परे रघुनाथ बिन कोइ न आयो काम॥

चौ० भूषणा भरणा लै न्टप रानी॥ भिक्षा केरि युक्ति तब ठानी
घर २ भिक्षा कैरै भुवारा॥ तन पर बसन न जुरै अहारा॥
कछुक काल या बिधि चलि गयऊ॥ न्टप रानी सें बोलत भयऊ
संभरि गढ़ इक साहु सुजाना॥ मानिक नाम बिदित धनवाना
बेचन पुण्य जात जो कोई॥ मानिक साहु लेत है सोई॥ ॥
कागद पर लिखि तुला चढ़ावै॥ ताहि बराबर सोन देवावै॥ ॥
रानी कहा सुनो न्टप राई॥ तुम हूं कीन्ह पुण्य अधिकाई॥
तनिक कुछ बेंचि लै आवो॥ पहिरो बसन पेट भरि खावो॥

जो जग में तनु रही हमारा ॥ करब दान पुनि बहु परकारा ॥
कह राजा रानी सुनि लेहू ॥ मारग को खरचा कछु देहू ॥
सुनि रानी तुरतै उठि आई ॥ गृह ते भिक्षा करि लाई ॥ ॥
नृप के वसन बाँधि सोइ दीन्हा ॥ गवाधति सुमिरि पयाना कीन्हा
तेहि बासर निशि भै तरु पाई ॥ रह्यो सुनिय बिन भोजन राई ॥
दूसरे दिन चलि सरइक पायो ॥ करि मज्जन नृप भौरी लायो
सेंकि तूर्ज हरि भोग लगावा ॥ तेहि क्षण इक अभ्यागत आवा
क्षुधावंत बोला हर आई ॥ सुनि नृप के मन करुणा आई ॥

दो० होय धनी कंगाल जो तद्यपि रहे उदार ॥
जन्म दरिद्री धन लहै करि न सकै उपकार ॥
द्वै भौरी अभ्यागतहि दीन्हीं करि सनमान ॥
दुइ पुनि अपना स्वाद कै कीन्हों बहुरि पयान ॥

चौ० तिसरे दिवस साहु घर आयो ॥ आदर करि राजा बैठायो ॥
पूछ्यो बनिक कहाँ ते आये ॥ को हो कौने काज सिधाये ॥
सुनि नरेश अस बचन प्रकाशा ॥ साव ते आयन तब पासा
बेचन पुराय हेतु यह ताता ॥ तुमहूं लेत सुनी हम बाता ॥ ॥
अस सुनि साहु उतरु तब दीन्हा ॥ बेचहु पुराय जवन कछु कीन्हा
लिखि कागद पर तुला चढ़ावो ॥ सौदा लिखो दवै जेहि पावो ॥
दश सहस्र मख कीन्हों राई ॥ सो लिखि मानिक तुला उठाई ॥
पलरा दोऊ रहे समाना ॥ रती न चढ़ा महीप खजाना ॥ ॥
बोला साहु और लिखि धरहू ॥ साँची लिखो झूठ परिहरहू ॥

सो० हेम गऊ गज बाजि ॥ दीन्हा कन्या दान जो ॥
तुला चढ़ायो राज ॥ सोऊ सब बिरथा भयो ॥

चौ० जहँ लगि लोग रहे तेहि ठामा ॥ हितू गुमास्ता चार गुलामा
सबन कही भूठे तुम अहऊ ॥ ठगही करि सुख सम्पति चहऊ

जोतुमकरते दानरु धर्मा॥ कंचन चढ़त नकौने मरमा॥ ॥
लखिरुख बोलासाहु सुजाना॥ कौनेसमय कीन्हतुम दाना॥
वीरभद्र कहसुनिपि साहू॥ जबहम थे सोरठ के नाहू॥ ॥
गजरथतुरंगपालकी जाने॥ भृत्य मृता वहु चमू रव जाना॥
तबयह दान दीन्ह हम भाई॥ तुम ते साँची कहा बुझाई॥ ॥
बोलाविटका चढ़े भुवाला॥ यह अधर्म कर धर्म तुह्मारा॥
लूटि बाँधि पर जै दुख दिहेऊ॥ बनितनकहबिन वस्तर किहेऊ॥
बहुराग ऊ वेढ़ि ले आयो॥ हरि पर दृक्ष अनेक कटायो॥
आवा कोउ फिरियादी दीन्हों॥ लै धन सो न्याव नहिं कीन्हों॥
सोधन आनि धर्म तुमदाना॥ ताते कौन पुराय पर माना॥
जबतेरङ्क भयो तुम राई॥ तबते पुराय किहेउ कछु भाई॥
दो० कह्यो महीपतिवचन मृदु सुनियेसाहु सुजान॥
भिक्षाकरि भोजन मिलै काहेम कीजै दान॥
कुराडलिया कीन्हपयाना यहाँको सुमिरि हृदयगणराय। ते
हिमग इक सरके निकट भौंरी चारिलगाय॥ भौंरी चारिलगाय
अर्पि हरि ग्रास उठावा॥ तेहि समय मम निकट एक अभ्या
गत आवा॥ क्षुधित देखि मैं तासु काउ भै मधुकरी दीन्ह।
रङ्क भयन तबते सुनहु यही पुराय जग कीन्ह॥
चौ० सुनिमानिक लिखि तुला चढ़ायो॥ डाँड़ी गहि धरि हेम उठायो
तबही पला गरू है गयऊ॥ पुनि लै पुरट चढ़ावत भयऊ॥
ज्यों ज्यों कंचन आनि चढ़ावै॥ त्यों त्यों पला अधिक गरु वावै
जहेँ लगि सुवरण साहुनि केता॥ है भौंरी सम भया न तेता॥
बोला मानिक सुनहु नरेशा॥ अब नहिं हेम हमारे लेशा॥
तेहि ते जो कछु है सो इ लीजे॥ अपने नगर पयाना कीजे॥
सुनि नृपमहिषा ऊंट मगाये॥ सकल कनक तिन माहि लदायो

लीन्हे सङ्ग सिपाही नाना ॥ जिनसोरठ कहँ कीन्ह पयाना ॥
पहुँचे द्विज तिसरे घर आई । लखि रानिहि भा सुख अधिकाई
बहुरि सेन नृप साजि अनेका ॥ चतुरङ्गिनी एकते एका ॥
दो० दैडं का अरि भूप पर चढ़ा चमू लै जाय ॥
राम कृपा तेहि जीति कै लीन्हो राज छिनाय
चौ० आइ निकेत महोत्सव कीन्हा ॥ विप्रन दान विविधि विधि दीन्हा
करन लाग पुनि राज अवारा । पाले प्रजा अनेक प्रकारा ॥ ॥
अधरम इमद होन नहिं पावै ॥ करै ताहि नृप दगड दिवावै ॥
लागेहु करन भक्ति युत रानी ॥ छाँड़ि अनीति कर्म मन बानी ॥
आवै साधु नगर मा कोई ॥ मिलै पुरः चलि भूपति सोई ॥
करि प्रणाम मन्दिर लै आवै ॥ पद पखारि निज सीस चढ़ावै
बोड़ष भाँति पूजि सन मानी ॥ मन जो गवत रहै भूपति रानी ॥
सुनै कथा हरि कीरति गावै ॥ तजि सत संग अनत नहिं जावै
सेवक सचिव करैं पुर काजा ॥ विष्णु चरण सेवैं नित राजा ॥
भवन बनाय सुबस्तु भराई । मुदित देइ महि देवन राई ॥ ॥
सुमन बाटिका बाग लगाये ॥ वापी कूप तड़ाग खनाये ॥ ॥
करै जो धर्म कर्म सुभ ज्ञानी ॥ वासुदेव अर्पै नृप ज्ञानी ॥
सहित नेम सुमिरै हरि नामा ॥ क्रोधन लोभ मोह मद कामा
युक्ति सहित करि भोग बिलासा ॥ समय पाय तनु तजि अनयासा
हरिगीतिका- अनयास निज वपु त्यागि मो हरि रूप कर-
आयुध धरे भुज चारि उरपद मुकुर कुराडल तिलक शिर
माला गरे ॥ आरूढ़ सुभग विवान लखि सुर सुमन बहु बर-
षायहू । जप योग तप ते अगम सो पद भक्ति करि नृप पायहू ॥
दो० कह रघुनाथ अधर्म करि पुनि हरि सुमिरन कीन्ह ॥
करम बन्ध ते छाटि कै मोक्ष सरूपी लीन्ह ॥ ५ ॥

तजिकुकर्मसुभकर्मकरिहीबैकेभायओकोइ
ताहिलगावैधर्मसैंतपतेअधिकीहोइ॥

इतिश्रीविश्रामसागरसबमतआगरग्रंथउजागरश्रीरघुनाथदा-
सरामसनेहीकृतवीरभद्रप्रसंगवर्णनोनामषोडशोऽध्यायः॥१६॥

दो॰ सुमिरिरामसियसंतगुरुगणपगिरासुखदानि॥
महाभारथमदग्रन्थकोकहौंइतिहासबखानि॥

सो॰ सौनकसहितहुलास।पूंछ्यौकैभेदधर्मके॥
कितउतपतिकितनाश।कितस्थितिविस्तारतिन॥

कुण्डलिया कह्योसूतमुनिधर्मकेचारिचरणपहि-
चान।प्रथमसत्यपुनिदयाहै।औरतपस्यादान॥औरत-
पस्यादानसत्यतेउतपतिसोई।दयातहांविस्तारक्षमाते
स्थिरहोई॥नाशहोतहैलोभकरिक्रोधौतेहूरीरह्यो।कृ-
तयुगचहुंपुनितीनिफिरिदुइकलिइकवेदनकह्यो॥

दो॰ सुनुसौनकजेहिभांतिजिनधर्मकिहिनितधारि।
लिखेपुराणनमेंकहौंतिनमेंलेदुइचारि॥
भूपवंसचतुभुजबलीमहिमण्डलरिपुभीति॥
दीन्हौंसुखगौद्विजप्रजनसहितवेदकीरीति॥

चौ॰ चन्द्रप्रभारहैतिनकीबाला॥जिनजायेहरिचन्दनृपाला॥
बसुधापतिहरिचन्दकिरानी॥जासुसुयशत्रिभुवनमेंजानी॥
तासुतनयरोहिताकुमारा॥इन्द्रावतीवधूसुकुमारा॥
करैराज्यहरिचन्दनरेसू॥धनअधर्मकलेशनलेसू॥
तासुराज्यकोउदुखीनरहई॥चारौंवर्णधर्मनिजगहई॥
सबसुन्दरसबविरुजशरीरा॥सबगुणग्रामसबपण्डितधीरा॥
तेहिपुररामभक्तनरनारी॥संतसभागमरुचिअधिकारी॥
निशदिनभूपप्रीतिहरिचरणा॥सुमिरनपूजनवन्दनकरना॥

सो० बापीकूपतड़ाग। खनवायेमारगविषे॥
लगवायेबहुबाग। धनबाँधेहरिहरभवन॥

दो० बिटपफूलफलसहितगिरि प्रकटभईगलियान॥ ॥
कामधेनुभैभूमिजलकहै देहिघनआनि॥
धर्मबचनमनजोकरैसो अरपैभगवान॥
भक्तिवंतभूपालवरहरितजिमानैनहिंआन॥

चौ० प्रतिसंवतसबमालखजाना॥ देइलुटाइनराखैदाना॥
नृपकीरतिसबजगमाछाई॥ जहँतहँमुनिकरैंबड़ाई॥
कहैंकिनृपहरिचन्दसमाना॥ हैनअवरधरमज्ञजहाना॥
सुनिकौशिकमुनिकहारिसाई॥ अबहींनृपसतदेहुँडिगाई॥
तुरतैअवधपुरीचलिआयौ॥ कोलककुनपविशालबनायौ॥
प्रबिसिवाटिकाचौंडनलागे॥ घुरघुरातरखवारेभागे॥
तेभूपतिपहँजायपुकारे॥ सुवरदेतइकबागउजारे॥ ॥
मुनिनरेशपठयेभटभूरी॥ आयेसबजहँकोलगरूरी॥

दो० करिउपायहारेसकल कोलसोनिकस्यौनाहिं॥
सुनिहरिचन्दतुरंगचढ़ि पहुँचेतेहिकेपाहिं॥

चौ० भागबराहदापसुनिपावा॥ देखतताहिभूपतिसपटावा॥
कहुँलखिपरतकबहुँदुरिजाई॥ सघनविपिनइमिगयउलेवाई॥
आगेबढ़िमुनियुक्तिउपायो॥ एकपुत्रीएकपुत्रबनायो॥
आपुभयेपंडिततेहिवेरा॥ लागेकरनब्याहतिनकेरा॥
अग्रबराहदीखनहिंजबहीं॥ आयेनृपतिनकेढिगतबहीं॥
लखिक्षितिपतिबोलाद्विजसोई॥ यहिकन्याकेहैनहिंकोई॥
पायँपूजियाकेनृपदेहू॥ तुमधरमज्ञजगतयशलेहू॥
कहहरिचन्दविपिनकेमाहीं॥ हैकछुप्रभुमेरेढिगनाहीं॥
नगरमाहिंजोचलतेदेवा॥ सबविधितेहिकरतिउँसेवा॥

बिप्र कहा कछु सगुन करीजै॥ गृह लेपाइ पुनि चहौ सो दीजै
है लगाम कुंजी तब तीरा॥ तेहि ते पद पूजौ रनधीरा॥ ॥
तुरतै नृप पद पूजै लीन्हा॥ बिश्वामित्र ख्याल पुनि कीन्हा
मैं तुम्हार पंडित हौं राजा॥ मोको कछु दीजै महराजा॥ ॥
भूपति कहा माँगि द्विज लेहू॥ कनक तीनि मन राजन देहू॥
कह हरिचन्द दीन द्विजराई॥ चलहु भवन मन लेहु भराई॥
कन्या कुँवर गुप्त है गयऊ॥ मुनि नृप संग अवध चलि भयऊ
राजा बाजि चढ़न तब लागा॥ छीनि लीन मुनि गहि कर बागा

दो० कह ऋषि वे कन्यहि देइ कै पुनि नृप फेरे लेत॥
अस अधर्म नहिं चाहिये तनक वस्तु के हेत॥

चौ० अस कहि आपु भये असवारा॥ पौड़ पियादे चले भुवारा
पहुँचे नहीं अश्व के साथा॥ आगे बढ़ि टेरैं ऋषिनाथा॥ ॥
नृप सुकुमार बहुत श्रम पायौ॥ कछु दिन रहे अवधपुर आयौ
लखि नृप खुशी भये नरनारी॥ गये भूप निज भवन मँझारी॥
सुभग गलीचा एक बिछायौ॥ करि सनमान मुनिहिं बैठायौ
चरण पखारि बारि सुखदाई॥ भोजन कहँ पूछा मुनिराई।
मुनि मुनि कहा हेम मम दीजै॥ पीछे अपर बात कछु कीजै॥
तब नृप कनक भराइ मँगावा॥ कहेउ लेहु मुनि बचन सुनावा
कुञ्जी दान दियौ मोहि राई॥ दर्बि सकल तेहि भीतर आई
जहँ लगि टाप घोड़ की बाजी॥ तहँ लगु भई हमारी राजी॥
मोरि दर्बि मो से कहै लेहू॥ औरे कनक आनि कै देहू॥ ॥
नाहिं त कहौं दीन नहिं राई॥ हम अपने आश्रम का जाई॥
कह नृप शिर काटै जो कोई॥ ऐसि बात हम ते नहिं होई॥

दो० सुनि सुत रानी भूपति हु कह्यौ शीश धरि माथ॥
अनु मनु सोने पर हमें बेचि लीजिये नाथ॥

चौ० अस सुनि तिन्हें लीन अगुवाई। बेचन हेत चले ऋषिराई॥
अवनि प्रजा लै हम सिधाये। राजै मोल लेन बहु आये॥ ॥
बिश्वामित्र कह्यो तिन हेरी। प्रजा कि दीन्हि है नृप केरी॥ ॥
आन देश नहिं बिकहु नरेशू। चले बनारस सहत कलेशू॥
आये मुनि पाछे नृप रानी। नहि पाछे सुत रोहित जानी॥
मुनि दूसर द्विज देह बनाई। बैठ्यो पुरह कूप पर जाई॥ ॥
राजहि देखि समीप बोलाये। पूछ्यो हाल सही पबताया
बोला बिप्र भूप सुनि लीजै। या द्विज दूरि पान जल कीजै॥
कहे नृप द्विजहि दिये बिन भाई। पियब न पाय प्राण बरु जाई
दो० अस कहि अब नृप चलि दियो रानी पहुंची आइ॥
कह्यो बिप्र जल पीजिये पेड़ गये हैं राइ॥
चौ० रानिहु वैसे बचन सुनायो। पाछे पुत्र रोहि रो आयो॥
ब्राह्मण कहा पियउ सुत पानी। आगे पाइ गये नृप रानी॥
कुंवर कह्यो वे करहु बिचारे। छोड़िनि धर्म प्यास के मारे॥
हम तौ द्विजहि दिहे बिन हेमा। घूंट न नहीं लार यह नेमा॥
अति धर्म भक्त हिय हम जाने। गाधि सुवन मन माहि लजाने
चलन काशी महं आये। मुनि लै बीच हाट बैठाये॥ ॥
बिप्र एक रानिहि लै गयऊ। मनु भरि हेम देइ सो दयऊ॥
मालाकार कुंवर कह लीन्हा। फूलबारी महं डेरा दीन्हा॥
राजहि लिहिसि डोम एक आई। पाइ पुरट चलि भे ऋषिराई
नृपति कहो सुपच अस बानी। भरा करो नाद न महं पानी॥
मुनि नृप नीर भरन तब लागयो। कह मुनि भूप सत्य नहिं त्यागो
जो जल भरे चले मुनि आवे। फोरे नाद पाय बहि जावे॥ ॥
देखि सुपच जिय तिन ते लरई। बैठ रहत कछु काम न करई॥
मुनि कह डोम भूप सुनु बाता। हम तुम बीच ईश जगत्राता॥

बाचा बन्धन नृपति तो किहेऊ। सरघट निकट बास तब दिहेऊ।
लेसव यहां जो आवे कोई। दाम लिहे बिन दाहन होई॥
निशा आइ हम का धन देऊ। भोजन मात्र तात तुम लेऊ॥

दो॰ यहि विधि बसत मसानन्रप बहु तदीन धन आइ॥
सुखी डोम नायक परम हितकारी जन पाइ॥

चौ॰ कछुक काल यहि विधि चलि गयऊ। तब मुनि रूप सर्प को लयऊ।
हरि याको सुत हि डस्यो सो जाई। दीन्हो ताहि रविहि सौं पाई।
रानी जबै खबर यह पाई। रोदन करत कुँवर पहँ आई॥
लै लहा संग गंगा के तीरा। गै जेहि घाट रहत नृप धीरा॥
नारि बिलाप करत विधि नाना। सुत सब देखि भूप दुख माना।
पुनि धरि धीर मही पति कहई। ईश रजाय शीश पर अहई॥
दुख सुख देह पाइ संग लागे। मिलन बिछोह स्वप्न जिमि जागे।
जल अकाश क्षिति पावक बाता। मिलै कौन पर पंच विधाता।
नश्वर रूप मोह बस सोचा। पर धन गये करै दुख पोचा॥

दो॰ प्रकट भयो तनु जानिये सो सो वत लखतीर॥
जीवन नाशत नित्य है अस विचारि धरु धीर॥

चौ॰ नट मरकट गति देखि निहारी। हरि आधीन सकल तनुधारी।
चाक कुलाल फिरत है तौलो। भ्रम आधार लकरिया जौलो॥
सब संसार काल कर भोगा। आपुन देखत आन हि सोगा॥
अस्थि मांस विष्टा तन छयऊ। चर्म लपेटि सहायन भयऊ।
तेहि पर कहत न मोहिं सम आना। कछु दिन गये रही नहिं माना।
अल्प आयु बहु करत उपाई। मृत्यु सिर खड़ी न ताहि डराई।
बलि पसु पाइ घास जिमि चरई। बूड़त आपु आन को धरई।

दो॰ जगत बिकट बन कुटग मन माया जाल पसारि॥
काल सिकारी बिन खबरि लीन अचानक मारि॥

चौ० दारु नारि तन ममता डोरी॥ कर्म नचावत है चहुँ ओरी॥ ॥
दश इन्द्री सुर विजय घोरा॥ खैंचत जहाँ तहाँ वर जोरा॥ ॥
मसत पांच चोर करि दंगा॥ रहत हित है निशदिन संगा॥
जीव कुमग्न कैसे कहि जाई॥ जिमि खेती हरवा है खाई॥
शोक समाज देखि सब परई॥ सुखी सो जो हरि पद मनु धरई॥
दुख कर मूल मोह है रानी॥ सो तजि सपदि मानु मम बानी॥
दंड घाट कर हम कहँ दीजै॥ पाछे पुत्र दाह निज कीजै॥ ॥
रानी कहा सुनो नरपाला॥ तुम ते कछु छिपा नहिं हाला॥
कहौ दर्वि कहँ धर्मि पाई॥ जो लै तुम्हें दीजिये आई॥ ॥

दो० कह नृप कर लीन्हें बिना हौं नहिं दाहन देहुँ॥
स्वामी केर निदेश तजि नाहक अधरम लेहुँ॥

सो० तेहि ते मैं अब जाय। पूछौं प्रभु ते हाल यहु॥
जो मैं देहि बताय। सोइ करब पुनि आय कै॥

चौ० अस कहि हरिचन्द नगर सिधाये॥ गाधि सुवन मरघट तहँ आये॥
रानी ते अस वचन उचारा॥ बैठि लिहे कत मृतक कुमारा॥
रानी सकल हाल कहि दयेऊ॥ सुनि मुनि ऐसे बोलत भयेऊ॥
जो दुर्वृत्त नहिं करी दिनेशा॥ तौ तोहिं दहन न देइ नरेशा॥
तेहि ते मैं तोहिं देउँ बताई॥ भस्म सकल तन लेहु लगाई॥
बालक एक आकर्षि जो लीन्हा॥ सो रानी कहँ मुनिवर दीन्हा॥
कह्यौ किले मठ बैठो जाई॥ मैं तुम्हार सुत देउँ जराई॥ ॥
सुनि रानी गै मंडप जबहीं॥ कौशिक मुनि पुर आये तबहीं॥
जहँ तहँ अस दीन्हों गोहराई॥ नगर तुम्हारे डाइनि आई॥
पूछिनि कहाँ है वै मठ माहीं॥ यामें झूठ कहत हम नाहीं॥
गई अबै पुर ते सह मोदा॥ लीन्हे एक बालक सब गोदा॥
चौबिसा छं० सुनि सब धाये। तेहि दिग आये रूप निहारी॥

अति भैकारी। बालक चीन्हा॥ गहि कर लीन्हा॥ नृप पहँ ल्यायो॥
कहि समुझायो॥ भूपरि साई। दीन्हेसि टेगाई। कहेउ कि धावो।
सुपचहि लावो। गरदन मारो केरी न ल्यावो॥ हिंसक स्यावो भल नहिं आगो॥

दो० गाहक धावन डोम गृह कह्यो हाल समुझाइ॥
तेहि पठवा हरिचन्द कहँ चलि आयत हँ राइ॥

चौ० राजा निजरानी पहिं चीन्ह्यो॥ तनको मोह न मन में आन्यौं
कसा तुरत उठायो राई॥ मारौं शीश बिलग है जाई॥ ॥
आइ तबै हरि कर गहि लीन्हा॥ जय जय ध्वनि सब देवन कीन्हा
धनि रानी धनि नृपति महाना॥ तज्यो न धर्म सह्यो दुख नाना
सुदिन सकल धरमज्ञ कहावें॥ कुदिन के मोटी परिखि लिआवे
घन प्रहार बिन सोवे हीरा॥ औरे किस के कांच कर खीरा॥
अस्त्र शस्त्र जिमि सब कोइ बांधे॥ सूर सोइ जो समरन कांधे
मुनि ने कह्यौ रि माइ खरारी॥ तुमरे मद सरता अति भारी
जप तप संयम करते भयऊ॥ आदि सुभाव तद्यपि नहिं गयऊ
अस धरमज्ञ नृपहि दुख दीन्ह्यौ॥ धर्म कौ लोभ सका चीन्ह्यौ
धर्म छोड़ावन इनकर आयो॥ फूकन बहुत सुमेरु उड़ायो
तप कर तुम्हें बहुत अभिमानू॥ सो नहिं रहो सत्य यह जानू
सुनि मुनि चरणा परे है दीना॥ प्रभु अपराध बहुत मैं कीन्हा
करहु सो क्षमा जानि अज्ञानी॥ नृप पद परि कह्यो प्रभु बानी
सुनि मुनि गहे चरण तजि माना॥ नरविन नृप कीन सकुचि सनमाना
तुरतै पुत्र दीन मंगवाई॥ औ प्रथमै रवि कौ सौंपाई॥ ॥

दो० नृप हरिचंदहि जानि कै पुरवासी सब लोग॥
भूप सहित विनती करी भये दरश विधि योग॥

सो० बोले बिष्णु बहोरि। जो भावै सो मांगिये॥
कह नृप दोउ कर जोरि। मोको कछु न चाहिये॥

चौ० रानी ते बूझउ सुरराई॥ माँगी जो कछु याको भाई॥
एक नाथ रानी ते भाषा॥ माँगहु वर जो मन अभिलाषा॥
रानी कहा नाथ सुनि लीजै॥ प्रथमैं भक्ति आपनी दीजै॥ ॥
जहँ जहँ जन्म धरब हम जाई॥ तहँ तहँ हरिचन्दै पति पाई॥
पुत्र मिलै रोहितसि समाना॥ राजकाज धन धाम खजाना॥
यहि बिधि मुनि सोये तहँ आई॥ जातें नाथ दरश तव पाई॥
यह वरदान देहु मोहिं स्वामी॥ और न चहिये अन्तरयामी॥
सुनि हरि सजल नयन होइ आये॥ प्रेम सहित निज हृदय लगाये॥
सुत समान त्रिय जासु अगारा॥ कस न होइ तहँ धर्म प्रचारा॥
चलहु अवध निज राज करीजै॥ प्रजा अनाथ तिन्हें सुख दीजै॥
सुनि हरिचन्द अवध चलि आये॥ पुरबासी लखि रत्न लुटाये॥
सिंहासन भूपति बैठारे॥ जग निवास बैकुण्ठ पधारे॥ ॥
बहुरि सकल संशै करि दूरी॥ रानी सहित किहिनि सुखभूरी॥
गीतिका छं० सुखभूरि करि नृप रानि परजन विविध विधि पालन भये। तजि अन्त समय शरीर विनपै सर्म हरि पुरका गये॥ यह कथा नृप हरिचन्द की तुम ते कही समुझाइ कै। अब और एक इतिहास भाषौं सुनहु मुनि मन लाइ कै॥
सो० हंसध्वज नृप तासु। तनै सुधन्वा हरिभगत॥
निज बपु दीन्ह्यो आसु। संखौलि खित्तखल द्विजन हित॥
रन्तिदेव नृप आन। बहु दिन में भोजन लहे॥
विप्र शूद्र शठ स्वान॥ सन माने तब मिले हरि॥
इति श्रीविश्रामसागर सबमत आगर ग्रंथ उजागर श्रीरघुनाथदास रामसनेही कृत हरिचन्द सुधन्वा रन्तिदेव प्रसंग वर्णनोनाम सप्तदशोऽध्यायः १७॥
दो० सुमिरि राम सिय सन्त गुरु गणपति गिरा सुखदानि॥
बरणौं भारत की कथा कछु दालभ्य बखानि॥

सो॰ शौनक मन में गुणय। पूछ्यो पद शिर नाइ के॥
जिव रक्षा कृत पुण्य। होत कहा सो बरनिये॥ ॥

चौ॰ सुनि मुनि बचन बोले हर धाता॥ नीक प्रश्न कीन्हेउ तुम ताता॥
धर्म मूल जिव रक्षा जानो॥ सुनो तासु कृत पुण्य बखानो॥
जहँ लग सब तीरथ करि आवै॥ गया माहिं तिल पिण्ड परावै॥
गो गज हय पट मणि कहेमा॥ देहि विप्र कहँ करि नित नेमा॥
यज्ञ सु सकल करै ब्रत दाना॥ संयम नेम तपस्या ठाना॥ ॥
ऐसब पुण्य जो तुला चढ़ावै॥ जिवरक्षा सम सोउ न पावै॥ ॥
राजा सिब की कथा बखानो॥ जिवरक्षा तिन कीन्हो जानो॥
भूपति यज्ञ करत इक बारा॥ रहैं तहाँ महि देव अपारा॥ ॥
इंद्र अग्नि सिवि यश सुनि पायो॥ लेन परीक्षा दोऊ सिधायो॥
अग्नि कपोत वपुष तब कीन्हा॥ बाज रूप बासव धरि लीन्हा॥
भाज कपोत बाज रपटावा॥ नृप जहँ यज्ञ करत तहँ आवा॥

दो॰ बैठ सिथिल लखि गोद में दुख्यो कपोत डेराय॥
धरि बाज बोलत भयो नृप ते बचन बनाय॥
अहो भूप धर मज्ञ तुम महँ सुनी यह बात॥
मोह कृपण ता हे नहीं तन को तुम्हरे गात॥

चौ॰ तैं सब को पाले महि पाला॥ सन्त असन्त कहा नर बाला॥
आगुण देखि छिपावै जानी॥ गुण को सदा धरत उर आनी॥
द्वारे अतिथि जो कोई आवै॥ तुम ते बिमुख जान नहिं पावै॥
अब जनि धर्म छाड़ि यो राई॥ धर्म नरहे अपयश ना काई॥
भोजन मोर कपोत रखायो॥ ताको त्यं क्यों गोद छिपायो॥
भूखो हौं बहु दिन को राई॥ याको मोहिं देहु पकराई॥ ॥
राजा कहा सेन सुनि लीजै॥ याकी आश छाड़ि अब दीजे॥
सरणी डरपि मोरि सरन लीन्हा॥ तजौं न याहि परण हढ़ कीन्हा॥

शरणागत आये जो त्यागै ॥ ब्रह्महत्या ताके शिर लागै ॥

दो० लोभ क्रोध बश परिहरै करै नरसा जासु ॥
सो नर पापी नीच खल मुख नहिं देखिय तासु ॥

चौ० मुख देखे सुकृत घटि जाई ॥ धर्मवान लखि सुख अधिकाई
तेहि ते यहि तजिहौं नहिं भाई ॥ शीस हु जो कोउ काटै आई ॥
बोला सेन सुनत असि बाता ॥ मैं तोहिं सुना रहै बड़ दाता ॥
धर्म टेक सो छांड़ि भुवाला ॥ लै अप यश जीहौ कै काला ॥
दियेउ अहार होइ जिव रक्षा ॥ तजि हठ लेहु मानि सो शिक्षा ॥
किये अहार भरा पिर रहई ॥ नाहि न तनु तजि मारग गहई ॥
मोर मुये बहुतन कर नाशा ॥ जननि जनक सुत नारि बिनाशा ॥
एक जीव की रक्षा करहू ॥ बहुतेन की शिर हत्या धरहू ॥ ॥
बिन बिवेक धरमहु कर कोई ॥ पाछे तेहि पछिताइक होई ॥
क सेन की गति भोनी राई ॥ धुराय कारन पातक हू जाई ॥ ॥
तेहि ते नृपति मानि अब लीजै ॥ मोर अहार होइ मोहिं दीजै ॥

सो० कहसि बिसुनहु सिचान । शरणागत रक्षा करै ॥
यहि सम धर्म न आन । सो मैं निज हिरदै धरयौं ॥

दो० सोइ पण्डित धर्मज्ञ सोइ संत बादी मति धीर ॥
शीलवन्त ज्ञानीश जो हरै पराई पीर ॥ ॥

चौ० मोहिं इच्छा कछु स्वर्ग कि नाहीं ॥ नहिं बैकुण्ठ जानकि माहीं
मुक्ति भुक्ति की चाह न करहूं ॥ नर्क परन को मैं नहिं डरहूं ॥ ॥
इक अभिलाष यहै मन माहीं ॥ आवैं शरण जो तेहिं नाहीं
जो मोपर प्रसन्न भगवाना ॥ देहि टेक हिय यही न आना ॥
तन धन धाम बाम सुत जावै ॥ तजौं न ताहि शरण जो आवै ॥
मोहि कपोत परम प्रिय भाई ॥ ताको कहौं सजा किमि जाई ॥
और चहौ सो लीजै मांगी ॥ सुनि सचान बोला भै त्यागी ॥

भूमि धाम धन अन्न अपारा ॥ लिहे सरी नहिं काज हमारा ॥
मम भच्छ्रण पच्छी है येहू ॥ सो नहिं देउ तौ अब सुनि लेहू ॥
आपन मास खवावो मोहीं ॥ दयावन्त तब जानौं तोहीं ॥
तुला चढ़ाइ कपोतहि दीजे ॥ तेहि सम धरहु देर मन कीजे ॥
कुण्डलिया सुनि सिबि मन हरषत भयो कह्यौ धन्य मम भाग । असद अस्वच्छ शरीर यह पर स्वारथ में लाग ॥
पर स्वारथ में लाग धन्य जननी जिन जायो । दीन्हौं ज्ञान जनायक है केहि कारन आयो ॥ हरि सुमिरण अरु कर्म शुभ साधै पाइ नरदेह पुनि । जीवन ताही को सफल बोल्यौ बहुरि सचान सुनि ॥
चौ० दया करै कल बाट भुलावा ॥ सुखित जान है प्रान हमारा ॥
राजा तुरत तुला मँगवायो ॥ पलरा पर कपोत बैठायो ॥ ॥
दूजे पला मांस निज धेरऊ ॥ आपन गरु कपोत ते केरऊ ॥ ॥
तब राजा फिरि काटि चढ़ावा ॥ बिहंग पला नहिं सम सरि आवा ॥
काटि २ कै धोबै डार्‌यौ ॥ उठ्यौ न भूप नेकु निहार्‌यौ ॥ ॥
चढ़ि बैठ्यो नृप तब हर षाई ॥ देखि अगिन हरि रहे लजाई ॥
सुर देखैं नभ चढ़े बिमाना ॥ कहैं कि अस प्रण काहु न ठाना ॥
जय जय धन्य २ नृप कहहीं ॥ सुमन बरषि निज २ पुर फिरहीं ॥
दो० अगिनि पुरन्दर प्रगट तजि अकट्यो आपन रूप ॥
है प्रसन्न बोलत [illegible] धन्य २ धन्य तुम भूप ॥
बिश्व माहिं तुम सम नृपति है नहिं कोई और ॥
प्रण कीन्हो भल होइ है मेरो यश सब ठौर ॥
मेघ नदी जल भूमि द्रुम सन्त जन्म जे लेत ॥
केवल बिधि परगट किये पर [illegible]रथ के हेत ॥
चौ० तुम समान राजा जे आहीं ॥ [illegible] जा [illegible]न माहीं ॥

इतनेन की जो निंदा करहीं ॥ रौरौ नर्क माहिं सो परहीं ॥ ॥
तेरे तन की जाय बुढ़ाई ॥ होइ नवीन सुभग सुखदाई ॥ ॥
हम शठ हठ बस कुकरम कीन्हा ॥ नाहक आय तुम्हें दुख दीन्हा
सो अपराध क्षमौ करि दाया ॥ अस कहि सुरपति स्वर्ग सिधाया
यज्ञ जबै पूरण ह्वै गयऊ ॥ तब भूपति मन हरषित भयऊ ॥ ॥
गया बिमान लाये हर पाई ॥ विष्णु लोक तहँ राखिन जाई ॥
जो यह कथा सुनै अरु गावै ॥ यम किंकर तेहि नाहिं सतावै ॥
सिबि की कथा कही जो जानी ॥ और सुनौ एक कहौं बखानी
केकी नगर रहै एक साहू ॥ बुद्धिवान घर दवि अथाहू ॥ ॥
देवदत्त अस ताकर नामा ॥ सुजसा नाम जासु की बामा ॥
एक बार पति पद शिर नाई ॥ बोली मधुर बचन सुखदाई ॥
सुनहु नाथ निगमागम गावै ॥ नरतन बड़े भाग ते पावै ॥ ॥
तेहि लहि जो हरि भजन न करहीं ॥ जगत भार शिर ऊपर धरहीं
सो पाछे पछितात अभागी ॥ जिमि नग बाल अमोलिक त्यागी
ताते पति हरि भक्तिहि कीजे ॥ नरतन पाइ सफल करि लीजे
धन ते धर्म करहु मन लाई ॥ आखिर अन्त संग नहिं जाई
ऐसे बचन नारि जब कहेऊ ॥ सुनि बुधि साहु परम सुख लहेऊ

दो॰ धर्म करन लागे ललकि तन मन धन ते होउ ॥
जो माँगै तेहि देइ सोइ बिमुख न जावै कोउ ॥

चौ॰ नौधा भक्ति करै नित नेमा ॥ विप्र वैष्णो पद अति प्रेमा ॥
यहि भाँतिन बहु दिवस बिताये ॥ लेन परीक्षा धर्म सिधाये ॥
रूप अघोरी का धरि लीन्हा ॥ साहु द्वार स्वाल आ कीन्हा ॥
देखि बयस भीतर लै गयऊ ॥ मुदित मनोरथ पूरण भयऊ
कह्यो अघोरी सुनु अनुरागी ॥ मोको आजु क्षुधा बड़ लागी
पुत्र तुम्हार अर्ध पट केरा ॥ तेहि आमिष मन चाहत मेरा ॥

दोउ प्राणी मिलि सुत बध कीजै ॥ शोभन तन को मन में लीजै ॥
निज निज कर माहिं देउ खवाई ॥ नाहिं सके सो ग्रन्ते जाई ॥ ॥
सुनत साह सा हुनि ग्रस बैना ॥ खेलत सुत बोलायो ऐना ॥
मारन लगे दोऊ मिलि जबहीं ॥ बालक बचन कहत भा तबहीं ॥
मारु न मातु घरे मह रैहौं ॥ ग्रबहों दूरि न खेलन जैहौं ॥ ॥
सो० ग्रहो सुवन तब कर्म । होत जो खेलन को लिखा ॥
तो कत लेत्यो जन्म । ग्राइ हमारे जठर महँ ॥
चौ० ग्रस कहि घात कीन हरषाई ॥ बोटी २ बिलग बनाई ॥ ॥
कह्यो ग्रघोरी सों ग्रभु लीजै ॥ देर भई यहि भोजन कीजै ॥ ॥
सुनि तेहि कहा कि मैं नहिं खैहौं ॥ इतने में तन कौन ग्रघैहौं ॥
निज २ ग्रामिष दीजै थोरा ॥ जेहि ते जाइ उदर भरि मोरा ॥
खपल जबै काटन कहँ कीन्हा ॥ तुरतै धर्म हाथ गहि लीन्हा
खुशह्वै ग्रापन वपु प्रगटायो ॥ देवदत्त सों बचन सुनायो ॥
ग्रहो साह सुनु मैं हौं धरमा ॥ ग्रायो लेन तुमारो परमा ॥ ॥
धन्य २ तुम धनि हौ ताता ॥ धर्म हेत सुत कीन्हों घाता ॥ ॥
तुम्हरी पुराय घटी नहिं भाई ॥ दिन २ ग्रधिक २ ग्रधिकाई ॥
बिशुलोक बसिहौ तिहुं प्रानी ॥ जन्म मरन की होइ हानी
पुत्र तुम्हार बालकन माहीं ॥ खेलत ह्वै भ्रमि थ्या नाहीं ॥ ॥
सुनि एक सेवक साह पठायो ॥ तेहि के संग कुँवर चलि ग्रायो
देखि मातु पितु हरषित भयऊ ॥ हृदय लगाय भाइ भरि लयऊ
दो० भये बिदा तब धर्म करि देवदत्त सन मान ॥
हरि पुर ते ग्रावत भयो ताही समय बिमान ॥
गीतिका छं० ग्रायो बिमान निकेत निर्मल रतन सागर म-
णि मयो । लयो धाय गरान बढाय तिनको बिशुपुर बासद-
यो ॥ लखि देव जय २ जय लिकहि कहि सुमन बहु बरषायहू ॥

रघुनाथ गुर पद माथ धरि यह कथा सूक्षम गाय हूं ॥
दो० धन्य पुत्र हरि भक्त जो धन्य पतिव्रत नारि ॥
जासों परमारथ बनै धन्य सो दरबि निहारि ॥
इति श्री विश्रामसागर सब मत आगर ग्रंथ उजागर श्री रघुनाथदास रामसनेही कृत सिविका देव दत्त प्रसङ्ग बरणनो नाम ग्रष्टादशोऽध्याय १८॥
दो० सुमिरि राम सिय सन्त गुरु गणप गिरा सुखदानि॥
बरणों भारथ ग्रन्थ की पुनि इतिहास बखानि ॥
अग्नि देव कर पुत्र एक तासु सुदर्शन नाम ॥
धर्मवान गोजीतवर क्षमा शील तप धाम ॥
बोधवान नृप निज सुता दीन्ही हिसँ बिवाहि॥
दोउ प्राणी मिलि बसे कुरुक्षेत्र महं जाहि ॥
चौ० निश दिन धर्म सुदर्शन भावै॥ अनि थहार ते बिमुख न जावै
मन क्रम करै साधु की सेवा। सन्ते स्वामी सन्ते देवा ॥ ॥
यहि विधि कछुक काल चलि गयऊ॥ इक दिन द्विज मन शोचत भयऊ
साधुन में नहिं प्रिय को भावा॥ ग्ररथ ग्रंग तेहि बेद बतावा ॥
मैं नहीं तु गृह हरिजन आवै॥ बनिता ते सनमान न पावै॥ ॥
तो मम धर्म होइ सब नासा॥ जो आदर नहिं पावहि दासा ॥
नारि पुरुष दोउ एक मत होई॥ तेहि कर धर्म डिगै नहिं कोई॥
दो० अस बिचारि निज बधू ते बोल्यो विप्र सुजान॥
सन्त सेव हिरदे धरो जाते होय कल्यान॥ ॥
सन्त सेव हरि सेव से शतगुण अधिक जानि॥
निज मुख प्रभु बर्णन कियो धर्मो त्तर में मानि॥
पुरुह धरत नें बेद ते हिं शुद्ध करौं मैं देखि ॥
स्वाद लेत मुख दास के कहहरि बिसेस लेपेखि॥
सर्वाराधन में परे हरि अवराधन आहि ॥ ॥

जन सेवा तेहि ते अधिक कह शिव आगम माहिं॥
गोबिन्द पद पूजन करैं सन्तहि सेवैं नाहिं॥
ते नहिं प्रीतम विष्णु कहँ दंभिक भाजन आहिं॥
आवै बैरागी जासु घर पावै नहिं सनमान॥
नर्कै पुराय सो जन्म को कहै अस कंध पुराण॥
धन्न क्षेत्र निश्चै तहाँ जहाँ न संत स्थान॥ ॥
बसै जब हरि क्षेत्र सो बद बाराह पुरान॥ ॥
साधु भजे भजि जात हरि जिमि शिशु गर्भ मँझार॥
बिन जननी तोषै नहीं हुमि कह अस्तुत सार॥
अह्लायुत हरि भक्त कहँ अन्न खवावै कोइ॥
सोई सोम पर बत्त सरिस दिन दिन अधकी होइ॥
साधु सेव कीन्हीं नहीं जिन नर तन को पाय॥
ते नर पशु ते अधिक हैं पेट भरन को चाय॥
पचि२ मर्यो कुटुम्ब हित परमारथ नहिं कीन॥
धृग२ ताकी बुद्धि को तजि अमृत विष पीन॥
चौ० ताते सुनु रवि भानु मम बाला॥ जाते मोरि तोरि कुशलाला॥
तन मन धन संतन कह दीजै॥ है अधीन चरणोदक लीजै॥
गृहस्थाश्रम को धर्म है याही॥ हरिजन आइ बिमुख नहिं जाही॥
जो कछु संत कहैं सो कीजै॥ सुखप्रद बचन मानि मन लीजै॥
जो त्रिय कहा करै पति केरा॥ सो पावै सति लोक बसेरा॥ ॥
सुनि पति बचन नारि सुख पाई॥ बोली बचन कपट नहिं राई॥
भले नाथ मोहिं धर्म दिढ़ायो॥ सुनि तव बचन मोहिं अति भायो॥
तन मन धन करि संतहि पोषिहौं॥ हे पति परण तुम्हारो रखिहौं॥
पतनी सो जो अपनी सम्हारै॥ बिमुख कै सो शठ नि[illegible]रै॥ ॥
पति सो जो त्रिय की पति राखै॥ निज पति बिन तेहिं को पति भाखै

ऐसे वचन कहे जब नारी॥ सुनत विप्र उरभा सुख भारी॥ ॥

दो० दोउ धर्म लागे करन तन धन सो तजि नेह॥
विविधि भाँति सेवा करैं सन्त जो आवैं गेह॥
यहि भाँतिन बहु काल गे रह्यौ सुयश जग छाय॥
मृत्यु दुवारे आइ कै मुह मुहर फिरि जाय॥ ॥

चौ० कबहुँ धर्म घटती नहिं होई॥ ताते मारि सकै नहिं सोई॥
एक दिन सुनो सुदर्शन कानन॥ गये रहैं तहँ समधी आनन॥
धर्म परीक्षा लेन सिधाये॥ भेष वेषौ को करब नाये॥ ॥ ॥
जहँ द्विज भवन तहाँ चलि गयऊ॥ बोधवती ते बोलत भयऊ॥
हे धरमज्ञ सुनो मैं तोही॥ मनमथ आजु सतावत मोहीं॥
तेहिते अपने तन का दीजे॥ जेहिते अङ्ग सङ्ग करि लीजे॥
सुनि कर जोरि कह्यौ द्विजबामा॥ लीजे असन बसन बहु दामा॥
ऐसी बात न कह्यो गोसाई॥ बोले धर्म और कछु नाहीं॥ ॥
केवल चही शरीर तुम्हारा॥ जासों लाग्यो चित्त हमारा॥ ॥
जो न देहु तो मारग लीजे॥ द्वै मा एक बात कहि दीजे॥ ॥
सुनि अस बचन नारि शिर नाई॥ मन में शोच कीन अधिकाई॥
नाटे तो प्रण कीन सो जाई॥ सङ्ग करौं पतिवर्त नसाई॥ ॥

दो० शोचत ही श्रुति के बचन हृै आये तब आदि॥
पति आज्ञा त्रिय करै तो पतिव्रत जाइ न वादि॥

चौ० तब हरि जन ते बोली नारी॥ किरपा हम पर कीनि मुरारी॥
यह तन धन सब तुम्हरे स्वामी॥ हम सेवक सब बिधि अनुगामी॥
सुनि हरि कुटी कपाट लगायो॥ ताही समय सुदर्शन आयो॥
साइं सुनत त्रिय सकुचि न बोली॥ दीन्हा भेद अप्रति ष तब खोली॥
मेर मनोरथ पुरवत नारी॥ खड़े रहो तल्ले द्वार मँझारी॥ ॥
सुनत सुदर्शन अति सुख पावा॥ धन्य खदि बचन सुनावा॥

धन्य पिया तव पितु अरु माई ॥ पूज्यो सन्त हि हेत बड़ाई ॥
आखिर तनु नहिं रहत तुम्हारा ॥ है जातो कृमि विष्ठा छारा ॥
सो वपु वैषो हेत लगायो ॥ राख्यो धर्म मोहिं अति भायो ॥
अहो सन्त मन निहचल होई ॥ मति शङ्का मान्यो तुम कोई ॥
धाम वाम तन धन जो हेरो ॥ सो सब जानो साधुन केरो ॥ ॥
मैं सब विधि सन्तन को दासा ॥ और न मेरे आन उपासा ॥ ॥
पुराय हमारि उदै भे आजू ॥ जो घर सरयो तुम्हारो काजू ॥
बचन सुदर्शन के सुनि प्यारे ॥ धर्म निकरि आये तब द्वारे ॥
धन्य तुम धनि तव वाला ॥ प्रग आपन कीन्हों प्रति पाला ॥

दो॰ अहो सन्त मैं धर्म हों यह पतिव्रता नारि ॥
लेन परीक्षा आयऊं नहिं कछु दोष बिचारि ॥
तुम सम पुराय सलोक नहिं तीन लोक महँ कोइ ॥
जस कीन्ह्यो तस जगत में काहू तन नहिं होइ ॥
देव दनुज नर नाग मुनि गणिका तजि जग माहिं ॥
नारि दोष को देखि के रोष करे को नाहिं ॥

चौ॰ तुम्हरे क्रोध भयो नहिं राई ॥ ऊपर ते बहु कियो बड़ाई ॥
नहिं कुपरागता मानन मोहा ॥ सम चित इन्द्री जीतन कोहा ॥
विष्णु लोक तहँ बसिहो जाई ॥ आजु इ लेन विमान जो आई ॥
अर्द्ध इनी तब आधे अङ्गा ॥ सदा रही सो तुम्हरे सङ्गा ॥ ॥
अर्द्ध अङ्ग ते सरिता होई ॥ बोधवती कहवाई सोई ॥ ॥
जो कोइ मज्जो याहि मँझारा ॥ तासु पाप सब है है छारा ॥
अस कहि धर्म भे अन्तर ध्याना ॥ गण ले आये सुभग विमाना ॥
घोड़ा सहस लगे तेहि माहीं ॥ पवन समान उड़त जे जाहीं ॥
पति पत्नी तेहि माहिं चढ़ाये ॥ लखि सुर हर्षि सुमन बरसाये ॥
अपने पुराय प्रताप ते दोऊ ॥ गे हरिपुर जाने सब कोऊ ॥ ॥

दो० द्वारे मृत्यु बैठी रहै सत देखन के काज ॥
प्राण छूटै तो मार हूं ज्यों तीतर को बाज ॥
सो० प्राण जबहुं देखो नाहिं। चली तुरत खिसियाइके ॥
जाति तिते मृत्यु घर माहिं। हे मुनि पुराय प्रतापने ॥
पढ़ै सुनै नर कोइ यह इतिहास जो नित्त प्रति ॥
मृत्यु अकाल न होइ। भाषत भीषम पर्व हुमि ॥

इति श्री विश्रामसागर सबमत आगर ग्रंथ उजागर श्री रघुनाथदास राम-
सनेही कृत सुदर्शन कथा वर्णनो नाम ऊनविंशो ऽध्यायः १९ ॥ ॥

दो० सुमिरि राम सिय सन्त गुरु गणप गिरा सुखदानि ॥
बरणौं भारथ ग्रंथ की पुनि इतिहास बखानि ॥

चौ० और सुनो मैं करौं प्रकाशा ॥ बहुला गऊ केर इतिहासा ॥ ॥
चंद्रावती पुरी एक अहई ॥ चन्द्रसेन राजा तहँ रहई ॥ ॥
द्विज हरिभक्त बसै तेहि ग्रामा ॥ बहुला गऊ तासु के धामा ॥ ॥
उज्ज्वल अङ्ग हंस की नाहीं ॥ विचरै सदा अभै बन माहीं ॥ ॥
रोहत गिरि यमुना तट एका ॥ गुफन माहिं रहै जीव अनेका ॥
वृक्ष सघन बेली उरझानी ॥ चारो तरफ भरा तेहि पानी ॥ ॥
एक दिन बहुला सङ्ग बिहाई ॥ चरत चरत परवत पर आई ॥
सिंह एक निकसा अति भारी ॥ बड़ रदन बदन भयकारी ॥
बहुले देखि सामने धावा ॥ निकट जाइ अस बचन सुनावा
जीवन कठिन जानु निजु गाई ॥ लेहौं तोहिं आजु मैं खाई ॥
जो आवै इहि बन के माहीं ॥ मोसे सो उबरत है नाहीं ॥ ॥ ॥
सुनि हरि बिवचन गऊ बिलखानी ॥ बछरा छोट आपनो जानी ॥
केहरि कह रोवै केहि काजू ॥ बचिहौ नहिं हम तें तुम आजू ॥
बद बहुला सुनु केहरि भाई ॥ आपन शोच मोहिं नहिं राई ॥
जो उपजै सो निश्चय नाशै ॥ जो नाशै सो पुनः प्रकाशै ॥ ॥

प्रीति पुत्रकी हृदयमें गाढ़ी। तेहितें मोह अगिन मोहिं बाढ़ी
प्रथम पुत्रजावा मैं याही॥ पियत अमै पयतृरा नहिं खाही
सो० बच्छे सीर पियाइ। फिरि मैं दुहने आइहौं॥
तबतुम लीन्हीं खाइ। सुनिबोल्यो मृगराज हँसि॥
दो० जोकोउ सूली चढ़त पर लगन लिखावै धाय॥
तैसे तैं मृत्यु भूलिकै बछरा के ढिग जाय॥
चौ० मेरे फन्द आइ जो परेऊ॥ सो जानौ जग जन्म न धरेऊ॥
तैं वाहँ निज पुर को जाना॥ मोहि बनाये निपट दिवाना॥ ॥
घर में जाय पुष को थैहौं॥ प्राण देन फिरि काहेकू ऐहौं॥ ॥
तातें हौं नहिं देहौं जाई॥ सुनि बहुला बोली अकुलाई॥
विप्र गऊ पितु मातें मारे॥ बनिता बालक गुरु संहारे॥ ॥
कन्या ब्याहि और को देवे॥ दोउ जनन ते पैसा लेवे॥ ॥
साधुन की निन्दा मुख गावे॥ हरि हर तजि जो आन हि ध्यावे
इनकर मन का पाप जो जागे॥ नहिं आवौं तो मम शिर लागे
झूठी साखि सभा महँ बोले॥ अतिथ निराश बास ते डोले॥
तुला चढ़ाइ घाटि फिरि देवे॥ मापिन में पुनि पातहि लेवे॥
कथा होत जो दुन्दि मचावे॥ विघ्न करे होने नहिं पावे॥ ॥
चोरि ज्वारि रत पर नारी॥ हरि हि सक मद मास अहारी॥ ॥
येनेक कर्म किहे जो पापू॥ नहिं आवौं तो मम शिर थापू॥ ॥
दो० हरि बिमुखन ते मित्रता रामजनन ते रोष॥
जो नहिं आवौं तो परै मेरे शिर यह दोष॥
चौ० मात पिते जे सेवे नाहीं॥ भली वस्तु मैं छिपि के खाहीं॥
दे विश्वास दगा करि जावें॥ साधु गुरू में दोष लगावें॥ ॥
हरि हरि जन गुण कहे न सुनई॥ पर अपकार लागि शिर धुनई
ऐसो पाप कर्म जो होहीं॥ नहिं आवौं तो लागे मोहीं॥ ॥

सुनत सिंह बोला हे माई ॥ सपथ तोर मोरे मन भाई ॥ ॥
हमरे मन बिस्वास सिहारो ॥ जिन चाहो तित बेगि सिधारो ॥
आयो आतुर छीर पियाई ॥ अस जनि जानेहु ठगौं बलाई ॥
दो॰ अहो सिंह तव ठगन को समरथ काको आहि ॥
ठगा चहै जो और को सोई सठ ठगि जाहि ॥ ॥
चौ॰ अस कहि आयसु हरि को पाई ॥ हुंकरत बहुला तुरत सिधाई ॥
पहुँची जब बछरा के तीरा ॥ बाल बिलोकि गई सब पीरा ॥ ॥
अंगज जननि देखि ढिग आवा ॥ चूमि चाटि मा दूध पियावा ॥
चित उदास अम्बा करि जानी ॥ बोला बरख अस मृदु बानी ॥
मातु बिकल देखौं मैं तोही ॥ कारण कौन बतावो मोही ॥ ॥
बहुला कहा पियहु सुत छीरा ॥ जेहि कारण आयउँ तव तीरा ॥
आजु निहारि लेहु मोहिं बेटा ॥ काल्हि न नहिं होइ पुनि भेंटा ॥
बन में हरि बैठो कहि देहौं ॥ सो हौं दै आइउँ फिरि जैहौं ॥
बोला बरख जाउँ मैं माई ॥ तेरे बदले मोहिं हरि खाई ॥ ॥
धर्मवान माता तैं आही ॥ तव सेवा मोहिं करनो चाही ॥ ॥
जाते मम होवै उद्धारा ॥ सुनि बहुला अस बचन उचारा ॥
दो॰ हे सुत आई मृत्यु मम तेरी आई नाहिं ॥
मेरी बदि तू कौन बिधि जैहै हरि मुख माहिं ॥
सो॰ सुनु सुत मम उपदेश । नन्दी नाम नृप रष्ट्र धर ॥
सरि सुशस्य अकुलेश । इन बिस्वास न कीजिये ॥
चौ॰ अस कहि चलि गौवन ढिग आई ॥ देखि मिली सुरभी सब धाई ॥
पूछन लगी कुशल कित रहेऊ ॥ गिरि पर गइ तृन सिंह तहँ रहेऊ ॥
खावे लेन रहे मृगराजा ॥ सौंह देइ आइउँ सुत काजा ॥ ॥
सब सों बिनय करौं कर जोरे ॥ क्षमा कीजिये औगुन मोरे ॥
हौं अब जात सिंह के पासा ॥ सुनत सखी सब भई उदासा ॥

बोलीबिलखि भारू अस कहई ॥ झूठे कहि य प्राण जो रहई ॥
तेहि ते बहु लाभ समति जानो ॥ घर बैठो निज प्राण बचावो ॥
बहु लाख कहा सखी सुनि लेहू ॥ अस उपदेश हमें मति देहू ॥
आपन प्राण बचन के हेता ॥ झूठ कहै तेहि जानो प्रेता ॥
पर के प्राण झूठ कहि बांचे ॥ झूठ नहीं सो जानहु सांचे ॥
जाकी मृत्यु मिटै नर सोई ॥ आपु अकेलो संग न कोई ॥
सत्य समान धर्म कोइ नाहीं ॥ पाप न झूठ सरिस जग माहीं ॥
शिव ते झूठ कह्यो चतुरानन ॥ जग महँ पूज्य नहीं तेहि कारन
सिय ते झूठ नहीं गो कहेऊ ॥ भक्ष्य अभक्ष्य युक्त है वहेऊ ॥
हरि स्तुति निन्दा झूठ बखानी ॥ भये बाघ सोइ पातक जानी
उमा शंभु ते झूठ उचारा ॥ तेहि कारण दुख लह्यो अपारा ॥
भरत कुन्त ध धर्म बखाना ॥ तेहि अघ भयो अंगुष्ठ पखाना
तेहि ते सत्य तजब हम नाहीं ॥ अस कहि चली केसरी पाहीं ॥
नमस्कार सब गोवन कीन्हा ॥ सत्य हेत जीवत तनु दीन्हा ॥
चलत अबहु लाल तहँ आई ॥ बैठो वहे जहां मृगराई ॥
बोलत भई सिंह मोहिं खावो ॥ हौं आई निज क्षुधा मिटावो
देखि व्याघ्र कह बैठो माई ॥ अब न खाब तोहिं चहै मरि जाई
सतिबादी कहुँ दुख को पावै ॥ तिमिर वकतहु दिनमणि हि मिटावै
कीन्हो सत्य जौन कछु कहेऊ ॥ तव आवन मोहिं अचरज भयऊ

दो० सत्य माहिं सब लोक है सत्य माहिं सब धर्म
ज्ञान मुक्ति है सत्य मैं सत्य माहिं शुभ कर्म ॥
धन्य धाम तव धन्य पुर धन्य चरत तृण जौन ॥
धन्य धरणि जहँ पग धरो धनि किसान हैं तौन ॥

चौ० धनि तव क्षीर धन्य जिन पीन्हा ॥ धन्य तुम्हार हमाँ जेहि कीन्हा
मैं निज भाग धन्य करि चीन्हों ॥ जब ते दरशन आपु को कीन्हों

अबबहुलासों दीजै मानू॥जेहितेहोयमोरकल्यानू॥
बहुला कहा सिंह सुनिलेहू॥हिंसाकरन छाँड़ि अब देहू॥
हरि सुमिरण में तन मन दीजै॥यह उपदेश मानि मम लीजै
कौ तुम हौ सो कहहु बखानी॥सुनि कराठीरव बोल्यो बानी॥
हे स्वामिनि मैं हौं गंधर्बा॥विद्यारूप केर उरगर्बा॥ ॥
देव श्राप ह्वै पीस तनु पायों॥यहि तन ते बहु पाप कमायौं॥
तुम्हरे दरश भये अघ नाशा॥छूटो श्राप हृदय परकाशा॥
मैं प्रसन्न हौं तुम घर जाई॥मम अपराध छिम्यो वे माई॥
अस कहि हरि सुमिरन में लाग्यो॥भोजन नीर देह सुख त्याग्यो
कछु दिन में तनु छूटत भयऊ॥चढ़ि विमान सुर पुर कहँ गयऊ
बहुला जब आई निज धामा॥पुत्र सखिन पायो बिश्रामा॥
सत्य व्रत्ति सब हिन उर धारी॥बरष सहित भये धेनु सुखारी
हरि प्रीति का सुख साय रहि कछु काल चलत विमान लेन
जो आयहू। नृप सहित पुर नरि नारि द्रुम पशु आदि सबनि
चढ़ायहू॥ लै उड़े गगन लखि देव बरषे सुमन घन जय जय
किये। गये लाँघि सातों स्वर्ग पर गोलोक में बासा लियो॥
दो० बहुला हरि सम्बाद नित कहै सुनै जो कोइ॥
रहै सदा आनन्द में मृत्यु अकाल न होइ॥
छप्पै धाम माहिं जो पढ़ै सुःख बालक को होई। गऊ खरि
क जो पढ़ै वृद्धि गोवन की सोई॥दुखी होइ सो पढ़ै नहीं तौ
श्रवण करई। होइ सकल दुख नाश और तन रोग हरई॥
बहुत महातम भाग में कहौं कछुक मैं गाय के। मुक्ति चहै
रघुनाथ भजु राम नाम मन लाइ कै॥
इति श्री बिश्रामसागर सब मत आगर ग्रंथ उजागर श्री रघुना-
थ दास राम सनेही कृत सुदर्शन बहुला कथा बरणो नाम

बिंशोऽध्यायः २०॥

दो॰ सुमिरि राम सिय संत गुरु गणप गिरा सुखदानि॥
बरणौं जौ नृपकी कथा कछु ग्रसकं वखानि॥

सो॰ मोरध्वज नृप एक। धर्मधुरंधर नीति रत॥
रामभक्ति की टेक बधूपिंगला पतिव्रता॥

चौ॰ तासु राज कोइ दुखी न रहई॥ धन अधर्म कर भूप न लहई॥
बाल बृद्ध यौवन नर नारी॥ बसैं जौन तेहि नगर मझारी॥ ॥
सब मिलि करैं भक्ति हरि केरी॥ नृपरानी उर प्रीति घनेरी॥ ॥
माला तिलक सहित जो आवै॥ सुनते नृप आगे उठि धावै॥
भवन लायकै चरण पखारै॥ चरणोदक सोइ मुखमें डारै॥

दो॰ गंगन्हाइ सहस्र सब द्वारावति यत जान॥ ॥
सन्तचरण जल जो पियै तुलै न तेहि सम आन॥

सो॰ सिंहासन बैठाय। षोडश बिधि पूजन करै॥ ॥
नित नव नेह बढ़ाय। सेवै नृप सुत नारि जुत॥

चौ॰ जेहि दिन सन्तन कोई आवै॥ तेहि दिन प्राघुन भोजन पावै
चोर सात मिलि कीन्ह बिचारा॥ हरिजन के आधीन भुवारा॥
साधुन केर भेष धरिलेहू॥ सब चलिये मोरध्वज गेहू॥ ॥
नृपते प्रथम सेवक राई॥ घात पाय मूसब धन भाई॥ ॥
अस कहि सुन्दर भेष बनायो॥ मानों हरि राजा गृह आयो॥
देखि दण्डवत कीन्ह महीपा॥ मानो लह्यो स्वाति जल सीपा॥
पद पखारि आसन बैठारयो॥ धूप दीप आरती उतारयो॥
अंतह पुर में आसन दीन्हों॥ सुत बनिता सब सेवा कीन्हों॥
एक दिवस राजा मन आई॥ बन की शोभा देखिय जाई॥

छं॰ ऐसे अस बिचारि कसवाइ अश्व चढ़ि चले भूप जब॥
चमू चार असवार अनुग पाछे लागे सब॥ सघन विपिन में

गये फिरैं जहँ मृग करि हरि संग। बोलत बिबिध बिहंग कू-
लन फूले नाना रंग॥ बिहरत बीते दिवस निशि पाय कीन्ह बि-
श्राम तहं। शुभ तड़ाग पुरइन कमल कलित भँवर गुञ्जार जहं॥
इहाँ देखि घर सून चोर मूसन मन लायो। हीरा हेम निकारि भ-
वन बाहर धरि आयो॥ ढोवन बीती रैनि लोभ बस कछु न जा-
न्यो। रानिहिं डाक्यो मारि बाँधि अस बोरि परान्यो॥ इतने सा-
लौ जान हरि उत ते आवत राज। देखि हृदय संशय कस्यो प-
स्यो चरण तजि बाज॥ बोल्यो दोउ कर जोरि क्षमौ प्रभु गुनह
हमारी रानी नारि सुभाव अवज्ञा किहिसि तुम्हारी। चलिये ब-
हुरि निकेत चेत हमरे तब होई। सुनि ठग गये सुखाइ राम ते
बोले सोई साधु नहीं हम चोर हैं धन मूसा सो लेहु। हे दयाल
हम सबन पर जीव दान अब देहु॥ कह्यो भूप धन धाम बाम
सुत देह हमारी ह्वै सकल तव नाथ वृथा कस होत दुखारी॥
ऐसे बचन जनि कहौ लोग सुनि करिहैं सोरा। कहिहैं पर गढ़
गुप्त सबै हरिजन हैं चोरा॥ गहि कर लाये भवन को सिंहासन
बैठाइ। रानिहिं मृतक निहारि कै सोच भयो मन मैं आय॥
कुण्डलिया लाग्यो पुनि सेवा करन नृप संतन की आइ।
कनक थार सात हुन के धोये चरण बनाइ॥ धोये चरण बना-
इ मृतक रानी तहँ लायो। कराउहि मुराउ मिलाइ राम कर
ध्यान लगायो॥ सींच्यो चरण मृतहि प्राण घट माहीं आयो॥
उठी तुरत हरषाइ भूप लखि भावन लाग्यो॥
दो॰ आज तुम्हैं निद्रा बहुत कहाँ की घेरी आइ॥
सन्त चले जब रूठि कै राख्यौ क्यौं न मनाइ॥
हाथ जोरि रानी कह्यौ सुनौ प्राण पति बात॥
सोइ गई मैं आजु अति इन्हैं न जान्यौ जात॥

कहनृपपदअबतेगहौगहेरानिसुखझेरि॥
मनमैभयौनमैलकछुलागेसेवनफेरि॥॥
प्रतिमातीरथमंत्रगुरुभेखजवैष्णवकोइ॥
जाकीजैसीभावनाताहितैसफलहोइ॥॥

चौ॰ तबहरिपुनि२आयसुमाँगा॥बोलेभूपसहितअनुरागा॥
जोधनचहौसोहमतेलीजै॥चोरीकर्मछाँडिप्रभुदीजै॥॥
जन्मभरेकहँसम्पतिदीन्हौं॥हरषसमेतबिदातबकीन्हौं॥
ऐसीभक्तिदेखिभगवाना॥मनबचक्रमतेनिजजनजाना॥
मोरध्वजपरदायाकीन्हौं॥चक्रसुदर्शनरक्षकदीन्हौं॥॥
ईतिभीतिदुखदारिदआवै॥नृपकेनगरनपैठनपावै॥॥
एकदिवसयमदूतजोआये॥चक्रसुदर्शनलखिरपटाये॥
भागतयमपहँपहुँचेजाई॥दण्डफाँससबदिहिनिचलाई
लखिहरिकहाह्वैकाभाई॥सुनिगणबोलेबचनरिसाई॥॥
दण्डहमारतिहूँपुरमाहीं॥ऊँचनीचकोउछाँड़तनाहीं॥॥
मोरध्वजपुरजाननपायनु॥खेदेहुचक्रइहाँभगिआयनु॥
यहअनुचितदेखीमहराजा॥हमतेयहसपरीनहिकाजा॥॥
सुनिरविसुतमनक्रोधबढ़ायो॥दूतनसहितविष्णुपहँआयो
शीशनाइकहअरजहमारी॥सुनहुनाथत्रिभुवनसुखकारी॥
तवआज्ञातेजगतमझारा॥सबपररहतहैदण्डहमारा॥॥
मोरध्वजपुरदूतहमारे॥गेतहँखेद्यौचक्रतुम्हारे॥॥

दो॰ दूतनकरअपमानभा दीन्हिनि फाँसचलाय॥
सोइहकारणकौनहैनाथकहौसमुझाय॥
हँसिबोलेहरिसुनहुयमनृपसमभक्तनकोइ॥
तेहितेदीन्हौंचक्रनिजरखवारीकहँसोइ॥
केहिबिधिजावैंदूततवमेरेजनकेपास॥

सुनत पित्र पति जोरि कर कीन्हों बचन प्रकास॥
छप्पै भूप कौ केहि भाँति यज्ञ सो कहिये मोहीं। कह प्रभु केहैन
बनी चली दिखरावौं तोहीं॥ यमहिं सिंह करि आपु साधु कर रू-
प बनायो। आय नृप दरबार देखि उठि पद शिर नायो॥ सिंहासन
पधराय के षोड़स बिधि पूजन करी। भोजन को पूछत भयो तब
नृप ते बोले हरी॥ सिंह एक मम साथ प्रथम भोजन तेहिं दीजै। क-
ह्यो भूप का चहौ तबनि तन बीरहि कीजै॥ सुत को माँस सुदेहु आ-
न सा उज नहिं खाई॥ किंतो भक्ति प्रणा तजहु किंतौ शिशु लेहु बो
लाई॥ भक्ति तुम्हारी नात जौं कोटि बिघ्न किन होइ। सुत बनिता
धन धाम तन सङ्ग जाँय नहिं कोइ॥
चौ० हरष सहित इक दास बोलाई॥ कह्यो कि आनहु सुतहि लेवाई
आज्ञा मानि कुँवर ढिग गयऊ॥ खेलत बोलि लयावत भयऊ॥
पुत्रहि लखि नृप बचन प्रकासा॥ हमरे इक आये हरि दासा॥ ॥
तिनके सङ्ग इक नाहर आहई॥ तुम्हरे माँस खान सो कहई॥ ॥
सो कस आज्ञा अहै तुम्हारी॥ मेटहु संशय आजु हमारी॥ ॥
सुनि ताम्रध्वज कह शिर नाई॥ धन्य सो तन परस्वारथ आई॥
धन्य धाम जहँ अतिथि कि सेवा॥ धन्य शिष्य जाने गुरु देवा॥ ॥
धन्य नारि पतिब्रत अनुसरई॥ धन्य पुत्र पितु आज्ञा करई॥ ॥
धन्य ग्राम जो सुरसर तीरा॥ धन्य तपी तामस बिन धीरा॥ ॥
धन्य सो नगर जहाँ रजधानी॥ राजा धन्य धर्म मति सानी॥ ॥
धन्य दास जो आयसु माने॥ धनि स्वामी सेवा पहिचाने॥ ॥
धन्य ज्ञान जो इन्द्री जीते॥ धन्य सो प्रीति न याँचे मीते॥ ॥
धन्य सभा जहँ पण्डित होई॥ पण्डित धन्य क्रियायुत सोई॥
धनि धन पाइ जो त्याग न करई॥ धन्य दरिद्री पाप न चरई॥ ॥
धन्य सुखी जो बिषय निवारै॥ धन्य साधु जो मानस मारै॥ ॥

धन्य सो क्षमा समर महँ आने ॥ धनि दाता नहिं दान बखानै ॥
धन्य सो द्रव्य दान महँ लागै ॥ धनि प्रभुता मद मान न जागै ॥
धन्य कर्म जो भगवत हेला ॥ धन्य ज्ञान वैराग्य समेता ॥ ॥
धन्य विरति जो रति भगवाने ॥ धन्य सो कवि हरि चरित बखाने
धनि नर पर औगुनै छिपावैं ॥ धनि विद्या विकार मिटि जावैं ॥

दो० दयावान सो देश धनि कहत वेद बुध लोइ ॥
रामभक्त जहँ ऊपजै धन्य जाति कुल सोइ ॥
धन्य धरीर रघुनाथ तब जब होवैं सत संग ॥ ॥
जन्म तासु को सफल जो रंगै राम के संग ॥ ॥

चौ० अहो पिता मोहिं भा सुख भारी ॥ जो हरि मागी देह है मारी ॥
अब यह परस्वारथ में आयौ ॥ धनि जननी ऐसो तन जायौ ॥ ॥
रोग दोष बस छूटै काया ॥ स्वारथ शास्त्र रजाइ कदाया ॥ ॥
बिष्ठा कर्म खाक होइ जाई ॥ कहौ कौन स्वारथ फिरि आई ॥ ॥
माता मार मुई दश मासा ॥ सही अनेक भाँति तेहि त्रासा ॥ ॥
सो तन लग्यो न परहित माहीं ॥ जीवन जन्म धृग है ताहीं ॥ ॥

दो० भजन परारथ कर्म शुभ सधै पाय नर देह ॥
जीवन ताको सफल है अरु सब के मुख खेह ॥
अस कहि पितै नवाय शिर चलि भे कुँवर प्रवीन ॥
आये केहरि संत जहँ कहे बचन है दीन ॥ ॥

चौ० अब भोजन हमका करि लीजै ॥ अहो सिंह तुम देर न कीजै ॥
बारबार ऐसे जब कहेऊ ॥ सुनि धम निज तन प्रगटत भयऊ ॥
रूप चतुर्भुज हरि करि लीन्हा ॥ प्रगट नृपति कहँ दर्शन दीन्हा ॥
धन्य २ तुम धन्य भुवारा ॥ आपु सराहत सिर्जनहारा ॥ ॥
कह रवितनय धन्य हौ राई ॥ सुत तुम्हार तुम ते अधिकाई ॥
जसि श्रीपति तब कीन बड़ाई ॥ सो निज नैनन देख्यौं आई ॥

बोले प्रभु वरु मागनरेशा ॥ प्रगति पालमेरो यह येश्हा ॥ ॥
मोरध्वज कह सब सुख दाइनि ॥ आपनि भक्ति देहु अनपाइनि
एवामस्तु कहि कृपानिधाना ॥ बोले पुनि सुनु भूप सुजाना ॥
करो भक्ति जब लगु यह देही ॥ अन्त समय मम धाम सनेही ॥
अस कहि हरि यम तुरत सिधाये ॥ अपने मन्दिर आये ॥ ॥
धर्मगराान ते कथा बखानी ॥ भई प्रीति मन मिटी गलानी ॥ ॥
जो जन चरित सुनै नित येहा ॥ होइ सन्त पद पावन नेहा ॥ ॥
इति श्री विश्राम सागर सब मत आगर ग्रंथ उजागर श्री रघुनाथदास रामसने-
हीकृत मोरध्वज वर्णनो नाम एक विंशो ऽध्यायः २१ ॥

दो॰ सुमिरि राम सिय सन्त गुरु गणप गिरा सुखदानि ॥
बरनौ हरि अस्तुति मन करु सोइ कथा बखानि ॥
गनिहि मास्यो हरि न लखि वनदपि न भयो अभाव ॥
पुंचे दीन्हौं हृपिजन हित मोरध्वज राव ॥ ॥

चौ॰ यहि विधि भक्ति करै नरनाहा ॥ दिन प्रति बाढ़े अधिक उछाहा
भूप धर्म जो बेदन गाये ॥ सो सकलौ क्षिति पति करवाये ॥ ॥
सुर भूसुर सुरभिन प्रति माने ॥ बैशो को विष्णुहि सम जानै ॥ ॥
श्रीपति चरण लीन मन जासू ॥ लुब्ध मधुप जिमि तजै न पासू ॥
बहुत काल यहि विधि चलि गयऊ ॥ और सुनो जो कसनी लयऊ ॥
कीन धर्मसुत यज्ञ कसाजा ॥ पत्र बाँधि छाड़ो बरबाजा ॥ ॥

दो॰ कृष्ण बिजै बभ्रुवहन नीलध्वज नृपकेतु ॥
हंसध्वज औरो सुभट संग रक्षा के हेतु ॥ ॥
चलत बाजि आयो सोइ मोरध्वज के ग्राम ॥
ताम्रध्वज गहि बाँधि पट बाँध्यो लै निज धाम ॥

चौ॰ चढ़ि रथ आगे आप सिधायो ॥ पाछे इत अर्जुन दल आयो
होन लागि अति मारु गँभीरा ॥ सूर मगन कदरन मन पीरा ॥ ॥

सातदिवस भरिभई लराई ॥ मोरध्वजसुत जीति न जाई ॥ ॥
अर्जुन आदिबीर जे रहेऊ ॥ दिये बिडारि बिकल सब भयऊ ॥
लखि अचेत निज मन्दिर आयो ॥ बड़ पराधभा भूप सुनायो ॥
भक्ति करत जाकी नित रहिये ॥ तिनते युद्ध करन को चहिये ॥
महि दुखहरन सुरन सुखकारी ॥ धरयो आय वपु कृष्ण मुरारी ॥
सुनि ताम्रध्वज कही जुबाता ॥ अनजाने अनीत भै ताता ॥ ॥
यहां कृष्ण पारथ ते कहेऊ ॥ सात दिवस इहनै है गयऊ ॥ ॥
मोरध्वज है भक्त हमारा ॥ तेहि ते लरे न पैहो पारा ॥ ॥ ॥
सुनि कपिध्वज के भा अभिमाना ॥ हमते बड़ा भक्त को आना ॥
जिनके बस नित रहत गोपाले ॥ धनुबेकेरि विद्या उर आले ॥
यह अभिमान कृष्ण प्रभु जाना ॥ लगे विचारन हँसि भगवाना ॥
अष्टपदी छं० जाय हेत ते ज्ञान जाय कुल द्विजै सताये ॥
जाय नीच संग सुमति जाय क्षुध भोजन खाये ॥ जाय क्रोध ते धर्म जाय आदर नित मांगे । जाय नीति बिन राज जाय शूरापन भागे ॥ जाय ज्ञान ते मोह जाय अघ हरि गुण गाये ॥ जाय तिमिर रवि उदै जाय विद्या लस आये । जाय यती वश काम जाय यश लोभ बढ़ाये ॥ जाय गृही बिन नार जाय सुख सब हि सताये ॥ जाय कुमति ते दर्ब जाय संतोष ते ममता । जाय कपट ते प्रीति जाय रिस कीन्हे समता ॥ जाय सखा ते शोच जाय पालक ते शोभा । जाय सुपथ ते रोग जाय बैराग ते लोभा ॥ जाय जन्म अरु मरण राम के सुमिरन कीन्हे ॥ जाय गुरू ते भर्म कर्म निज रूप हि चीन्हे ॥ शान्ति जाय परवर्ति ते दोष जाय दिहे दान । कहे रघुनाथ यों जात है भक्ति हि के अभिमान ॥
चौ० ताते अबही देहु मिटाई ॥ नातरु बढ़त बढ़त बढ़ि जाई ॥
कृष्ण कहा पारथ सुनु मोहीं ॥ आवो भक्त देखावों तोहीं ॥ ॥

आपुवृद्धद्विजवपुधरिलीन्हा॥बालकरूपविजयकहँकीन्हा॥
आयेचलिमोरध्वजद्वारा॥हरिपूजनमारहेभुवारा॥ ॥ ॥
द्वारपालजाखबरजनाई॥बोलेनृपबैठारहुजाई॥ ॥ ॥
कहतदोऊजनचलेरिसाई॥सुनिनृपपरेचरणमहँधाई॥
करिसनमानसुआसनदीन्हा॥हाथजोरिहँसिपूछेलीन्हा॥
कौनहेतआयोमहराजा॥आयसुहोयकरौंसोइकाजा॥
हमसौंसेवनतेबनतनआना॥तुम्हरीसेवनेकसयाना॥ ॥
दो॰ विप्रकहीजोदेनकोकरोप्रतिज्ञाराइ॥
तोमैंमांगौंजाहितेबचनवृथानहिँजाइ॥
चौ॰ कहनृपकीन्हप्रतिज्ञामांग्यो॥तबतौविप्रकहनअसलाग्यो॥
आवतरहेनबनहरिएकमिलेऊ॥गहिसिआइबालकमोहिदिलेऊ॥
तबमैंकह्यौंछोड़ियहिदीजै॥याकेबदलेमोकोंलीजै॥ ॥
सिंहकहामोरध्वजराऊ॥तासुअंगदाहिनलैआऊ॥ ॥
तौमैबालकदेहुँबचाई॥नाहितौयाहिडारिहौंखाई॥ ॥
हौंतबअंगदेनकहराई॥छाड़सिनबरुसौंहकराई॥ ॥
सोईलेनआयोंतवद्वारा॥अपरहेतनाहिंकछुहमारा॥
सुनिरानीबोलीहरषाई॥अर्धंगीप्रियबेदनगाई॥ ॥
तातेमोहिंकेहरिकोदीजै॥पुत्रकह्योनाहिंमोकोलीजै॥
बहुरिकुशाबोलेमुनिस्नेहू॥केहरिबचनकहाएकयेहू॥
स्त्रीपुत्रहाथगहिआरे॥चीरैंहर्षसमेतभुवारे॥ ॥ ॥
सुनिआरानृपलीनमँगाई॥रानीपुत्रगह्यौतबआई॥ ॥
सिरधरिचीरनलागेकैसे॥बढ़ईउभैदारुकहँजैसे॥ ॥ ॥
चीरतआयोनासातीरा॥बायेंदृगभरिआयोनीरा॥ ॥
दो॰ निंदि२कहिनीरलखिचलेकथाअनखाइ॥
दोउकरिटेकिकरोतनृपपूछ्योगाढ़ुकसाइ॥

चौ० केहिकारणप्रभुचल्योरिसाई। तौनिचानमोहिंकह्यौबुझाई॥
देतछोभतेरेहूंआवा। तेहितेयकअस्वकअलछावा॥
कहनृपमोरेछोभनराई॥ वासअंगरोवतयहिलाई॥ ॥
मैनलग्योंपरमारथमाहीं॥ मोसमभाग्यहीनकोउनाहीं॥
तुम्हरेदहिनेतौनहिंआवा॥ सुनतकृपालमहासुखपावा॥
फेर्योसीसकमलकरजबहीं॥ भईनवीनदेहनृपतवहीं॥
सजलनयनप्रभुहृदयलगायो॥ जयकहिदेवसुमनबरषायो॥
कह्योकिनृपमांगहुबरदाना॥ जोइच्छामनहोइसुजाना॥
कोटिभांतिजोदेहुंभुवारा॥ तुमतेतवहुनहौंउद्धारा॥ ॥
ऐसीभक्तिकीन्हिंतुममोरी॥ दूखिनसूधिहोतदिशितोरी॥
दो० भूपकह्योजोइयदहूकरेतिहारेसाथ॥ ॥
ताकोतुमगिरिमेरुसममानिलेतहौनाथ॥
चौ० एकबातमांगतहौंस्वामी॥ सोमोहिंदीजेअंतरयामी॥
आगेजुगलागीकलिकाला॥ कुटिलअपावनरूपकराला॥
तामेकसनीभक्तनकेरी॥ लेहुननाथअरजयहमेरी॥ ॥
कलिमेभक्तनामकीआशा॥ कसनीलिहेनहोइप्रकासा॥
सुनतबचनकहबिहंसिमुरारी॥ जोमाग्योंसोदीन्ह्योहारी॥
अपनेवास्तेअवकछुकहिये॥ प्रभुपदप्रीतियहीमोहिंचहिये
कहप्रभुधन्यधन्यतुमराजा॥ धन्यपुत्रतियसहितसमाजा॥
असकहिहयलैबिदाजोभयऊ॥ देखिदर्पपारथकरगयऊ
गीतिकाछं० जबदेखिनृपकीभक्तिकोंअभिमानपारथकोग
यो। गिरिधरणश्रीगोपालकेहोयदीनअसबोलतभयो॥ म-
हिमन्दमोसमकोउतुमतेनाथहौंमिवालई। ध्यातेहुपरअहं
कारएवतभक्तमोसमनाहई॥ लोभवशगुरुमित्रभ्रातापुत्र-
बहुजीवनिहंने। समुझिकुलकरतूतिअपनेदोषजायेनहिंग

ने ॥ पर पिता द्विज कानीन हमरे पिता गोलक गारजू । हम कुंड क दुःप्रराज सुवारी हद्द हारी नारिजू ॥ अतिकष्ट करि मोव्या हु मोप्रियाय पंचभरतारी भई । गुणहीन हरि छलपीन पावर नि- धन निरबल निर्दई । ऐसेहू पर नहिं जानियत श्रौंकाहि ते रीझ्यो हरी । बनवासविपत्ति ज्वय रिपुन ते सब ठौर तुम रक्षा करी ॥

छंद॰ द्रुरबलन केबल भूप भूप केबल को बल है । तसकरि के बल धनि धनिहि धन घाते छल है ॥ मूरख केबल मौन मानिनी केबल रोदन । क्रोध केबल खल बचन नयन केबाम बिनोद- न ॥ द्विज के श्रुति क बिबल चरण स्वाके परसर केबल हौ ॥ तेहि प्रकार यदुनाथ तुम नाथ हमारे बल ग्रहौ ॥

दो॰ कहरघुनाथ सनेह नर यहि बिधि बिनती कीन्ह ॥
मोरध्वज की यह कथा यथा बुद्धि कहि दीन्ह ॥
मोरध्वज की यह कथा पढ़ै सुनै नित नेम ॥
होइ भाव भक्तन बिषय बढ़ै राम पद प्रेम ॥

इति श्री बिश्रामसागर सब मत आगार ग्रंथ उजागर श्री रघुनाथ दास राम सनेही कृत मोरध्वज आख्यान बर्णनो नाम छाबिंशो ऽध्यायः २६ ॥

दो॰ सुमिरि राम सिय सन्त गुरु गणप गिरा सुखदानि ॥
बर्णो महापुराण को ध्रुव इतिहास बखानि ॥
सुनहु सुनिहु मनु लाइ कै सुंदर कथा अनूप ॥
कही जौन शुकदेव जी सुनी परीक्षित भूप ॥

चौ॰ सोई कथा मै कहौं सुभाई ॥ राम चरण जेहि रति अधिकाई ॥
सतयुग भे मनु जग यश जासू ॥ नृप उत्तानपाद सुत तासू ॥
सुरुचि सुनीति रहे दोउ रानी ॥ बिधुबदनी गुण रूप सयानी ॥
उत्तम नाम सुरुचि सुत जायो ॥ ध्रुव सुनीति के बेदन गायो ॥
सुरुचि महीपै प्रिय अधिकाई ॥ सो सुनीति के महल न जाई ॥

अन्नसेरभरिदेहुभुवारा॥ताहीतेदोउकरैंगुजारा॥ ॥
पाँचवर्षकेध्रुवजबभयऊ॥खेलतनृपजहँतहँचलिगयऊ
ठाढ़भयेआगेहरुगाई॥लखिनृपरुखनृपलियोगोदउठाई
देखिसुरुचिअतिउठीरिसाई॥दिहिसिउतारिगोदतेधाई॥

दो॰ बैठनकोनृपगोदजोलिखोहोततवकर्म॥
तौसुनीतिकेजठरमेंकाहेकलेत्योजन्म॥
पूतअभागिनिकेरहै चढ़ैगोदनृपकेर॥
अन्नमिलतहैसेरभरिसोउनमेलिहैफेर॥

छप्पै तपबिनहोइकिराजसाजबिनहोइकिकारज।गुण किहोइबिनटहलबिनागुणहोइकिचारज॥धनबिनमित्र किहोइमित्रबिनहोइकिसदसुख।सिद्धिकिबिनविश्वास दासबिनमिटैकिभवदुख॥अघबिनहोतकिअयशशुभ यशकिहोइबिनदानके।होतभुक्तियुतमुक्तिकहुँबिनाभ- जेभगवानके॥

चौ॰असकहिबाँहपकरिध्रुवकेरी।मंदिरबाहरदीनखदेरी।
रोवतध्रुवमाताढिगआयौ॥देखतजननीगोदउठायौ॥
केहिमार्‌योसोकहियेमोसे॥काअपराधभयोसुततोसे॥
कहध्रुवपितागोदमाहिंलीन्हा॥रानीछीनिडारिमहिदीन्हा
दूरि२कहिघरतेकाढ्यो॥सुनिदुखवचनमहँदुखबाढ्यो
ऐसीविधिमोकोदुखदियऊ॥राजाकछूमन्योनहिंकिहेऊ
तातेमैंपूछतहौंतोको॥काकीशरणअहैसुखमोको॥
कह्योमातुसुखनिधिभगवानू॥सोइपितुमातुबंधुसगजानू
जेहिप्रभुराखिगरभमेंलीन्ह्यो॥पानिकेबुंदप्रगटबपुकीन्ह्यो॥
गरभमांचिपुनिबाहरलायो॥मातुपयोधरक्षीरपियायो॥
यहिविधिपुष्टकिहेसबअंगा॥जनमतमरततजैनहिंसंगा॥

जिय अपराधी ताहि न जानै ॥ संकट परे तबै कछु मानै ॥
तातें सहै विपति बहु भांती ॥ चौरासी लख आवत जाती ॥
अस जिय जान भजहु भगवानै ॥ सुमिरत जाहि शंभु धरि ध्यानै
सो प्रभु विश्वरूप श्रुति कहई ॥ सुनो तात जेहि शेसे रहई ॥
चरपटछं० पद पताल सिर ब्रह्मधाम । अपर लोक हैं अं-
गनाम ॥ नयन दिवाकर दिशा कान । अश्वनीकुमार बाजा-
सुघ्रान ॥ घन केश अंबुपति जीह जानु ॥ निशि दिन निमेष
आनन कृशानु ॥ दिगपाल बाहु हैं पवन स्वांस । रोमावलि
विटप लघु दीर्घ वास ॥ नारी सरिता अरु अजा हास । अधर
लोभ यम दशन तासु ॥ अस्थि अद्रि रस शब्द भोग । जानै वि-
रलाकोउ चतुर लोग ॥ शिश्न प्रजापति वीर्य तोय भृगुटी वि-
लास मोइ काल होय ॥ उदर सिंधु सांचो प्रसंग दुःशूल इत-
नाजु अंग ॥

सो० अहंकार त्रिपुरारि । चतुरानन सोइ बुद्धि वर ॥
मन द्विजराज बिचारि । चेतन रूप अनूप हरि ॥

दो० सो प्रभु सचराचर विधे पूरण व्योम समान ॥
भजन बिना नहिं लखि परत ज्यों बिन मंथ कृशान ॥
अस बिचारि सब सोच तजि राम चरण चित देहु ॥
सुर दुरलभ तनु पाइ कै ताहि सफल करि लेहु ॥

चौ० ऐसे बचन सुने ध्रुव जबहीं ॥ हाथ जोरि बोले इमि तबहीं ॥
तुम कत दुखी सुखी बहु रानी ॥ तीन भेद मोहिं कहौ बखानी ।
कहरानी प्रथमै तन माहीं ॥ सपन्यो दान दीन कछु नाहीं ॥ ॥
साधु संग हरि भजन न भावा ॥ खर कूकर सम सैंति गवांवा ॥ ॥
जस कछु कर्म याच भल कीन्हा ॥ सोइ जनमत विधि सिर लिखि दीन्हा
नहिं जानी कहि सुकृत तेरे ॥ भये आशिश राणी गोविंद केरे ॥ ॥

तेहितेकोइदुखनिकटनआवै॥परारब्धतेहितनुभुगतावै

दो॰ जोकछुलिखालिलारमेंसोहोवैपरिनाम॥
चहैपरैघररंककेचहैमहीपतिधाम॥॥
तद्यपिहरिकेभजनकरिहोतसुभीतेकोट॥
नरवररवनतेहैगईबिधिबरखेंबाढ़बोट॥

चौ॰ नातेसुनतुममर्मसीकरहू॥रामचरणपंकजचितधरहू॥
भक्तिमुक्तिहरिदरसनपावौ॥जोनजिकामनामलवलावौ॥
यहिबिधिमातुदीनजबज्ञाना॥सुनिध्रुवकेअतिशैमनमाना॥
पूरबकाकछुसुकृतजागा॥ध्रुवकेभयोबिमलबैरागा॥॥
उठिजननीतेआज्ञामांगी॥करिहौंभजनबिपिनगृहत्यागी
बोलीमातुअबैतूबारो॥सतसम्बतजनिबनपगुधारो॥
क्षुधातृषाजबआनिसताई॥केहितेभोजनमांगिहौजाई॥
शीतउष्णवर्षादुखपैहौ॥काबनओढ़िहौकाहडसैहौ॥
बाघसिंहबकशूकरआई॥औरोजीवबहुतदुखदाई॥
बालकदेखिदेषहैंदुखभारा॥काउपाउतबचलीतुम्हारा

दो॰ सुनिध्रुवकहमातातुरतगयाज्ञानकातीर॥
अबहीतेहमतेकहैहरिरक्षकसबठौर॥
गरभमाहिंरक्षाकरीजहांहितूनहिंकोइ॥
अबकापरिबनपालिहैबिपिनगेहमहँसोइ॥

चौ॰ असकहिध्रुवचलिभहरषाई॥मंत्रिनभन्योभूपतेधाई
ध्रुवबालकबनजाततुम्हारा॥कानिदेशनबहैयहिबारा॥
कहनृपसोनसरजुगदेहू॥अबहीध्रुवेफेरितुमलेहू॥॥
मंत्रीसुनिआयेध्रुवपासा॥अस्थिरकरिअसबचनप्रकासा॥
सेरधरेकरदुइसरखाहू॥लउठिचलोघरबननहिंजाहू॥
जेहिप्रभुकीनसरतेंदूना॥तेहिकेभवनअबरकासूना॥

हरिमारगतेफिरवनमाहूं ॥ करै जो कोई कोटि उपाई ॥ ॥
मंत्रिन आइ कहा नृप पाहीं ॥ चले जात ध्रुव आवत नाहीं
राजा कह्यो गाँव एक दीजे ॥ मानै तबै फेरि ध्रुव लीजे ॥ ॥
सचिवन ध्रुव को ग्राम सुनायो ॥ तब ध्रुव अधिक सनेह बढ़ायो
मन में अभै मनोरथ जागा ॥ तुरतै मिलन गाँव इक लागा ॥
नाम जपे ते धौं का होई ॥ मोरे मन प्रतीति असि सोई ॥ ॥
ताते हम अब लौटब नाहीं ॥ मंत्रिन जाइ कही नृप पाहीं
तब राजा आपुइ चलि आयो ॥ चौथाई कहि अर्ध सुनायो
बहुरि कह्यो सब राजहि लीजे ॥ नाना भाँति भोग चलि कीजे
सुनि पितु बचन कहत ध्रुव भयऊ ॥ अर्ध मैं सेर अन्न नहिं दयऊ
जेहि न कोइ ताकर प्रभु सोई ॥ प्रभु जाके ताके सब कोई ॥
जब मैं राम चरण चित दीन्हा ॥ तब तुम नाम राज्य कर लीन्हा
हरि सन मुख ते जो फिरि आवौं ॥ सती स्वांग करि ताहि लजावौं

दो० रानी जबही गोद ते दीन्हों मोहिं उतारि ॥ ॥
तबहीं बंधो न सम्हारेऊ मोह करत अवहारि ॥

चौ० जबलगि हरि के दरशन पैहौं ॥ तबलग जग में सुख न देखैहौं
मंत्री नृप सब कहि कहि हारे ॥ हठ करि कै ध्रुव बनै सिधारे ॥ ॥
मिले ध्रुवै नारद मग माहीं ॥ पूछ्यो कित आयो कित जाहीं
जानत निज जनक को कित तव ग्रामा ॥ हे सुत कहौ कहा तव नामा
बोले ध्रुव पितु मात मुरारी ॥ भ्राता मित्र सोई सुख कारी ॥ ॥
सोइ कुल जाति कुटुम्ब परिवारा ॥ सब जीवन को सिरजनहारा
जबलग ऐसे पितै न जाने ॥ तबतक झूठ सांच करि मानै ॥
जग महं जेहि विधि बद सब कोऊ ॥ तुम ते कहि समुझावौ सोऊ
नृप उत्तानपाद पितु अहई ॥ माता उभै नाम ध्रुव कहई ॥
पिता गोद लखि सुरुचि माता ॥ दीन्हिसि उतारि कहिसि कटु बाता

मस्तक बिथकि हंसगत भयऊ ॥ राम उपारि एक रद लयऊ ॥
रंग अवनि तब गये सुभेषा ॥ जेहि जस भाउ तैस तिन देखा ॥
मल्लन मल्ल तियन रस रूपा ॥ गोपन सजन नृपन नर भूपा ॥ ॥
पितन शिशु को बिदन बिराटा ॥ भोजराज निजु काल हिडाटा ॥
योगिन तत्त्व वैश जिन दृष्टा ॥ यामें कही भावना श्रेष्ठा ॥
बैठे सकल सुआसन पाई ॥ बोला तब मुष्टिक ढिग आई ॥
खेलन कुस्ती अरबा ड़ि आवो ॥ भूपहि निज कर तब दरशावो ॥
मम तव धर्म यहै है ताता ॥ भूप प्रसन्न करी सोइ बाता ॥ ॥
बोले प्रभु जानत सब कोई ॥ मल्लयुद्ध बिन भेर न होई ॥ ॥
जो बिचार बिन भूप करावै ॥ अवधि राज ताकी मिटि जावै ॥
देखे ताहि महा अघ लागे ॥ देइ छोड़ाइ न तो उठि भागे ॥ ॥
हम बालक तुम मेरु समाना ॥ कुस्ती कर मर्म तब जाना ॥ ॥
पुनि गरि बिगो चारन हारे ॥ केहि बिधि लरिये सङ्ग तुम्हारे ॥ ॥
हमें कहा अटकावत इतही ॥ खेलत रहत पुलिन में नितही ॥
सभा बीच काहे कहराता ॥ ठाढ़ भये पन बहु नौ भ्राता ॥ ॥ ॥
हरि चाणूर भिरे भुज ठोंकी ॥ मुष्टिक सङ्ग राम रिस रोकी ॥ ॥
लागे लरन पेंच करि नाना ॥ लचक लकटि हरि पट भुर भाना ॥
अति सुकुमार देखि पुर नारी ॥ कंसहि देहिं अनेक नगारी ॥
हाइ दुष्ट के ध्यान आवत ॥ मृग सिंहन कर युद्ध करावत ॥ ॥
सभा मह ऐसा कोइ नाहीं ॥ समुझावे कंसहि छुटि जाहीं ॥
इतने माहिं कृष्ण चाणूरहि ॥ पटकि दीन महि मरा हजूरहिं ॥
देखि राम मुष्टिक कहि पछारा ॥ सल तोसल तब भये तयारा ॥
पटकि निज तुरत तिन्हे सो हिल लागे ॥ अपर मल्ल सब देखत भागे ॥
बोला कंस निरखि भय पाई ॥ करहु नगर बाहर दोउ भाई ॥
दो० नन्द संग जे गोप हैं लूटि लेउ तुम झारि ॥

उग्रसेनबसुदेवको अबहीं डारों मारि ॥

चौ० सुनतकंस सों ह्यां पहुँचे जाई ॥ पकरि शिखा महि दीन्ह गिराई ॥
काढ़ि कृपाण घसीट घसीटी ॥ डारे सकल निशाचर पीटी ॥ ॥
लखि सुर हर्षि सुमन बरषाये ॥ कढ़ि लावत यमुना तट ल्याये
तहँ बिश्राम कीन मन भावा ॥ सोइ बिश्राम घाट कहवावा ॥
सुनि सुत आइ पिता अकुलाना ॥ छोरि बन्दि ते आनि सनमाना ॥
आसु आसु को धंगना दीन्हीं ॥ मात पिता की सेवन कीन्ही ॥
सुनि बसुदेव देवकी हरषे ॥ गोद लगाइ सकल सुख करषे ॥
दीन्हो उग्रसेन राज बहोरी ॥ तब यदुपति बोले कर जोरी ॥ ॥ ॥
कीजै राज कृपा करि आपा ॥ हमरे हय ययाति की श्रापा ॥ ॥
तरुण अवस्था पितहि न दयऊ ॥ तेहि ते यदुकुल महि बिन भयऊ
कीजै तुम निधरक सुख भारी ॥ लैहौं मैं सब काम सँभारी ॥ ॥
बहुरि नन्द ते बोले आई ॥ ग्वालन सहित आपु ब्रज जाई ॥
हम कछु दिन रहिके यहि ग्रामा ॥ आवब चलि तुम्हारे धामा ॥
निज सुत सरिस हमैं तुम पाला ॥ तेहि ते नहिं बिसरब तिहुँ काला
जननी ते कहियो धरनामा ॥ बिसरि जाइ जनि गिरधर नामा ॥
हम तिन को बहु भाँति खिझावा ॥ उनके कबहुँ अभाव न आवा
गोपिन ते कहियो कुशलाता ॥ कछु दिन में ऐहैं दोउ भ्राता ॥
सुनि अस बचन नन्द दुख पावा ॥ ठगि से रहे बचन नहिं आवा
श्रीदामा बोल्यो तब बानी ॥ कृष्ण कहा तव बुद्धि हेरानी ॥ ॥
अपने मात पिता को त्यागी ॥ पर घर रहिहो रातदिन लागी ॥ ॥
कौनि वस्तु कमती घर तेरे ॥ जो नौकरी करब नृप केरे ॥ ॥ ॥
धरवैहो निज पितु कर नामा ॥ तेहि ते चलो आपने धामा ॥ ॥
भल कीन्ह्यो जो कंसै मारयो ॥ उग्रसेन कर काज बिचारयो ॥
राज पराई देखि लुभान्यो ॥ यही एक अनरथ मन आन्यो ॥

जोसुख है हमरे ब्रज माहीं ॥ सोसुख तीनिलोकमें नाहीं ॥ ॥
तनधन जाइ जाइ बरु प्राना ॥ तबहूं है परबस नहिं रहना ॥ ॥
बोले कृष्ण तात तुम भाषी ॥ सोइ सत्य हमहिं रहे राखी ॥ ॥
परि यह राज नहै परकेरी ॥ सबप्रकार तुम जान्यो मेरी ॥ ॥ ॥
आगे चलहु सकल तुम पाछे ॥ सहित राम हम आवत पाछे
सुनत गोप व्याकुल भये कैसे ॥ गइ मणि छीनि फणिकको जैसे
यद्यपि घट पट बहु पहिराये ॥ तदपि विरह बस रुकन भाये ॥
तब प्रभु करि उच्चाटन दीन्हें ॥ चले सकल मन आनंद कीन्हे ॥
आये जब वृन्दावन माहीं ॥ यशुमति दीख कान्ह घर नाहीं ॥
लागी करन विलाप घनेरा ॥ नन्द कह्यो कछु जोर न मेरा ॥ ॥
जोजो यदुपति कहा सो गावा ॥ तदपि न मन में धीरज आवा

दो० यहां कृष्ण बलराम कह यदुपति दीन जनेउ ॥
पुनि पठये दोउ पदन को पुरी अवन्तिका मेउ

चौ० आये चलि संदीपन गेहा ॥ लगे पढ़ावन सहित सनेहा ॥
प्रथम वेद विधि दीन विचारी ॥ पुनि पढ़ाइ विद्या दश चारी ॥

कुण्डलिया ब्रह्मज्ञान यक जानिये दूसरे रसायन तुर्य । ती
सरस्वर धारण निपुण वेद पाठ है तुर्य ॥ वेदपाठ है तुर्य पंच जो
तिष पहिचानो । छठी कहत व्याकरण धनुर्धारी सप्तम जा-
नौ ॥ जानो वसु जल तरण नवम वैदिक दिशि कृषि पर । रु-
द्र को करवि बाजि चढ़न ते रहीं जु नृत्य कर ॥ बोध चतुर्दई चतु-
र्दश विद्या पाइ अपार्म । पढ़ी कृष्ण रघुनाथ अब कहत क-
ला विधि ब्रह्म ॥

चामर छं० वाद्य गीत नृत्य नाट्य लेख वज्र बेधनं । तंदुलाभि
षालि रंगकार्य पर्यिकं धनं ॥ पुष्पतल्प गंध कल्प दंतचपल
राज्यू । दामधारि सेज कर्णि वारि बाद्य वाग ज्यू ॥ नीरघात वि-

अज्ञात माल इन्द्रजालजू ॥ षट्पानि भूषनानि ग्रंथ कीट भा-
लजू ॥ पाककार कों सुमार दीन बेणु जोगजू । करावें धनी सिं-
गार पान रस प्रयोगजू ॥ सूचिकर्म धातु मर्म सुत्र कीड़ नालि-
जू । वाक्य दक्ष कबोल लक्ष सुष्टु बंचकालिजू ॥ ग्रंथ पाठ छिन्न
काठ नृत्य ज्ञान दायकं । काव्य पूरकं नेवार रज्जु रीति नायकं ॥
तर्क रीति वास्तु प्रीति स्वर्णकार कारजू । रंगज्ञान दक्ष थान मे-
खसुर्ग मारजू ॥ कीर सारिका प्रलाप शत्रुधी उचाटनं । केस-
मार्जनं मकर्ष सुष्टि वस्तु डाटनं । देशभाखनी मलेच्छ फूल
संदनानि के यंत्र मंत्र का बिरोध मान सी पिछानि कैं सिंगरा वि-
धान को सशोस कार्य साधनं । कुल उपाद रक्षकाय जय देव
साधनं । द्यूत खेल बाल भेल ऐसेर बैन तोषनं । बासदादिकृत
बिचार सर्व सार कासनं ॥ चौसठ कला कही सुनीश आदि मा-
यजू । सो लिखी बिश्राम सिंधु मध्य देवदासजू ॥

चौ० चौसठि दिन में बिद्या सारी ॥ पढ़त भये श्री कृष्ण मुरारी ॥
विद्यानिधि बिद्या अभिलाखी ॥ संप्रदाय की सीवा राखी ॥
बिदा होत बोले हरि यहू ॥ गुरुदक्षिणा मांगि प्रभु लेहू ॥ "
कहत भई तब गुरु तिय बानी ॥ पुत्र हमार दीजिये आनी ॥
बूड़ेउ सुनि सागर में गयऊ ॥ पंचजन्य कह मारत भयऊ ॥
मिला न तब कीन्हें पछितावा ॥ चले बहुरि यमपुर में धावा ॥
दीन्ह आनि सो दू बालक श्यामा ॥ लहि असीस आये निज धामा ॥
भक्तबसल त्रिभुवन दुतिदीपति ॥ सब उर अन्तरयामी श्रीपति ॥
एक दिवस कुबिजा के गयऊ ॥ अति अद्भुत गृह देखत भयऊ
बिबिध वस्तु संयुक्त सोहावन ॥ धूपदीप मंडित मनभावन ॥
चंदवा सन उपधान बिशाला ॥ पानदान धुनि बिपुल मसाला
श्यामहिं देखि उठी हरषाई ॥ सखिन सहित सुठि सेजहि लाई

आपु सुतन पद भूषरा सजिके ॥ तकत खड़ी षोडशविधि भजिके ॥
प्रथम समागम समुभिः लजानी ॥ अपर अलोगहि प्रभु पहँ आनी ॥
प्रमुदित करि तेहि संग भगवाना ॥ रमे रूपा करि कृपानिधाना ॥
कोक कला करि सरस बिहारी ॥ काम तपनि ताके रिनेवारी ॥
पुनि प्रसन्न ह्वै बचन उचारे ॥ रमो कछुक दिन संग हमारे ॥
पभु प्रेमासिक रूपन गुरा के ॥ वचन विचारि झीलिधुल उनके ॥
एवमस्तु कहि निज गृह आये ॥ उद्धव सहित तस्य गुरा गाये ॥
सुपने खारा महिं लखि मोही ॥ काम सहित कुवरी भइ सोही ॥
कौने उभाउ प्रभुइ जो ध्यावे ॥ लहे सही फल मृधान जावे ॥
दो० जो कछु लीला जगत में सो सब रघुपति केरि ॥
कला अंश कहुँ स्वयं बपु धारि करत हिय हेरि ॥
इति श्रीविश्रामसागर सबमत आगर ग्रंथ उजागर श्रीरघुनाथ दासराम सने-
ही कृत कृशालराइ कुवरी गृह आगमनो नाम अष्टमो ऽध्यायः ८ ॥
दो० सुमिरि राम सिय सन्त गुरु गरापगिरा सुखदानि ॥
भंवर गीत हरि मित्र मत शुक कृत कहत बखानि ॥
चौ० हे नृप जानिय यदुन में श्रेष्ठा ॥ सखा श्याम को भाग्य बरेष्ठा ॥
शिष्य बृहस्पति को बड़ ज्ञानी ॥ कृपासिंधु ब्रज की सुधि आनी ॥
तिन उद्धव कहँ लीन बोलाई ॥ ज्ञानमान रावन मन आई ॥
बोले तात जाहु ब्रज माहीं ॥ लाब हुस्ख बरि मिली सुधि नाहीं ॥
नन्द बवा के गहियो पाऊं ॥ बिसरि जाइ जन हमरो नाऊं ॥
मातागन भेंयाते कहियो ॥ कृपा करत बल कन पर रहियो ॥
गोपिन ते सुठि योग संदेसू ॥ बरणियो तुम तजि सकल अंदेसू ॥
जो जे कहे बचन सुनि सहवी ॥ करि विवाद पुनि जरी न दहवी ॥
बरा। परसि चढ़ि रथहिं सिधाये ॥ ब्रज रवि अस्त समय चलि आये ॥
रंजम गिड़त गुसुरभिन पाछे ॥ बषडो लत्त खगबोलत पाछे ॥

राम कृष्ण गुण गावैं पुरजन ॥ धूप दीप करि पूरित लखिवन ॥ ॥
प्रमुदित है प्रविशे पुर माहीं ॥ खबरि पाइ निज पुत्रन पाहीं ॥
पुर नरनारि परम सुख माना ॥ राम कृष्ण आवत हैं जाना ॥ ॥
वैसे स्यन्दन वृषभ विशाला ॥ वैसे मुकुट पीत पट माला ॥
निकट जाइ ऊधो को चीन्हा ॥ हरख शोक मनमें तब कीन्हा ।
नन्द पवरि पहुँचे सुनि जबहीं ॥ निकसि महरि आई ढिगतबहीं
श्याम सखा लखि चरण पखारे ॥ सुन्दर आसन दिये बैठारे ॥ ॥
मुदित बनाइ असन कर धाये ॥ अचवन करि जब मनमहि आये
तब यशुमति बोली जल ढारी ॥ हैं नीके बलकुञ्ज बिहारी ॥
पालि पोषि हम कीन्ह बड़ेरे ॥ बाजत पुत्र देवकी केरे ॥ ॥
जबते गये सुधिउनहिं लीन्ही ॥ धाइउ के नाते तजि दीन्ही
लीन्हि छीनि प्राण बसुदेऊ ॥ तबते तात न आने केऊ ॥ ॥
हमहीं जाइ तासु घर रहतीं ॥ दासी है सुख देखन चहतीं ॥
बैरी भये कुटुम्बी मेरे ॥ जानन दीन्हिनि निरखिनि धेरे ॥
फूल होत नव नीत निहारी ॥ मोहन के सुख योग बिचारी ॥
प्राते खात रहे दधि रोटी ॥ को अबदेत होइ गो ओटी ॥ ॥
कीन्हे चरित लाल मन जोई ॥ सुमिरि सुमिरि अब आवत रोई
निशिन नींद दिन लागन भूखा ॥ हन्त बदन ब्रज पति कर रूखा
गोन अदे पय तृण नहिं चरहीं ॥ बछरन सहित सकल हुङ्करहीं ।
बालक तरुण जठर सब लोगा ॥ भये क्षीण तन श्याम बियोगा
हम आपनि किमि दशा बखानी ॥ दीन्हेंौ काढ़ि नयन निज पानी
ऐसे दुख देने को रहेऊ ॥ तो कत दावा ते निरबहेऊ ॥ ॥
इन्द्र कोपते नाहक राखा ॥ गिरिहि छौड़ि देते करि माखा ॥
कठिन शोक निशि बासर केरा ॥ दीन लाल करि मधुपुर डेरा ॥
जीवत सकल दरश के लागे ॥ पुनि कबहूं देखब हरि आगे ॥

कह्यो तात कब ऐहै भैया ॥ कब मोहिं गोहरैहैं करि मैया ॥
कब गहिकै दधि मथत मथानी ॥ कब मंगि हैं माखन हठ ठानी ॥
एक दिवस मैं रिस बस बाँधा ॥ सो सुधि करि दुख होत अगाधा ॥
कह्यो जाइ आवैं घर अपने ॥ अब कबहूं नहिं बाँधब सपने ॥ ॥
माखन खात न बरजब रोसी ॥ उरहन देत न सुनब परोसी ॥ ॥
जल सुतारि जापति कर जाना ॥ तासु मातु संग पठवब नाना ॥
मैं जानत सुख तिन्हैं न होई ॥ हठि राखत है हैं सब कोई ॥ ॥
कहा करौं परबस भे लाला ॥ कहुं कहुं गुराहु होत दुख ताला ॥
शुक सारिक जो पढ़ते नाहीं ॥ तौ कत परते पिंजर माहीं ॥ ॥
शब्द वेध शर जो न चलौते ॥ अंध श्राप कत दशरथ पौते ॥
रवि शशि जो करत न प्रकाशा ॥ तौ संतत कत फिरत अकाशा ॥
जो न होत रघुपति कै दाया ॥ तौ बन दुख कत सहत निकाया ॥
जो न लाल को आवत जान्यौं ॥ तब देवैं ते बचन बखान्यौ ॥
जो रखती हौ हम पर नेहू ॥ तौ सुत पठइ हमारे देहू ॥ ॥
जो कोइ कोटिन लाड़ लड़ावै ॥ तद्यपि लाल हमैं न संचु पावै ॥
तुमरे पुत्र सही सुनु माई ॥ एकबार मुख जाइ देखाई ॥ ॥
यहि विधि बचन कहत बहु भाये ॥ तेहि छिन नन्द खरिक ते आये ॥
भेटे उठि उद्धव पुलकाई ॥ लीन्हें निज आसन बैठाई ॥ ॥
लागे बूझन कुशल सपीके ॥ हैं बसुदेव देवकी नीके ॥ ॥
नीके रहत कृष्ण बलरामा ॥ कछु आगवन कहिनिज धामा ॥
तोतल बचन बोलि सुख लागी ॥ बड़े भये दुख दीन्हिन त्यागी ॥
हम हू ते कछु बना न जाना ॥ जगत पिता बालक करि माना ॥
कोमल चरण खरस अधि काई ॥ तहं उनते हम गोचर वाई ॥
उन वा हूं मैं कस्यौ न रोषा ॥ गुण गहि जुख मछि पाये दोषा ॥
हरि की बात हरी ले बनई ॥ थोरेहि मैं जरि उड़ते मनई ॥ ॥

दो० नाम लेइ जेहि युवति को नहिं सुहाइ सुनिताशु॥
राम जानकी के कहे तुष्टत तेहि पर आसु॥

चौ० यहि विधि नन्द करत पछितावा॥ तब उद्धव अस बचन सुनावा
अहो नन्द तुम यशुमति दोऊ॥ शील सुकृत की मूरति होऊ।
क्योंकि राम कृष्ण भगवन्ता॥ प्रणत पाल दुष्टन के हन्ता॥
तिनके चरण कमल चितु लायो॥ यहि ते अधिक न कछु श्रुति गायो
हरिहिं आपु सुमिरत हौ जैसे॥ तन मन धन वारण करि तैसे॥
तुम ते तात न बाहर वोऊ॥ बेचौं जहां बिकैं तहं दोऊ॥ ॥
जब तब बात तुम्हारी गावैं॥ कहत कहत गद गद है जावैं॥
चलत कहिनि पालागन बाता॥ उऋण न हम तुम तें पितु माता
प्रति पालन तुम कीन हमारा॥ होइ है युग युग सुयश तुम्हारा
देखो त्रिभुवन पति गिरधारी॥ चाहत करुणा दृष्टि तुम्हारी॥
बातन होइ बोध केहि भांती॥ जाको रहै सकल सुख जाती
हरि गुन कहत भई निशि नाशा॥ बोले द्विज अलिली निसुवासा
दीप जोरि गृह गोप लुगाई॥ लगीं मथन दधि हरिगुण गांई

दो० तब उद्धव वृषभानपुर चले रजा यसु पाइ॥
मारग में अवलो कि रथ मिलीं गोपिका आइ॥

चौ० गिरिधर की अनुहारि निहारी॥ बोलीं तब गोपन की वारी॥
आप गवन इत कित ते कीन्ह्यो॥ जानि परत मोहन सुधि लीन्ह्यौ
बोले तब उद्धव हम आये॥ मधु पुर ते ब्रज नाथ पठाये॥ ॥
परम मित्र हैं कृष्ण हमारे॥ हम हैं उनके बहुत पियारे॥ ॥
सुनि सब बैठि गईं तेहि ठौरा॥ बोलीं कहौ कान्ह कर व्यौरा॥
उद्धव नन्द नँदन हैं नीके॥ हम सब तिन के जीवन जीके॥
कब ऐहैं कछु कहिनि बखानी॥ शोभा शील गुणन की खानी
गिरि अरि सुत रिपु पुरी बिताई॥ अजहूं नहिं आये सुख दाई॥

उद्धव हम सब श्याम बिहीना ॥ विकल रहत जिमि जल बिन मीना
निशि न नींद दिन असनन भावैं ॥ नैन पलक समकलप बितावैं ।
हरि बिन सेज भयानक लागै ॥ कारागार सरिस एह जागै ॥ ॥
शीतल मंद सुगंधित बाई ॥ लागत मनहुं आगिन ते आई ॥ ॥
बिरह बन्हि सब अंग जरावत ॥ जरिन जात लोचन जल नावत ॥
हमते श्याम करी है ऐसे ॥ बधिक करै पक्षिन ते जैसे ॥ ॥
प्रथमै प्रीति आपही जोरी ॥ पाछे नाव मांझ भरि बोरी ॥ ॥
तुम ऊधो आये भल कीन्ह्यो ॥ हम सबका अवलंबन दीन्ह्यो ॥
मुनि यत रहैं संत पर मारथ ॥ करत रहत सोइ दीख यथारथ ॥

दो० सजन स्वारथी नरन की स्वारथ ही तक प्रीति ॥
खग मृग जार असार लखि तजत सुथल सिखि रीति ।
बहु रंगी जित तितहि सुख एक अंगी कर अंत ॥
जिमि गणिका निधरक रहत दहत सती बिन कंत ॥

चौ० तिमि ऊधो हम हरि को जानैं ॥ श्याम चहैं मानै नहिं मानैं ॥
सुनि ऊधो गोपिन की बानी ॥ योग संदेश न सकत बखानी ॥
सुफलक सुतै परी कठिनाई ॥ उत आज्ञा इत प्रेम अधाई ॥
धरि धीरज पुनि काढ़ी पाती ॥ बोले बांचि जुड़ावो छाती ॥
हमते नाहिन बनी बनाई ॥ चितवत गली छुवत जरि जाई ॥
आपु कृपा करि बांचि सुनावो ॥ श्याम सुखा मृत बचन सुनावो
सुनि ऊधो तब बांचन लागे ॥ लागीं सुनन बैठि सब आगे ॥
गोपी सकल सुनो मम बचना ॥ भूलहु मति मायाकी रचना ॥
जो कछु गोगोचर में आवै ॥ माया कृत सो थिर न रहावै ॥ ॥
छांडि हेतु तेहि ते असनाई ॥ निर गुण ब्रह्म जपहु मन लाई ।
पूरण है सब घट में सोई ॥ कौन सो ठौर जहां नहिं होई ॥ ॥
पांच पचीस तीनि घट तेरे ॥ पृथक रहत पुनि बिमल बसेरे ॥

सो हम तुम तुमसे अरु मोसे ॥ छिनहू मात्र वियोग न होसे ॥
आत्म आत्म से हम प्रगटावैं ॥ पालन करि पुनि नाश करावैं ॥
रचत सकल निज माया जाते ॥ कार्य अंत पुनि कारण ताते ॥
कारज तजि कारण मन लावो ॥ जेहि ते सकल परम पद पावो
निरमल नीर भरा तव नेरे ॥ मरत पियासन तेहि बिन हेरे ॥
तजि कुसंग थे कौल प सीजे ॥ द्वादश संयम नियम करीजे ॥
सूक्ष्म भोजन स्वल्पपियासा ॥ करहु त्यागि वसु भोग बिलासा
षटु मासन निरमल करि मनका ॥ शोधन रहो सदा निज तनका
पूरक कुम्भक रेचक करहू ॥ उलटि ध्यान त्रिकुटी को धरहू ॥ ॥
सोहं शब्द माहिं चित राखो ॥ मनते सकल कामना नाखो ॥
दश प्रकार अनहद सुनि पावो ॥ कौतुक विविध देखिछकिजावो
यहि विधि योग ज्ञान जब गावा ॥ तब गोपिन अधिको दुख पावा

दो० यथा बैद औषधि करै बिन पहिचाने रोग ॥
सो औषधि लागै नहीं उलटि बढ़ै तेहि शोग ॥
तेहि अवसर इक मधुप तहँ आयो करि गुंजार ॥
बैठि गयो राधिका के चरण कमल लखि सार ॥

चौ० तब सब गोपी मधुपर टारी ॥ लगीं कहन ऊधो ते सारी ॥
मधुकर तुम पगते उड़ि जाहू ॥ श्याम शरीर निठुर सब आहू
पहुँचत तहां फूल जहँ फूले ॥ सूखी लखन जात नहिं भूले ।
रूप रहसि सब गिरिधर केरी ॥ हेरौं रे मे गुनन हेरी ॥ ॥ ॥
आई बकी पियावन क्षीरा ॥ डारेनि ताहि मारि बल बीरा ॥
सुप नेखा रघु पति पहँ आई ॥ नाक कान तेहि लिहि निकराई
बलि पावनहिं सुसरबसु दीन्हा ॥ तबहुँ तासु तन बंधन कीन्हा ।
ब्याहु किहि नि हारी हरका गांसी ॥ पुनि आपुइ मिलि वनिन हांसी
कोयल सुतहि काग प्रतिपाले ॥ ऋतु बसंत तेहि तजि उड़ि चाले

उरगे दूध प्रीति ते प्यावै ॥ उलटि श्रमी सो विष ह्वै जावै ॥ ॥
केचुलि त्यागि नसुधि फिरि लीन्ही ॥ तैसे श्याम हमैं तजि दीन्ही ।
यामें भूलन उन की भारी ॥ कारेन की करनी है कारी ॥ ॥
पर गट जिन कीन्हे युग ताता ॥ कौंन कहे यहि बिधि कीबाता
तथा तुमहुँ कछु श्रघ देत नाहीं ॥ कूप छुड़ाइ गहा बत छाहीं ॥
ऊधो श्यामहिं लाज न श्रावत्त ॥ तेहि पर सुनि यत्त दूसकहावत्त
हमका ज्ञान योग लिखि भेजा ॥ श्रापु रहत कुवरी की सेजा ॥
जिमि गरिाका निज कसबै ठानै ॥ श्रोरन तै बैराग बखानै ॥ ॥
तेहि के बचन कहौ को मानै ॥ तैसे श्याम देत है ज्ञानै ॥ ॥
यक तौ श्रंध कूप में डारी ॥ हेरत पंथ नपरत निहारी ॥ ॥
तेहि पर तुम निज ज्ञान सुनावा ॥ मानहुँ घुख ऊपर ते तावा ॥
ऊधो तुम हौ चतुर सुज्ञानी ॥ देश काल लखि कहिये बानी ।
जाके मले श्रनल सम तावै ॥ तेहि के कहा गरल लग वावै ॥
हम बनि तन को चाहिय भोगा ॥ तिनका श्राइ सिखावत योगा
धरत मराल नसुत शिर मेरू ॥ जिन ते चलै न पग भरि सेरू ॥
ऊधो कछु तुम्हरी न लगाई ॥ संगति केर दोष लगि जाई ।
रस लम्पट गिरि धरन लवारा ॥ कौंन होउ तिन संग खुवारा

**कुराडलिया** लम्पट की संगति किहे द्वादश गुरा नशि जात । प्रथम सत्य पुनि स्वच्छता श्ररु संयम की बात ॥ श्ररु संयम की बात मौन ब्रत माया जानो । शम दम दया सुबुद्धि सहन शीतलता पिछानौ ॥ प्रभुता यश नहिं रहत बसत हिरदय महँ कम्पट । कपिल बचन बुधि जानि करत नहिं संगति लम्पट ॥

**दो०** जो कहो ऐसे पुरुष से क्यों तुम कीन्ह्यो प्रीति ॥
कर्म लिखा तेहि का करै जरै सलभ की रीति ॥
प्रेमिहिं मरन न लखि परै करै हरषि तन श्रर्पे ॥

जिमि गज कुरंग पतंग अलि झष पिक परिवा सर्प॥
मित्रहि चैन न मित्र बिन कैसो करै बिगार॥
जिमि गृह जारै अगिन पुनि होत अगिन को छार॥

चौ॰ बोली अपर सखी सुनि लेहू॥ नाहक दोष श्याम कर देहू॥
उनमें कछु लंपटता नाहीं॥ प्रीति पाइ परबस हैं जाहीं॥
तदपि रहत निरलिप्त बिशेखा॥ पथ लहि यमुना में तुम देखा॥
जो कहौ अब का प्रीति न हममें॥ रहत न कोउ इकरस हर दम में॥
जो कोइ है प्रभुता श्री वाने॥ ते पर वेद न सुने न जाने॥ ॥
देखो शेष धरे महि भारी॥ सोये तेहि पर जाइ मुरारी॥
अब नँद नन्द भये मह राजा॥ जो कछु करैं उन्हें सब छाजा॥
दिन प्रति पावक सरिस सोहावन॥ बोली अपर सखी यहि भावन॥
प्रभुता की कछु लाग न होई॥ चेरी संग गई मति खोई॥ ॥
कैसो चतुर होइ किन कोऊ॥ नीच संग करि बिगरत सोऊ॥
परम प्रवीन केकयी रानी॥ चेरि संग ते मति बौरानी॥ ॥
गृह जल गद पद पवन समाना॥ पाइ कुयोगिन को बिनसाना॥
ऊधो ब्रह्म सबै तुम कहेऊ॥ अबहीं भये कि आगेहु रहेऊ॥

कुण्डलिया॥ ऊधो जब जब पाप ते उठत धरनि अकुलाइ॥ तब तब क्यों सुर मुनि सकल हरिहि पुकारत जाइ॥ हरिहि पुकारत जाइ आपु किन धरि धरि रूपा॥ हरैं बिश्व को भार होइँ जो ब्रह्म सरूपा॥ तेहि ते वाद विवाद त्यागि गहिये पथ सूधो॥ बिन प्रभु सेवक भाव तरयो भव निधि को ऊधो॥ माया वाद मदांध करि भूषित भयो जेहि ज्ञान॥ सोहमस्मि ब्रह्म सो पुनि पुनि करत बखान॥ पुनि पुनि करत बखान कुत्र ऐश्वर्य मतीते॥ कुत्र बिभुता कुत्र भूति कुत्र सरवज्ञ गतीते॥ तेहि ते ब्रह्म न जीव अहो तुम सुख बस काया॥ बुन्द कहे मैं सिंधु होइ किमि बिन हरि माया॥ ।

दो० जो कहो पृथ्वी सम ब्रह्म घट सम जीव अनेक ॥
ताहि लखो वा ना लखो अन्त होव सब एक ॥
एक भयो तो क्या भयो पुनि नाहिं गदी कुरबाल ॥
तेहि ते माया बाद तजि भजो नन्द को लाल ॥
ज्यों तस्कर कयद में परो कहै हो भूप ॥
तो का छूटे करम बस त्यों तुम ब्रह्म सरूप ॥
ईश्वर आपु स्वतंत्र है जिन चाहै तिन जाइ ॥
सर्व शक्ति जाके विषे भाव सरिस दरसाइ ॥
सोहं सोहं जपत हैं जहँ लग यह जग जीव ॥
राम कृष्ण सुमिरे बिना नहिं न कोई पीव ॥
ऊधौ तुम्हरी बात इमि जिमि रोगी हित माड़ ॥
जो जेंवत है सेर भरि सो किमि होवै चाड़ ॥
कर्म योग तब तक करै जब तक प्रेम न होइ ॥
प्रेम पाठ पढ़ि क्यों पढ़ै कक्का किक्की सोइ ॥
ऊधौ तुम्हरी बात सुनि भयो न हमरे रोष ॥
अपनोई खोटो दाम तो परखैये का दोष ॥

चौ० बोली अपर सुना हम ऐसा ॥ कहत श्याम है अज धौं कैसा ॥
गोपिन को सुनि नाम लजाहीं ॥ निज चेतु लखि सकुचत आहीं ॥
भूलि गई माखन की चोरी ॥ खात रहे घर सकल ढिंढोरी ॥
जो यह बात रहे मन माहीं ॥ तो कत किहि निरहम हम पाहीं ॥
पथ मे ज्ञान विराग सिखावत ॥ जेहि ते कछु मन हूं में आवत ॥
जब हम रंगी श्याम के रंगा ॥ तब लखि परत ज्ञान प्रसंगा ॥
मधुकर को तजि सुरसरि बारी ॥ कूप खोदि जल पीवै खारी ॥
सो तजि आक दुहै को बौरा ॥ को तजि पारस मांगै कौरा ॥
को तजि श्याम सगुण मनि चारू ॥ खलत फिरै कलि अगुण पहारू ॥

रूपरेख कछु जाके नाहीं ॥ सो का करब शून्य के माहीं ॥ ॥ ॥
अगुण सगुण युग ब्रह्म कहावत ॥ सो तेहि भजत जाहि जो भावत ॥
दो० यथा विरोधन कुमुद दोउ हैं बिराट के नैन ॥
काहु इ भावत दिवसपति काहु इ शशि में चैन ॥
चौ० नहि प्रकार हम श्याम उपासी ॥ हैं सब विधि उनहीं की दासी ॥
मुक्ति भुक्ति हम को नहिं चहिये ॥ प्रेम भक्ति किरपा करि कहिये ॥
जो कल्याण केहं बिन नाहीं ॥ तो चलि जाउ बनारस माहीं ॥ ॥
हमरे तो मन एक रहावा ॥ गयेउ श्याम संग बहुरि न आवा ॥ ॥
को अब अगुण ईश अवराधे ॥ को एकान्त में आसन साधे ॥
तलफत दृग बिन लखे किशोरा ॥ को चितवे भृकुटी की कोरा ॥
जरत रहत निशि बासर अंगा ॥ कीन्हें बिन गिरिधरण प्रसंगा ॥
तुम जो कहत हरि हिरदय माहीं ॥ सो तन्न हैं में दरस कल नाहीं ॥
ब्रह्म अंश कैसे हैं कान्हा ॥ माने भुवन बादर में नान्हा ॥ ॥ ॥
मुख पसारि देखरावत भयऊ ॥ तब का ब्रह्म प्रथक रहि गयेऊ ॥
कारण ते कारज है नीका ॥ यथा कंद ते रस फीका ॥ ॥ ॥
कारण अगर रहत है संगा ॥ कारज अतर बिकस सो महँगा ॥
तुमही कारण में मन लावो ॥ हैं में श्याम में प्रीति दृढ़ावो ॥ ॥ ॥
जो हरि तजि करि ध्यान हि धरहीं ॥ तो हम हूं जग या महँ करहीं ॥
भदा हि हंस मीन तजि मोती ॥ तो हम हूं सब ध्यावत ज्योती ॥
जो रन सूर तेग तजि देवैं ॥ तो हम हूं तुम्हरो मत लेवैं ॥ ॥
खडल बिहंग महि बैठैं हारी ॥ तो हम हूं निर्गुण मत धारी ॥ ॥
जो चातक सर कर जल पावे ॥ तो हम अब श्याम न जिय ध्यावें ॥
पशु पक्षी निज टेक हि करहीं ॥ हम मनुष्य कैसे परिहरहीं ॥ ॥
ऊधो तुम बिरही हो नाहीं ॥ नहिं दरस नहिं मिलन माहीं ॥ ॥
बिरही मीन जलहि अनुरागी ॥ बिकुरत प्रीतम के तनु त्यागी ॥

हासभावपपिहा मैं जाने ॥ विनस्वातीजल करै न पाना ॥ ॥
गरजि तरजि पयविंदा रतमेहा ॥ तदपि बढ़त दिन प्रतिनयनेहा ॥
मिचक मल्लविन लखे तमारी ॥ तुरतजात है संपुटमारी ॥ ॥
मधुकर हम चाचिक सम अहईं ॥ विना श्याम के छुओर न चहईं
मानव कोबधिफिरिखनावे ॥ तबहूं मोहन मोहनलावे ॥ ॥ ॥
जो तुवकादि दुंदभी साजे ॥ सोऊ लाललाल कहिबाजे ॥ ॥
गाढ़ि देइ मृत्तिका है जामें ॥ तिछ फूल फलउचरे नामें ॥ ॥ ॥
मुये अंग की है यह रीती ॥ जीवत्त किमि छूटत है प्रीती ॥
कोली मधुर भली विधि हेरे ॥ कठिन लोग हैं मधुपुर केरे ॥
जिनकी संगति परि नंदलाला ॥ सीखत भयो योग कर हाला ॥
हमहूं को आयेबहु कावन ॥ फूंकन चहत सुमेरु उड़ावन ॥
मधुकर आपन योग दुरावो ॥ हम पूछें सो वर्नि सुनावो ॥
ब्रजमें कब ऐहैं बनवारी ॥ कबहरिहैं चूनरी हमारी ॥ ॥
कब दधि दान मांगि हैं रोकी ॥ हमहूं अबहट करबन कोकी
करिहैं रहस केलि फल पाई ॥ खैहैं माखन कबै चोराई ॥
कब बजाय मुरली मन लैहैं ॥ कब दुरि के हमरे घर ऐहैं ॥
जेहि सुखहित हम भइलु कमोड़ी ॥ सो सुख अब लूटत है चेरी
कौनि निसि कौन तपस्या भारी ॥ जेहि ते पाइसि पति गिरिधारी
कब्ब सब सुनब हमार लागी ॥ दीन्हें श्याम कूबरी त्यागी ॥
कहियो मधुप श्याम ते जाई ॥ कहां गई ब्रज की चतुराई ॥
कि है सनेह सयानप इकवा ॥ रहत न सुमति सयानप सुकवा
हम युन तिन कहं लिखत बिरागा ॥ आप परे चेरी के रागा ॥
अपना गुरू भये मैं योगी ॥ केहि प्रकार हम होई योगी ॥ ॥
जो गुरू ही निज भइन चीन्हा ॥ तिन शिष्यन को कब सुख दीन्हा
जो गुरु कुटम्ब जाल में बांधे ॥ सो शिषि के किमि काटे फांदे

जो गुरु काम क्रोध में जरई ॥ सो शिषि को कब शीतल करई ॥
जो गुरु है तृष्णा बस लोभी ॥ सो शिषि को केसि करै अछोभी ॥
जो गुरु है पाथर की नावा ॥ सो सिषि को कब पार न घावा ॥ ॥
जो गुरु को कछु पढ़ि नहिं आवे ॥ सो शिषि को केहि भांति पढ़ावे ॥
तेहि ते आपु दशा पर आवैं ॥ तब हम को लिखि योग पठावें ॥
जेहि ते कछु लागै उपदेशा ॥ करहिं सकल योगी कर भेषा ॥
जो जल जरन आप ही लागे ॥ सो तजि मीन कहां को भागे ॥
लखि गोपिन को प्रेम प्रमाना ॥ बिसरि गयो उद्धव को ज्ञाना ॥
करत भयो गुरु गोपिन केहां ॥ पाइनि एक अनन्य ब्रत तेहां ॥
रहि मास षट तिनके पासा ॥ देखत डोले कुञ्ज बिलासा ॥ ॥
प्रेम मधुवन की श्रोलि बहोरी ॥ बोले गोपिन ते कर जोरी ॥ ॥
तुम सब अहो प्रेम की खानी ॥ केहि बिधि हम उतकर्ष बखानी ॥
चातक मीन चकोर मृगाऊ ॥ धारण कीहिनि तुम्हार सुभाऊ ॥
हमते जबतब प्रीति तुम्हारी ॥ बरनत रहै मुदित बनवारी ॥
उद्धव हमतन कोटि बनाई ॥ करैं गोपिकन की सेव काई ॥
तबहूं कछु उद्धारन मानी ॥ ऐसी मम सेवा उन ठानी ॥ ॥
ज्ञान के मिसि तिन मोहिं पठावा ॥ भांई तजि हरि रूपहिं पावा ॥
अब करि कृपा देहु बर एहू ॥ चढ़े कहत पद लिन नव नेहू ॥
खग पशु बिटप लता तनु पाई ॥ जन्म जन्म ब्रज बसिये आई ॥
तुम्हरे चरण कमल की धूरी ॥ प्रापत होइ भाग ते भूरी ॥

दो० जो मैं कीन्ही ढीठता हरि को आय सुमानि ॥
करेहु क्षमा अपराध सो अनुग आपनो जानि ॥

चौ० उद्धव तुम जानत सुखदायक ॥ हम हैं कौन बड़ाई लायक ॥
लोक वेद तजि कर तव ठाना ॥ तेहि ते निन्दत सकल जहाना ॥
तुम्हहो तात सराहन योगा ॥ क्षमावन्त सब भांति बिसोगा ॥

हम अहीर बहु भाँतिन केरे ॥ कहे कठोर वचन बहु तेरे ॥
तुम्हरे मारवन तन कहु आवा ॥ धन्य २ जननी जिन जावा ॥
उद्धव कृपा श्याम की चाही ॥ निकट हु दूरि उभै भल आही ॥

दो० बन बरही बारिद बियत लखि चातक रविपद्म ॥
बिलखकुमुद शशिसुख लहत लखि सनेह निजसद्म ॥

चौ० बिन सनेह उप दूरि बिरोधी ॥ युग अँगुल श्रुतिपरत न देखी ॥
चिरं जीव रहैं दोउ भाई ॥ मधुपुर करहिं राम सुख पाई ॥
उद्धव हमरे दोउ कर लाहू ॥ मिले सो आनि भलहरि तजि आहू ॥
जो न मिलब तबहू भल जानो ॥ भयो सुयश तिहुँ लोक पिछानो ॥
कह हम जाति बरन कुल हीना ॥ श्रुति मर्याद सोउ तजि दीना ॥
कहें हरि श्रीपति पालक सारे ॥ सो सब विधि कहवावत हमरे ॥
इत उत फिरि २ ब्रज ही आवे ॥ जिमि परिवा छतुरी पर आवे ॥
सत्य बचन तव झूँठ न आही ॥ हरि निज जन बस सदा रहाही ॥
कह उद्धव अब आज्ञा दीजे ॥ तो हम गवन मधुपुरी कीजे ॥
तीनि दिवस कर आयसु भयऊ ॥ तेहि के बीति मास षट गयऊ ॥
हमरी सुधि न बिसारब देवी ॥ सब बिधि जानि आप नो सेवी ॥
बिकुरत बिरह सबन के जागा ॥ कीन्हिन बिदा सहित अनुरागा ॥
रथ चढ़ि चलि निज आश्रम आये ॥ समाचार यदुनन्दन पाये ॥
पठवत भये दूत यदुनाथा ॥ आये भवन तुरत तेहि साथा ॥
भेटे श्याम सखै मन लाई ॥ बूझत भे ब्रज की कुशलाई ॥
सुनि उद्धव सब बात प्रकासी ॥ तुम बिन दुखित रहत ब्रजवासी ॥
एक दिन आपो दरश दिखाई ॥ सुनत वचन बोले यदुराई ॥

गीतिकाछं० यदुनाथ बोले सुनहु उद्धव घोषवासी जे-
अहैं । तिन पास मैं तिन रहत हौं वे ने कुन्यारे नार हैं ॥ मम-
स्वास बेदन की चिता है गोपिकन के दुख कहा । सुनि हैं जे-

कहिहैं चरित तिनके नाशिहैं संकट महा ॥ जो कहौ रहन-
बियोग केहि हित सुनहु सोउ निका सहू । यक दिन गयो-
यक सखी घर हौं द्वार राखि सिदामहूं ॥ तहं आइ प्यारी
च हत प्रविशो सखा रोकत रिस उई । नहिं मिलहिं हरि श-
त वर्ष तोहिं तेहुं कही सोइ सोई भई ॥

सो० यद्यपि हौं तिन तीर । तदपि न देखत श्रापबस ॥
धरिहौं विविधि शरीर । करत चरित बहु भांति के ॥

दो० उद्धव गोपिन केर कछु कह्यो ज्ञान दृढ़ नेम ॥
पढ़ै सुनै रघुनाथ तौ बढ़ै इष्ट पद प्रेम ॥
प्रेम बिना पावै नहीं प्रीतम को दीदार ॥
तातें जन रघुनाथ तें करु उद्यापन सार ॥
प्रेम नवारी ऊपजै हिये न आवै राम ॥
प्रेम जगत रघुनाथ तब जब सुमिरै हरि नाम ॥

इति श्री बिश्रामसागर सबमत आगर ग्रंथ उजागर श्रीरघुनाथ दास-
राम सनेही कृत कृष्णायन गोपी उद्धव सम्बाद वर्णनो नाम नवमो ऽध्याय-

दो० सुमिरि राम सिय सन्त गुरु गणप गिरा सुख दानि ॥
दशमस्कन्ध भागवत की अब कहौं कथा बखानि ॥

चौ० गये कृष्ण सुफलक सुत गेहा ॥ पूजा लहि कहि सहित सनेहा
चाचा तुम हस्तिनपुर जावो ॥ बोध देइ कुन्ती को आवो ॥
असमय परे पांडु सुत छोटे ॥ परबस परि सुख लहत न पोटे
चले पांडु घर आये सोई ॥ देखि मिली कुन्ती उठि रोई ॥
आसन देत भई अनुरागी ॥ पूछन लागि नैहर की लागी ॥ ॥
नीके हैं पितु मात हमारे ॥ भाभी भ्रात कृष्ण बल प्यारे ॥
करत कबहुं सुधि भाइनि केरी ॥ देत त्रास धृतराष्ट्र घनेरी ॥ ॥
सुनि बोले अक्रूर बिहारी ॥ सुखी सकल सुधि करत तिहारी

कहिनि कुशल फूफू से कहियो ॥ चिन्ता कछु चित में जनि गहियो
आवत हैं हम कछु दिन माहीं ॥ चली गयारि तिनकी तब नाहीं
पुनि धृतराष्ट्र पास चलि गयऊ ॥ सुहृद वचन जस बोलत भयऊ
पांडु मरे तुम गादी पाई ॥ पालहु सबहि एक सम भाई ॥
चलि अनीति अयशा जग पैहो ॥ देह तजे ध्रुव नरक सिधैहो ॥ ॥
करै जो पाप सुमति भ्रम पाई ॥ तेहि फल होत नाहि दुखदाई
अपर जे अहें कुटुम्बी सारे ॥ अन्त रहत हैं सबही न्यारे ॥ ॥
खलभल पाप धरत सिर अपने ॥ तेहिते पाप करेहु जनि सपने
इमि बहु कह्यो तासु हितबानी ॥ सुनि धृतराष्ट्र नाहि यस मानी
बोला गर्वे अंध बहु माना ॥ होई जो करिहैं भगवाना ॥ ॥ ॥

दो० यहि बिधि सुनि समुझाय पुनि पंचहु नव सुख हेरि ॥
बिदा भये धृतराष्ट्र ते आये मधुपुर फेरि ॥

चौ० समाचार यदुपतिहि सुनाये ॥ तेहि छिन अपर बिघन कछु आये
रथ चढ़ि उभै कंस की बामा ॥ मगधदेश आई पितु धामा ॥
बिबिध भांति ते रोदन कीन्हा ॥ जरासिंध सुनि धीरज दीन्हा
यदुन सहित सब हरि बल रामा ॥ पठवों कंस निकट तब नामा
अस कहि दल तेइस अक्षौनी ॥ लै कै चला प्रबल है होनी ॥
अक्षौनी द्वै भांति बखानी ॥ लघु दीरघ सोउ दीजे जानी ॥

## लघु अक्षौहिणी कुर्मी छं०

यक इस सहस आठ सौ सत्तरि रथ होइ अहं जानौ ॥ तेत
नेहीं गजनाथ अश्व पति कोकाठे सहस पिछानौ ॥ एक
लाख नव सहस तीनि शत साठ पैदर जोई । जन रघुना
थ बिचारि कहत तब एक अक्षौहिणी होई ॥

## दीर्घ अक्षौहिणी दो०

अयुत नाग तें अयुत रथ योधा लख दश लक्ष ॥

तुरंग कोटि छत्तिस कहल पर चरयह दिरघास॥

चौ॰ आइम धुपुरी लीन्हिसि घेरी॥ सुनि पहुँचे हीं बल तेहि बेरी
देखत ते कहन लागी कटु भाषा॥ बंध बधिक मुनि बचन सुनावा
तात सुनहु तुम नीति निधाना॥ हम सम क्षमावन्त नहिं आना
निज बहु बार कंस के टारे॥ अपने पाप गये पुनि मारे॥॥
पर अपकार किहे दुख भारी॥ खनत गाढ़ तेहि कूप लयारी॥
तेहि पर आपु चढ़े अति रोसी॥ हानि काँहि क कुलाभन दोसी

दो॰ कीन्हि कुनह बिन गुनह जिन ति मुख सुना न पाव॥
सहस्रबाहु सुरनाथ भृगु औ मैसुत नृगराव॥

चौ॰ तेहि ते सुपुर जाहु फिरि अब ते॥ बोला मूढ़ साधु भय कब ते
सूर सुमुख नहिं सुयश सुनावें॥ पुरुषारथ करि प्रगट देखावें॥
जाना काल निकट तब आवा॥ तानें बाध बिपरये पावा॥
कहहल धर यह सब कोइ जानै॥ लातक मनई बात नहिं मानै

कुंडलिया सुर तुष्ट है भक्ति ते द्विज तुष्ट लखि दान। सुहृद तुष्ट उपकार लखि खल तुष्ट पर हान॥ खल तुष्ट पर हान प्रीति ते तुष्ट नारी मेवा बस सुचि खसि साधु आदर बस भारी। नृप तुष्ट गुणगान कथन रिपुष्ट भुजबल अतुर। तेहि ते यहि पर गेपि समर युद्ध करि सूरे सुर॥

चौ॰ सुनत जरा सुत उठा रिसाई॥ डारहु मारि सैन कहे राई
चहुँ दिशि घेरि लिहिसि रिपु कैसे॥ रविहि धूम घन पावक जैसे
लागे चलन बिबिध हथियारा॥ शक्ति शूल असि बान कुठारा
इत उत भिरत गिरत कोइ लागे॥ कोइ भट भुवन सुवत को भागे
चढ़ी अटारिन पुरन्नर नारी॥ लखि शोच करें अति भारी
कोइ सूरा इमि बिचलाये योधा॥ पुनि दोउ बंधु करन में क्रोधा
रहा। मैं दरि लिसव सयन सोवाई॥ जरासंध कहँ दीन बचा॥
जेहि ते बहु मिलयावे पापी॥ बही रुधिर की सरित अपनापी

रथसुरेथ भुजमीन समाना॥ सिर कच्छप गज ग्राह प्रमाना॥
कच्छसे वार सम धनुक तरंगा॥ आयुध परे बिटप जनु भंगा॥
भंवर चर्म मनि कंकर भारी॥ प्रगटी सरि जल कृष्ण बिहारी॥
दै दै ताल योगिनी नाची॥ प्रथम मनकी परबीसी माची॥ ॥
एहप गीध गोमाय कलोलें॥ छांटत मूंड कपाली डोलें॥ ॥
डुमि दल दलि प्रभु मथुरहि आये॥ मागध सूत बिजै गुण गाये॥
बरषि सुमन सुर पुर नरनारी॥ बसु बलि करि आरती उतारी॥
मगधाधिप की लूटि जो पाई॥ सो सब यदुपति पास पठाई॥
नृप जो जाहिं दीन सो लयऊ॥ सुखिया सुख सम वहीं सो भयऊ॥
जरासिन्धु निज नगरहि आवा॥ दल बटोरि पुनि लरन सिधावा॥
दो॰ तेइस तेइस क्षोहनी लै लै एक इक बार॥
आवा चढ़ि बल कृष्ण सब करत भये संहार॥
चौ॰ यह यश काल यमन सुनि पावा॥ तीनि कोटि यमन लै धावा॥
तब बिसुकर्मा ते यदुराई॥ सागर बीच पुरी बनवाई॥ ॥ ॥
द्वादश योजन मधि हेम सलै॥ त्रिविधि बतास काल तिहुं चालै॥
चौहट हाट सुगंध निकिरिकी॥ लागे जहं तहं फाटक खिरकी॥
दामिनि सी पताक फहराहीं॥ जल थल बरनि जात सो नाहीं॥
बन उपबन बाटिका अनेका॥ रतन सुसर्व एक ते एका॥
सोवत यदु सब तहां पठाये॥ अपना राम यमन पह आये॥
कृष्ण अब देखिवसि निज आगे॥ काढ़ि खड्ग धावा प्रभु भागे
धौला गिरि कंदर में जाई॥ मुचुकुन्दहि पट दीन्ह ओढ़ाई॥
आपु रहे छिपि सो चलि आवा॥ पीताम्बर लखि चरण चलावा॥
दो॰ जो नहिं जानत जासु गुण सो शठ निंदत ताहि॥
सब जग पूजहि जो लहि जिमि स्वान देखि धरि खाहि॥
चौ॰ लागत लात खोलि दृग दयऊ॥ कान्ह नेम सुत तहिं जो सियऊ॥

सबा दीन तब यदुपति आई ॥ जटित बसन भूषण छबि छाई ॥
अद्भुत रूप निरखि नृप बोला ॥ नाथ अहो तुम कौन अमोला ॥
की देवन में कोइ होऊ ॥ की रबि अग्नि चन्द्रमा कोऊ ॥
पूजन के तुम योग गोसाईं ॥ मैं हौं निशिदिन तब शरनाई ॥
मोहि जगाइ जग कोइ प्रानी ॥ भयो हमार परम हित जानी ॥
कहैं प्रभु हे नृप प्राण पियारे ॥ जन्म कर्म मैं बहु बिस्तारे ॥ ॥
नाम अनन्तान संख्या कोई ॥ गनत थके बहु कविता सोई
भे रितु गति गनने की नाहीं ॥ कहत सुनत ऋषिमब तरि जाहीं
अब जन हित भंजन महि भारा ॥ भयों आइ बसुदेव कुमारा
कंस आदि बहु शत्रु निपात्ते ॥ यमनेमोहि लायो तेहि नाते ॥
रिपु मराइ पुनि तुम्है निहार्यो ॥ एक पन्थ है कारज सार्यो
अब बरु मागु रुचै जो तोहीं ॥ नाथ भक्ति दीजै निज मोहीं ॥
भै निद्रा बिषया सन करिकै ॥ बादि बयस खोई अव तरिकै ॥
तब प्रभु भजन भाव समुझाई ॥ पुनि बद्रीबन दीन पठाई ॥
कह नृप कौन रह्यो बड़ भागी ॥ बोले ब्यास सुवन अनुरागी ॥
नृप मुचकुन्द अवधके जानो ॥ पर उपकारी एकहि मानो ॥
कीन्हि देवनन केरि सहाई ॥ बहु दिन गये रहा कोइ नाई ॥
इन्द्र मुदित होय कह बर लीजे ॥ बोल्यो महिप मुक्ति मोहि दीजे
भूपति मोक्ष कहां हम पावै ॥ एतो हरि के पास रहावै ॥ ॥ ॥
तोपिकिरि नीद घनेरी देहू ॥ जो जगावै जो सुनि लेहू ॥ ॥ ॥
मुनि तिन एवमस्तु कहि दीन्हा ॥ तबते यहां शयन इन कीन्हा
दो० निद्रहि कह सुख सेज महि त्रषितहि कह घट सुद्ध ॥
कामिहि कस भय लाज जग क्षुधितहि कस बल बुद्धि ॥
चौ० सोवत काल यमन पग मारा ॥ तेहि अघ अधम भयो जरि छारा ॥
पुनि प्रभु गे मधुपुर मिलि दोऊ ॥ मारे मुसलमान सब सोऊ ॥

तेहि छिन जरासंध चढ़ि आवा ॥ रामकृष्ण सो दल लखि धावा
लै रंक छुक पुनि भागत भयऊ ॥ गोतम गिरि ऊपर चढ़ि गयऊ
गेरा योजन केर निहारी ॥ जरासिन्धु तब दीन्ह प्रजारी ॥ ॥
निकरि द्वारि कै गे दोउ भाई ॥ है गा भूधर भसम बनाई ॥ ॥
जरि गे जरासिंध अस जाना ॥ आवा बहुरि भवन हर्षाना ॥
इहां सकल यदुबंशिन काहा ॥ चही कीन हलधर कर ब्याहा
शहर अनरताली रैवत भूपा ॥ तासु सुता रेवती अनूपा ॥ ॥
ताके संग होत भा ब्याहू ॥ वेद बिधान सहित उतसाहू ॥ ॥

दो० संसकार जाकर जहां मिलत सो ताहि बिशेषि ॥
त्रेता की कन्या बरी द्वापर में बल देखि ॥

इति श्रीविश्रामसागर सकल शास्त्र ग्रंथ उजागर श्रीरघुनाथदासरामसने-
ही कृत कृष्णायन जरासिन्धु समर बर्णनो नाम दशमो ऽध्यायः २०॥

दो० सुमिरि राम सिय सन्त गुरु गणप गिरा सुखदानि ॥
नीति सहित रुक्मिनि हरण हरि कृत कहत बखानि ॥

चौ० अब बिवाह रुकमिनि कर सुनहू ॥ सतत सुभय कृष्ण हरि गुनहू
कुण्डिनपुर भीषम नृप हेरे ॥ जनमी एक सुता तिन केरे ॥ ॥
रुकमिनि नाम ज्योतिषिन राखा ॥ सब गुण धाम श्यामपति भाखा
दिन दिन कन्या बर्द्धत कैसे ॥ शुकल पक्ष कर चन्दा जैसे ॥
खेलन संग सखिन के लागी ॥ इक दिन यक बोली अनुरागी
रुकमिनि ने नित खेल बिगारा ॥ लुकन कि ठौर करत उजियारा
सुनि हंसि यह गौनी सुखपाये ॥ तेहि छिन तहं नारद ऋषि आये
देखि रूप गुण मन में जाने ॥ कृष्णचन्द्र से आइ बखाने ॥
कुण्डिनपुर मह भीष्मकुमारी ॥ रुकमिनि है सो योग तुम्हारी
तब ते बसी हृदय पति सुरकी ॥ सुनहुँ कथा पुनि कुण्डिनपुर की
इक दिन सुयश याचक तब गावा ॥ कृष्ण केर भूपति सुनि पावा ॥

तब निज भवन गयो बतभयऊ ॥ सुनि रुकमिनि निज उर धरि लयऊ
करत भई संकल्प अभंगा ॥ बरिहौं मैं इनही के संगा ॥ ॥
इक दिन भीषम देखि बिचारी ॥ भई बिवाहन योग कुमारी
सब भाइनि ते पूछेसि बोली ॥ बरिये काहि रुकमिनी खोली
तब सब लोगन भूप गनाये ॥ नाना देशन के नहिं भाये ॥ ॥
तब छोटा बालक नृप केरा ॥ रुक्म सेन बोला यहि बेरा ॥
तासु रुकमिनी कृष्णहिं दीजै ॥ नथल नात बसुदेव ते कीजै
सुनि नृप सहित सकल पुर बासी ॥ बोले बात कही इन खासी
सेवक सुत बड़ छोटहु जानी ॥ छिल की बात कहे सो मानी ॥
आदि पुरुष जिनके घर जनमें ॥ मारेनि कंस असुर बहु बनमें
को मिलिहै इनते भल भाई ॥ सुनि बोला बड़ पुत्र रिसाई ॥
बोलहु बचन संभारि सुनीती ॥ जानत तुम न कृष्ण की रीती ॥
षोड़स बर्ष नन्द के राहा ॥ तब अहीर सब काहू काहा ॥ ॥
चोटी कामरि गाय चराई ॥ जानिहु तासु न जानी जाई ॥ ॥
कोऊ नन्द केर सुत गावै ॥ कोई यदु पति केर बतावै ॥ ॥
अब तक भेद न काहू पावा ॥ यह धौं कृष्ण कौन को जावा ॥
प्रभुता देसन लेश में नासी ॥ उग्रसेन की करत खवासी ॥ ॥

दो० तिनके संग बिवाह करि कहौ मिली फल कौन ॥
लायक ते कीन्हों चहौ बैर प्रीति अरु गौन ॥

चौ० लोभ से भल जहँ फल अधिकाई ॥ चोट ओस पियास न जाई
नगन न्हाय सो काह निचोवै ॥ जेहि धन नाहिं सो का कोउ खोवै
तेहि ते भूप चंदेली केरा ॥ है सिसुपाल प्रतापी हेरा ॥ ॥
जेहि घर धरम परा ते गादी ॥ आवत होत राज नहिं बादी ॥
ताको ब्याहि रुक्मिनी दीजै ॥ कृष्ण केर अब नाम न लीजै
सुनि नृप सहित लोग पछिताने ॥ रहे साधि चुप सकल डराने

मबल शत्रु नृप नीच गोसाईं ॥ इनते हठ कीन्हे न भलाई ॥
मूरख ते न कही हरिगाथा ॥ गिरि खोदे परे पाथर हाथा ॥
अस मन गुनि गवने कहि बीसा ॥ जबर कि राह कहन फुरशीसा
तब तहँ रुक्म बोलि बटु लीन्हा ॥ लगन सोधाइ पत्र पुनि दीन्हा
जाइ विप्र शिशुपालहि दीन्हा ॥ टीका बड़े भाव ते लीन्हा ॥

दो० यदपि कह्यो बहु भीष्म नृप चह्यो कृष्ण को देन ॥
तदपि न बूझ्यो बैर खल लालच ग्रसित सुखैन ॥

चौ० तब शिशुपाल व्याह हित फूली ॥ लोक वेद विधि करी समूली
दैके भेट बिदा करि ताही ॥ न्यौत्यो बड़े बड़े नृप चाही ॥ ॥
आइ विप्र भीषमै सुनावा ॥ बड़ी धूम ते आवत लावा ॥ ॥
वेगि व्याह की करहु तयारी ॥ तुरत गुनी जल लीलहँ कारी ॥
अति विचित्र माड़ो तनवावा ॥ मंगल गान सकल पुर छावा
एक सखी बोली मृदु बानी ॥ रुक्मिणि भई बड़ी तुम रानी ॥
अस सुनि कहत महीप कुमारी ॥ मनबच कर्म मम पति गिरधारी
क्षिप्रहि विप्र बोलि यक लीन्हा ॥ लिखि के पत्र तासु कर दीन्हा
दीजे जाइ कृष्ण के हाथा ॥ बहुरि उन्हे लायो निज साथा
तो मैं बड़ तुह्मार हित मानो ॥ मोरे दीन सखा पति जानो ॥
यह सुनि चला द्वारिके आवा ॥ कृष्णचंद्र को पत्र देखावा ॥
महाराज सुनि सुयश नवीना ॥ तबते मैं तुम को पति कीन्हा
मिलन केर आशा दृढ़ भावा ॥ वेदनहूँ याही विधि गावा ॥
जाकर प्रेम सत्य है जामें ॥ सो तेहि मिलत न संशय यामें ॥
अब मोहिं लेन चहत शिशुपाला ॥ जिमि मृग पति कर भाग शृगाला
तेहि ते सत्य बचन अविनाशी ॥ कीजे मोहि आपनी दासी ॥
जो नहि लेहो खबरि हमारी ॥ तो तन त्यागब सपथ तुम्हारी

दो० जिमि रघु रची सुरभि बन रची मृग पति भाग

तेहि प्रकार मोहिं रक्षिये प्रगत पाल प्रभु लेख ॥

चौ० ऐसे बचन बाँचि द्विज बानी ॥ आपा भरि नृप नैनन में बारी ॥
तुरत उभे ते आयसु लीन्हा ॥ रथ चढ़ि गवन सहित द्विज कीन्हा ॥
पहुँचे जब कुण्डिनपुर जाई ॥ उतरे भूपति की फुलवाई ॥

त्रिभंगी छं० देखीवन वारी जनु नृप नारी अपचल आगा-
री थिर नाहिं। परि रहत दिगम्बर पुष्प पती वर निरखि रूप
नर मोह लहैं ॥ लैहैं गर्भिन गभ दिन प्रति आभै अर्पत स-
वै पर्स धरै। परसत पनि पावै नदसि सोहावै सवति न भावै था-
नय धरै ॥ बोलहिं बहु बोला निज निज टोला धरि धरि चोला
विपुल सखी। श्यामहिं जनु मारी रही हैं क्वारी हर्षित प्यारी प्रेम लखी ॥

चौ० इहां रुक्मिणी करत विचारा ॥ अजहूं नहिं आये करतारा ॥
पुनि पुनि चढ़ि महलों पर जावै ॥ चहुं दिशि चितै विकल फिरि आवै ॥
इतने में द्विज आइ बखाना ॥ मनहुं लह्यो जल सालि मुखाना ॥
प्रमुदित ह्वै दीन्हो वर दानू ॥ जाहु सदा रहिहौ धन वानू ॥
बहुरि कह्यो हरि ते उर धारियो ॥ देवी पूजन में मोहिं हरियो ॥
याकेते आये बलदेऊ ॥ छप्पन कोटि यादव तेऊ ॥ ॥
सुनि मोहि पाल मिलन चलि आवा ॥ सो सब हाल रुक्म सुनि पावा ॥
बोला नृपन ऐसे दिन का ॥ कौने इहां बोलायो इन का ॥
जहँ जान नहं करत बखेरा ॥ भीष्म कहा कछु मोहिं न बेरा ॥
मिलने पहर नगर दोउ भाई ॥ आये लखि कहैं लोग लोगाई ॥
जस सुराग रूप तैसि सनबंधा ॥ जिमि द्युति सोने माहिं सुगंधा ॥
इनके दरश माहिं सुख जैसो ॥ मुक्तिहु माहिं न होई ऐसो ॥

दो० गौर श्याम सुखमा सदन बदन विलोचन चारु ॥
सहित बसन भूषण बसहु उरसि सहं जिमि हारु ॥

चौ० यहि विधि कहि सब दिन सुख पावा ॥ शिशुपाल हित बरु [illegible] जनावा ॥

अब सब खबर हम तेरहना ॥ आये हैं उपाधि के गहना ॥ ॥
तब शिशुपाल समूह सिपाही ॥ पठइ दिये रक्षा हित ताही ॥
दूत उतगई कनात तनाई ॥ देवी पूजन कुँवरि सिधाई ॥ ॥
संग सखी सोहैं बिधि बारा ॥ कीन्हे तन षोडश सिंगारा ॥

**कुण्डलिया** मंजन पट अंजन तिलक मुक कुण्डल ताम्बूल । बेसरि अँगिया किंकिणी कंकन पायल मूल ॥ कंकन पायलमूलसुनूपुर कुंकम बेनी । यह षोडश शृंगार त्रियनके औरहु मेनी ॥ मेनी मानहुं मदन केरि निकसी मद गंजन । गलि साथ रघुनाथ करतमुनि मुनि मन मज्जन ॥

**रोला छं०** कोइ पद्मिनि सुकुमार लाज युत सहित सुगंधा । कोइ चित्रिनि सम रूप चहत उपबोध प्रबंधा ॥ कोइ संखिनि पुन रोस दया बिन बेगि श्रचाले । कोइ हस्तिनि बड उदर पयोधर कमर कराले ॥ कोइ स्वकीय सुख दुःख माहिं निज नाथै जानै । कोइ पर किय पर पुरुष कर संग छिपि कै ठानै ॥ कोइ गुणा रूपा शक्त प्रेम बस कोइ रस छावै । कोइ सामान्या दर्व लोभ बस प्रीति बढावै ॥ संधि भयः कोइ अकुचजनाते योवन कोइ मुग्धा । कोइ ज्ञाता अज्ञान वपु षवय भोग निरुग्धा ॥ कोइ मध्या सामान्य काम पुन लाज जनावै । कोइ प्रौढा परबीन अधिक रस केलि सोहावै ॥ कोइ धीरहृत बिंग कोइ अधीर रिसानी । कोइ ज्येष्ठा पनि प्रीय कनिष्ठा कोइ कम चहती ॥ कोइ गुप्ता गनि उपलख कोई पर प्रीति लसिता । कोइ मुदिता सिक मिलन विदग्धा कोइ सुरसिता । कोइ अनुसयना दुरिबल जासु संकेत नमान्यो । कोइ कुलटा आतुन्न चिन चिरठौर लोभान्यो ॥ कोइ साधानास्व वस कीन नहिं निज गुनते । कोइ उत्का कोहि हेत न आयो पी-

तम सुनते ।। वासक सज्या कोइ कंत को आगम देखै। कोइ क-
लहंतरितादि निदरिकरि शोच बिशेखै ।। कोइ खंडिता।
अपर पास लखि पतिहि रिझावै । द्विजलब्धा कोइ जौन
पतिहि संकेत न पावै ।। कोइ अभिसारिनि आपु जाइ की
हरिहि हंकारै। प्रवत्स्य पतिका कोइ जासु पति गवन बिचारै
कोइ प्रोषित पतिका हि कंत परदेश म जाको। आगत पति-
का कोइ होइ उत कंठा ताको।। कोइ दूखिता दुखित होत ।
लखि बाधक जानै कोइ गरबित पति रूप अधिक कोइ जे
उर प्रमानै ।। आईं करत कलोल सकल देवी के पासा। पूज-
न कीन्ही कुंवरि कृष्ण की करि उर आसा ।।

दो॰ और सखी जे संगकी करि प्रणाम कहैं बात।।
यहि कन्या के कृष्ण पति देहु दयाकरि मात।।
पूजन करत न पतिहि जब पेख्यो महिपकुमारि।।
लगी करन अति शोच तब यहि बिधि हृदय बिचारि।।

कुण्डलिया बीसनबुड़ की मैं दई मुकता लग्यो न हाथ।
सागर के न दोष यह निज अभाग रघुनाथ। निज अभाग र-
घुनाथ नाथ खलु सबहि कुलावै। पातन लहैं करील ढील को ता-
की गावै ।। गावत सुनै न बधिर भानु दुति तमचर दीसन । रहत
गंध बिन बेनु मलय ढिग यहि बिधि बीसन मन चाहत है मि-
लन को मुख देखन को नैन ।। श्रवण चहत सुखप्रद सुन्यो श्या-
म सुन्दर के बैन श्याम सुंदर के बयन सैन बस होन न पावत। हाय दई
का करौं यतन एकौ न लखावत आवत एक प्रतीत रुपहि प्रभु प्रणत
पाल घन ।। शरणासमुझि सुधि लैहैं लैहैं पुनि लैहैं ठीक मन ।।

दो॰ यहि बिधि मन में ठीक दे चली चहूं दिशि हेरि।।
इतने में हरि आइ तहं परदा दीन्ह्यो गेरि ।।

कुंवरि कुंवर को रूप लखि विवश भे मुरछित भट सर्व ॥
कर गहि रथ बैठाय प्रभु चले गंजि नृप गर्व ॥
औरावर ते नहिं चलत छल बल बुद्धि उपाव ॥
टटकन टरै न गाज जिमि मेरवन ते मृगराव ॥

इति श्री विश्रामसागर सब मत आगर ग्रंथ उजागर श्री रघुनाथदास रामसनेही कृत कृष्णायण रुक्मिनी हरण वर्णनो नाम एकादशोऽध्यायः ११

दो० सुमिरि राम सिय सन्त गुरु गणप गिरा सुखखानि ॥
नीति सहित रुकुमिन कथा हरि कृत कहत बखानि ॥

चौ० यहि बिधि जब श्रीकृष्ण मुरारी ॥ हरि चलि भे भीष्मक कुमारी
तब तो जरासंध अस कहई ॥ धृग धन्वी हम सब को अहई ॥
जिन के जियत गोपनृप वारी ॥ हरि लै गो जिमि शिव हरि नारी ।
यशी पुरुष कहँ अपयश होई ॥ मरन नीक भल जियत न सोई
अस कहि गहि आयुध सब दौरे ॥ धरु धरु मारु मारु कहि बौरे ।
इत हलधर यादौ लै धाये ॥ भिरि गये ठौर ठौर भट घाये ॥ ॥
पैदर ले पैदर हय ले हय ॥ रथिन ले रथि जूटे गय ते गय ।
छूटे चक्र बान बिकराला ॥ तोमर परशु शक्ति सम काला
मुद्गर शूल भुशुण्डि सोहाई ॥ पुनि कृपान ते मची लराई ।
कोटिन मुण्ड धरणि पर गिरहीं ॥ धरु २ कहि कबंध बहु फिरहीं
भूत प्रेत योगिनी कराला ॥ मुदित भये खग स्वान शृगाला
यहि बिधि सेन नृपन की नाशी ॥ शंख शब्द कीन्हो बल राशी

दो० जरासंध शिशुपाल दोउ गये तुरत ही भागि ॥
धीरज दै सठ रुक्म तब चढ़ा रुक्मिणी लागि ॥
जैसे पाँखी की दशा देखत पाँखी आन ॥
तद्यपि कूदत दीप में अस बिमोह बलवान ॥

चौ० आगे बढ़ि कृष्णहि ललकारा ॥ जान कहाँ करि विप्र हमारा

एहौ डहँकि कदन के बीचा ॥ जानहुँ आजु आपनी मीचा।
अस कहि निकट आइ प्रभु पाहीं ॥ मारेसि गदा माँझ उरमाहीं
पकरि कृष्ण शिर काटन लागे ॥ कह रुक्मिणी जोरि कर आगे
बंधु भीख मो कहँ प्रभु दीजे ॥ इतना कहा चेरि कर कीजे ॥
मोछ मुड़ाइ राखि पुनि चोटी ॥ पाछे बाँधि लिहिनि निज जोटी
कटक निधनि आये बलभाई ॥ सनेमान करि दीन छुड़ाई।
बोले हरिते उचित न कीन्हेंउ ॥ बंधु विरूप बिरचि दुख दीन्हेउ।
राजा सुत दुख पावा होई ॥ लघु मति हँसि कहब सब कोई।
बंधु कौ जो बध कर कामा ॥ तदपि नहतिये हित परिनामा
जो बहु लाभ कुसंगम होई ॥ तदपि न कीजे संगति सोई ॥
होइ धनी धन रहित जो कीजे ॥ तदपि नाहि लघु प्रकृति न लीजे
जोन होइ बल देन को दाना ॥ तदपि न तजिये सम सनमाना
घटे प्रीति जो मित्र ते कबहूँ ॥ मुख ते उघरि न जूठिय तबहूँ
जो निशि दिवस न हरि सिजिये ॥ तदपि न साँझ सबू बिसरैये
जो नर नारि होइ दोउ त्यागी ॥ तदपि रखिये जिमि तृण आगी
पर हित करत प्राण जो जाई ॥ तदपि न तजिये कबहुँ भलाई

दो० राति रोग रिपु अग्नि नृप करत तपोधन ब्याल ॥
जो ये होवें लघु तदपि सजग रहिय सब काल ॥
बनिक बाम बैरी बिकल बिसनी चुगुल अजान ॥
करैं कोटि सोहें तदपि इन बिश्वास न आन ॥
जो कामी नर कपिरा कहि करै आपनी निन्द ॥
तदपि अकार्थ न दीजिये विद्या बिंदरु जिन्द ॥
जो सुर भूसुर साधु की सधै न सेवा भाव ॥
तदपि न निन्दा कीजिये नाहि सुनिय करि चाव ॥
उत्तम विद्या नीच ते मिले जो दीन्हे मान ॥

तदपि तासु ते लीजिये सिर पर धरि आसान॥
जो कबहूं सत संग ते उदय होय वैराग॥
तदपि एकही बार कुल धर्म न कीजे त्याग॥
चौ० जो सब तीर्थन मिले करारी॥ तदपि न तजिये हरि पद वारी
जो कबहूं गुरु रहैं रिसाई॥ तदपि निहोरि चूक बक साई॥
जो धन हित विद्या लघु केरी॥ पढ़ि तद्यपि लीजे निज हेरी॥
जो सुचि दास कबहुं फिरि जाई॥ तदपि ताहि हू नर्म मनाई॥
जो अपने ते बने न नेकी॥ तदपि अपर को करत न छेकी
जो श्रुति शास्त्र मुखाग्र नहिये॥ पढ़त सुनत नित तद्यपि रहिये
जो अति कष्ट हु ते सत्संगा॥ मिले तदपि नित करिय अभंगा
सुरस सन्त कछु कहैं न यद्यपि॥ करिये आदर मान लखि तद्यपि
दो० कबि बुध गुरु तिय सुत सुहृद द्विज मरमीपरभाय॥
जो यह करें अनीति कछु तदपि लरहु दै जाय॥
चौ० पुनि रुक्मिणि ते गिरा उचारी॥ तजहु शोच निज बंश विचारी
छत्री कुल विधि अस निरमायो॥ अवनि खनि धन धाम लेआयो
भ्राते भ्रात हने करि कोहा॥ भूप कने अस पालक मोहा॥
सो गुण हममें एको नाहीं॥ सबकर हित चाहें मनमाहीं
हिनू अराते प्रिय अधिकाई॥ सलभ जरे नहिं दीप लगाई
बहुरि विवाह आठ विधि तेरे॥ धर्म शास्त्र में मुनिन निवेरे।
दो० ब्राह्म दैव परजापती आर्ष असुर गन्धर्व॥
राक्षस बहुरि पिशाच अब सुनहु ब्याह बिधि सर्व॥
कुकुभीछं० सालंकार दान कन्या को ब्रह्म कहावै सोय।
दान दक्षिणा में कन्या को देत दैव सो होय॥ तुम दोउ मि-
लि सब धर्म करो कहि देइ प्रजा पति जानो। लै द्वै धेनु दे-
त दुहिता जो सोई आर्ष पर मानो॥ सुन्न प्रसन्न की क-

न्यन को हरि बो सोइ पिशाचा। बेरै कुँवरि बधि बंधु सोरा-
क्षस नृपे परत यह राचा॥ है सकाम कन्या कर पकरै ब्याह
सो गंधर्व कहिये। असुर अनीत प्रीति नहिं पौरुष यह उत्त-
महि नचहिये॥
चौ॰ तेहिते हम क्षत्री के बालक। कीनि अनीतिन निज कुलचालक
सुनि बैदर्भी अति सुख पायो॥ मोह जनित विषाद बिसरायो
रुक्म लाज बस भवन न गयऊ। निज आसन ते बोलत भयऊ।
पहिलि प्रुरुष से बात जो कहिहै॥ कुत जिन मुखन देखा चहिहै
ताही ठौर नगर यक डारा॥ नाम भोज कटु ताकर धारा॥
सब जाती सन मानि बसाई॥ रह्यो तहां सुन नारि बोलाई
इत शिशुपाल कह्यो बिलखाई। अब हम जावन निज कुआई
हँसी की बात कही नहिं जाई॥ मूरुख चन्द बने इत आई॥
जरा संध कह भूपन तीरा। हानि लाभ रह ते हैं बीरा॥॥
हम नहिं प्रथमे इनते हारे॥ पुनि दोउ बंधु शैल पर जारे॥
तेहि ते तात तजहु गति मन की॥ दारु यो पितावत गति तन की
समुझि सो कबि सुख शोक न गहई। वर्त्तमान सम वर्तत रहई
मूरुख गई वस्तु को सोचें। द्रव्य पाय जेहि धर्म न रोचैं॥
मूरुख करी कृत्य को मानें॥ हित की बात न मन में आनें॥
मूरुख पंथ चलत में खावैं॥ मूरुख हँसत माहिं बत लावैं।
मूरुख सदते करैं बिवादा॥ खरचैं द्रव्य बित्त ते ज्यादा॥
मूरुख करै सबल ते बैरू॥ मूरुख बर राखैं अपन गेरू॥
मूरुख बिन मतलब कटु बोलैं॥ मूरुख पाप अपर के खोलैं
मूरुख द्वै बिच तीसर फांदें॥ मूरुख बात बाम की कांदें॥
मूरुख निरधनि के धन धरई॥ मूरुख रहु माहिं तिय बरई
मूरुख बहिनि सार संग भेजें॥ मूरुख जाइ पराई सेजे॥॥

मूरुख कर्म क्रिया ते हीना॥मूरुख चलै न पनि आधीना।
मूरुख मद माँगन में करई॥ मूरुख प्रीति जोरि पुनि लरई।
मूरुख निज मुख निज गुण गावै॥मूरुख बालक मुंह लगावै
मूरुख त्यागी है धन जोरै॥ मूरुख बिन मतलब फल तोरै।
मूरुख हरख लदेइ बिन जाने॥गहे चपलता गुरु अस्थाने
सबते बड़ मूरुख तेहि चीन्हा॥ नर तन जिन हरि भजन न कीन्हा
तेहि ते तुम मूरुख के लेखे॥ मिली न मिली वस्तु अपान मेखे
यहि बिधि सब भूपन समुझावा॥तब लजात निज भवन सिधावा
पहुंचे कृष्ण द्वारका तीरा॥सुनि के उग्र लई बहु भीरा॥
आगे लिहिनि धूम ते आई॥राजमहल लाये सुख पाई॥
कीन्ह विवाह वेद विधि लेरे॥लागे रहन सकल सुख मेरे॥
कह नृप रुक्मिणि पूर्व मझारी॥करी पुराय अस्सि को निकुमारी

दो० तीनि अंश ते जानु की लीन रहे औतार॥
वेदवती सोइ रुक्मिणी सत भामा महि भार॥

चौ० कृष्ण रुक्मिणी केर शृंगारू॥कहन शेष नहिं पावहि पारू
तोमें कि मैं कि कहौं मति थोरी॥थाय पपील कि सागर बोरी।
कछु दिन बादि रुक्मिणी जाला॥बालक नाम प्रद्युम्न पाला
शोभा सदन मदन अवतारा॥हरि प्रति बिंब मनहुं अपतिधारा

दो० सम्बर राजा यवन है हरि लैगा रिपु जानि॥
दीन्हिसि डारि समुद्र महं लील लीन मीनानि॥

चौ० धीमर मीन पकरि सोइ लीन्हा॥जाइ भेट संबर को दीन्हा
चीरत सुत निकसा महिपाला॥सौंपि दीन रति का तेहि काला
पाँच बरस का भा जब बारा॥भेद पाइ सबर को मारा॥ ॥
लैरति संग द्वार के आये॥मानहुं प्राण रुक्मिणी पाये॥
भा तब आनद सहित बिबाहू॥बसी सदन रति सह नरनाहू

दो॰ श्री गुरु देवा दास के चरण कमल धरि माथ॥
कृष्णायन यह ऐन को पूर कीन्ह रघुनाथ॥

चौ॰ दुनिया ऐन कहों समुझाई॥ पन्द्रह से पचास चौपाई॥
दोहा एक से सताइस जानो॥ सोरठ चारि सोऊ पहिं चानो॥
रोला छन्द नवे हैं सोई॥ नवे कुण्डलिया यामें जोई॥
कुकुभा छन्द तीनि हैं भ्राता॥ तीनि गीतिका यामें ताता॥

दो॰ भुजङ्ग प्रयाता एक हैं एक सवैया छन्द॥
एक कबित चामर सु एक एक त्रिभंगी केंद॥

इति श्री बिश्रामसागर सब मत आगर ग्रंथ उजागर श्रीरघुनाथदास राम सनेही कृत कृष्णायन रुक्मिणी मङ्गल प्रद्युम्न उत्पत्ति अरु रति सङ्ग बिबाह बर्णनो नाम द्वादशोऽध्यायः १२॥

इति कृष्णायन समाप्तः

श्रीगणेशायनमः

# अथविश्रामसागर

श्री रघुनाथदास राम सनेही कृत रामायणबाल काण्ड प्रारम्भः

## श्लोक

बपुनव जलद नीलं लोक लावण्य धामं॥
सुख निधि समशीलं सोहिता ङ्ग बिशालं॥
कर धनुशर धारी क्रीट कं पिङ्ग वस्त्रं ॥ ॥
बिधि हरि हर मीशं जान कीशं नमामि १॥

दो॰ सुमिरि राम सिय सन्त गुरु गणप गिरा सुखखानि॥
कहौं ब्रह्माण्ड पुराण मत रघुपति खण्ड बखानि।
श्री गुरु देवा दास के चरण कमल धरि माथ॥
बरणत सीता राम गुण सुख प्रद जनरघुनाथ॥
कथा अलौकिक कुशल सुनि करैं नमनसंदेह।
राम अनन्त अनन्त गुण कलहुं होइ गो एह ॥
हाथ जोरि बोले वचन मुनि शौनक अभिराम॥
केहि कारण अवतार जग लीन परात्पर राम ॥

सो॰ सुनि सुमन्त सुखपाइ॥ बोले मुनि हरिगुण सुनहु।
जो बरणे गिरि राइ ।गिरजा प्रति सोई कहब ॥

चौ॰ एक समय कैलाश मंझारी॥ बैठे रहे उमा त्रिपुरारी ॥ ॥
मन प्रसन्न शंकर कर जानी। बोली शिवा जोरि युग पानी।

राम सच्चिदानन्द निकेता॥ नर तन धरनि नाथ केहि हेता।
कीन्हिनि चरित कौन विधि केरे॥ सो सब नाथ कहौ हित मेरे।
ज्ञानहु तेपि श्रवरा सुखभारी॥ सनकादिक जहँ रमें विचारी।
मुनि शंकर बोले मृदुवानी॥ धन्य२तुम धन्य भवानी॥ ॥
राम चरित पूछ्यो सुखदाई॥ सो-अबसुनो कहौं मैं गाई॥
कौन चहत लीला हरि जबहीं॥ ठाट करत हैं कारण तबहीं।
जैसे बिशिष चलावै कोई॥ प्रथमें धरत निशाना सोई।
उभै देव जाने अभिमानी॥ अरि करि शरण भये भयमानी
तीसर हेतु मनुहि बरदाना॥ दीनरहनि प्रभु कृपा निधाना
तूर्य युद्ध जानु किहि देखावन॥ पंचम जग विराग उपजावन
षष्ठम मुनि जनसुमिरन कीन्हा॥ भक्त बसल लखि दर्शन दीन्हा
सप्तम देखि धरम की हानी॥ अष्टम प्रीति जनक की जानी
नवम बचन विधि के बहुतेरे॥ कीन्हे चहैं साँच नेहि तेरे॥
दशम दशानन सबै सताया॥ बधन हेत प्रगटे रघुराया॥
यहि विधि हेत हजारन जानौ॥ इतने ही हित जन्मन मानौ।
पुनि गिरिजा बोलीं करजोरी॥ राम कथा पर प्रीति न थोरी
नाथ कहौ केहि विधि जगदीशा॥ वपु धरि निधन कीन दशशीशा
केहि विधि भवन बसे सुखकारी॥ सुनि लागे तब कहन पुरारी

दो॰ इक रावरा जय विजयमें युगुल जलंधर श्राप॥
तीसर रावण शंभुगण चतुरथ भानु प्रताप॥

चौ॰ यहि विधि कल्प२ प्रति रवण॥ होत करत हरि वपुधरि पावन
जेहि कारण साकेत बिहारी॥ प्रगटे तासु कथा सुनु प्यारी।
नाम प्रताप सखा प्रभु केरा॥ महि अवतरयो आइ प्रभुप्रेरा
सत्य केतु नृप केकै देशा॥ तस्य भवन जनु उयउ दिनेशा
नाम प्रताप भानु बलधामा॥ कीन राज रिपु दल अभिरामा

एक बार बन गयो शिकारा॥ तहां कपट मुनि असुर निहारा
तिन्हें लोभ बस चीन्हेउ नाहीं॥ गुरु बनि किहि सिपल घरमाहीं
गोपल असन भई नभ बानी॥ विप्रन श्राप दीन दुख मानी।
राक्षस होउ कुटुम्ब समेता॥ ते जहँ भये सुनो सो हेता॥
ऋषि पुलस्त सुत ब्रह्मा केरे॥ रहे तप करत मेरु के नेरे॥
तहँ तृण बिन्दु राज ऋषि रहेऊ॥ कन्या तासु कान्ति कर कहेऊ
सखिन सहित सो दिन प्रति आवै॥ कलबल मुनि के निकट मचावै
सुमिरन ध्यान बनै नहिं गाईं॥ तब पुलस्ति अस कहा रिसाईं।
श्राप पास जो हमरे आवै॥ प्रमदा पुत्रवती है जावै॥॥
कन्या गई रहा अब धाना॥ जब तृण बिन्दु ध्यान करि जाना
तब सोइ सुता मुनिहिं बरि दयऊ॥ तेहि ते बिश्व श्रवा सुत भयऊ
बड़े भये पितु आयसु पाई॥ करन लाग तप कानन जाई

दो० भरद्वाज मुनि के रहै कन्या सुयशा नाम॥
बिश्व श्रवहि बर दीन तिन नेह सहित अभिराम॥

चौ० तिनके भये कुबेर बिधाता॥ कीन्हेउ ताहि यक्ष पति ताता
तदपि एल बिल दिन प्रति आई॥ करहिं मातु पितु की सेवकाई
यहि बिधि बीते बरष अठारा॥ तब कुबेर निज हृदय बिचारा
जो मम पिता अपर तिय बरहीं॥ तो इन हुन की सेवा करहीं।
मय दानव याच्यो अभिरामा॥ माया दीन सुबक्षा नामा॥॥
तिन के हित निज दूत पठावा॥ सुनि मय दानव बचन सुनावा
विप्रे भिक्षा मांगन चाही॥ हम निज सुता बिवाहब नाही
और बचन कहै कटु नाना॥ दूत धनद ते आइ बखाना॥
सुनि कुबेर निज सेन बटोरी॥ चढ़े तहां भइ मारु न थोरी॥
लाये तिन्हहि जीति यहि रीती॥ दीन्ही पितहि परम सह प्रीती
विविध भांति कीन्ही तिन सेवा॥ देखि प्रसन्न भये मुनि देवा।

सांझ समय सोवहिनि रतिदाना॥ यद्यपि मुनिवर दोषबखाना
भई गरभ संयुत यहि भावा॥ जन्म समय कर औसर आवा
उलका पात होन तब लागे॥ गर्जे मेघ समय बिन आगे॥
रवि शशि ग्रहन पवन चलि जोरा॥ दिनकी राति भई अतिघोरा
कांपि उठी महि देव डेराने॥ सब बिप्रन के पेट पिराने॥
दुखी मुदित मुनि भये मलीना॥ अग्नि तेज हत गत द्युति छीना
उदित केतु नभ जंम्बुक बोले॥ मुनिदल कोर लोकबिधि डोले
प्रथमें सुत देवी युग जाये। रावण कुम्भकरण कह गाये।
कहुं २क हत केकसी माता॥ सो जय विजय समय की जाता
भये सुबक्षा के सुत पाछे॥ त्रिजटा अग्र बिभीषन आछे
माया सुत जन्में कर लेखा॥ खर दूषण त्रिशिरा सुप नेखा॥
जब कछु भये सयाने नीचा॥ करैं उपद्रव कानन बीचा॥
खग मृग गकहु बनन न पोवें। तपत मुनिन कहँ जाइ सतावें

दो० मारन मोहन बस करन उच्चाटन अस्तम्भ।
यह कर परा सब भाँति के पढ़ें सदा कौतम्भ॥

चौ० निश्चर प्रथम सुरन रण भाने। बचे ते रहे पताल दुराने॥
तिन निजबंश अवनि पर जान्यो॥ छिपि कर आवा गर्ब्ब सुठान्यो
एक दिन दनुज पूज्य अस कहेऊ॥ करहु तपस्या जो सुख चहेऊ
अमर बिना जरा व्याग्र सरीखा॥ लागे तपन सकल मुनि सीखा
अरध अधि रवि दिशि हग दयऊ॥ दिव्य सहस दश संवत गयऊ
महा कठिन तप लखि बिधि आये॥ दश मुख खल लखि बाग बोलाये
बैठि गिरा तेहि जीह मंझारा॥ तब बिरंचि बरु मांगु उचारा।
बोला सुनि रावन हम नाहू॥ नरहरि तजि न मरें कर काहू
एव मस्तु कहि अज तहे आये॥ जहाँ बिभीषण ध्यान लगाये
सुजन जानि बोले अनुरागी॥ भावै सो लीजे बरु मांगी॥

कह्यो बिभीषण दोउ कर जोरी॥ हरि पद प्रीति बढ़ै प्रभु मोरी।
एवमस्तु कहि पुनि धरि धीरा॥ पहुंचे कुम्भकरण के तीरा।

दो० ताहि देखि बागीश निज मन में कीन बिचारि॥
जो यह नित भोजन करी नाशी सब संसार॥

सो० करि यहि भांति बिबेक। प्रेरि गिरा फेरी उपल॥
मांगि सिवा सर एक। जागहुं सोवहुं मास षट॥

चौ० कहि अस्यातु बहुरि बिधि डोले॥ खर दूषण त्रिशिरा ते बोले
तिन मांगा हम होइं बीरा॥ अन्त समय जाइ हरि तीरा॥
देखि सो त्रिजटा शीश नवावा॥ होइ प्रीति हरि पद बरु पावा
पुनि लंकिनी नवायो शीशा॥ बोले तब तेहिं ते बागीशा॥
शाखा मृग तुम का जब मारी॥ तब छूटी यह देह तुम्हारी।
दिव्य रूप धरि हरि पुर वासा॥ होई तब निश्चर कर नासा।
यहि बिधि बिधि सब का बर दीन्हा॥ पुनि निज लोक पयाना कीन्हा
दश मुख जो अजते बरु पावा॥ प्रभु दित हूँ सो द्कविहि सुनावा
कह्यो शुक्र हैं रे बड़ि भूला॥ नर बानर क्यों तज्यो समूला
बोला कौन चूक इन लागी॥ डेरे बृथा तृण दारुहि आगी।
अस कहि लाग करन ठकुराई॥ निश्चर निकर रहे तहं आई

दो० मय तनया मंदोदरी है माते संजात॥
बरि दीन्हीं तेहि रावरी समुझि सबल भलनात॥
नारि मनोहर पाइ के उठा अधिक हरषाइ॥
कुम्भकरण त्रिशिरादि पुनि ब्याहे पांचौ भाइ॥

चौ० सानंद निब्रक दंत कुमारी॥ सो भइ कुम्भकरन की नारी
गन्धर्वी के हरि मख जाई॥ सो वज्रभा बिभीषण पाई॥
रद भख के कन्या त्रै बरणी॥ खर दूषण त्रिशिरा की घरणी।
बनि तन सहित सु पांचौ भाई॥ करहिं भवन सुख शोक बिहाई

यक दिन दश मुख पितु पहँ गयऊ। तेहि क्षण धनपति आवत भयऊ॥
बैठे धनद पितहि सिर नाई। मुनि कीन्ह्यो आदर अधिकाई॥
कछुक काल रहि आयसु मांगी। गये कुबेर भवन अनुरागी॥
आदर अधिक पिता कृत देखी। रावण उर भा क्रोध बिशेखी॥
खलन केर यहँ लक्षण आही। पर प्रभुता लखि जरिबरि जाहीं॥
उठि ऋषि ढिग ते मन्दिर आवा। जननी ते वृत्तान्त सुनावा॥
तेहि तब कहा धनद येआही। कंचन की लंका में रहई॥
चारो तरफ सिंधु है जाके। अमर पुरी नहिं सम सरि ताके॥
सो लंका तव नाना केरी। बसे आपु मम पितहि खदेरी॥
सुनि दशमुख अति उठा रिसाई। दल लै लंक गयेउ रिसि जाई॥
प्रथम कुबेर युद्ध अति कीन्हा। पुनि है भ्रमित त्यागि गढ़ दीन्हा॥
भागत देखि निशाचर राई। लीन्हिसि पुष्पक यान छिनाई॥
लंक बिलोकि परम सुख मानी। कीन्हीं तहँ रावन रज धानी॥
यथा योग्य पुनि निश्चर नाहू। दीन्ह भवन बांटि सब काहू॥
तब कुबेर निज कुटुंब समेता। अलका पुरी बसाइ सचेता॥
आपु गये सुर पति के तीरा। सकल बिवस्था कही अधीरा॥
सुनि सुरेश सब देव बोलाये। हनि निशान लंकहि चढ़ि आये॥
दश मुख लै निकसा कटकाई। होइ इन्द्र ते लगी लराई॥
अस्त्र शस्त्र छूटें बिधि नाना। अगिणित असुर होंइ बिनशाना॥
बासव कोपि बज्र यक मारा। गिरा मूर्छि तब अवनि मँझारा॥
निज गज ते तनु मर्दन लागेयो। मानहुँ भ्रमति जानि अनुरागेयो॥
कुंभ करण तब भिरयो प्रचारी। ब्याकुल भये अदिति सुत भारी॥
रबि सुत सेन बिचलनि जानी। झपटि दंड मारयो उर तानी॥
राक्षस अनुज दंड गहि लयऊ। सहजे निज मुख मेलत भयऊ॥
रवि उदर शठ सोवन लागा। षट महिना बीते पुनि जागा॥

उठे फूलि सरसिज रबि देखी ॥ जैसे सुजन सुजन कहँ पेखी ॥
तिनपर मधुप करत गुंजारा ॥ जनु तम बपुधरि शरण पुकारा
बोलत बिहंग बिबिध बिधि टेरे ॥ मानहु मुनि बहु गुणगण तेरे ॥
प्रमुदित कोक कुमुद बिलखाने ॥ हानि लाभ जिमि पाइ सयाने ।
अनुज सखा बोलत यहि भाँती ॥ जिमि चातृक चाहै जल स्वाती
बन्दीगण बिरदावलि भाषें ॥ याचक द्वार खड़े अभिलाषें ॥
सुनत उठे तब अवध बिहारी ॥ देखि मातु आरती उतारी ॥ ॥
मित्र बंधु सेवकन पद बन्दे ॥ दानपाइ याचक आनन्दे ॥ ॥
पुनि सरयू तट जाइ नहाने ॥ सब बिधि साधु बिप्र सनमाने ॥
जहँ तहँ सुनें कथा करि नेहा ॥ करि प्रणाम आवें पुनि गेहा

दो० एक बार रघुनाथ लै संग सुजन समुदाइ ॥
तीर्थाटन करि सबन को दीन्ही बिशद बड़ाइ ॥

इति श्रीविश्रामसागरसबमत आगर ग्रंथ उजागर श्रीरघुनाथदासराम
सनेही कृत रामचरित्र बर्णनो नाम पंचमोऽध्यायः ॥

दो० सुमिरि राम सिय सन्त गुरु गणप गिरा सुखदानि ॥
घटजसंहिता कर मत कहौं कछुक रुइ बखानि ॥
एक दिन प्रभु लागे करन निज स्वरूप कर ध्यान ॥
पवन तनै अवलोकि इमि मन में कृत अनुमान ॥

चौ० इन्हें सुना हम सब के स्वामी ॥ ब्रह्मादिक जाके अनुगामी ।
सुमिरण ध्यान करत हैं सोऊ ॥ इनहु के ऊपर है कोऊ ॥ ॥
पूछत प्रभु ले तिन हँसि काहा ॥ परब्रह्म किमि जानै चाहा ॥ ॥
निकटौ दूरि निबाहु न होई ॥ जैहौ क्षिप्र न मग कछु कोई ॥ ॥
मुंदरी दे उत्तर दिशि पेरा ॥ कुधर खण्ड बन हले घनेरा ॥
लोकालोक अद्रि के आगे ॥ अंधकार पावक थल त्यागे ।
सत संवत परगये निकेता ॥ बुढ़िया एक मिली तहँ सेता ॥

ब्रह्म कहां मृतलोक पधारे ॥ सहस मांज भे दशरथ बारे ॥ ॥
पुनि देखे रघुपति आसीना ॥ विधि हरि हर सेवत पद लीना ॥
दो० करत दण्डवत पुनि तहां कोई परयो न देखि ॥
पीताम्बर को खूंट ले आये अवध बिशेषि ॥
चौ० करत प्रणाम राम हंसि कहेऊ ॥ आयो देखि ब्रह्म कस रहेऊ
कह कपि तुमही हो सब ठौरा ॥ तुमते परे न है कोइ औरा ॥
बोले प्रभु तुम पहुंचे नाहीं ॥ अबहीं फिरि आयो मोहिं पाहीं ॥
तब पवनज पद चिन्ह देखावा ॥ रघुपति कर खरिडत तेहिपावा ॥
गिरे चरण कहि धनि तब लीला ॥ जन मन संशय शमन सुशीला ॥
दो० एक दिन पद चापत गुन्यो इन्हें श्रुति कहे अरूप ॥
हे अरूप पुनि श्रुति विनय देखरायो निज रूप ॥
चौ० एक दिन सखन सहित रघुबीरा ॥ खेलत ते सरयू के तीरा
बिहंग रूप धरि रावण आवा ॥ घात पाय प्रभु चहत उठावा ॥
जानि राम बिन फर सर मारा ॥ गिरा जाइ निज लंक मझारा
सात दिवस पर मुरछा जागी ॥ समुझि प्रताप लाज उर लागी ॥
तब दूतन ते कहि सि बोलाई ॥ तपसिन ते लावहु कर जाई ॥
आयसु पाइ आइ हठ कीन्हा ॥ मुनि भरि कुम्भ रुधिर तिन दीन्हा ॥
कह्यो जाइ रावण के पासा ॥ यहि घट ते होई कुल नासा ॥
गगन जाइ दसमुख सुनाई ॥ आवहु गाड़ि जनक पुर जाई ॥
शंभु सभा श्रुति बाद मझारा ॥ प्रथम रहा जनक से हारा ॥
तेहि गसते तहं कुम्भ पठावा ॥ दूत गाड़ि मिथिला पुर आवा ॥
हरि इच्छा तहं परयो दुकाला ॥ बिन जल भे सब जीव बेहाला
लखि बिदेह बुध लीन बोलाई ॥ बूझे ते तिन युक्ति बताई ॥
उदक हेत शुभ यज्ञ करावो ॥ कनक केर ले हल बन वावो ।
जोतो अजिर सहित निज रानी ॥ होई वृष्टि सकल सुखदानी

दो० सुनि नृप कीन्ही युक्ति सोइ जोतत अवनि प्रकार॥
प्रगट्यो सिंहासन सुभग अद्भुत तेज अपार॥
चारि सखी चारों तरफ लीन्हें मुरछल हाथ॥
मध्य विराजत भूमिजा रूप राशि रघुनाथ॥
वेदवती रिपुबधन हित तजन देह तम्हि अंश॥
एक रूप है प्रगट भइ आदिशक्ति निमिवंश॥

चौ० देखि विदेह बिनय तब ठानी॥ भई तुरत कन्या लघुजानी
सखिन सहित सिंहासन सोई॥ अंतर ध्यान गयो तब होई॥
रोदन सुनत सुने ना रानी॥ लीन उठाइ गोद सुख मानी॥॥
सुनि पुरजन सब भये सुखारी॥ देखन उठि धाये नर नारी॥
भूपति दान दीन विधि नाना॥ यथा मनोरथ जाकर जाना॥
दिन दिन कन्या बर्धत कैसे॥ शुक्ल पक्ष कर चन्दा जैसे॥
छठीं बारहीं अन्न परासन॥ कीन नरेश निगम अनुशासन
नामकरण दिन नाम कढ़ावा॥ बुधन जानकी नाम बतावा॥
नारद आइ धर्यो तब सीता॥ जगत जननि सब भाँति पुनीता
सुररंजन भंजन खल हेता॥ प्रगट भई नृप तव संकेता॥
सकल लोक पति प्रभु सुखराशी॥ मिली इन्हे बरसों अविनाशी
औरो लक्षण युक्ति समेता॥ कहि मुनिवर गे ब्रह्म निकेता।
सुनि ऋषि बचन माल गुहि लीन्ही॥ सो निज उर सिय धारण कीन्ही
जनक बंधु जा सखिन समेता॥ देखें जहं तहं रूप निकेता।
बाल वृद्ध यौवन नर नारी॥ लागहि सबै प्राण से प्यारी॥॥
पुनि नृप शिपुरा पद लबैठाई॥ अचिर काल सब विद्या पाई
यह चरित्र भाख्यो भव सेतू॥ अब सुनु सिया स्वयम्वर हेतू।

दो० एकसमय मिथिलेश प्रति प्राकर कर तप कीन॥
आइ कह्यो हर मैं गुबर तब नृप बोलय लीन॥

नाथ इष्ट जो आयुकर जेहि श्रुति नेति बखान॥
तहिं देखों भरि नयन में यह बर देहु निदान॥
सुनि शिव दीन्ह्यों धनुष जो मिला रहे शिवसाथ॥
कह्यो कि पूजेहु यही ते मिलिहैं आइ ममनाथ॥

चौ० सुनि विदेह प्रभु हित अनुरागे। नित नेम करि पूजन लागे।
यक दिन सिय सेवा ढिग जाई॥ लीलें लीन्ह्यों धनुष उठाई।
देखि जनक अति अचरज माना॥ तेहि छिन नृपहिं कठिन प्रण ठाना
जो लेई शिव चाप चढ़ाई। सो नृप मम कन्या बरि पाई॥
लिये बोलि कारीगर भूरी॥ रंगभूमि रचि तिन रूरी॥॥
चहुं दिशि चामीकर अस्थाना॥ तासु मध्य मणि मय मंचाना
दश सहस्त्र मिलि मल्ल बिशाला॥ लावत भय धनुष मखशाला
देश देश प्रति पत्र पठाये॥ सुनि सुनि भूप अपने गन आये
बन उपवन पुर पंथ निकेता॥ उतरे निज निज सैन समेता॥
सुनि दश मुख बाणासुर आवा॥ प्रथमे निज निज पौरुष गावा
रावण धस्यो धनुष तब जाई॥ बहु बिधि बल करि रहा उठाई
उठा न नेकु चप्यो कर गाढ़े॥ अति बल कीन कढ़ा तब काढ़े
सभा मध्य करि कपट बहाना॥ जात भये निज निज अस्थाना
भूपहु दिन प्रति बिपुल उठावैं॥ टरै न जब तब दुंदि मचावैं॥
यहि बिधि बीते कैयो मासा॥ अब सुनु मुनिवर की इतिहासा
गाधिसुवन नन्दन बन रहहीं॥ यज्ञारंभ कीन जब चहईं॥॥
तब तब असुर करहिं अपकारा॥ लखि मुनिवर निज हृदय बिचारा
भानुवंश प्रगटे रघुराई॥ लोचन सफल करहु तहँ जाई
लावहु मांगि सुभग दोउ भ्राता॥ ते दलिहैं खल हैं मखत्राता
क्वार कृष्ण ऋषि दिवस सिधाये॥ नौमी दिन कोशलपुर आये
देखी बनानि अवधपुर केरी॥ तीनि लोक ते सकल अघेरी॥

पुर चहुं ओर कनक कर घेरा ॥ उपवन बाग मनहु मधुसेरा ॥
बसुदिशि बसु दरवार बिराजै ॥ आठ आठ सेना पति राजै ॥
रहैं बेद घाट का परमाना ॥ जाहिं भवन जब आवैं आना ।
बिधि हरि हर धनपति रह एका ॥ बसत मनो धरि रूप अनेका ।
वापी कूप तड़ाग घनेरे ॥ मणि सोपान मधुर मधु नेरे ॥ ॥
बिस प्रसून बिकसे बहु रंगा ॥ कूजत खग गन गूंजत भृंगा ॥
मणि मय महल बिशाल अपारा ॥ मानहुं नभ तिन ऊपर धारा
चित्र बिचित्र अनेक बनाये ॥ कनक कलस शशि सरिस सोहाये
ध्वज पताक तोरण नव टाटा ॥ देहरी बिद्रुम कुलिश कपाटा
चहुं हट हाट फराकन हींची ॥ बीथी सकल सुगंधनि सींची
आवत जात निकर नर नीके ॥ गज रथ बाजि भावते जीके ॥
बाजन बिबिध भांति के बाजैं ॥ मत्त गयंद अनेकन गाजैं ॥
कतहुं मल्ल गण भिरैं प्रचारी ॥ कतहुं गीत गावैं मिलि नारी ।
कतहुं बिप्र बर बेद बिचारैं ॥ कतहुं सन्त जन नाम उचारैं ।
कतहुं हंस सुक सारिक बोलैं ॥ कतहुं केकि पारावत डोलैं ।
मध्य ग्राम नृप धाम अनेका ॥ बननि बिशाल एक ते एका
भूप सभा शुभ की रुचिराई ॥ देखत बनै बरणि नहिं जाई

दो० आवैं जांइ अनेक नृप झुकि झुकि करैं प्रणाम ॥
राजत कोशल राज जहं सुरपति ते अभिराम ॥

चौ० उत्तर दिशि सरयू सरि बहई ॥ अमल अपाप आप सो अहई
आशु अधोगति कुचित बचाले ॥ औरहि देत ऊर्द्ध पद हाले
बांधे घाट मनोहर नाना ॥ जहं तहं जीव करैं असनाना ॥
निकट निवास मुनिन के रूरे ॥ सुमन बाग तुलसिका हजूरे
देखत मुनि बर पुर की शोभा ॥ सरयू तट आये मन लोभा ।
मज्जन कीन मुदित जल खावा ॥ हरषि आगमन स्तुति सुनि पावा

सचिव सहित तहँ आवत भयऊ ॥ कौशल मान मदन लै गयऊ ॥
नाये सब शाखिन पद शीसा ॥ दीन्ही मुदित मुनीश असीसा ॥
गहे चरण पुनि चारों भाई ॥ पृथक पृथक है आशिष पाई ॥
भये प्रेम बस रामहि देखी ॥ चपल दृगन परिहरी निमेखी ॥
जोड़ि भाँति पूजि महिपाला ॥ बोले वचन नाइ पद भाला ॥
भूरि भाग हम तुम्हें निहारा ॥ कृपा करि कहौ केहि हित पगु धारा ॥
सुनहु नरेश तपोवन माहीं ॥ करन देत मख निश्चर नाहीं ॥
तेहि हित याचन आयौं ताता ॥ दीजे राम लखन दोउ भ्राता
सुनि मुनि वचन बान सम लागे ॥ बोले भूप सँभरि भय त्यागे ॥

दो० याचक जन नाहक किये जगत पिता संसार ॥
हित अनहित न निबाह कछु माँगन ही को कार ॥
विविध यतन कीन्हें मिले चौथे पन सुत चारि ॥
निपट निठुर निरमोह तुम माँगहु नाहिं विचारि ॥

चौ० कहँ सुकुमार सुवन मम बारे ॥ कहँ गिरि सरिस असुर भयकारे
जे धनुसर गहि जानत नाहीं ॥ ते कैसे लरिहैं रण माहीं ॥
राम सनेह सहित सुनि बानी ॥ हँसे प्रसन्न पुनि कह मुनि ज्ञानी
नृप देखत हैं राम नन्हाले ॥ अहहिं सबल अति चतुर सयाने
इनकर रूप प्रताप जहाना ॥ जानत तव गुरु सरिस महाना ॥
तिहि ते देहु लेहु करि नामा ॥ याही हेत धर्यो वपु रामा ॥ ॥

दो० तुम कहँ याचक जगत में आदि बिधाता कौन ॥
मानहिं भूपण दानि के को बरतास लघु पौन ॥

चौ० कह नृप सत्य झूठ कछु नाहीं ॥ राम प्राण प्रिय दिये न जाहीं
हम तव संग चली सजि साजा ॥ तुम ते नहिं होई यह काजा ।
धरणि धाम धन चहो सो लीजे ॥ केवल त्यागि राम कहँ दीजे
मोह विवश है करत विवादा ॥ त्यागत निज कुल की मर्यादा ॥

इतना कहत क्रोध उर जागा॥ महि पताल नभ हालन लागा॥
सुनत अहि सब उठे डराई॥ चाहत होन प्रलय का भाई॥
तब वशिष्ठ मृदु वचन प्रकासा॥ कीजै कृपा जानि निज दासा॥
राजा से बोले सुनि लेहू॥ बालक इन्हें मुदित मन देहू॥

दो० इन ही के तप तेज बल बधित मच यमखलरासि॥
ऐहैं अल मंगल सहित सर्वे विजय शिव सासि॥

चौ० सुनि नरेश तब सहित सनेहा॥ दीन्ह सौंपि सुवन कहि येहा॥
नाथ हाथ वारन मम जाता॥ तुमहीं हो इनके पितु माता॥
विश्वामित्र लेहि दोउ भाई॥ मानहु रङ्क महा निधि पाई॥

छं० मानो महा निधि पाइ तब मुनि रायहू संतुष्ट जू॥ बोले अहो तुम धन्य नृप निज राज नव में पुष्ट जू॥ हे अर्थ सब तव सिद्धि याते धर्म रत चित जो अहो॥ मुनि सुख लीन स्वधीन दीन मलीन पथ नाहीं गहो॥ जो पूर्व पित्र पिता महादिक कीरही सद्वृत्ति जू॥ सो अर्थ धर्म सुकाम में तब भई नहिं निरवृत्ति जू॥ मोहि देत रामहिं किहेउ कष्ट सो नष्ट पथ नाहीं अहे॥ रघुनाथ प्रेम बिहीन कोऊ धर्म फल पायो अहे॥ तुम गहत हो नहिं काल कोन्यो सूद्र मूढ़न की दसा॥ पल्लवत फूलत फलत मुख सों सर्व रस तुम्हरी रसा॥ सत शौच धीरज दया मृदु तप तोष क्षमा गम्भीर हो॥ निरमान मति बलवान ज्ञान निधान हर पर पीर हो॥ वश करत भीति देखाइ भीरु अस्त हित गहे बिनय हो॥ समनून को करि तेज रावत स्ववस तुम दिन दिने हो॥ तुम भ्रात पितु गुरु मित्र को रिपु वीर लखि वधकरत हो॥ अरि अन्त लक सम सन्तनति बचन प्रिय अनुसरत हो॥ तुम मारि प्रनि पक्षीन पाछे कृपा करि कृत बोध हो॥ मुनिच-

लत पथ को कर्म लायक देत फल करि सोधहो ॥ जिश्वा
स हू के मरन ते नहिं रहत कबहुं निधंक हो । है जासु नहिं
बिश्वास तासों सदा शंकित अंक हो ॥ जे चार लायक ति-
न्हें करि के चार भेजत देशहो । बहु भेष धरि ते खबरि ला-
वत लखत तेहि तुम बेस हो ॥ तुम सदा रहत प्रसन्न सब
से निठुर कारज काल हो ॥ करि मंत्र राखत गुप्त सन्तत सा-
व धान न्पाल हो ॥ तुम जात दीन नदीन पै कुल कार्य्य च-
हत न साथ हो । निःशेष कार्य्यन करत पर को रखत कछु
निज हाथ हो ॥ तुम प्राप्त भय को देखि तासों होत अभय सं-
हारि हो । जो कार्य्य आगे हेतु गतिहि प्रथम लेत बिचारि
हो ॥ पुनि देश काल स्व भाग्य माफिक कार्य्य में मनु दे...
हो । करि साधु बिप्रण तोष आशिर बाद तिन सों लेत हो ॥
तुम त्यागि मत नास्तीक तालस लखत आमद खर्च हो ।
गज अश्व गढ़ भट कामकारक आदि सुरकी अर्च हो ॥ श्र-
म घोर फल बहु बिधि सो जानत प्रजन के पुर नाम हो ॥
रघुनाथ माला कार सम तुम करत जग को काम हो ॥ जल
असन धन पट अश्व अतुपम किये बहु अर्जिन सही ॥ हैं
भूप जे तब वश्य तिन को संग नित लीन्हे रहो ॥ निरबंधु पं-
गु अनाथ इन को करत नित पालन अहो । बुध बेद मंत्र
न को भिवादन करत करि लालन चहो ॥ कर लेत बनिक-
न ते तिन्हे घर कुशल पहुँचावत अहो । रण दान में नहिं
गहत लालच चपलता मन में गहो ॥ हो लेत कारज जासु से
तेहि देत सम्पति भूरि हो । हरिभक्त मन बच कर्म रहत अध
में ते निन दूरि हो ॥ निज कुटुम्ब पाल समाज सुखप्रद भये
सुत जिनके हरी । हौं सकत तेहि न प्रशंसि देत अशीश जीय हुलस भरी ॥

चौ० पुत्रन हित करो शोच न किनका ॥ कोऊ न है दुखदायक इनका
सुनिकै सकल मातु अकुलानी ॥ करि हैं विघ्न न राम जिय जानी
तुरतै प्रभु निज माया पेरी ॥ तेहि तब हरी प्रीति सब केरी ॥
दुखा रही दिन धारणा करिकै ॥ पुरवासिन के धीरज धरिकै ।
पहिरि वसन भूषण प्रति अंगा ॥ कटि तरकस कर सर सारङ्गा
जननि जनक पद शीश नवाई ॥ पाइ अशीश चले हरषाई ।
चलत दीन हनुमानै छोरी ॥ कछु दिन में बन मिलब बहोरी
कहत सुनत इतिहास हरी का ॥ देख्यो आइ तपोवन नीका ।
परि गा दिवस ताड़ुका धाई ॥ रामहि मुनिवर दीन देखाई ।
लखिगे प्रभु अब लोकत नारी ॥ द्विज द्रोही बध दोष न भारी
बैरोचन जा दीरघ जिह्वा ॥ सुरपति तेहि मार्यो लखि लिह्वा
भृगु भामिनि निष्ठुर हितकारी ॥ नारायण तेहि आपु संहारी
परसराम गंजी निज माता ॥ तिमि तुम याहि हतो गनि दाता
गुरु आयसु सुनि नीति निधाना ॥ बरजि तून ते काढ़ो बाना ।
दो० कढ़त एक धनु चढ़त दश कर्षत भे शतबाण ॥
तजत सहस तन लाग हे लक्ष गये तेहि प्राण ॥
चौ० तनु छूटत भे सुन्दर भामा ॥ अस्तुति करत गई हरि धामा
लखि प्रभाव मुनि माया कीन्ही ॥ विद्या निधि का विद्या दीन्ही
जेहि ते लागन छुधा पियासा ॥ अस्त्र शस्त्र विधि तेज प्रकासा
पुनि मुनि ते बोले रघुराई ॥ निरभै यज्ञ करो तुम जाई ॥ ॥
आयसु पाइ करन मख लागे ॥ बैठे प्रभु रक्षा हित आगे ॥
खबरि पाइ सुबाहु मारीचा ॥ धावा बिपुल संग लै नीचा ॥
गीतिका छं० धावा बिपुल लै नीच बीचहि राम बिन फ-
र सर हन्यो । शत योजन नाग्र बिचारि कारज पार सागर के ग-
यो ॥ पुनि अग्नि अस्त्र सुबाहु मार्यो लषण सब सैना हनी ।

हरषे सकल सुर सन्त बरषि प्रसून कहि रघुकुल मनी ॥
इति श्री बिश्रामसागर सब मत आगर ग्रंथ उजागर श्री रघुनाथ दा-
स राम सनेही कृत विश्वामित्र मखरक्षणो नाम बरवो ऽध्यायः६

दो० सुमिरि राम सिय सन्त गुरु गणप गिरा सुखदानि ।
अगिनि बेष मत कहौं कछु पद्म पुराण बखानि ॥
करि अबिघ्न मख अथ दोउ मैथिल हेनि ग्रंथीश ॥
रहे तहाँ निज दूत सुनि पठयो निरहुत ईश ॥ ॥

चौ० दूत आइ मुनि बैर सुनायो ॥ मिथिल समाज बिदेह बोलायो ॥
हेत समुझि बोले मुनि बाता ॥ देखन चलहु धनुष मख ताता ॥
भले नाथ कहि कृपा निकेता ॥ चले गाधि सुत ऋषिन समेता ॥
हरि दिन एक शिला लखि पाई ॥ कह मुनि पद प्रभु देहु छुआई ॥
कारण कौन सकल मुनिराणी ॥ गौतम श्राप पाक रिपु करणी ॥
एक दिन इन्द्र सुरन ते कहेऊ ॥ मम त्रियते बरतिय कहुं चहेऊ ॥
देखन रवि रबि शशिहि बतायो ॥ अधिक अहिल्या मुनितहं आयो ॥
सुनि सुनि गे तम चुर समबानी ॥ गौतम बपु बासव रति ठानी ॥
कह्यौ गंग छल तुमरे गेहा ॥ भवन आइ लखि कह बच नेहा ॥
एक भग हित तुम आयो हमेरे ॥ होइ सहस भग सब तन तुम्हरे ॥
कह्यौ अहिल्या ते पवि रूपा ॥ है मन कष्ट सहौं सुर भूपा ॥
बिनय सुनत बोले हरि चरना ॥ छुवत तोर होई निस्तरना ॥
इन्द्र स्तुति सुनि कह मुनि भारी ॥ धनु धुनि सुनि होइहैं सब आँखी ॥
बहु दिनते पथ लखत बिचारी ॥ सुनि प्रभु पदरज दीन निहारी ॥
परसत चरण भई बर नारी ॥ सन्मुख है अस्तुति अनुसारी ॥

दो० जय जग दीपक सर्व पर प्रेरक प्रकृति प्रभाव ॥
अद्वै ब्रह्म अनादि सुर राम अकाम सुभाव ॥
त्वत्पद पल्लव महत्पद पुराण यश श्रित जेव ॥

भवंधिबत्स पद परम्पर पद बिपदानहिं नेशु ॥
जे बिषइक जग जीव जड़ कर्म क्रिया युत भक्त ॥
ताही के मद ते छके माया मोहित ज्ञान ॥ ॥
तेनर आश्रित होत नहिं तव पद पङ्कज नाथ ॥
भूली सुधि शुभ पन्थ की बिचरत कुपन्थ सेहाथ ॥
चौ० पुनि करि बिनय भक्ति बरपाई ॥ हरष सहित पति लोक सिधाई ॥
मुदित सकल लखि गौतम अभिरामा ॥ जाइ गंग तट कीन प्रनामा ॥
पूंछा प्रभु किमि आई गंगा ॥ कौशिक मुनि कह सकल प्रसंगा ॥
भूप भगीरथ तप करि लाये ॥ पुरिखा जेहि बिधि स्वर्ग सिधाये ॥
जासु प्रभाव मुनिन बहु गावा ॥ सोइ सुबोधि ताके हिं नहिं पावा ॥
मुनि समाज सप्रेम नहाने ॥ दीन दान भूसुर सन माने ॥ ॥
मुनि सब ऋषिन सहित रघुबीरा ॥ पहुंचे जाइ जनक पुर तीरा ॥
दो० देखे बन उपबन बिबिधि बापी कूप तड़ाग ॥
मानि सो पान पियूष जेहि पान करत श्रम भाग ॥
धामी करबर सबन के चोहट हाट अनूप ॥
धनिक बणिक बैठे मनहुं धनद धरे बहु रूप ॥
मिथिला नृप के महल की शोभा किमि कहि जात ॥
जहं बिहरत श्री जानुकी अखिल लोक की मात ॥
दमयन्ती रति बिधु मती जान रूप भुलि जात ॥
लाजत मदन मयंक लखि सीता जू को गात ॥
रबि ते मरी शशि शम्भु ते जो बावन ते गंग ॥
लही अधिक छबि त्यों लही निमि कुल सीय जसंग ॥
जहं तहं टिके नरेश बहु बाल बाहन जिन साथ ॥
शुचि आश्रम लखि मुनिन युत उतरे तहं रघुनाथ ॥
सो० खबरि पाइ मिथिलेश ॥ सहित सचिव भट भूरि द्विज ॥

आये जहां अयधेश। नाये मुनिपद शिर सबन॥
चौ० दीन असीस निकट बैठाये। बूझी कुशल दरश नव पाये
रामलषरण कर रूप निहारी॥ जनक सहित सब भये सुखारी
जोरि पाणि बोले मुनि नेरे॥ नाथ कहो ये सुत किन केरे॥ ॥
मुनि कुल तिलक कि नृप कुल जाये॥ कीदोउ ब्रह्मरूप धरि आये
इन्हे देखि मोहि भा सुख जैसा॥ नहिं प्रथलाग ब्रह्म सुख तैसा
की भरि जन्म योग हम कीन्हा॥ ताका फल बिधिवत बिधि दीन्हा
कह मुनि सत्य कह्यो तुम ताता॥ येप्रिय सबै जहाँ लगु गाता॥
कोशलेश दशरथ बल जाका॥ जानत दश मुख सुरपुर साका
तिन के तनै मनोहर चारी॥ लक्ष्मण राम भरत रिपु आरी॥
उभै रहे अवधेश निकेता॥ लायों मांगि मिथुन मखहेता।
असुर मारि मम यज्ञ कराई।पद परसत मुनि तियगति पाई
धनुष यज्ञ सुनि नव पुर आये॥ भले नाथ दृग सफल कराये
निज समाज ते पुनि सुख दानी॥ गाधि सुवन की कथा बखानी
इनकर बिभौ जात नहिं जाना॥ तेज पुंज अति क्रोध महाना
जासु समुझि तप तेज बिधाना॥ अजहूं डरत रहत सुर नाना
मुनि बशिष्ठ के पुत्र अनेका॥ जिन मारे नहिं छोड़े एका॥ ॥
जन्मि क्षत्रि कुल भे द्विजबर्णा॥ सृष्टि दूसरी लागे कर्णा॥
तप बलते जिन नदी अमाना॥ करी कौशकी पुराय महाना
गोत्र संकु करि गुरु अपराधा॥ दियो शरण ताको निरबाधा
ऐसे जिनके कर्म अनेका॥ सुनि मुनि बोले सहित बिवेका
दो० एक लोक परलोक नहिं यक परलोक न लोक॥
एक सुखी दोउ लोक में तिन मा तुम गत शोक॥
चौ० सुनहु भूप सब भूप कहावैं॥ निज रक्षा कोइ करि न सकावैं
तुम साधे नृप दूनहु लोका॥ करत भयो सब प्रजा बिशोका

नाथ कृपा कहि सहित समाजा ॥ आनि उतारे शुभ थल राजा
षोड़श भाँति पूजि सह चेता ॥ हरष सहित तब गये निकेता

दो० पहर तीसरे कह्यो प्रभु मुनि पद शीश नवाइ ॥
लषण दीख चाहत नगर आवहु तात देखाइ ॥

चौ० आयसु पाइ चले दोउ भाई ॥ खबरि सकल पुरबासिन पाई
बालक वृद्ध तरुण नर नारी ॥ धाये निज निज काज बिसारी
देखें जब रघुपति बपु आई ॥ अंग अंग प्रति रहे लोभाई
करहिं बात सब आपुस माहीं ॥ इन सम रूपवन्त कोउ नाहीं
विधि हरि हर हैं विश्व विशाला ॥ ते मुख चारि भुजा बिकराला
मदन अतनु शशि रहत न पूरा ॥ अपर जीव अस को है रूरा
कोइ कहै धन्य नगर इन केरा ॥ संतत जहं ये करत बसेरा ॥
धन्य सकल पुर बासी अहहीं ॥ जब तब जे अवलोकत रहहीं
कोइ कह धन्य मातु जिन जाये ॥ कोइ कहै धन्य दरश हम पाये
कोइ कहै भागवती नृप जाई ॥ विधि जस कातस देत मिलाई
कोइ कहै अबै कठिन है कामा ॥ कोइ कहैं धनुष तोरिहैं रामा
कोइ कहै ए बालक महि घोरा ॥ देखन छोट अहैं बरजोरा ।
जिन मग शिला उधारी एका ॥ मख हित मारे असुर अनेका
कोइ कहै एसहि करे विधाता ॥ तो हम का सबका सुखदाता

दो० बारागी रूप अनूप बर बरता बाम ते बाम ॥
कहैं बाम विधि विधि करी बाम देव धनुबाम ॥

चौ० कोइ कहै इन्हे भूप जब देखी ॥ तजि प्रण करी विवाह विशेखी
कोइ कहै प्रथम नरेश निहारे ॥ प्रण नहिं तजी लाज के मारे ।
कोइ कहै धर्म कर्म भल सोई ॥ जेहि पाछे पछिताव न होई ।
कोइ कहै मनमे करो उछाहू ॥ होइ राम सिया कर ब्याहू ।
कोइ कहै जो विधि बम अस होई ॥ तो कृतकृत्य होइ सब कोई

बार बार नृप सुता बोलेहैं ॥ देखब जन तब चालन सेहैं ॥
कोइ कहै हम चाहैं नृप ढोटा ॥ होइ न कबहूं नयनन ओटा
कोइ कहै भाग बड़ो अस माई ॥ सूची में नहिं सिंधु समाई ।
जौ न होत बड़ि भाग्य हमारी । तौ न मिलत मिथिला पुर प्यारी
दो० फिरि कीसी थिरकी फिरैं बिरि फिरत अति नर नारि ।
थिरि किनि तजि रघुनाथ छबि निरखैं पलक बिसारि ।
चौ० जब जेहि नयन ओट चलि जावैं । भई हानि अस बचन सुनावैं
एक कहै तुम भले निहारे ॥ भइ सखि बैरिनि लाज हमारे ॥
आवत निकट बदन पट दीना । भरि नयनन अब लोकिन लीना
एक कहैं बर बस मन मोरा ॥ हरि लीन्ह्यो सांवरो कि गोरा
एक कहै अस जग में को है ॥ इन्हे बिलोकन जो न बिमोहै ।
कोइ कहै सत्य बचन सखि तेरे ॥ इन चित चोरि लियो सब केरे
अब धौं बिधि कब दरश देखाई ॥ रंग भूमि फिरि देखब जाई
कोइ कहै सपने की निधि जानो ॥ बिन श्रम अंध बादि सुख मानो ।
कोइ कहै जो बिधि होई दाहिन ॥ तो इन ते धनु उबरे चाहिन
नाहित दरश दूरि इन केरे ॥ अबला बपु कछु होत न हेरे ॥
यहि बिधि निज निज मति अनुहारी ॥ करैं बात जहं तहं नर नारी
शोभा सागर अनुज समेता ॥ सुलभ दरश सब काहु देता
रंगरास पुनि देख्यो आई ॥ रुचिर बिचित्र रचना मन भाई ॥
बालक जो जेहि ओर बोलावैं ॥ प्रेम बिबस प्रभु तेहि दिशि जावैं
सब के नाम कहैं मृदु बचना ॥ तुम भलि तात देखायो रचना ।
दो० जाकी इच्छा ते रचत माया अंड अनेक ॥
सो प्रभु चितवत चकित चित भक्त बत्सल हित एक ॥
लोचन सब के सफल करि लक्षण सहित रघुनाथ ॥
उतरे जहं तहं आइके मुनि पद नायो माथ ॥

गई निशा सोयि सकल शौचक्रिया करि प्रात॥
समै पाय आयसु चले सुमन लेन दोउ भ्रात॥

त्रिभंगी छं॰ पहुँचे नृप बागा सह अनुरागा देखन लागा अति नीका। जामें ऋतु राजा सहित समाजा रहत विराजा नित हीका॥ नाना तरु फूले सफल समूले मधुकर भूले गुंजारें। खग विविधि कलोलें जहँ तहँ बोलें जनु निज टोलें हंकारें॥ सर मध्य सोहाना मणि सोपाना जलचर नाना नाक मल लसें। तेहि तट अति नीका सदन सती का छबि जन जी का चोरि बसें॥ अतुलित फुलवाई सकल मझाई पुनि दोउ भाई प्रेम पगे। माली गण जेता पूछि सचेता मुदित सुमन दल लेन लगे॥

दो॰ तेहि अवसर सीता तहँ आई सखिन समेत॥
मातु पठाई मुदित मन गिरिजा पूजन हेत॥
मज्जन करि सर सखिन युत गई गवरि के धाम॥
पूजि यथोचित मनहि मन माँग्यो बर अभिराम॥

सोरठा एक सखी तजि संग। देखि बालक जाइ दोउ॥
आई सहित उमंग। बूझे ते बोलत भई॥

चौ॰ सुनहु सखी यहि बाग मँझारा॥ आये हैं द्वै सुभग कुमारा॥
गौर श्याम छबिधाम किशोरा॥ चितवत चित चोर्यो जिन मोरा॥
रूप अनूप सकों किमि भाषी॥ नैन अबैन बैन बिन आँखी॥
कह्यो एक हे हे सखि सोई॥ जिन मोहे पुरजन सब कोई॥
बर्णत जहँ तहँ रूप विशेषी॥ देखन योग चलहु सखि देखी॥
आगे करि सोइ सखी पियारी॥ चली सकल चहुँ ओर निहारी॥
बिटप ओट जब देखे जाई॥ गई अपनपौ सबै भुलाई॥
वैदेही जब रामहि देखा॥ गिरी मूर्छि सहि प्रेम बिशेखा॥

रूप शिखिरव विष बिकुरन रागा॥ जोन गिरे अथतो नहिं लागा
धरि धीरज सब सखिन उठाबा॥ लेहु देहु नृप सुत सुनि भाबा॥
पुनि सन मुख दरसे दोउ भ्राता॥ सहज सो हाव न पावन गाता॥

दो० सारंग दृग सुख धारि पर सारंग कटि वपु धार॥
सारंगधर रघुनाथ छबि सारंग मोहन हार॥

चौ० संग अंग छबि देखि जुड़ानी॥ पितु प्रण समुझि बहौरि रिसानी
सकल सखिन निज मन अस चाहा॥ हर धनु तोरि नृपके रघुनाहा॥
तो सब के मन होइ अनंदा॥ अपर अधिप संग काज मंदा॥
इत जानकिहि देखि रघुबीरा॥ बोले लक्ष्मण ते धरि धीरा॥

दो० तात तकहु छबि राशि यह जनक सुता है सोइ॥
जेहि हित धनुमख होत सुनि बहुरे नृप सब कोइ॥
जासु अलौकिक रूप लखि सहस सकुच मन मोर॥
भयो क्षुभित निज सील तजि सो गति जानै कोर॥
कहौं लषण हौनब्य जो सो प्रथमै दरशात॥
करत बात इमि तात लन मन अटको सिय गात॥
इतै सखिन लखि गहक निज उर हरि मूरति लेखि॥
आई गवरि निकेत पुनि खग मृग मिसि दिशि पेखि॥
यथा पुत्र पितु प्रातकते चिन्ता भरी माहि देह॥
दृगो दीरघ धाम कहु फिर आवै कहैं येह॥

कमल छं० तिमि सीया। लखि पीया॥ हित वरी।
लगि करी॥

त्रिभंगी छं० जयजय भव भामिनि त्रिभुवन स्वामिनि मृगपतिगा-
मिनि ज्ञान निले। तड़ि तांग स्वरूपं अतुल रूपं मुख द्विजभूपं पाक
दिले॥ भुज चंड त्रिकालं धृत करवालं कृत जनपालं कामप्र-
दं॥ सुर नर मुनि बंदनि असुर निकंदनि भूधर नन्दिनि

कूट कुटं ॥ जयजलजन बिलोचनि रतिमद मोचनि परहित
सोचनि कंक विधे । भवविभव प्रकाशिनि कलिमल नाशिनि
स्ववस बिलासनि नीति निधे ॥ श्रुति अमित प्रभावा बेद न
गावा तदपि न पावा पार कुतं । बिधि शिव बुधजन मम मतिम
जन रिधि सिधि सासन नेम युतं ॥ जे ते तव चरणां स्मृति नि
रतां तेवर बरतां लब्ध फलं । पति पद रतिरागी निय अनु
रागी सो बड़ भागी होत हलं ॥ अब मैथिल दासा कुरु मह
माया प्रगटन गाथा पुन आली ॥ सुनि इत्यं बचनं गौरि सु
[illegible] बोली बचनं मृदु बानी ॥

चौ० जय जय श्री मिथिलेश दुलारी ॥ जय जगजननि अनघ मनुहारी
जय जग मयात त्रिभुवन वीरा ॥ तड़ित बरन बपु छबि गंभीरा ।
जय जग दुस्तर तरण तुम्हारे ॥ कोटि कृपा विचरत नृपद्वारे
जय भव भय भंजनि सुख देनी ॥ बिधि हरि हर बन्दत सुखश्रेनी
जय जप तप करि सुगति जे चहईं ॥ बिन तव कृपा न कोय न हु लहहीं
सबके पर बेद जेहि गावै ॥ सो तव सुमिरन ते फल पावै ॥
दिव्य बरष शत शंकर ध्यायो ॥ राम गुरू ह्वै पंथ बतायो ॥
तव तव दरशन ते सुख लहेऊ ॥ पूर्ण भ शास्त्र संहिता कहेऊ
शेष सहस मुख दश मुख बानी ॥ तव महिमा नहिं सकत बखानी
हम समान तव कोटिन दासी ॥ नयन निमिष मिल करैं खवासी
सो तुम मातु बिनय मम कीन्ही ॥ निज जन जानि बड़ाई दीन्ही
चतुरकाल्ह काके जव जैसा ॥ तब तहँ नाच नचावति तैसा ॥
तेहि ते देहु असीस हमारी ॥ पूजे मन कामना तुम्हारी ॥
नारद बचन सदा उर धरेऊ ॥ पाइ परीक्षा पुनि परि हरेऊ ॥
सुनि सिय सकुचि सहित अनुरागी ॥ चली पूजि पुनि गृह अभिलाषी
मीतहि जात जानि रघुराई ॥ चित्र चारु इक लीन बनाई ॥

अनुज सहित आये गुरु पासा ॥ सुमन दीन सब हाल प्रकासा ॥
अरचन करि मुनि बचन उचारे ॥ होइ मनोरथ सिद्ध तुम्हारे ॥
सुनि मन मुदित भये दोउ भाई ॥ भागत दिवस निशा तब आई ॥
प्राची दिशि शशि देखि सोहाना ॥ सिय मुख सरिस न पुनि अनुमाना ॥

दो० बढ़त घटत नित मढ़त नभ दिन मलीन रिपुराहु ॥
सिय मुख सम किमि होइ शशि दीन दुखद सब काहु ॥
गवरि गिरा सम कहिय किमि शैल सुता वाचाल ॥
रति अनङ्ग पति सिंधुजा चपला नृप जेहि काल ॥
छवि पयोधि गिरि कूर्म अहि शभासुर सब जोइ ॥
इमि मथि काढ़ै लक्ष जो सोउ न सिय सम होइ ॥
यहि विधि ते अंग अंग की उपमा करत विचार ॥
भई निशा सब नाश पुनि देखि परा भिनसार ॥
बोलि लक्ष्मण ते लखहु भयउ अरुणोदय तात ॥
काहुइ लौ अति सुखद है काहुइ दुखद लखात ॥

चौ० सुनि सौमित्र कह्यो मृदु बानी ॥ प्रभु प्रताप पूरब परआनी ॥
जिमि रवि लख गंज्यो करि दापा ॥ तिमि तब बल बिदली भव चापा ॥
उठि हैं फूलि कमल सब सन्ता ॥ होइ हैं पुरजन मुदित अनंता ॥
भृगुपति गति मयंक दुति छीना ॥ नृपगण ह्वै हैं नखत मलीना ॥
खल उलूक दुरिहैं तजि धीरा ॥ ह्वै हैं चक्रवाक यक तीरा ॥
गूढ़ गिरा सुनि प्रभु मुसक्याने ॥ एका दिन बन जाइ नहाने ॥
नित्त नेम करि सहित समाजा ॥ तेहि क्षण बोलि पठाये राजा ॥
सतानन्द तहँ आइ बखाना ॥ उठि तिन सहित मुनि कीन पयाना ॥
लागे लोग अनेकन संगा ॥ धाये विपुल प्रथम महि रंगा ॥
चहुँ दिशि फिरत विचार समेता ॥ तेहि अवसर आनन्द निकेता ॥
रंग भूमि आये दोउ भाई ॥ जनु शोभा मधि शोभा छाई ॥

जिन जेहि भाँति भावना आनी॥ तिन तस देखे सारंग पानी॥
योगिन तत्व नृपन नृप श्रेष्ठा॥ बुध विराट भक्तन निज इष्टा॥
सुरन नाथ असुरन सम काला॥ सिसुन सुहृद मनसिज वपु वाला॥
जनक जनक रानिन जामाता॥ मिथिला पुरवासिन बहु नाता॥
वैदेही देख्यो जेहि भाँती॥ उर अनुभवतन सो कहि जाती॥॥
सबके मन भरोस अस आया॥ अवशि चाप तोरिहैं रघुराया॥

दो० भई भीर अति जनक लखि सेवक दिये पठाइ॥
यथा योग सब काहु तिन आसन दीन्ह्यो जाइ॥
रंग भूमि मुनिनाथ कहँ सकल देखाई भूप॥
बोले कौशिक धन्य नृप रचना कियो अनूप॥
सब मंचन में मंच यक अद्भुत बनानि विशाल॥
तेहि ऊपर सब मुनिन युत बैठाये नरपाल॥
धनुष ध्वंस नभ रंग महि उडुगन लोग अपार॥
राम लषण युग चन्द्र सम ऊगे सभा मँझार॥

चौ० चितवैं सकल राम की ओरा॥ जिमि मयंक दिशि विपुल चकोरा॥
कोइ कोउ नृपन नृपनते भाषा॥ चलहु भवन परिहरि अभिलाषा॥
धनु दलि सिय बरिहैं रघुराई॥ तुम कत तजि हौ मान वड़ाई॥
बिनहु दले पैहैं जय माला॥ सुनि बोले तब कुटिल नृपाला॥
टूटे धनुष कठिन है ब्याहू॥ बिन भंजे को वरी कुजाहू॥
कालहु कस न होइ यक जोरा॥ सिय हित समर करब हम घोरा॥
सुनि बोले तब सज्जन राजा॥ गाल बजावत तुम्है न लाजा॥
कनक कशिप खर नावक बीरा॥ सहस बाहु मधु कैटभ धीरा॥
जिनते विजय न काहू पाई॥ तुम जिति हौ अस बल अधिकाई॥
परम सुभट अवधेश कुमारा॥ बरिहैं सिय मथि मान तुम्हारा॥
जीतन हार न कोउ जग जावा॥ कोरे चहै सो गाल बजावा॥॥

जगत पिता रघुपति कहँ जानौ॥ जग जननी जानुकिहि पिछानौ
तेहि ते दुर बासना नेवारी॥ भरि लोचन छवि लेहु निहारी।
नहिं मानो तो रवंधक जाहू॥ हमैं मिला नरतन कर लाहू।
तेहि अवसर मिथिलेश पठाये॥ सभा मध्य बन्दी गण आये
भुज उठाइ बोले तहँ दोऊ॥ सुनहुं सुप्रण नृप कर सब कोऊ
भुवन चतुर्दश केर भुवारा। बैठे हैं यहि सभा मंझारा॥ ॥
जो लेई शिव चाप उठाई॥ सो बर बिजय सहित सिय पाई॥
सुनि हरषे अवि बेकी भूपा॥ कसि कसि कमर चले अहिरूपा
निज निज इष्ट सुरन थिर नाई॥ हुमकि धरहिं धनु उठै नराई।
बल विवेक गरुवातम शोभा॥ फिरहिं हारि धनु कर बस लोभा

दो॰ लज्जित है दश सहस नृप मिलि करी किहिनि बिचार॥
लावहु डारी तोरि धनु पुनि लखि रनेव पछार॥

चौ॰ दश सहस्र इक संग भुवाला॥ रहे उठाइ न नेकहु हाला॥
हसन योग भे ते नृप कैसे॥ बिन बिराग संन्यासी जैसे॥
जे नृप रहैं चतुर मति धीरा॥ तेनहिं जाइँ शरासन तीरा॥

गीतिका छं॰ नहिं जाइं ते धनु तीर देखि बिदेह बद गह वर हियो। सुर नाग नर नृप असुर आये सुनत जो हम प्रण किये॥ को कहै कर रवन केर काढुन अवनि अल्प छुड़ायहू। बर बिजै कीरति कुंवरि पाव नहार ब्रह्म न जायहू॥ तेहि ते सकल तजि आश निज निज भवन गवनव सर्वजू। भट हीन महि कहि अबन कोइ बीर ठाने गर्व्वजू॥ जो बात यह जनत्यौ प्रथम तो नेम नहिं करतो मिदं। किन रहे कुंवरि कुमारि कर्म न धर्म त्यागत कोपि इदं॥

चौ॰ सुनत बचन पुर जन अकुलाने॥ सकल सभा के नृप सकुचाने
मरमसम बचन लषण के लागे॥ बोले उठि रघुपति के आगे॥ ॥

नाथ जनक अति अनुचित भाखी। काहू की कछु कानि न राखी।
तेहि ते जो नव आयसु पावों। तौ इनको बीरता देखावों ॥
कंदुक इव कर गहि ब्रह्मंडा। धनुष समेत करहुं सत खंडा॥
नाथ सपथ जो अस नहिं करहूं। तौ फिरि हाथ न धनुसर धरहूं ॥
दो० यहि प्रकार के बचन जब बोले लषण सरोष॥
डग मगानि महि कुधर सुनि पायो सुरमुनि तोष॥
चौ० जनमन मुदित जनक सकुचाने। सियसमेत पुरजन हरषाने।
सयनन प्रभु अनुजहि चुप कावा। सहित सनेह निकट बैठावा।
तब बोले ऋषि प्रभु ते बाता। अब उठि शिव धनु तोरहु ताता।
उठे तुरत गुरु आयसु पाई। सहज सुभाय चले शिरु नाई ॥
हरषे सुनि मुनि जन प्रभु केरे। देखि बिदेह कही ऋषि तेरे ॥
नाथ राम जो ते मन लोभा। तेहि ते भई अधिक तन शोभा।
धनु के करषण योग न आहीं। बरजि लेहु तेहि ते जनि जाहीं।
भूप करहु मति बिसमै कोई। इनते कठिन को दंड न होई ॥
रामे चितै जनक की रानी। बोली बिलखि सखिन ते बानी ॥
देखो सखि यहि सभा मंझारा। बैठे हैं बुधिवन्त अपारा ॥॥
यहि अवसर सब की मति खोई। उठि रघुपतिहि न बरजत कोई
गरुव कठोर कहां शिव चापा। हारे सकल भूप करि दापा ॥॥
तेहि हित अब बालके पठावें। हंस सुवन कहु मेरु उठावें ॥
सुनि बोली गुरु तिय तिन पाहीं। तेजवन्त लघु गने न जाहीं।
कहं पावक बन दहन प्रचंडा। कहं वामन नाप्यो ब्रह्मंडा
कहं रवि कहं तम तोम बिनाशै। कह अंकुश कहं करिहि सवाशै
थोरो मंत्र यक अक्षर जाके। बिधि हरि हर सुर सब बस ताके।
भृगु सुत च्यवन पेट ते काढ़ि कै। असुर पुलो महि जारयो बढ़ि कै
बाल खिल्य अंगुष्ठ प्रमाना। सुरपति को मरद्यो तिन माना

जिमि कुंभज दधि पीन पिछानो॥ तेहि बिधि तुम धनु रामहिं जानो॥
सुनि भरोस रानी मन आवा॥ तब तहँ लखि सीता दुख पावा॥
कमठ पृष्टि सम धनुष कठोरा॥ कहँ श्यामल मृदुगात किशोरा॥
कथम जाइ धरिज उर आना॥ कहत तात प्रण दारुण ठाना॥
हे गणेश गिरिजा गिरि राई॥ राम भुजन पर होउ सहाई॥
हे पिनाक तव काज बिशेषी॥ होउ हल्लुक रघुपति तन हेरी॥

दो० जो हमरे मन क्रम बचन गति न अपर सुर केरि॥
तो करिहें भगवान मोहिं रघुनन्दन की चेरि॥

इति श्री बिश्रामसागर सबमत आगर ग्रंथउजागर श्री रघुनाथदास रामसनेही कृत रामरंगभूमि आगमनो नामसप्तमो ऽध्यायः ७॥

दो० बेदन मुख रघुनाथ मुनि करी निवेदन देह॥
बेदन मग भेदन करों जो बेदन सों नेह॥

चौ० जो निज बेरि करब प्रभु नाहीं॥ तो तजि तनु मिलिहों तुम काहीं॥
यहि बिधि सिय प्रण कीन्ह्यो जबहीं॥ धनु दिशि प्रभु अवलोके तबहीं॥
लषण लख्यो अब चाहत तोरा॥ दियेसजग करि कुधर कठोरा॥
आपु चापि महि ब्योम सो हावा॥ तब रघुपति हर चाप उठावा॥
प्रथम सो शशि मंडल सम भयऊ॥ पुनि तेहि तीनि खंड है गयऊ॥
एक गयो नभ एक पताला॥ एक गिर्‌यो तेहि ठौर कराला॥
गहत उठावत तोरत माहीं॥ रहे सब ठाढ़ लखा केहु नाहीं॥
यह शीघ्रता बहुत नहिं तासू॥ पलमा कोर बिश्व चहु नासू॥
पाछे तासु भई धुनि घोरा॥ रही पूरि त्रिभुवन महं सोरा॥
गड़गड़ात गिरि तर महि खसेऊ॥ कमठ कोल अहि पति कसमसेऊ॥
दिग्गज गिरत भिरत नभ लागे॥ सुरबिवान रबि चलत न आगे॥
चपिगो महि लखि सकल भुवारा॥ जनक हृदय सुख भयो अपारा॥
हरषे सब पुरजन नर नारी॥ सिय हिय भा अति आनंद भारी॥

जय जय जय कहि सुरसमुदाई ॥ बरषि सुमन दुंदुभी बजाई ॥
तब बिदेह रामहि सहप्यारा ॥ सिंहासन ऊपर बैठारा ॥ ॥
पुनि तहँ तनया बोलि पठाई ॥ सखिन समेत सभा महँ आई
पहिरे बसन बिभूषण नाना ॥ दहिने कर जय माल्ल सोहाना
सिय शोभा लखि सकल भुवाला ॥ भये श्रपन यो रहित बिहाल
रामै चकित चितव बैदेही ॥ कहाँ गये मम परम सनेही ॥ ॥
रघुपति ढिग लै गई सहेली ॥ देहु माल प्रीतम उर मेली ॥
प्रभु छबि लखि सिय कंकन माहीं ॥ रही टेकि करटारत नाहीं ॥
धरि धीरज पुनि माल उठाई ॥ सकुच सहित हरि उर पहिराई
देखि देखि रघुपति उरमाला ॥ सुरनर मुनि सब भये निहाला
पुनि सिय कर गहि कंचन थारी ॥ हरष सहित आरती उतारी
सखिन कह्यो पति पद गहु बाला ॥ छुवत न गुनि मुनि तिय कहाला॥

दो० पहिरे कर नवरतन प्रिय तिय भय धरत न हाथ ॥
प्रीति अलौकिक समुझि कै मन बिहँसे रघुनाथ ॥

चौ० सखिन सहित पुनि चली निकेता ॥ तब सब भूपन कभा चेता
कुटिल महीप स्वान ज्यों जागे ॥ जहँ तहँ गाल बजावन लागे।
कोइ कहै सीतहि लेहु छिनाई ॥ कोइ कहै धरि मारो दोउ भाई
जो बिदेह बरजे कछु लेखा ॥ लेहु लूटि तिनहूं कर देशा ॥
सुनि अनल करि सरिस मत कहीं ॥ सरिस बंधु भय बोलि न सकहीं
बोले तब नृप साधु सयाने ॥ समुझि बूझि मति होउ अयाने
जो लक्ष्मण मुनि पैहैं कबहीं ॥ भये न रहो मनों तुम तबहीं ॥

दो० बाणा ते बाणा कहूं होइ जुबारण नाहिं ॥
लागी बाणा बधत रिपु इन्है सुबारण माहिं ॥
दुति दिमाक बल बांक पन मान सहित तव नाक ॥
कीन्ही नास अनास ही दै कै हांक पिनाक ॥

चौ० तहिते तजि कटु बचन उछाऊ। देखौ रामसिया कर ब्याहू
यहि बिबि वादें बिपुल नृपाला॥ अब सुनु परशुराम कर हाला
रोला छं० गाधि राजकी सुता रूपकेसी अस नामा। भृगु
सुत रिचिक हजाइ अश्व देवरी ललामा। भृगु बोले बरु मांगु
उभे सुत दीजे देवा। यक हमका यक पितहि भले करि यज्ञ क
रेवा॥ हवि कर करि द्वै भाग कह्यो याको तुम खायो। होइ सुत
द्विज प्रकृति मातु के नृप गुण गायो॥ दैत भाग गा बदलि वहुरि
तपसी बर मांग्यो। सोई भये यमदग्नि जननि के कौशल राख्यो॥
तिन को सदल बशिष्ठ जेंवायो नंदनि बलते। गोमागत गे हा
रि भयो तापस तेहि चलते॥ तप प्रभाव ऋषिराव ऋषिन में प्र
गट कहाये। रच्यो स्वर्ग मख हेत मांगि रामैं जे लाये॥ यमदग्नि
हि परसेन रेणुका सुता बिवाही। भे सुत सरमें बड़े परशुधर बि
ष्णु कलाही॥ यक दिन तिनकी मातु चित्र सेने लखि मोही।
कह्यो पिता सिर काटु केहू नहिं काट्यो वोही॥ होउ सकल
जड़ रूप राम मुनि शीश निपाता। बरलै चेतन बंधु करे ज्याई
पुनि माता॥ एक दिन सहस सुभाय हरी गौराम हत्यो तेहि॥
पितु अरि भो सुत तासु तेहीते बिपुल बार महि बिन क्षत्रिन के
करी वरी बिप्रन कहं सोई। रहि महींद्र गिरि मध्य सिंधु ते सु
नत चलोई॥
चौ० इत नृप मूढ़न की गल मदरी॥ मिटन न पाई जब तक सगरी
तेहि अवसर आये भृगुनाथा॥ लीन्हें धनु सर परशा हाथा॥
गौर बरण शिर जटा बिशाला॥ अरुण नयन उर तुलसि कमाला
सहजहु चितवें जासु कि ओरा॥ सो जानै जिव लीन्हेसि मोरा॥
जहं तहं देखि देखि नृप भाजे॥ बहुतेन रूप नारि के साजे॥॥
बहुत समय चरणन शिर नावें॥ पिता सहित निज नाम बतावें।

जनक सहित सिय नायो शीशा ॥ भृगुनन्दन लखि दीन अशीशा ॥
कौशिक ऋषि ले दोनो भाई । मुनिपद मेले नाम बताई ॥
रामहि देखि रहे ठगि ऐसे ॥ बोले पुनि अनजानत जैसे ॥
जनक पुरी केहि हेत समाजा ॥ सीय स्वयम्बर है महराजा ॥
आगे धनुष टूट महि देखा ॥ बोले तब करि क्रोध विशेषा ॥ छं॰ ॥ रे जड़ जनक बताउ धनुष केने यह तोरा ॥ सो तजि समाज निकसि आवै मम ओरा ॥ नाहित नृप सब मारि देश तव चौपट करिहों ॥ तीनि लोक में ढूंढि तासु कु रमद संहरिहों ॥ सुनि बिलखे पुरनारि नर डरे कुटिल नरेश सब । हृदय नहायि विषाद कछु बोले श्री रघुनाथ तब ॥ सुनहु नाथ सब साथ प्रबल भावी लखि परई । जो कृत तिनु के कुलिस कुलिस तिनुका सम करई ॥ कहां शंभु को दंड कहां हम बालक बारे । होन हार कर रोस दोस शिर परयो हमारे ॥ यथा तार फल पाकि के पतित होत खग नामभव जो भावै सो कीजिये सब प्रकार हम दास तव ॥ सुनहु राम सो इ दास सदा जो सेवा ठानै । करै शत्रु कर काम ताहि को दास बखानै ॥ तेहि ते हर को दण्ड आजु जेहि खण्डा होई । सहसबाहु सम समुझि तासु गति करिहों सोई ॥ भृगुपति केर सुभाव सुनि भई सिया अति शोच बस । तब तिन ते मुसक्याइ के बोले लषण कुमार अस ॥ सुनहु विप्र पन बाल बहुत धनुहीं हम तोरी । तब न किहेउ रिस कबहुं आजु केहि हेतन थोरी ॥ तव जननी कर पाप पाप त्रिपुरासुर केरा । अपर नृपन कर पाप चाप चित चेति सबेरा ॥ रघुपति भुज तीरथ विषै तजेसि प्राण गति हेत नहिं । बिन समुझे रघुनाथ पर करत रोष परि सोच नहिं ॥ रे बालक मति मन्द माहिं

तूत्रान सिखावत। सब धनुहिनि की सरिस शंभु को दराड बतावत॥ सहित राम सिय तोहिं खेदि बन मांझि जुझै हीं। नृप दशरत्थे मारि सकल पुरजनहिं रोवैहों॥ मरले भूतल तोपिके बहुरि तपैहों तापबहु। जान केहुँ अस शिवस पथ तोन कहोवों नाम यहु॥ सुनि बोले पुनि लषरा मृखाकन भारत गाले। ईश चहे सो करै अस ते रोमन हाले॥ सब धनु एक समान कोन यामें अधिकाई॥ छुवंतै टूटपुरान घुनन डारा रहे खाई॥ जोनहिं प्रिय यह नाम तो लीजे अपर धराइ मुनि। विप्रन की कछु कमी नहिं सुनि बोले भृगुनाथ पुनि॥ रेनृप बालक मंद देखु परसा को ओरा। जेहिते बधि बहु भूप छीनि छोनी बरजोरा॥ को जानै केबार सौंपि विप्रन कहँ दीन्ही। तोको बालक समुझि ढील यतनी हम कीन्ही॥ अबते परखु प्रभाव मम यम जनि पितरएवाउ निज। नाहित डरिहौं मारि फिरि निपटहि जानुन मोहिं द्विज॥ हे मुनिकत हरबार देखावत मोहिं कुठारी। फूकनते तृरा उड़त उड़त नहिं भूधर भारी॥ जोतुम होतेउ सुभट तदपि हमरे कुल माहीं। विप्र धेनु सुर साधु लरत इन ते कोइ नाहीं॥ बधे पाप हारे अथश सब विधि भला जो खाइ गम। अस बिचारि मन मारि तव सहियत हैं कटु बचन हम॥ गाधि सुवन सुनि लेहु अहे या बालक खोटा। जान चहत यमलोक ललित परि हरि निज ओटा॥ तेहि ते लीजे बरजि कछुक कहि सुयश हमारा। नाहित सब के अछत आजु खल जाई मारा॥ कौशिक समुझेउ मन बिषे मुनि जानत हैं बाल ये। असन बिचारत जगतपति हैं कालहु के काल ये॥ हँसि बोले पुनि लषरा सुनहु मुनि सुयश तुम्हारा। तुम्हे असत को कहै अहे अस को

सब नारा ॥ जोन एक मुख चुके करो दश बीस मजूरा । जेहि ने सब सुनि लेइ सपदि है जावे पूरा ॥ सूर न बरनत सूरता कादर करत कलाप घर । समुझि परत मोहिं कछुक दिन कीनि मरेहुगी आप वर ॥ सुनि लक्ष्मण के बचन जनक मनमाहिं डेराहीं । पुरबासी है बिकल बदैं आपुस के माहीं ॥ देखो भूप किशोर गोर जेतने है छोटा । तेतने खोट लखात डेरत नहिं मन कर मोटा ॥ भृगुनन्दन करि कोप तब परशु सुधारउ हाथ गहि । बालक करू समर इत नाहित धरू धनुबाण महि ॥ कह अनन्त यहि भाँति हमैं जो अपर प्रचारत । तौ फिरि के कहो समर बहे सो हुँ मा हारत ॥ भूजे पर बिस करे गुरु कर पद लोपे पुनि । पचुपरि रोपे पाँव नीच के करम मिटं सुनि ॥ बोले बिश्वामित्र तब समहु जानि अज्ञान जू । बालक के गुण दोष होउ गणतन जे बुधिवान जू ॥ सुनि बोले भृगुनाथ याहि जो अबलक राखा ॥ सो सब शील तुम्हार भारते कौन न माखा ॥ नाहित काटि कुठार उरिन होतेउं गुरु नेरे । तब मन में सुख होत मोन मिटते उरकेरे ॥ गाधि सुवन मन में कह्यो मुनिसम अज्ञ न आन कोउ । इन्हे बिचारत खाण्ड मय अय मय जानत नाहिं दोउ ॥ कह्यो लषण पितु करु करज जननी शिर दीन्ह्यो । गुरु करज रन रहिगयो चहत हमते सो लीन्ह्यो ॥ गये बहुत दिन बीति ब्याजु बढ़िगा बहु भाई । लीजे ब्योहर बोलि तुरत मैं देहुं गनाई ॥ चराहि सकल करि अचर प्रभु अचरहि जो करि देत चर । तासु अनुज पर परशु धर कैसे सके चलाइ कर ॥ सुनो जनक मुख तनक अहै बालक कटुबादी । मरन कहत मम हाथ चहत नहिं देखन सादी ॥ बेगि करो हग ओट चहो जो याहि बचावा । पाछे दिहेउ

न होय काल याकर चलि आवा ॥ परम कठिन मम नाम सुनि गर्भ श्रवै नृप रवनि सब । ताहि जरावत जंतु जड़ सुनि बोले हँसि लषण तब ॥ सुनो बिप्र जो तुम्हें नीक उतसाह न लागे । तो लीजे दृग मूंदि देखि कोइ परै न आगे ॥ नाहित बन भजि जाहु बोलि पठवा नहिं काहू । जरत होय जो गात पैठि जल मांझ नहाहू ॥ बैदहि बोलि देखाइये ज्वर कर होइ न दोष उर । सुनि कोपे भृगुनाथ अति डरे नारि नर जानि फुर ॥ लखि बोले तब राम काम हौं नाथ बिगारा । मोपर कीजे रोष दोष बिन बालक बारा ॥ देखि धरे धनुबान कहिसि कटु जात सुभायन । जो ओत्यो मुनि भेष परत प्रमुदित तव पायन ॥ हमरे कुल की रीति यह कालहु ते नाहीं डरैं । क्षमहु चूक अनजान की संत सदा दाया करैं ॥ सुनि बोले भृगुनाथ राम रिस जावै कैसे । अबहूं तक तव बंधु बिलोकत टक्वार जैसे ॥ जो न याहि फल दीन कीन करि रोस कहा हम । गर्भ श्रवै नृप नारि निकट ठाढ़ो बैरी मम ॥ बहत न करबर दहत तनु कटु कुठार कुंठित भयो । किधौं बसी करुणा हिये की सुभाउ सो फिरि गयो ॥ सुनि बोले पुनि लषण नाथ मैं दास तुम्हारा । टूट धनुष नहिं जुरी किहे रिस बारहि बारा ॥ जो अति ही प्रिय होय कछुक तो करिय उपाई । बोलि गुणी द्वै चारि बहुरि दीजे जोर वाई ॥ बैठि जाहु करि कृपा अब पायन के रिपु होउ जनि । नयन तरेरे राम तब गे गुरु पहँ तजि कटु बकनि ॥ सुनि भृगुपति तब कोपि बचन रघुपति ते भाषा । छल शठ विनवत मोहिं भुरै उत सोदर राखा ॥ करु मम सन्मुख समर न तो तोहिं डरिहौं मारी । छिपटे विप्र न जानु अहौं मैं रिपु मद हारी ॥ धनुष तोरि अह-

मित भई मानहुं जीत्यो जगत सब। सो तब अकड़ मिटाइहौं मुनि बोले रघुनाथ तब ॥ हे मुनि कहौ बिचारि बड़े जनि अब अधिक काई। जो हम निदरब बिप्र अपर को शीश नवाई॥ परसत टूट पिनाक करब हम मद केहि हेता। स्वामिहि सेवक समर कहौ कस हेत निकेता॥ यह प्रभुता प्रभु वंश की अभै होय तुमते डरै। गूढ़ गिरा सुनि राम की भयो ज्ञान परसा धरै॥ तब बोले हे राम धनुष श्रीपति कर येहू। आकर्षहु गहि पानि मिटे जेहि मम संदेहू॥ छुवत ते चढ़्यो पिनाक देखि भृगुपति पछिताने। मारहु मम गति कूट छूट सर सकल नसाने॥ जानिहु राम प्रभाउ तब पुलकि गात युग जोरि कर। लागे मुनि अस्तुति करन जय रघुकुल मणि मान हर॥ जय जगदीश दयाल जयति सुर द्विज प्रतिपालक जय मुनि मानस हंस जयति तमचर कुल घालक॥ जय शोभा सुख सिंधु जयति करुणा गुण आगर। जय बल बिपुल बितंस जयति रघुबंश उजागर॥ जय जग जावत जीव की तव पद प्रीति न होइ है। तावत संश्रित शोक ते छूटि न सुख में सोइ है॥

दो० जो मैं अन जानि कहा सो क्षमियो दोउ भ्रात॥
अस कहि शीश नवाइ मुनि मुदित भये बन जात॥
हरषे लखि पुर लोग सब बरखे खेचर फूल॥
बाजे बाजन बिबिधि बिधि भाजे प्रति अनकूल॥

इति श्री विश्रामसागर सब मत आगर ग्रंथ उजागर श्री रघुनाथदास राम सनेही कृत परशुराम बन यात्रा बर्णनो नाम अष्टमोऽध्यायः ८॥

दो० सुमिरि राम सिय सन्त गुरु गणप गिरा सुखदानि॥
बरणो मानस मन कछुक नाटक चरित बखानि॥

तब बिदेह मुनिते कह्यो होइ जो आयसु नाथ॥
करों सो मुनि कह गाधि सुत भयो ब्याहु धनुहाथ॥

हरिगीतिका छं० भयो ब्याहु यद्यपि साथ धनुके तदपि दूत पठाइ कै। लीजै दशरथहि बोलि सहित बरात ब्याहें आइकै॥ भल देव कहि लिखि भेद दीन्ह्यों पत्र ले धावन चले। कार्तिक बदी पुनि पद्म दिन लिय बोलि कारीगर भले॥ तिन ते कह्यो पुर सकल साजहु सुभग भवन बितान जू। शिर राखि मन अभिलाष लागे करण गुण निदान जू॥ बिरचे कनक मय रत्न खंभ अचंभ मरु मणि पाल जू। तिमि धौंरि पुनि कणि बोलि लोहित सुमल मंजु लरवान जू॥ सुरचित्र मित्र सरोज धारे वृक्ष कलि अलि धेनु जू। असितार बन्दन बार मुकता हार हरित सुवेनु जू॥ बहु और हीय अजोर कुलिकारि गुलिक चौक पुरायहू। ध्वज कलस चामर छत्र सौरभ परिस तरण तुरायहू॥

दो० जिमि सरगत सोपारण मणि जटित लसे दिशि चारि॥
विधिवत कीन बितान तिमि निरखन हित नरनारि॥

चौ० कहंतक कहौं तहांकी सामा॥ जहँ दुलहिन दूलह सियरामा॥ नृप गृह सरिस सवन निज साजे॥ शोभा निरखि देवपति लाजे॥ बसन लसहि जहँ कपट सरूपा॥ तहँकर बिभौ कि जाइ निरूपा॥ कौशल नगर सकल नरनारी॥ रामलखण बिन रहे दुखारी॥ कौशिल्यादि कहैं नृपरानी॥ वीर जननि सुत बादि बियानी॥ राजहु के रहे प्रिय अधिकारी॥ मुनि लैगयो ठगो रिसि डारी॥ तबते मिली नरखबरि यथारथ॥ दलन दोष दुखप्रद परमारथ॥ यकुत्तो बन पुनि अनुगण लीन्हे॥ ऋषि प्रसन्न हित हमहुन दीन्हें॥ केहि पठई जो खबरि लयावे॥ भेदिन बहु अब कछू न भावे॥

तेहि क्षण दूत अवध पुर आये। फणि दिन मुनि नृप निकट बोलाये करि प्रणाम पाती तिन दीन्ही ॥ लागे पढ़न प्रेम रस भीनी ॥ ॥

चौबोला छं० स्वस्ति श्री श्री पत्री सुभस्थान जी। कोशल पुर धुर पहुंचे नृप कर कानजी॥ लिखी विदेह नगर ते विश्वामित्र की। मिलि बाचने अशीस सहित सुर पित्र की॥ कुशल क्षेम तव तनै अहैं मम साथ जू। तिन हूं केर प्रणाम चरण धरि माथ जू॥ तेरे पुराय प्रताप अचल मम मख करी। तारिनि पदरज डारि अहिल्या अघ भरी॥ धनुष यज्ञ पुरजनक जुरे नृप भूरिजू। गज इव पंकज राम सो डार्‍यो तोरिजू॥ सीता हू जयमाल तिन्हें पहिराय हू। भृगुपति करि अभिवादन बनहि सिधाय हू॥ अब शुभ साजि बरात आइ सुत परणिये। सुनि नृप मुद यश लह्यो सो कैसे बरणिये॥ जिमि काहू के क्षेत्र क्षीण सब लै लये। ह्वै प्रसन्न तिन सहित ग्राम के यो दये॥ धरि धीरज पुनि कह्यो जनक कैसे लखे। महाराज कहु छिपत कुमुद पंकज सखे॥ सुनत भरत रिपुदवन दौरि आये तहां। पूछत प्रिय दोउ बंधु कुशल युत हैं कहां॥ तब भूपति पत्रिका दई सो बांचेऊ। भये प्रफुल्लित गात अधिक सुख माचेऊ॥ लागे निछावरि देन मुकर कानन दये। लखि समोद नृप सचिव सहित गुरु पहं गये॥

दो० दीन पत्रिका बन्दि पद बांची मुनि सह मोद॥
कह्यो कि सुकृती नरन कहं अवनि अम्ब की गोद॥
जिमि सब सरिता सिंधु में जाहिं यदपि अनयास॥
तिमि सुख सम्पति आवहीं धर्म वान के पास॥
तुम सम सुकृती पुरुष को भयो अपर तनु धारि॥
राम सरिस सुत जासु युग कौशिल्या सी नारि॥

सपदि सजाइ बरात वर चलहु भले कहि तत्र ॥
पुनि आये रनिवास सब बोलि सुनायो पत्र ॥
भईं मुदित रानी सकल दीन्हिनि विप्रन दान ॥
पुरबासिन के हरष सुख को करि सकै बखान ॥

**हरिगीतिका छं०** करि सकै कौन बखान सरिस देवान गृह सबहिन सजे। रचना अलौकिक हेरि निज चित लोरि चतुरानन लजे ॥ नृप धाम अति अभिराम तामधि बन्यो दिव्य बितान जू। बिधुबदनि शोभा सदनि सुन्दरि करहिं मङ्गल गान जू ॥ कतहूँ पढ़ैं बटु बेद कतहूँ बन्दि गण बिरदावली। कतहूँ टिके रूपवनीप आये नेवत नृत्य करावली ॥ देखत फिरैं पुर लोग बन्दन योग सुर मुनि गात को। तब अवधनाथ बोलाइ सचिवन कह्यो सज्यो बरात को ॥

**त्रिभंगी छं०** दीन्ह्यो जब आयसु मंत्रिन कायसु धाइ रजायसु सबधाये। लागे हरषातहि सज्जन बरा तहि बराति न जानहि जो ल्याये ॥ कुंजर बहु कारे बड़ मतवारे परे वोहारे लकलक्के। गज घंट जो बाजै जनु घनु गाजै अति छबि छाजै धकधक्के ॥ कंचन की ढारी कसी अँबारी मणि मय सारी पचरंगी। बैठे तिन माहीं नृप हरषाहीं देखि लजाहीं निरअंगी ॥ वर बाजि अनेका एकते एका चलनि विवेका जिन माहीं। कबरे कोइ कारे सेत ललारे बिबिधि सँवारे ठहनाहीं ॥ छम छम्म छमक्कैं कुवन चमक्कें फुरकि धमक्कें पग भूसैं। अरतादि नवीले कुँवर छबीले धनुसर कीले चढ़ि झूसैं ॥ गजरथ बहुतेरे अश्वन केरे वृषभ घनेरे अति सोहैं। सुखपाल अपारा सुतरसवारा परे वोहारा मन मोहैं ॥ भालेबरदारे अंडिन वारे अग शीत धारे फुलवाई। लीन्हे बहु ताज़ी आतश

बाजी बिपुल समाजी गुन गाई ॥ सुंदर चौपाला एक बिशाला अलज प्रबाला मगिन मयो। ता मध्य बिराजे बालक छाजे चमर हुराजे इन उनयो ॥ बाजें बहु बाजन बिविधि सबाजन आरिाक नाजन पे धमके । बाँधे हथियारा बीर अपारा तुपक तयारा असि चमके ॥ पकवान मिठाई रुचिर बनाई सकट लदाई निज संगा । चौपे समि याना तंबू नाना छकरन पाना अरु भंगा ॥ रेसमी गलीचा दीरघ बीचा छकड़न बीचा लद वाये । कंचन के थैला अतर भरेला सुमन सजेला धँधवाये ॥ धन बिपुल संदूखन भरे बिभूषन बसन अदूषन अति नीके । अपसरा अनेका नृत्य करेका भांड भेडेका हद जीके ॥ यहि भाँति बराता सजि भे ताता चली समाता नहि मगमें । सुनि सुनि नर धावहिं देखन आवहिं शीस नवावें नृप मगमें ॥ भये सगुन अनंता हित भगवंता सुर मुनि संता तिन माहीं । गुरु सहित नरेशा मनहुं सुरेशा लसत बिशेषा लघु नाहीं ॥

कवित्त करन बरात को पयान नरनाह जब सुरगण आसमान देखत बहार हैं । डेढ़ कोटि हैं मतङ्ग औ तुरंग तीस कोटि पालकी पचीस कोटि पैदर अपार हैं ॥ भारबरदार सवा सात कोटि ऊंट जाति सेवक समूह पाँच कोटि बाजदार हैं । रथ सवा तीन कोटि दशरथ राय जीके साठि लाख नौहजार साँड़िया सवार हैं ॥

दो॰ जहं तहं करत निवास मग पहुंचे पुरमिथिलेश ॥
लेन चले अगवान सुनि साजि समाज सुवेश ॥
कनक कलस की परा भरि भोजन विविधि प्रकार ॥
दधि चूरा भूषण बसन लैलै चले कहार ॥ ॥

चौ० बरबरात आगवानिन देखी॥ इतउत भये अनन्द विशेखी
हरषि परस्पर भे एक मेला॥ पुनि कछु दूरि चले बग मेला॥
जनु पश्चिम कर सागर भारी॥ आवत ताहि चला लै टारी॥
सकल सोज नृप आगे कीन्ही॥ लीन्ही हरषि याचकन दीन्ही
पूजन करि सब भाँति सोहावा॥ जनवासे मह आनि टिकावा
सुनि सिय सिद्धी सकल बोलाई॥ भूप पहुनई करन पठाई॥
सुर पुर के जे भोग बिलासा॥ दिये पूरि तिन सब के पासा॥
सिय प्रभुता रामेलखि पाई॥ अपर जनक की करें बड़ाई॥
पितु आगमन जानि दोउ भाई॥ मुनिवर संग चले हरखाई॥
आये जहं जन वासे भूपा॥ चले बिलोकि तृषित जनु कूपा
कीनि प्रणाम मुनि पद धरि शीशा॥ नृपहि गाधि सुत दीनि असीशा
पुनि पितु चरण परे दोउ भाई॥ मुदित भूप उर लिये लगाई॥
विप्रन सहित वशिष्ठे बन्दे॥ पाइ अशीश भये आनन्दे॥
भरत सबंधु मिले सुखमानी॥ सकल समाज भेंटि हरखानी
कुशल प्रश्न कहि तिष्ठत भयऊ॥ सहित देव जनु मन्दिर नयऊ
नाक नटी नृत्तहि करि गाना॥ कौतुक करहिं विदूषक नाना
भूप निकट सोहें सुत चारी॥ मुदित भये लखि पुर नर नारी
विधि के वेद भये कोइ कहई॥ अपर कहे अब आये अहईं॥
दहिने दिशि हैं लछमण रामा॥ बायें भरत शत्रुहन नामा॥
धन्य भूप भल देव मनाये॥ जो सुत चारि मनोहर पाये॥
धन्य बिदेह सुनैना दोऊ॥ धन्य सुता सुत हम सब कोऊ
नित्त सिय सहित सुवन चहुँ हेरे॥ पुनि देखब विवाह इनकेरे

दो० तीन तालिस दिन लगन ते आई प्रथम बरात॥
तेहि ते पुर आनन्द अति सकल लोग हरषात॥

चौ० विधि ते विनय करैं यहि भांती॥ देहु बढ़ाइ दिवस अरु राती

गये बीतिवासर यहि भाँती ॥ लगन केर दिन जादिन आवा
हिम ऋतु मार्ग मास सुखमूला ॥ ग्रह तिथि नखत योग अनुकूला
लगन शोधि बिधि नारद हाथा ॥ पठै दीनि जहँ तिरहुतनाथा ।
गर्नी जनक के ग निकन खोली ॥ हरषि कही तिन अहै अमोली
सुनि बिदेह बोले सुखपाई ॥ अवध पतिहि लै आवो जाई
सतानन्द तब साजि समाजा ॥ आये जहँ जनवासे राजा ॥
कोशलेश कर विभौ बिलोका ॥ अति लघु लाग तिन्हैं सुरलोका
भयो समय पग धरिये नाथा ॥ साजि समाज चले तिन साथा
लखि सुर सकल सुमन बरषाये ॥ चढ़ि चढ़ि जान जनकपुर आये
पुर शोभा लखि देव लोभाने ॥ निज निज लोक सबन लघु जाने
विधिहि भयो अचरज अतिभारी ॥ निज करनी नहिं कतहुँ निहारी
शंभु कह्यो जनि भर्म भुलाहू ॥ देखहु राम सियाकर ब्याहू ॥
जासु किये हम तुम सब कोई ॥ यहि पुर आजु विराजत सोई ।
सुनि सुवचनु सुख लह्यो बिधाता ॥ आगे देख दशरथै जाता
सबन बीच नृप सोहत कैसे ॥ अमरन मध्य अमर पति जैसे
चढ़े तुरङ्ग तेरम माहीं । विवि कर कनक लुटावत जाहीं
चौपालि मधि रघुपति सोहे ॥ विधि हरि हर सुर देखि विमोहे
विशु विधिहि विधि भवै सराहें ॥ बसु द्दग लखि दिगि सरसु निबाहें
बड़भागी भे चखु हजारा ॥ अस कहि मिले बरात मझारा ।
रामहि देखि नगर नर नारी ॥ करहिं आरती हाथ पसारी ॥
आवत जानि बरात सुनैना ॥ लागी साज सजावन ऐना ॥
विविध बधू धरि कपट सरूपा ॥ मिली मादिर निवासे भूपा ।
देखि सबन सन मान्यो रानी ॥ चीन्हे बिना आत्मसम जानी ।
सबै समुझि सब सखिन समेता ॥ चलीं मुदित बरु परछन हेता
गावें गीत मनोहर नाना ॥ सुनि छूटें तपसिन के ध्याना ॥

दुलहे देखि अधिक हरषानी॥ भई प्रेम बस प्रफुलित रानी॥
लोक वेद विधि करि सुखपाई॥ अर्घ देत नर मंडफ लाई॥
प्रीति सहित आसन बैठारी॥ कनक थार आरती उतारी॥
मणि मय मांडव छबि यहि भांती॥ देखि परी तहँ अगणित बाती॥
भूषण बसन निछावरि करहीं॥ याचक पाइ मोद उर भरहीं॥
मिले मुदित मन समधी दोऊ॥ सो उपमा कहि सकै न कोऊ॥
देत पावड़े अर्घ सोहाये॥ सादर जनक मंडपै ल्याये॥
आसन दीन सबहि मनमानी॥ पूजे विप्र वृन्द मुनि ज्ञानी॥
सहित बरात दशरथै पूजा॥ मानि ईश सम भाव न दूजा॥
रामचंद्र मुख चन्द सोहाना॥ चितवैं सकल चकोर समाना॥
समै समुझि बोले ऋषि राई॥ बेगि कुंवरि अब आनहु जाई॥
मुनि उपरोहित की बर बानी॥ चली सिये लै सखी सयानी॥
पद कमल स्यनारव छाई॥ मनहुं मदन मोहनी सोहाई॥
चंद्र मुखी तड़ित इव मृगनयनी॥ सकल मनोहर कोकिल बयनी॥
सिय शोभा नहिं जाइ बखानी॥ जगदंबिका रूप गुण खानी॥
आवत देखि बरातिन सीता॥ कीन मनहिं मन प्रणाम पुनीता॥
सुतन सहित दशरथ हरषाने॥ बरषि सुमन सुर हने निशाने॥
पहुंची जब मंडफ बैदेही॥ लागे सांति पढ़न मुनि नेही॥
कुल गुरु गौरि गणेश पुजाये॥ प्रगट लेन पूजा सुर आये॥
सुर भुजाइ शुभ आसन दीन्ह्यो॥ पुनि मुनि बोलि सुनैने लीन्ह्यो॥
जनक सव्य दिशि सोहत सोई॥ मनहुं सुकृति छबि मूरति जोई॥

दो० कनक कलस कोपर रुचिर भरि पियूष निज पानि॥
लागे धोवन बर चरण नृप रानी सुख मानि॥
जे पद बसत महेश उर ध्यावत मुनि जन देर॥
ते पद पद्म पखारहीं धन्य भाग नृप केर॥

चौ० करतल जोरि कुँवरि बर दोऊ॥ शाखोच्चार कीन मुनि सोऊ॥
पानि ग्रहण तिहि पाछे भयऊ। कन्यादान भूप बर दयऊ॥
करि सुहोम गठि बंधन लागी। प्रमुदित होन भाँवरें लागी॥
मणि मय थंभ रही छबि पूरी॥ निरखत मनहुँ मदन रति भूरी
भये छकित सब देखन हारे। फिरा फेरि करि थिन बैठारे॥
राम सिया सिर सेंदुर दीन्हा॥ मनहुँ उरग शशि भूषित कीन्हा
पुनि दोउ एक आसन बैठारी॥ देखि लोग सब भये सुखारी
कहँ रघुनाथ तहाँ की शोभा॥ बरणि सकै जग अस कवि को भा
दो० बनी बनी जाकी जनी लगत जनी दृषि केरि॥
बनो बनो जाको जनो कृष्ण जनो जनु हेरि॥
चौ० तब बिदेह मुनि आयसु पाई॥ लीन्ही तीनिहुँ कुँवरि बोलाई
नाम मंडवी गुण मय चीन्ही॥ सो नृप ब्याहि भरत कहँ दीन्ही
परम सुशील उरमिला नामा॥ सो लक्ष्मणहिं बरी अभिरामा
श्रुति कीरति छबि जाइ न बरणी॥ रिपुसूदनहिं भूप सो परणी
राम सरिस भे सकल बिवाहा॥ त्रिभुवन में भरि रहा उछाहा
सबर सुन्दरी राजहिं कैसे॥ जिय युत बिभु न अवस्था जैसे
कुण्डलिया बपुष बितान बिचित्र मधि जीव अवध अवधेश। जाग्रत अवस्था श्रुति सुयश विभु विश्वक रिपुदेश॥ विभु विश्वक रिपुदेश स्वपन मंडवी विमल मति। विभु तैजैक सो भरत उरमिला उदित सुखोपति उदित सुखोपति केर विभु प्राग्य के लक्ष्मण अदुख। तुरी सिया बिभु राम जी अन्तरयामी दिवि बपुख॥
चौ० कुँवरि कुँवर अन रूप निहारी॥ मुदित भये सुर नर मुनि नारी
अवध राज लखि अति मन भाये॥ क्रियन सहित जनु चहुँ फल पाये
दो० अर्थ क्रिया आधीनता धर्म कि श्रद्धा शक्ति॥

कामक्रिया करतव्यता मोक्ष केकेवल भक्ति॥
श्रुति कीरति रिपुहन भरत भरत मंडवी काम॥
धर्म श्वरणी धर उर मिला मोक्ष जानुकी राम॥
नृप मणि दायजु दीन अति हय गय रथ हथियार॥
भूषण पट गोरतन गणदासी दास अपार॥
लीन अवधपति मुदित मन दीनजाहिं जो आस॥
उबरि रह्यो याचकन ते सो आवा जन वास॥
तब बिदेह तहं सबन की बहुविधि बिनती कीन्ह॥
मुनिसन मान्यो अवधपति मुनिन आशिष दीन्ह॥

चौ० पुनि दशरथ जनवास सिधाये। देवन देखि सुमन बरषाये॥
तब बनितन मुनि आयसु पाई। लरिकन कोहबर चलीं लेवाई॥
गौर श्याम छबि अमित अनंगा। ब्याह साज सोहै सब अंगा॥
कमल नयन चितवन चित चोरें। देखि देखि युवती तृण तोरें॥
कोहबर लाइ सकल अनुरागी। लौकिक रीति करन तहं लागी॥
प्रभुइ उमा लहकवरि सिखावें। सीतै श्री शारदा बतावें॥
निजकर मणि बहुरूप निहारी। प्रेम बिबस सिय सकल नारी॥
हास बिलास भयो बहु भांती। पुनि आये जहं सकल बराती॥
बहुरि रसोई भई तयारा। बोलि पठाये जनक भुवारा॥ ॥
परत पावड़े मंदिर आये। चरण छालि चौकिन बैठाये॥
सुतन सहित दशरथ पग धोये। आसन देइ सुवारन जोये॥
लागे ते परसन पनवारा। षटरस ब्यंजन बिबिधि प्रकारा॥
नाना बिधि पकवान मिठाई। दधि गोरस फल फूल खटाई॥
बरणि न जात देखि अनुरागे। पंच कौर करि जेंवन लागे॥
वधू बिलोकि लगीं गारि यादन। सुनहु राम दूलह मन भावन॥
दो० बने फिरत जो आपके गुरुही विश्वामित्र॥

तो कहि विधि रघुनाथ तुम कारज करो पवित्र॥
जनक सुता के जनक को जनक कहत सब काहु॥
कौन कौन के जनक ये याको करो निबाहु॥

चौ० सुनियत अज के सुत दशस्यन्दन॥ दशस्यन्दन के भे जननन्दन
यह अवरेव परी केहि भांती॥ समुझि परत अस मकल बराती॥
मुदित होइ सब सुनि इमि गारी॥ समुझे परसों कहें पुकारी।
यहि बिधि सब हित भोजन कीन्हा॥ आदर सहित आचमन लीन्हा
देइ पान पूजे मिथिलेशा॥ जनवासे आये अवधेशा॥

इति श्री विश्राम सागर सब मत आगर ग्रंथ उजागर श्रीरघुनाथदास-
राममनेही कृत रामचन्द्र बिवाह वर्णनो नाम नवमो ऽध्यायः॥

दो० सुमिरि राम सिय सन्त गुरु गरापगिरा सुख खानि॥
कहौं कछुक मत कछुक कौशल खंड बखानि॥

चौ० निशानि रखि सब सोवन लागे॥ बड़े प्रात कौशल पति जागे
प्रात क्रिया करि आयसु पाई॥ चारि लाख बर धेनु मंगाई॥
विप्रन का दीन्हे नरनाहा॥ गज रथ बाजि जाहि जेहि चाहा
कीन्ह याचक सकल सुखारी॥ यथा अभ्र हैं सेचन वारी॥
तेहि अवसर नृप मंत्री आये॥ करन कलेवा भूप बोलाये॥
उठे कुंवर पितु आयसु पाई॥ चढ़ि चढ़ि घोड़ नचले सिधाई
कोइ अरबी जंगली पहारी॥ चिर चेचक चपार खंधारी।
कोइ कबली अंबोज कोइ कच्छी॥ बोतमसना मुंजी लक्खी
कोइ किसमी भुठार फुलवाई॥ गरी गुराठ जुमिल दरिआई
श्याम करण कुम्मैद पठानी॥ टांघन तुरकी पच कल्यानी।
सुसकी सबज इराकी पोये॥ पील नबीन बिशाल अदोषे।
सकल अलंकृत चलनि सुठीका॥ सबते तुरंग राम कर नीका
बिप्रव बिमोहन हेतु बिचारयो॥ बाजि भेय जनु मनसिज धारयो॥

पहिरे पट भूषण तन माहीं॥ चपल तुरंग नचावत जाहीं॥
मनहुँ मेघ युत उडु गण हामा॥ जात नचावत छवि अभिरामा॥
देखें जहँ तहँ लोग लुगाई॥ कहें जात हैं चारो भाई॥॥
पहुंचे जब सब जनक अगारे॥ कनक पलंग रानिन बैठारे॥
बहु विधि के भोजन धरि आगे॥ नेग पाइ निज जेवन लागे॥
अचवन करि बैठे तिन पासा॥ लगीं करन तिय हास बिलासा॥
एक सखी बोली तुव माई॥ केहि हित सुत जनमें ह्वै बिरवाई॥
कह्यो राम कत बूझत येहू॥ निकट नरेश परीक्षा लेहू॥
अपर बसन करख्यो निज ओरा॥ मिले चोर तुम सब चित चोरा॥
तेहि क्षण लक्ष्मी निधि की नारी॥ सिद्धि नाम ले सखिन सिधारी॥
सहजानन्दनि मदन मंजरी॥ चंद्र कला कमला सुसुन्दरी॥
चन्द्र मुखी चंद्रावलि योगा॥ वि मला उत कर्षिन प्रियभोगा॥
चित्रा चित रेखा ईशाना॥ कृपा कांचनी सत्या ज्ञाना॥॥
सुदर्शना चंद्रानन हंसी॥ सुधा मुखी मुख मंजु प्रशंसी॥
माधुर्या उज्वल विमदाक्षी॥ चारुशिला अति शोला साक्षी॥
औरौ सखी अनेक अनूपा॥ सहित सिद्धि आई अलभूपा॥
रघुपति छवि अवलोकि लुड़ानी॥ बोली बिहँसि हास की खानी॥
सुनियत लाल काम अति नीका॥ लव अंवनि कीन्यों तेहि पीका॥
हम चित चोरि सासु पहँ आये॥ तुमही देखत बदन दुरायो॥
बोली सिद्धि रावरे भगनी॥ ऋषि किमि बरी हरी नत मगनी॥
कह्यो लखण जस लिख्यो लिलारा॥ तैसे होत टरत नहिं टारा॥
हम नरेश सुत जनक योगीशा॥ भयो व्याह भावी बस दीशा॥
कवते राजकुमार कहाये॥ पाल्यो ऋषि ऋषि उपजाये॥
हलते भल तापस सब दिन के॥ लेबो लाल हम हुँ शिषि तिनके॥
बोली कलावती सिधि भगनी॥ लक्ष्मी निधि की सारि सुलगनी॥

दो० एक कुमार पुनि मुनिन संग रहियहि रस की बात॥
सिख्यो कहां कराथि तियन पहं की दारक ढिगतात॥
कह्यो शत्रुहन सत्य परि तुमहं कुमारी आहु॥
तुम कहुं पायो ज्ञान यह की कोउ करि असनाहु॥

चौ० बोली चन्द्रकला कर टेकी॥ तुम साधुन के बंधु विवेकी
शेरे को रस हासन चाही॥ परस्वारथी संत गति आही॥ ॥
हमहू सुनि अस नेह तुम्हारा॥ दरश हेत द्वारे पग धारा॥ ॥
गहउ चीन्हि बिन कहे पतीजै॥ तन धन ते सेवा अब कीजै॥
सर्प डसित को जो नहिं भावे॥ लगे दोष नल मंत्र विसारे॥
यहि विधि बदि बाते सुख लेवे॥ निज निज रुचि सब रामहि सेवे
कह्यो सिद्धि हम नारि अपावन॥ पर एक गुण हु दीन्ह जग जावन
जेहि ते नेह करे अनुरागी॥ सर्व सुजाहु सकें नहिं त्यागी।
तिमि तुम ते ठानी हम प्रीती॥ करो निबाह समुझि निज रीती
कह प्रभु मोहि सनेह समाना॥ प्रियन कछू यह जान जहाना
तुम प्रिय प्राण सरिस मोहि मांसे॥ मांगि बिदा गवने जन वासे
बोली बहुरि जीति हम लीन्हा॥ दिहल फेरि सुख हम तजि दीन्हा
यहि विधि बातन सबन हराई॥ जन वासे आये सब भाई॥
इति श्री विश्रामसागर सब मत आगर ग्रंथ उजागर श्रीरघुनाथदास
रामसनेही कृत राम बिवाह कलेऊ करन विधि बरनो नाम दशा-
मो ऽध्यायः १०॥

दो० राम रमत जो सबन में सब जहं रमे सो राम॥
रामहि लखि रघुनाथ जन लहत स्ववाञ्छित काम॥

चौ० नित नव आदर करे नरेशा॥ भूपै चलन देत नहिं देशा॥
कौशिक कही जनक मुनि लीजै॥ बहु दिन भये बिदा अब कीजै
भले नाथ कहि सभा मंझारी॥ जहं तहं लागी होन तयारी॥

सुनि निदेश पुरजन अकुलाने ॥ जिमि चकवाक जात रवि जाने
जनक विविधि मेवा पकवाना ॥ दीन्हें धरे पंथ प्रस्थाना ॥
बीस सहस सेंदुर सज बाये ॥ स्यंदन सहस पचीस सोहाये ।
तुरंग लाख सुरभी युग लाखा ॥ महिषी लक्ष सवाई भाखा ।
कनक बसन मणि भूषण भूरी ॥ अनगन भाजन सिविका रूरी
ऐसी वस्तु अनेक प्रकारा ॥ प्रथम पठाई अवध मंझारा ॥
तब विदेह गुरु सचिव बोलाई ॥ कह्यो लयावो भूपहिं जाई ।
मुनि मंत्री तिन आइ सुनायो ॥ विदा हेत मिथिलेश बोलायो
दशरथ मुनि ले दूलह संगा ॥ तथा बरात साजि बहु रंगा ॥ ॥
राजभवन गवने लखि लोगा ॥ हरष शोच बस भये वियोगा
एक एक ते कहैं विशेषी ॥ आकुलेहु भरि दृग छवि देखी
भूरि भाग विधि दरशन दीन्हें ॥ सो अब जात नयारी कीन्हें ।
भूप भवन जब पहुंचे आई ॥ बैठारे सबहिन सचु पाई ॥ ॥
विनती भई परस्पर नाना ॥ सब समधी तिन सम को आना
जनक विदा हित सौंज मंगाये ॥ देखि सभा सब अचरज पाये
मणि गण मोल अनेक अपारा ॥ कनक गने को केतने भारा
भूषण सुभग एक ते एका ॥ भरे मजूषा चित्र अनेका ॥ ॥
बसन रत्न पट पाट अपारे ॥ परम रम्य अतिशै गुण भारे ।
भाजन मणि हाटक रजु केरे ॥ रूपति विचित्र बहु भांति घनेरे ।
मेवा विर् उत्तम पकवाना ॥ धरे कूट इव सुख प्रद नाना ॥ ॥
शस्त्र सकल स्यंदन गज पांती ॥ सिविका सुतर सुहैं सब जाती
ऐसी वस्तु भांति बहु राखी ॥ हाथ जोरि अस्तुति तब भाखी ।
हे अवधेश विमल यश केतू ॥ सकल काम परिपूरण सेतू ॥
मैं मिथिलनाथ यह सौंज देखाई ॥ जिमि कोइ स्वर्ण सुमेरहिं लाई
रमसुर ईश वदे जे अहई ॥ तिन की रीति बेद इमि कहई ॥ ॥

दास फूल फल जल जो देहीं। प्रभु तेहि अधिक प्रीति से लेहीं
अस बिचारि मोहिं दृढ़ विश्वासा। पुजिहैं मम मन की तुम आसा
सुनि नरेश निज कर सिर धारी। गद गद है अस गिरा उचारी
करिय कहा मिथिलेश बड़ाई। जिन घर हमहु प्रतिष्ठा पाई।
निज सम सब बिधि मोहि करि लीन्हो। उभै लोक अनवधि यश दीन्हो।
यामें अचरज अहै न कोई। मलय समीप कुतरु हरि होई॥
जो गुरु लघु लघुता न नेवारी। सोउ छोट कछु होत न भारी॥
मिले परस्पर कंठ लगाई। जय जय धन्य धन्य धुनि छाई॥
यथा तथा विधि विधि बिलगाने। बरषे सुमन देव सुख माने॥
तब विदेह लहि आनंद भारे। निज कर सब दूलह सिंगारे।
मनि भूषन पट परम सोहाये। नख सिख कवर विचित्र बनाये
यद्यपि सब अंग प्राकृत सामा। तदपि लगत लघु तन अभिरामा
पुनि नरेश प्रभु पद सद गहेऊ। नर तन धरे केर फल लहेऊ।
मन में कहत लोग सुत चाहे। कन्या का कछु कमती आहे।
जो जानुकी न होत हमारे। रामचन्द्र किमि आते द्वारे॥ ॥
विप्र वेद धुनि करि हरषाने। दान मान दै नृप मन माने॥
सकल बराती तब पहिराये। यथा योग्य जो जेहि जस भाये
बंदीजन गन गुणी अपारा। रुचि लखि दान दीन अनपारा
लेतहुँ सकल अनूप सोहाहीं। लोकपाल लखि जिन्हें लजाहीं
रघुपति छवि माधुरी अनन्ता। रहे देखि सुर नर मुनि सन्ता
बहुरि सुनैना धाम हँकारे। मित्र मंडली सहित पधारे॥
रानिन देखि लह्यो सुख भारा। बैठारे सब करि सतकारा।
दिव्य जलज मनि कनकाभरना ॥बसन रम्य उत्तम वर बरना
नख शिख दूलह सकल सजाये। सखन समेत विचित्र सोहाये
नारि वृन्द जिमि शशिहि चकोरी। निरखहिं प्रभु छबि पलक न मोरी

सिया मातु कर जोरि रसाला। कह्यो बत्स तुम दोउ कुलपाला॥
सुनिये जीवन प्राण अधारा। बिनती यह मम बारहि बारा॥
भूप सचिव हम सब चर दासी। जाति बंधु जहं लग पुर वासी॥
सबहि प्राण प्रिय सुता हमारी। कबहूं लागि न ताति बयारी॥
दृग पुतरी इव सब दिन पाली। निरखत रहिनु यथा मनि व्याली॥
तुम्हरे कर निबाहु तिन केरा। करहु सो मोद लहे मन मेरा॥
अस कहि कुंवर लगाये छाती। कीनि निछावरि नाना भांती॥
धरी चरण सुभाइ सुभाये। पाइ असीश मंडपै आये॥
तब नृप विदा किये शितलाई। जनवासे आये हरषाई॥

दो० आलह पुर रानी सकल बिकल नारि ले संग।
मणिगण पट दिव्य अमाप बर सजे सुतन के अंग॥
सब शिख साजि सरूप सखि लखि वारे तन प्राण।
चलन निकट सुनि लहें दुख कोटिन मरण समान॥

सो० सासु ससुर गुरु देव। भूसुर सन्त अनन्त हित॥
करेहु सुपति की सेव। अस कहि लिहि निलगाउर॥

चौ० जे मति धीर नारि वय भोरी। तिन मन अति कठोरता धारी॥
कीन्ही बिलग सुता महि तेरी। रोवैं मिले अपर स्वर टेरे॥
सुनि धुनि द्रवे दारु पाखाना। चेतन की को करे बखाना॥
सुता कहें मेरी महतारी। लीजे सुधि लखि दीन हमारी॥
सुनि महि मातु गिरी मुरझाई। दोरि रवनि टेकिन समुदाई॥
सुक सारिक जे पिंजर भीरा। हाय सिया कहि तजें शरीरा॥
तिनकी दशा अपने सी देखी। दियं संग करि प्रेम विशेषी॥
पुरजन बिकल बियोग घनेरे। मृत्यु मिले मांगें विधि तेरे॥
जनक हि देखि मिली लपटाई। हे अधीर धरि धीर छुड़ाई॥
मंत्रिन दिव्य बेवान सजाये। मनहुं मोहप गृह अपर सोहाये॥

असन बसन आदिक बहु सामा। सेजपीठि लोचरसुख धामा।
वस्तु समस्त अनूपम सारी। आनि जान महँ धरी सुधारी॥
तिनमा आनि कुँवरि बैठाई। दैलरव नृपजा हित सेब काई॥
अरु दीन्हे बहु दास पुनीता। विकल लोग गावहिं गुनगीता।
उठे बेवान देखि सुर हरखे। हनि निशान कुसमावलि बरखे।
पाछे भूप चले पद चारी। पठवन कन्या प्राण पियारी॥ ॥
मंत्री पुरजन जे गुण भारे। नृप सँग सकल जात मनु मारे।
आवत पुरपथ चले बिवाना। सिबिका करि हरि धेरे नाना।
नगर नारि नर निरखि मनावे। हे विधि कुवरि बेगि फिर आवे
बाहेर नगर रुकेउ जब जाना। नृप ढिग आइ कीन सनमाना
बत्सन रोवहु रहो चुपाई। बेगि लेब मैं तुम्हे बोलाई॥ ॥
ज्यों त्यों करि धीरज उरधारा। बिदा कीन मन कछु अधारा।
पूजि विप्र अवधेश सिधाये। मंगल मूल सगुन बहु पाये॥
जय जय कहि सुर बरषहिं फूला। बाजे बाजन विविध समूला
नृप करि विनय महाजन फेरे। याचक सब परतोषि निवेरे।
तब बिदेह बोले अनुरागी। नाथ मोहिं कीन्ह्यो बड़ भागी
कोश लेश समधिहि सनमाना। पुनि प्रभु ते मिलि वचन बखाना
राम करहु किमि सुसुख बडाई। चितानन्द तुम सब सुखदाई।
सेवक समुझि दरश मोहिं दीन्ह्यो। सब बिधि ते आपन करि लीन्ह्यो
तदपि एक बर दीजे अबहूं। मनतव पद परि हरे न कबहू॥
सुनि रघुपति ससुरे सनमान्यो। पितु वशिष्ठ कौशिक सम जान्यो।
दो० भरथ लषण अरिसूदन हि मिले विनै करि राय॥
शीश नाइ बापाइ सब बंधु चले हरषाइ॥
कौशिक मुनि पद नाइ शिर बोले तिरहुतराज॥
नाथ कृपा तब दास के भये सिद्ध सब काज॥

सो० सकल मुनिन शिरनाइ पाइ असीस विदेह सब॥
फिरे भवन पछिताइ। प्रमुदित चली बरात इत॥

गीतिका छं० इत मुदित चली बरात बालक बाजि जानन नावहीं। मग लोग लखि रघुनाथ छबि निज जन्म को फल पावहीं॥ बरवास करत निवास शुभदिन अवध पहुंचे आइके। पुर नारिवर मुनि सकल जहँ तहँ चले देखन धाइके॥ नृप धाम अति अभिराम कौशिल्यादि रानिन नानेहूं। अनुराग बस है शिथिल मंगल चार पुनि सब ठानेहू॥ दधि दूब तन्दुल तुलसि दल फल फूल धन निशि आरती। धरि थार खनि अपार गावत चली मानहु भारती॥ जबद्वार गई बरात प्रमुदित मातु सब परछत भई। करि वेद विधि कुल रीति पांउड़ देत मंदिर लैगई॥ तहँ चारि सिंहासन सुतिन पर कुँवरि कुँवर पधारेऊ। पग धोइ करि आरति निछावरि विविधि वस्तु उतारेऊ॥ सब लोकि सुतवर बधुन युत आनन्द बस जननी भई। जिमि मूक पावे वाक्य पार सुरंक अंधा खी गई॥ मिलि करें लौकिक रीति तब सुत अस्नुषा सकुचावहीं। सुर पितर पूजि पुजाइ मागें नीक सकल रहावहीं॥ महिपाल बोलि बरात दीन्हे जान पट भूषण भले। सिर नाइ पाइ रजाइ रामै राखि उर निज पुर चले॥ पुर नारि नर पहिराइ सेवक छकित सब याचक भये। तब भूप सहित वशिष्ठ भूसुर संत अंतह पुर गये॥ शिर नाइ सब अन्हवाइ रानिन विविधि असन जेवांये हू। करि दान अति सनमान देत असीस सकल सिधाय हू॥ पुनि पूजि गुरुहि नवाइ शिर सुत संपदा आगे धरयो। निज नेगु मांगि वशिष्ठ रामहिं राखि उर घर को

ढ स्यो ॥ तब भूप रानिन सहित विश्वा मित्र की पूजा क-
री । कर जोरि दीन निवास भीतर भवन निरखत हरिवरी॥
पुनि पूजि द्विजपाहुन अपर गरा। सुमन बरषि सिधायहू॥
तब बोलि द्विजगुरु ज्ञाति सुतन समेत भोजन पायहू ॥
गावैं वधू मिलि गीत अचवन कीन निज धामन गये ।
तब भूप रानिन ते सकल मिथि लेश गुन बरणत भये ॥
भये मुदित सब तब कह्यो लरिका श्रमित उसनीदे अ-
हैं ॥ कर वाइ ये अब शैन गे बि श्राम मंदिर जहँ रहैं ॥ मनि
जटित पलंग बिछाइ पटु मृदु शुभ्र सींच सुगन्ध सों ।
पोढ़ाइ चारो माइ बोली माइ करुणा कंद सों ॥ किमि-
तात मारेहु असुर गण किमि विप्र वनित हि तारेहू ॥
किमि कठिन भंजेउ शंभु धनु किमि परशु धरहिं नेवारे-
हू ।भय काज सब मुनि कृपाते बलि जाहु भुज चापन
लगी । पर तोषि प्रभु सब मातु पुनि भे नींद बस ते रंगर-
गी ॥ वर बधुन ले सब सासु सोईं नाग मणि सम गोइ
के । भे भोर लागे पढ़न बन्दी राम जागे सोइ के ॥ करि
शोच विप्रन दान दे सहबंधु नृप जहँ तहँ गये । अवलो-
कि बिधि सुत गाधि सुत सब सभा युत हरषत भये॥ शि-
रनाइ बैठे गुरु पिते इतिहास मुनि लागे कहे । यहि भाँ-
ति नित नव होत मङ्गल बरणि को पारै लहे ॥ मांगे
बिदा ऋषि नाथ नित करि बिनय रघुपति राखहीं।
समुझे बिशेषि तयार तब कर जोरि नृप अस भाषहीं।
सुत धाम धन लवनाथ रानिन सहित मैं सेवक सदा ।प्र-
भु करत रहियो छोह सब पर दरश देब जदा तदा ॥ पु-
नि परे चरण सनेह सहित अशीश मुनि सबको दई ।

सिय राम छबि उर राखि ऋषि बन चले बरात पहुन-
ई ॥ रघुबीर पंद्रह बर्ष के षट अब्द की श्री जानकी।
भये ब्याह द्वादश वर्ष रहि पुर राम लीला आन की ॥ म-
हि देव सन्तन हेत सो समुझत सुखद मन भावनी।
अबिबेक वन्तन मोह प्रद को विदन बिरति बढ़ावनी॥
सिय राम जन्म विवाह मङ्गल मुदित सुनहिं जे गाइ-
हैं। रघुनाथ ते प्रभु कृपा करि हरि जगह में सुख पाइ हैं॥

दो० श्री गुरुदेवा दास के चरण कमल धरि माथ॥
बाल काण्ड संक्षेप करि बरणा जन रघुनाथ॥
दधसुत भगनी पति तनय तासुत जननी श्रन्त॥
सैल सुता पति आदि भुज कहैं साधो सब सन्त

इति श्री विश्राम सागर सब मत आगर ग्रंथ उजागर श्रीरघुनाथ
दास राम सनेही कृत बाल काण्ड समाप्त
नाम एकादशो
ऽध्यायः॥११



श्रीगणेशायनमः

# अथ विश्रामसागर

## अयोध्या काण्ड प्रारम्भः

दो० सुमिरि राम सिय सन्त गुरु गणप गिरा सुखदानि ॥
बरणों मानस मत कछुक अध्यातमहिं बखानि ॥
जबते आये ब्याहि प्रभु नित नव मङ्गल होत ॥
मुदित रहत पुरनारि नर तात मात गुरु गोत ॥
इक दिन विश्वा बसु तहां कियो गान गन्धर्व ॥
मुनि प्रसन्न है स्वपुर तेहि कह्यो रहन हित सर्व ॥
तेहिं कह इन्द्र निदेश बिन मैं न सकत रहि अन्न ॥
कह्यो केकई बसत है हमरे बल सुर कन्त ॥
हमरे आवत रिस करत अस तुम गये मोदाइ ॥
पठइ पत्रिका बानकर लखि [illegible]प रहे चुपाइ ॥
मन में समुझे केकई लिखि पठये बच बङ्क ॥
हमरिउ लागी घात तब हमहूं देब कलङ्क ॥
लिखि पठयो बिश्वा बसुहि कह्यो जो कहे भूप ॥
यह सत्यो पाख्यान की मैं कहि कथा अनूप ॥

चौ० यहि बिधि द्वादश बरषै बीती। एक समय की सुनिये बीती
केकै नृप सुत केकय नामा ॥ अवध आइ कह्यो नृपते कामा
सर सुख देश हमार उजारा ॥ तेहि हित दीजे भरत कुमारा
गुरु निदेश सुनि भरथै दीन्हा ॥ केकय सुवन गवन तब कीन्हा
बिदा होत पर राम लषण दोउ ॥ सचिव सुतन संग सुख[illegible]

गे कछु दूरि पठे फिरि आये ॥ सानुज भरत नगर निय राये ॥ ॥
केकय चलि आगे लय गयऊ ॥ लखि आनन्द सबन सुख भयऊ
बिप्रन ते तब होम करावा ॥ खर मुख सुनत सेन लय धावा ॥
भरथ समर करि मारयो ताही ॥ निरभय भये देश जस चाही ॥
नेह बिबस है मातुल केरे ॥ रहत तहां सो चरित निबेरे ॥ ॥

**दो०** यहां राम सिय लषण लखि सगुन कहैं यह बात ॥
समुझि भरत आवत भरथ भये बहुत दिन जात ॥
बरष अठारह की सिया सत्ताइस के राम ॥
कीन्ही मन अभिलाख तब कर नोहे सुर काम ॥
ताही क्षण तहं देव ऋषि बिधि संदेश कह्यो आइ ॥
पूजी शतिमा सहित प्रभु बिदा किये समुझाइ ॥
एक दिवस श्री अवध पति मनमें कीन बिचार ॥
रामहिं दीजे राज अब आपन चौथ हमार ॥

**चौ०** गुरुहि पूछि नृप कीन तयारी ॥ मङ्गल सामा सकल संवारी
जो कछु नृप अभि षेक सचाही ॥ फल दल जल मंगवायो ताही
बाजहि पुर गह गहे निशाना ॥ नाक नटी नाचैं करि गाना ॥
सेवक सचिव कहैं नर नारी ॥ धन्य भूप भलि बात बिचारी ॥
प्रभु दिन बढ़े एक ते एका ॥ देखब काल्हि राम अभि षेका ॥
अमरन सो उत्साहन भाई ॥ बोलि बिघन हित बाग पढ़ाई ॥
नाम मन्थरा केके चेरी ॥ आइ गिरा ताकी मति फेरी ॥ ॥
पुर रचना तेहि दीख नबीनी ॥ पूछेते काहू कहि दीन्ही ॥ ॥
राम राजि सुनि शर सम लागे ॥ अनमनि गई केकई आगे ॥

**दो०** मम सोदर की राज जिन बाबन है हरि लीनि ॥
करों बिघन तिमि महूं अब जेहि लगि सेवा कीनि ॥

**चौ०** यहि बिधि करत बिचार कुबूड़ी ॥ तजत अंसु करि अधम कीमुड़ी

भरथ मातु बोली का भयली ॥ जानि परत लक्ष्मण सिय दयली
हमे सीख देई कत कोई ॥ तब दुख लखि मोहिं भा दुख सोई
बरत अगिनि शिर ऊपर आई ॥ सो तुम अभय जानि नहिं पाई
कौन वृहद बीते दिन आजू । पैहैं काल्हि राम युव राजू ॥ ॥
सुनि रानी अति शय हरषानी ॥ लगी देन भूषण निज पानी ॥
जो तव वाक्य सत्य यह होई ॥ फिरि देहों जो मगिये सोई ॥
हमें रीझ तुम देहो काहा ॥ तुमहीं का नहिं होई लाहा ॥
रामचंद्र जब राजिहि पैहैं ॥ कौशिल्या तव तुम्हें सतैहैं ॥
जिमि कद्रू बिनते दुख दीन्हा ॥ चित्र केतु तिय अनभल कीन्हा
सुरुचि सुनीता को सुत बनमें ॥ पठइ दीन्ह सुख नाहिं सपन में ।
शुक्र सता सर मिष्टे कष्टा ॥ दीन कीन निज पति को नष्टा ॥
सहित गरल भे सगर सयानी ॥ भई बाँझ सब शशि की रानी
यदपि सवति तव सरल सुभाऊ ॥ कर परि कु असि करत कुघाऊ
भूप करत तब आदर भारी ॥ देखि सखी नहिं सवति तुह्मारी
तब सुत पठै नन्यौरे दीन्हे ॥ लेत राज निज पुत्रहि लीन्हे ॥
सुवन सहित करिहो सब काई ॥ नाहित रहि हो पितु घर जाई ॥
समुझि परत मोहिं बिश्वा बीशा ॥ परी बिपति सब तुम्हरे शीशा
जो कहो राम चहत अति मोहीं ॥ निर बल में रिपु मित्रहु होहीं ।

दो० जिमि बन जारत अगिन तब पवन सखा होय जाइ ॥
सोई मारुत कृश देखि कै दीपै देत बुझाइ ॥ ॥

सो० सुखद दुखद शशि होइ । लहि रवि बसु श्रुति योथ गृह ॥
मृग मधु जाहि बिन तोइ । दहत कहत मग छुत ज जम ॥

चौ० तेहि ते अबहीं करहु उपाऊ ॥ जेहि न होइ पाछे पछिताऊ ।
द्वै बर नृप थाती सो लेहू ॥ सुतहि राज रामै बन देहू ॥ ॥
एक तो दुर्दिन काज सुख दारी ॥ दूसर सुर संग्राम मझारी

सुनि प्रतीति रानी मन आई ॥ हरि इच्छा तुम जानहु भाई ॥ ॥
कोपभवन पहुँची तजि साजा ॥ भावी बस आये तहँ राजा ॥
कोपभवन मंथरहि बतावा ॥ सुनि नरेश मन में भय पावा ॥
सुरपति सुहृद दनुज अरि जोई ॥ कालहु ते न डेरहि रण सोई ॥
तियरिस सुनि भे कंपित गाता ॥ काम कृशान निमित अति नाता
धरि धीरज रानी ढिग गयऊ ॥ शीश परसि कर बोलत भयऊ
केहि कारण कीन्ह्यो रिस प्यारी ॥ कोतव दूसर है तनु धारी ॥ ॥
दो० कहु कहि रङ्कहि नृप करों नृपै रङ्क करि देउं ॥
तव अरि अमरहु होइ तेहि बध करि पाछे पेउं ॥
चौ० कहों खोलि निज कोप प्रसंगा ॥ भूषण साज हु मनोहर अङ्गा
है प्रसन्न चितवहु मम ओरा ॥ आजु भयो मनभावन तोरा ॥
है है कालिह राम युवराजा ॥ हरष समय तुम दुख उपराजा ॥
सुनि नृपबचन भयो दुखभारी ॥ दिहिसि पारि निज सिर ने टारी
पुनि धरि कर बोले अनुरागी ॥ जो भावै सो लीजै माँगी ॥ ॥
तव हित कछु न अदेय हमारे ॥ सुनि केकै तब बचन उचारे ॥
मांगु मांगु बर जब तब कहऊ ॥ लेत देत फिरि कछु न लहऊ ॥
आगे देन कह्यो बर दोई ॥ अब तक मोहिं मिले नाहिं सोई ॥
सुनि नरेश हँसि बोले तीन्हा ॥ कब मांगेहु कब हम नहिं दीन्हा
हमरे कुल यह प्रकट प्रशंसा ॥ बचन न जाइ जाइ बरु हंसा ॥
झूठे दोष देहु जनि प्यारी ॥ लेहु मांगि किन द्वै के चारी ॥ ॥
जो पति शपथ राम की कीजे ॥ तौ हम मांगि उभै बर लीजे ॥
हँसि नृप राम सपथ तब खाई ॥ सुनि त्रिय सरिस उठी हरषाई
प्रथम देहु बर यही समाजा ॥ भरथहि बोलि करहु युवराजा ॥
दूसर राम धाम तजि राई ॥ चौदा बरष बसैं बन जाई ॥ ॥ ॥
भनि नरनाह मूर्छि महि परेऊ ॥ मनहुँ तरङ्गिनि ते तरु गिरेऊ ॥

धरि धीरज पुनि आंखि उघारी॥ पुरह किरातिनि सरत निहारी
बोली बहुरि सुनो नर नाहा॥ भरत तने तब होई न काहा॥
जासु राज सुनि भा दुख भारी॥ प्रथम देन कत कहेउ पुकारी
कहु नृप सत्य कहौं तोहिं पाहीं॥ भरथ राज सुनि दुख मोहिं नाहीं
दूसर बरु मांगेहु दुखरासी॥ सांचहु सांच कि कीन्ह्यो हांसी
तोहिं प्रिय राम रहैं अति आगे॥ आजु कठिन केहि कारण लागे
जो कृत वैरिहु कर उपकारा॥ सो किमि करी मातु अपकारा
जेहि दुख दुसह देत सब काऊ॥ मैं तोसे निज कहौं सुभाऊ

दो॰ रहै भानु बिन दिवस बरु रहै मीन बिन नीर॥
राम बिना मम प्राण नहिं रहि हैं सुमुखि शरीर॥

कुण्डलिया नारद ऋषि प्रभाव नृप संजे सुत मल्ल हेम। हो-
त जानि हरि रहि हलन करि कछु लह्यो न नेम॥ करि कछु
लह्यो न नेम तर कि तल्प फुनि भलते। हरि परि भव हित
गोप गृह पाल्यो गोपल ते॥ तेस्था सिंहहि देखि दबकि-
बिल माहिं लुकान्यो। मिल्यो सुरभि को पाप स मुक्ति पाछे
पछितान्यो॥ पछितान्यो तिमि तुम्हें शोच तो धरी विचार-
द। मूरख की रघुनाथ इमपि कृत होत न नारद॥

चौ॰ तेहि ते पुनि मागहु मोहिं पाहीं॥ रहें राम पुर बनहिं न जाहीं
जेहि ते हमहु बरष दुइ एका॥ देखें भरथ राज्य अभिषेका
सुनि बोली बोढर जनि करहू॥ निज कुल रीति हृदय महं धरहू
देखो शिबि दधीच हरि चंदा॥ सहे धर्म हित दुख अति मंदा
मधु कैटभ सिर बिष्णुहिं दयऊ॥ बिट बहु ले कछु कष्ट न भयऊ
बालि बचन जिन नहिं प्रतिपारे॥ कहत बेद तिन के मुख कारे
तेहि ते तजहु सत्य जनि नाथा॥ पठवहु जाहि विपिन रघुनाथा
जो न प्रात जैहैं मुनिबरणा॥ तुमहिं अयश होई मम मरणा॥

सुनि पुनि नृप बहु बिधि समुझावा ॥ होनहार तेहिं तन कन भावा ॥
गिरयो भूमि ह्वै बिकल भुवाला ॥ जानेहु तिय मिसि आयहु काला ॥
हृदय मनावत शंभु बिधाता ॥ करहु कृपा जेहि होइ न प्राता ।
गुरु गणेश शारदा भवानी ॥ रहैं राम तजि घर मम बानी ॥

दो० भेषज सुर अभिषेक जन नेकन निरफल जात ॥
काल बिबस जग जाल जिमि नौ चढ़ि जल बहि जात ॥

चौ० यहि बिधि बिलपत भयो बिहाना ॥ बाजे जहँ तहँ तूर निशाना ॥
बंदी गण गुण गावन लागे ॥ अनुदित प्रिय पुर बासी जागे ।
सुनि नर पतिहि न नेकु सोहाई ॥ समर समय जिमि गारी गाई ॥
प्रात बशिष्ठ सभा महँ आये ॥ लखि सुमन्त्र ते बचन सुनाये ।
सदा प्रथम आवत नरनाहा ॥ आजु गहर भे कारण काहा ।
वेगि खबरि तुम लावहु जाई ॥ चले सुमंत्र परम चपलाई ॥
गये कोप मंदिर सुनि बाता ॥ सभय उलंघी ड्योढ़ी साता ।

दो० प्रथम तरुण युग जेठ पुनि बालक छौ बाचारि ॥
पंचम यौवन बिरध घट सप्तम गौरी नारि ॥

चौ० आगे जाइ केकइहि देखा ॥ परे बिकल तहँ भूप बिशेषा ॥
शीश नाइ बोले मृदु बानी ॥ भूप परे कस बिबरन रानी ॥ ॥
रामहि प्रथम लयावहु जाई ॥ भूप कृपाल तब बूझियो आई ।
नृप रुख पाइ सुमंत सिधाये ॥ बेमन राम के मंदिर आये ॥
देखि पिता सम प्रभु सनमाना ॥ पूछे ते तिन हाल बखाना ॥
चले तुरत प्रभु संग उघारे ॥ देखि लोग सब भये दुखारे ॥
पहुँचे जाइ जहाँ नृप रानी ॥ बोले राम जोरि युग पानी ॥ ॥
जननि जनक को हि हेत दुखारी ॥ करिय सो कृत्त जेहि होइ सुखारी
सुनहु राम दुख मूल सनेहू । बड़ी न सुख यहि कहौं न येहू ॥
हानि लाभ सुख दुख किन होई ॥ कहिये देन तेहि दीजे सोई ॥

तिबिवर मैं मांगे इन पासा ॥ भरतहि राज तुम्है वन बासा ॥ ॥
धर्मकेतु कछु कहत न बानी ॥ तुम तें सधै करो सोइ जानी ॥
सुत सोइ जो पितु सुयश बढ़ावै ॥ आपशदेइ तेहि सुत को गावै
सुनि कैकै के वचन कठोरे ॥ बोले राम अमीजनु बोरे ॥ ॥ ॥
अनिल सुवात पितै दुखभारी ॥ अपरहेतु कछु है महतारी ॥
भरत सपथ मैं सत्य बखाना ॥ कारण आन मोर नहिं जाना ॥
तब रघुपति गहि नृपहि आवा ॥ हाथ जोरि अस बचन सुनावा ॥
तात तजिके तन तजहु गिलानी ॥ मंगल समय मोद उर आनी
जो जननी जांचे वर दाना ॥ तामें अति हमार कल्याना ॥ ॥

दो० एक तौ बन मुनिजन दरश भरत प्राणप्रिय राज ॥
पुनि निदेश पितु मातु कर मोहि विधि दाहिन आज ॥

चौ० ऐसहु पर निज करहु न काजा ॥ जानेहु मोहि मूढ़ नरराजा
मूढ़ सो सत्रा विधि के जानो ॥ कहे पूर्व मनु तैस बखानो ॥ ॥
मोहिं षशी छं० कहैं इमपि पूरब मनु स्वयंभू मूढ़ सत्रह होत जू। जन जो अशिष्यहि करत शिक्षा तौन पहिले पोत जू ॥ है जौन सेवन दार दिहि धन देत दूजो तौन जू। करि तौन सो जो रहित शत्रुहि कुशल चाहत जौन जू ॥ है सो चतुर्थ जो कथत निज मुख कर्म कारज पूर्ष जू। जो बैर ठानत प्रबल सो है निबल पंचम मूर्ख जू ॥ मूढ़ छठवां करत कुत्सित कर्म जो गुरु ज्ञान जू। गुण कहत सरधा हीन में सो मूर्ख सतवां ख्यात जू ॥ गुरु गोत्र तिय सों करत निन्दित कर्म अठवां तौन जू ॥ जो पुत्र तिय गत्ति मान चाहत नौम सो अधा भौम जू। निज बीज जो पर खेत डारै दशम मूरख खेद जू। है सो एकादशम मूर्ख तिय सो कहत जो निज मंत्र जू ॥ अपरदेन कहि नहि देत जो सो मूढ़ द्वादश गंग्य जू। जो भेद जानो बिना जल पत तौन ते रहो अन्य जू ॥ जो चतुर दशवां मूढ़ गुण तन कर्म को फल पाय जू। अरु पंचदश जो याचक न

सो कहत कटु रिस छाय जू॥ जो दान भोगन करत सो रहैं मू-
ढ़ सो धनवान जू। निज बंधु भागहि हरण चाहत सत्र दश-
मन दान जू॥ जो लखत लोक प्रलोक नहिं सो मूढ़ सब में
श्रेष्ठ जू। सोउ पाइ ऐसो समय तजवन भजवहे असपष्ट जू॥

दो० धृति सम दम सुचिता दया सति प्रिय सुबचन नेम॥
आनंद बरधन समन अघ दोउ दिशि दायक छेम॥
मोह दीनता भूप के करत सकल गुण नास॥
ताते दोउ तजि राखिये स्वधरम सहित हुलास॥
सुत तिय तन धन धाम सोइ जासों सधै स्वधर्म॥
ताते देहु निदेश मोहिं बन हित परिहरि भर्म॥

चौ० सुनि नरेश अति ही अकुलाने। मोह बिवस रघुनायक जाने
करि प्रबोध पर्य्यंक सोवाये॥ बिदा होत हित हर्षि सिधाये।
आये प्रथम जानुकी धामा। देखि दीन आसन अभिरामा
बोले प्रभु मोहिं पितु अरु माई॥ आयसु दीन बसहु बन जाई
धर्म हेत धर मत्त नृपाला॥ प्रगट सुरायसु चाहिय पाला॥
चौदा बरष बास करि ब्यारी॥ ऐहों फिरि तुम रह्यो सुखारी॥
सासु ससुर की सेवा करेऊ॥ नारि धर्म मो हिरदय धरेऊ॥
कानन भय दुख नाना रंगा॥ नाहित लेल्ले त्यों निज संगा॥
जो हठ बस चलि हो संग प्यारी॥ तो गालव सम होब दुखारी

दो० गालव कौशिक केर शिषि कह्यो दक्षिणा लेहु॥
सेवा ते संतुष्ट हम हर्ष तुष्ट नहिं एहु॥
श्याम करण हय आठ शत हठ लखि बोले लाउ॥
सुनि मुनि गयो ययाति नृप निकट बिचारि प्रभाउ॥
पूछि प्रयोजन तिन दई कन्या सो लै बिप्र॥॥
नृप हरश्व ते कह्यो यह लेह देहु हय छिप्र॥॥

एक भुवन जन माइ तिन दीन्हे दुइ शतबाज॥
तिमि काशीस उसीराँपति अरप्यो अर्भककाज॥
दुइ शत मिले ननेहु पर तब मुनि मानि गिलानि॥
गये विश्वामित्र ढिग अस है हठ दुखदानि॥

चौ० सुनि बोली नवजनक दुलारी॥ सुनहु भरत पति विनय हमारी
अनुज अम्बपितु सुत सुखनाना॥ पिय बिन प्रमदै प्रेत समाना
तेहि विधि नाथ मोहिं जगमाहीं॥ तुम बिन सुख कतहुं कोउ नाहीं

दो० ॥ रहै चंद्र बिन चन्द्रिका रहै मीन बिन पाथ॥
तो घरमें मोहिं राखिये बहुत कहों का नाथ॥
देखि प्रीति बोले चलहु संग चली हरषाइ॥
सुनेहु लषण बन जात प्रभु ढिग आये बिलखाइ॥

चौ० आश नाइ शोचत मनमाहीं॥ मोहिं प्रभु संग लेहैं की नाहीं
देखि बिकल बोले रघुराई॥ धीरज धरि रहो घर भाई॥ ॥
भवन भरत नाहिं प्रिय रिपुआरी॥ तात मातु मम बिरह दुखारी
जो मैं तुमहिं चलों ले साथा॥ हैं हैं पुरजन निपट अनाथा
जेहि नृप राज प्रजा दुख पावे॥ अवशि अधिप सो नर्क सिधावै
अस बिचारि रहिये गृह भाई॥ करहु मातु पितु की सेवकाई॥
भव भय हरनि मातु पितु सेवा॥ बिमुख निरय भाषत महि देवा
सुनि लक्ष्मण अतिशै दुख पावा॥ पद शिर धरि अस बचन सुनावा

दो० नाथ बात जो कही तुम नाहि करै नर सोइ॥
कीरति सुगति बिभूति तिय तनुज जाहि प्रिय सोइ॥

चौ० मोहिं एक प्रभु तुम तें नाता॥ अपर न जानहुं गुरु पितु माता
तेहि ते तजहु न किंकर जानी॥ सुनि रघुपति बोले मृदु बानी

दो० तात मातु ते बिदा है आइ चलो मम साथ॥
जाय सुमित्रा के चरण भय युत नायो माथ॥

चौ० बोली देखि दुखित कसताता॥ तब तहँ लषण कही सबबाता
सुनि गइ सहमि सुमित्रारानी॥ धरि धीरज बोली मृदु बानी॥
तात राम सिय तव पितु माता॥ रहैं जहां अवध सुखदाता॥
जो बन जात राम सुकुमारा॥ तो घर में का काज तुम्हारा॥ ॥
तेहि ते बन तिन के संग जाहू॥ लेहु वत्स जगजीवन लाहू॥ ॥
मोहिं समेत भयो बड़ भागी॥ जो तव राम चरण रति जागी॥
करेहु तात सोइ बात बिचारी॥ जेहि न राम सिय होइं दुखारी॥
सुनि लक्ष्मण उठि शीस नवायो॥ पाइ असीस राम ढिग आयो
तब प्रभु सहित जानकी भ्राता॥ आये जहँ कौशिल्या माता॥
चरण छुवत निज उर बैठारे॥ भई गहर कल बचन उचारे॥
बोले तब रघुपति सुनु माता॥ बनकी राज दीन मोहिं ताता
आयसु देहु मुदित मन ताते॥ कुशल आइ पद देखिय जाते
कौशिल्या सुनि अति दुख भयऊ॥ मनहु छीनि सुख सर्बसु लयऊ
बोली केहि अपराध भुवारा॥ राज देन कहि बिपिन निकारा
सचिव सुवन सब बात बखानी॥ सुनि व्याकुल है बोली बानी

दो० सुर अरि ते दधि मस्त ते रावन पिता निकेत॥
हे विधि राख मोहिं तू यही देखावन हेत॥
धरि धीरज बोली बहुरि तात किहेउ अति नीक॥
पितु आयसु सब धर्म मय वदत वेद है ठीक॥

चौ० जो मैं कहौं रहो सुत घरमा॥ बढ़ै वयरु शिर चढ़ै अधर्मा
तेहि ते अवशि जाहु बन भैया॥ आयहु वेगि जाइ बलि मैया
सिय एकहु दुख जानत नाहीं॥ इनकर लाड़ सह्यो बन माहीं
मैं बहु भांति सिखावन दीन्हा॥ तदपि चलन हित हठ प्रण कीन्हा
लषण लाल अति से सुकुमारे॥ रहत न तेउ संग जात तुम्हारे।
रूप [illegible] मुख इनकर देखी॥ सहि न सक्यो सुधि लिहेयो विशेषी

है स्वतंत्र वन दूनो भ्राता ॥ करेउ न कबहुं जीव कर घाता ॥ ॥ चलेहु साईं जेतना चलि जावे ॥ कह्यो संदेश इते कोइ आवे मोहिं सम नारि अभागिनि कोई ॥ भई न अहै न आगे होई ॥ जो जन तिउ आगे दुख एहा ॥ तो नहिं कर तिउं नृप ते नेहा ॥ जात बिपिनि मम बालक वारे ॥ देखि न निकसत प्राण हमारे अस कहि अवनि गिरी मुरझाई ॥ प्रभु जननी बहु बिधि समुझाई पुनि धरि धीर भाषि सुत बक्षा ॥ लागि करन अंगन की रक्षा ॥

**रोलाछंद॰** नमो विष्णुपद पातु जानु तिविक्रम बीरा ॥ कटिहि रक्ष गोबिंद नाभि अच्युत रणधीरा ॥ गुल्म पातु पद्मास्य उदर हरि उर श्री नाथा ॥ भुज मधु सूदन पातु कुक्ष पृथ्वीधर साथा ॥ कंठ जनार्दन पातु कृष्ण मुख मंडल सोहै ॥ करणा मूल बाराह घ्राण दामोदर जोहै ॥ नेत्र निरंजन पातु भाल लक्ष्मी नारायन । केशो पातु कपोल सर्व तन चक्र धरायन ॥ पूर्व पातु पुरुषोत्तम सदा अग्नि गरुड़ध्वज । दक्षिण दिशि नरसिंह पातु नैऋत्य चतुर्भुज ॥ वासुदेव बारुणय पातु बायव्य विप्रंवभरणामरक्ष कौबेर्य शंख ईशान गदाधर ॥ कमलनाभि अध ऊर्ध पातु जल गिरि बन बावन । व्याघ्र सिंह ते पातु सदा शंकर मन भावन भूत प्रेत बैताल [illegible] राक्षस छल का[illegible] ॥ अगिनि चोर बिष बीछ सर्प ते पातु मुरारी ॥ पर विद्या उभ यंत्र मंत्र पर तंत्र जहाँ लौ ॥ माधो सकल निवारु मारु रुज शूल तहाँ लौ ॥ यहि बिधि रक्षा कीनि दीनि पुनि दुख दुअशीषा ॥ सहित लखण सिय चले नाइ जननी पद शीशा ॥

इति श्री विश्राम सागर सब मत आगर ग्रंथ उजागर श्री रघुनाथदास राम सनेही कृत बनयात्रा नृप बिषाद वर्णनो नाम द्वादशो ध्याय: १२॥

दो० सुमिरि राम सिय सन्त गुरु गणप गिरा सुखदानि॥
बरणों मानस सहित कछु अगिनि बेस कृत आनि॥
चौ० कछुक शोच चित कछुक उछाहा॥ आये रघुबर जहां नरनाहा
भे सुनि विकल सकल पुरवासी॥ मनहुं दवाहु दिशि लागि दवासी
कर थिर धुनहिं भागि बिन जानी॥ मन मलीन तन दशा भुलानी
कोइ कहै भल न केकई कीन्हा॥ कोइ कहै नृप काहे कबर दीन्हा
कोइ कहै बिधि चाह सो करई॥ कोइ निज कर्मन के सिर धरई
कोइ कहै भरतहु कर मत होई॥ सुनि कर कान्ह राखि कहै कोई
लागत श्रवण असकिय बखाना॥ राम भरत कहँ भ्राता समाना
अगिनि होइ जल बरु नभ फूला॥ भरत न होब राम प्रतिकूला
यहि बिधि कहत सुनत सब धाये॥ विरह विकल नृप मंदिर आये
भइ अति भीर भूप दरबारा॥ बरणि न जाइ बिषाद अपारा
तेहि अवसर कै सुधि जब पावै॥ अजहुं दरार अवनि उसावै
दो० तब रघुबर सिय लखण सुत नृप पद शीश नवाइ॥
कह्यो बिदा मोहिं कीजिये तात बिषाद बिहाइ॥
निरखि भूप शिशु रूप उठि लीन्हे हृदय लगाइ॥
है बस धर्म सनेह कछु कह्यो न रह्यो चुपाइ॥
देखि केकयी तमकि कै मुनिपट भाजन दीन॥
बोली पहिरहु जाहु बन जो चाहौ हित कीन॥
अनुज सहित बलकल पहिरि करि पितु मातु प्रणाम॥
कृष्ण पक्ष बैशाख दिन छठे चले बन राम॥
विप्र वधू बर के कयिहि रहीं बहुत समुझाइ॥
तेनहिं कीन्ह्यो कान तब चलीं अधिक दुख पाइ॥
कह्यो भूप तब सचिव ते रथ पर लेहु चढाइ॥
बन देखाइ अन्हवाइ सरि लावहु तात फिराइ॥

तुरत बाजि रथ साजि कै गये राम के तीर ॥
सुनि बिनती आरूढ़ भे सिया सहित दोउ बीर ॥
चले अवध शिर नाइ सब पुरजन लागे साथ ॥
प्रभु फेरत नहिं फिरत सो खग मृग बिकल अनाथ ॥
आइ रहे तमसा निकट प्रथम दिवस बिन नीर ॥
करुणामय भे दुखित तब देखि सकल के पीर ॥
लोग श्रमित गे सोइ सब कह्यो सचिव तें राम ॥
खोज मारि रथ हाँकिये नाहित बिगरत काम ॥
आयसु पाय चढ़ाइ रथ हांक्यो खोज दुराइ ॥
जागि लोग भे बिकल तब जब न लखे रघुराइ ॥

चौ० राम राम कहि खोजन लागे ॥ रथ कर चिन्ह न देख्यो आगे
फिरि आये गृह आपुहि जानी ॥ करहिं मौन धन्य करि मानो
राम दरश हित जप तप नेमा ॥ लगे करन पुरजन युत प्रेमा ॥
इहां राम सिय सचिव सभाई ॥ शृंगबेर पुर पहुंचे जाई ॥
उतरि कीन सुरसरि असनाना ॥ यतने माहिं भील पति जाना
लै फल फूल भेंट तहँ आवा ॥ कीन्ह दण्डवत लखि सुरराया
उठि रघुनाथ लीन उरलाई ॥ पूछी कुशल पास बैठाई ॥ ॥
नाथ कुशल सब बात हमारे ॥ पद पंकज दुख दलन तुम्हारे
आपु कहां इत कीन पयाना ॥ तब रघुपति सब हाल बखाना
सुनि निषाद मन भयो बिषादा ॥ बोल्यो बहुरि सहित अहलादा
तुम प्रभु होउ इहां के राजा ॥ हम सब सेवक सहित समाजा
चलहु भवन प्रभु कह तिन पाहीं ॥ ग्राम जान की आज्ञा नाहीं
तब सिंसुपा तीर लै गयऊ ॥ कुश साथरी बिछावत भयऊ ॥
तेहि पर उतरि सबन फल खाये ॥ पौन कीनि पुनि सहज सुभाये
सोवत प्रभुहि निषाद निहारा ॥ दुखित लषण ते बचन उचारा

दो० जे सोवत रहे मणि पलँग पुरट महल के माहिं॥
ते पौढ़े कुश साथरी विधि जु वाम केहि नाहिं॥
सुनि बोले सौमित्र कछु विधि कर दोष न होइ॥
निज कृत कर्म अभंग फल भोगत हैं सब कोइ॥
राम सच्चिदानन्द घन रहित समस्त विकार॥
करत चरित सुर सन्त हित धरि स्वतंत्र अवतार॥

चौ० अस विचारि दुख परिहरि नेहा। करहु राम पद पदुम सनेहा॥
मृगतृष्णा सम जग व्योहारा। सत्संगति हरि सुमिरन सारा॥ ॥
तात परम परमारथ सोई। जो रघुबीर चरण रति होई॥ ॥ ॥
यहि विधि कहत सुनत भा भोरू। जागे सकल सुनत खग सोरू॥
करि स्नान सिर जटा बनाये। लखि सुमंत्र तब बचन सुनाये॥
नाथ कह्यो मोहिं कौशलनाथा। बन देखाइ ले आयो साथा॥
कह प्रभु तात सकल तव जानी। धर्म न दूसर सत्य समाना॥
सो मैं सत्य तजहुं किमि जानी। अयश होइ पुनि धर्म कि हानी॥
तेहिं ते तात जाहु घर आजू। नाहित होई अवध अकाजू॥
कह्यो पिता सन बिनै हमारी। मम हित करैं न संशय भारी॥
जननिन ते कहियो शिर नाई। आवत सपदि फिरि दोउ भाई॥
कह्यो भरथ जब मंदिर आवैं। करहु राजि जेहिं सब सुख पावैं॥
गुरु पितु मातु बचन अनुहारी। करत कछू तेहिं लागि न ख्वारी॥
यदु यमदग्नि गणेश हरी के। चरित चारु जग प्रचुर परीके॥
तुम पितु सम मम बिनै तुम्हारी। करेहु सो जेहि नृप रहैं सुखारी
अस कहि चले सबै शिर नाई। सुरसरि तट आये रघुराई॥ ॥
माँगी नाव न केवट लावा। कहै तुम्हार मरम मैं पावा॥ ॥ ॥
पाहन ते कीन्ह्यो मुनि नारी। तेहि ते कठिन न नाव हमारी॥
यहिं ते चलत मोर परिवारा। नाथ न जानहुं अपर प्रकारा॥ ॥

सुरसरि पार जान जो चहहू ॥ तो प्रथमै कछु लेग कछु महऊ ॥
लेन देहु मोहिं पगरज धोई ॥ मानुष करणी सूझहि सोई ॥ ॥
धोय बिनन देहीं अन्न जाना ॥ लषण कोप किन मारहिं बाना
सुनि वाणी प्रभु केवट केरी ॥ बिहसे सिय लक्ष्मण तन हेरी ॥
बोले पुनि लीजे पग ढाली ॥ कमठ दृश्य लावा जल हाली ॥
पदपखारि जल कीन्ह्योपाना ॥ सुरन देखि बड़भागी जाना ॥
नाव चढ़ाइ पार तब कीन्हा ॥ शीस नाइ जब चाले लीन्हा ॥
सिय मुद्रिका देन प्रभु लागे ॥ बोला सहित जोरि कर आगे ॥
तुम केवट भवसागर केरे ॥ नदी नार के हम बहु तेरे ॥ ॥
हमरी तुमरी कसि उतराई ॥ नापित नापित की बन बाई ॥ ॥
सुनि प्रभु ताहि भक्ति बर दीन्हा ॥ पुनि सुरसरि महँ मज्जन कीन्हा
करि बिनती सिय नायहु शीसा ॥ दीन मुदित मन गंग असीसा
तब प्रभु संगे कह्यो घर जाहू ॥ बोला तब भीलन कर नाहू ॥
जैहों जहँ तहँ तक पहुँचाई ॥ फिरिहौं तब प्रभु कुटी बनाई ॥
सुनि चलि भे प्रभु सहित हुलासा ॥ तेहि दिन भयो पथ में बासी ॥
नौमी दिन तीरथ पति गयऊ ॥ तिरबेनी जल मज्जन भयऊ ॥
विप्र वृन्द सनमानि सिधाये ॥ भरद्वाज के आश्रम आये ॥ ॥
कीन दण्डवत सहित समाजा ॥ उठ लगाइ बोले ऋषि राजा ।
आजु सफल मम जप तप ज्ञाना ॥ तीरथ बसन योग मख दाना ।
धन्य जन्म जग जीवन भारी ॥ भयो कृतारथ तुम्हें निहारी ॥
अब करि कृपा देहु बर मोहीं ॥ काय बचन मन सुमिरों तोहीं
जबतक तव पद प्रेम न होई ॥ तब तक सुख न लहै नर कोई ।
अस कहि मधुर मूल फल दीन्हे ॥ सबन सहित प्रभु भोजन कीन्हे
तेहि निशि रहि करि प्रातस्नाना ॥ मुनिहिं नाइ शिर कीन्ह पयाना
ग्राम निकट जेहि निकसहिं जाई ॥ थकित होहिं लखि लोग लुगाई

एक एक ते कहैं बिचारी ॥ ए बालक बन योग न प्यारी ॥ ॥ ॥

**दो०** कोइ कहे इनके मात पितु हैं कठोर मम जानि ॥
कोइ कहैं हाय न होय हरि निकसे मानि गलानि ॥

**चौ०** कोई कहैं नृप सुवन शिकारी ॥ बन बिचरत मिलिगे सुरनारी ॥
कोइ कहै बरबस भूपकुमारी ॥ बरि भाग बन भवन बिसारी ॥
कोइ कहै काम बाम ले रूरी ॥ चढ़े शम्भु पर बैर बिसूरी ॥ ॥
कोइ कहै विप्र शापबस आहीं ॥ सिद्ध समन सिद्ध कोइ जाहीं
कोइ कहैं हैं ठग लिहे ठगोरी ॥ ठगत फिरत मन मति करि भोरी
कोइ कहै ए सुकृती हैं कोई ॥ निज परलोक सुधारत सोई ॥
उदय भये कछु भाग हमारे ॥ भरि नयनन जो इन्हें निहारे ॥
यहि बिधि कीतरकैं करि भूरी ॥ पूंछे निज निज जाइ हजूरी ॥
कह्यो राम सति बचन तुम्हारे ॥ फलत भाउ जस बैर हमारे
तेहि अवसर तापस एक आवा ॥ करि बिनती हरि धाम सिधावा

**दो०** भगवासिन सुख देत इमि उतरे यमुना जाइ ॥
मज्जन करि हरि सरबहि तब बिदा कीन घरि आइ ॥
चले लषण सिय सहित प्रभु करि यमुनहिं परनाम ॥
उतरे सीतहि श्रमित लखि बट तरु तर ढिग ग्राम ॥

**चौ०** एक अली लखि गइ निज गेहा ॥ कहत सखिन ते सहित सनेहा
सखि यहि ग्राम पथिक द्वै आये ॥ गौर श्याम छवि धाम सोहाये

**दो०** तिन संग सुन्दरि एक जेहि लखि लाजत अगमेव ॥
चारि सुमन फल चारि पसु विहंग चारि श्रुति देव ॥

**चौ०** सुनि पुरजन सब देखन धाये ॥ उतरे प्रभु जहँ तहँ चलि आये
लखि शिख सुभग स्वरूप निहारी ॥ सीता ढिग आई मिलि नारी ॥
पूछहिं हे स्वामिनि सुकुमारे ॥ ये दोउ बालक कौन तुम्हारे ॥ ॥
देवर लषण कह्यो सिय बैनन ॥ निजपति प्रभुइ बतायो सैनन ॥

कोशल पुर है इनकर धामा॥ नृप दशरथके सुत अभिरामा॥
कारण कौन फिरत बन माहीं॥ कोमलपद पद त्राण हु नाहीं
सासु सवतिकीन्ह्योउत पाता॥ दियो बनबरष सातअरु साता
सुनि सियवचन सकल बिलखानी॥ बोलीं बिधिगति जानन जानी
निपट निठुर चितकरत जो भावै॥ नीके माहिं जबून लगावै॥
आधि सीतल घटबट सकलंकी॥ कोमलकु दलैकिहिसिकदली
रूपकल्पतरु जलनिधिखारी॥ नीचधनिक बड बिप्रभिखारी
इनकार रूप अनूपम कीन्हा॥ तेहिपाछे कानन लिखिदीन्हा
जोपै इन्हे दिहिसिबनबासा॥ तौ कत कीन्हि सभोग बिलासा
यहि बिधि कहि सब आपुसमाहीं॥ बोलीं पुनि रघुपतिके पाहीं
आजु रहौ चलि हमरे धामा॥ आखिर रहा दिवस यक यामा॥
कह प्रभु हमे दूरिहै जाना॥ अस कहि उठि बन कीन्ह पयाना
लखि सब लोग उठे अकुलाई॥ मनहु गई गृह सम्पति आई
दृग जल पूरि कहत करजोरी॥ फिरत करेउ इत कृपा बहोरी
हरि इच्छा जस समय बिलोकी॥ करबत था थलपरथे रोकी
प्रभु सिय लषण जात इमि लागा॥ भक्ति सहित जनु ज्ञान बिरागा
मग में देखि ज्योतिषी कहई॥ राज चिन्ह सब तुम्हरे अहई॥
सो बन बिचरत बिन पद त्राना॥ ज्योतिष झूठ हमारे जाना॥
बहुरि बिचार करहिं गनि आछे॥ होई राज कछुक दिन पाछे॥
जो देखें सो संग सिधावै॥ घूमहि तब जब बहु समुझावे॥॥
जिन सियराम बटोही हेरे॥ भव दुख दूरि भये तिन केरे॥
अजहुं जासु उर वह छवि आवै॥ निश्चय सो परधाम सिधावै
मग निवास करि प्रात सिधाये॥ बालमीक के आश्रम आये

दो॰ कीन्हि दण्डवत मुनिहि प्रभु लीन बिप्र उरलाय॥
लषण राम सियरूप लखि भये मुदित ऋषिराय॥

कंद मूल फल अमीसम दीन्हे करि सनमान ॥
भोजन करि परि भृत्य ते बोले राम सुजान ॥
नाथ चतुर दश बरष मो बन दीन्हो महिपाल ॥
सुथल बतावहु निरबिघन तहां रहों कछु काल ॥
कहमुनि राम नरेश शिर धरहु काहु निज तंत्र ॥
अद्भुत चरित तुम्हार लखि कौन भूलिहैं मंत्र ॥
अकथ अलौकिक रूप तव तर्कि सकै नहिं केउ ॥
जाने सोइ करि कृपा तुम जाहि जनावो देउ ॥
निज रहिवो हित बेस्म जो पूछेउ सो सुनि लेहु
कहैं सुनैं तव चरित जे तस्य हृदय तव गेहु ॥
मंत्र राज तव जपहिं जे रटैं निरंतर नाम ॥
निरद्वंद्वी निस्पृह सदा तस्य उरसि तव धाम ॥
पर त्रिय जानैं जननि जिमि परधन गरलसमान ॥
सम लोष्ठ सम कांच नहिं तस्य मनसि तव थान ॥
जाति पाँति धन धाम तजि तुम्हैं रहैं लवलाय ॥
तिनके मन मंदिर बसहु सिया सहित दोउ भाय ॥
जिनके मान न मोह मद त्वद दासन में नेह ॥
काम क्रोध कटु रहित जे ते मानस तव गेह ॥
तव उच्छिष्ट भोजन करैं तव प्रसाद पट लेहिं ॥
बसहु तासु उर राम जे क्षुधित तहि भोजन देहिं ॥
दुख सुख समुझैं एक सम शांत शुद्ध चित मौन ॥
जगत रीति ते रहित जे तस्य उरसि तव भौन ॥
षट विकार मय बपु लखै आतम रहित विकार ॥
करै सदा सत संग जे तेहि उर भवन तुम्हार ॥
श्री सम सेवै गुरु चरण नावै द्विज पद माथ ॥

करतीनाम प्रभाव नित तहां बसहु रघुनाथ ॥
तप तीरथ व्रत दान करि मागहिं सब पद प्रीति ॥
बसहिं तस्य तप हुँ जे चले राग रस जीति ॥

चौ० और हु ऋषिन बहु आश्रम अहई ॥ बसेउ राम तुम लखि सुख तहई ॥
यहि अवसर सम सुफल जो चहऊ ॥ तो चलि चित्रकूट में रहऊ ॥
करत आन सुर मुनि सत विधाता ॥ चित्रकूट गिरि तिल फल दाता ॥
भले राम कहि कीनि पयाना ॥ आइ कीन पयसरि अस्नाना ॥
हरि दिन का मंदाकिनि प्रभु आये ॥ समाचार सुर सन्तन पाये ॥ ॥
आइ सकल रघुनाथे माथा ॥ नाथ आजु हम भये सनाथा ॥
पर्ण कुटी सुन्दर सुभग बनाई ॥ निज निज लोक गये सुख पाई ॥
सुनि सुनि आये कोल किराता ॥ कंद मूल फल धरि धरि पाता ॥
दै दै भेंट जोहारि जोहारी ॥ निरखि राम छबि होइ सुखारी ॥
करि सनमान राम बैठारे ॥ तिन तब प्रभु ते वचन उचारे ॥ ॥
मानित जानि प्रभु दरशन दीन्हों ॥ हम सब काहु कृतारथ कीन्हों ॥
अब तुम इहैं बसहु सब मासा ॥ सकल सेज कर अहै सुपासा ॥
हम सब दास सहित परिवारा ॥ आयसु देत न करब विचारा ॥
करि पति तोष विदा प्रभु कीन्हे ॥ चले भवन चरणन चित दीन्हे ॥
जब ते राम बसे बन आई ॥ तब ते भयउ सकल सुखदाई ॥
फूलहिं फलें विटप बहु भांती ॥ सुर तरु सम बिहरत अलि पंती ॥

दो० करि हरि कपि वृक कोल मृग विचरत वैर बिहाइ ॥
प्रेम विवस चलि जाहिं तहँ जहँ दशरथ दोउ भाइ ॥

गीतिका छं० चलि जाहिं तहँ जहँ बंधु दोउ तब देखि सु-
र तापस कहैं । ये अहैं बड़भागी सकल जे प्रभु इ अब लोक-
त रहैं ॥ हिम शैल सुरतरु जनु ज्ञा गिरि गहन पयसरि देखहीं ।
तहँ भाग्य जानहिं तुच्छ पावहि तिन्हें बड़ करि लेखहीं ॥ ॥

इति श्रीविश्रामसागर सब मत आगर ग्रंथ उजागर श्रीरघुनाथदासरामसनेही कृत श्रीरामचित्रकूटआगमनो नाम त्रदशो

ऽध्याय:२०॥

दो० सुमिरि राम सिय सन्त गुरु गणापगिरा सुखदानि॥
बरणौं मानस मत कछुक आनि बेश कृत आनि॥
चित्रकूट प्रभु जिमि बसे सो मै कहौं बखानि।
अबसो सुनहु सुमंत्र जिमि अवध गये दुखमानि॥
केवट है हरि ते बिदा जब आयो निज ग्राम॥
देख्यो परे सुमंत्र महि रटै राम हा राम॥ ॥
जाइ निषाद बिषाद बस लीन्ह्यो गोद उठाइ॥
चर्चि चढ़ायेरथ बिषे बहुतभांति समुझाइ॥
लीन्हे सेवक बोलि निज दीन्हे करितिन साथ॥
चलत न हय हिहिनात दिशि देखि देखि रघुनाथ॥
इत उत ऐंचत अटत मग लेत जो हरिको नाम॥
चितवत तेहिं तन हरि दिवस पहुँचे कोशलग्राम॥
पुर प्रवेश नहिं करि सकत लकत सांचि निशि छोर॥
जैसे जाइ चोराइ गृह सबकर समुझा चोर॥ ॥
मनमें करत बिचार माहिं देखि पूछिहैं लोग॥
कौन उतर देहौं तिन्हें नृप रानिन तब भोग॥
निकसत निठुर न प्राण मम रहत कौन सुख लागि॥
धृग जीवन रघुबीर बिन जरत न बपुहिर हागि॥
उभै घरी निशि गत गये कौशिल्या के धाम॥
सुनि नृप उठि उरलाइ कह कहु सुमंत कहँ राम॥
तब सुमंत बोले समुझि धीरधरहु उरनाथ॥
हानि लाभ जीवन मरण दुख सुख सब के साथ॥

सबको कौन अगाम प्रभु सीता लषण समेत ॥
आपु गये बन बचन लगि मोहिं पठै दुख हेत ॥
सुनि महिपाल बिहाल ह्वै गिस्यो धरनि पछिताइ ॥
अन्ध आपकी सुरति करि कही सबन समुझाइ ॥
सत्रिय बिप्र दै बान्ध सुत अवरा बध्यो गज जानि ॥
तजिहौं तन सुत बिरह इमि दिहिनि शाप दुख मानि ॥
पतंगिका के पूछ में सींक चलाई जौन ॥ ॥
लह्यो तासु फल महा सुनि भूल तहां हम कौन ॥
कस्यो शंभु को लिङ्ग-जहँ जल आसन को माथ ॥
मिटत कर्म बस भानु जहँ तहँ हम का रघुनाथ ॥
सत्य कहत श्रुति कर्म बिन भोगे छूटत नाहिं ॥
नाम रटनि ते मिटत जिमि चूना परि निधि माहिं ॥
राम मातु बोली बिलखि नाथ धरहु उर धीर ॥
तौ मिलिहैं सिय राम फिरि सो भमुनी रघुवीर ॥
हाय राम सिय लषण कहि हाय राम करि शोक ॥
तृन सम हरि हित त्यागि तनु भूप गयो सुरलोक ॥
लखि लागीं रोवन रवनि गुन बल तेज बखानि ॥
बिलपहिं दासी दास सब पुरजन परिजन जानि ॥
यहि बिधि बीती राति सब प्रात काल मुनि आइ ॥
सोक मिटायो सबन कर बिबिध प्रसंग सुनाइ ॥

चौ० कह वशिष्ठ मन धीरज धरहू ॥ धर्म बिचारि शोच परिहरहू ॥
जो जनमत सो मरत बिशेषी ॥ देह दृष्या यह प्रघटित देखी ॥
कनक कसिपु हरणाक्ष सरीखे ॥ गुणिन केर गुण गुणि यत नीखे ॥
सागर सहस भुज आदि नरेशा ॥ सुमिरन मात्र रहो अवशेषा ॥
जिनके रथ यहि बन ते सागर ॥ भये सो भये काल बस नागर ॥

पूर्व कर्म अनुसार जहाना ॥ हरत मौत करि विविध बहाना ॥
प्रथम सृष्टि जब रची विधाता ॥ तहे न कोइ तहँ जीव निपाता ॥
तब रचि मौत बधायसु दीन्हा ॥ अयश समुझि तेहि रोदन कीन्हा ॥
आंसु न ते भय रोग घनेरे ॥ कह विधि ये मम संचर तेरे ॥
इनके वोट हरो तुम प्रानी ॥ करत सोई विधि आज्ञा मानी ॥

दो० मेदिनि मेरु मजाहि सुर सोउ एक दिन नशिजात ॥
गज श्रुति सम नर आयु वर ताकी कौन बिसात ॥
लही बड़ाई भूप वर हरि हित परिहरि देह ॥
षट विकार वर्जित है आतम आनन्द गेह ॥
छेदि सकै नहिं शस्त्र जेहि पावक सकै न जारि ॥
मारुत सकै न शोषि यहि बोरि सकै नहिं बारि ॥
जिमि बिहाइ जीरन बसन धारत मनुज नवीन ॥
तिमि देही तनु जीर्ण तजि नूतन गहत प्रवीन ॥
आदि अन्त अव्यक्त है मध्य जासु कछु व्यक्त ॥
तेहि आतम के हेत की करहु कल्पना त्यक्त ॥
रोये जो मिलि जाइ तेहि रोवै भले पुकारि ॥
जौन मिलै रघुनाथ तो धीरज धरै बिचारि ॥
सज्जन के संसर्ग ते कस्यन मानस ताप ॥
मिटो मिटत मिटि है न मुनि त्यागे यासबन कलाप ॥
तैलनाव तनु राखि नृप लियि दूत युग चालि ॥
बेगिहि लावहु भरत कहँ कह्यो न तुम कछु खालि ॥
चले चार इत पवन जिमि उतै भरथ दोउ भाइ ॥
दीख भयावन स्वप्न निशि भावन पहुँचे जाइ ॥

चौ० भूतादिन तहँ पहुँचे जाई ॥ गुरु निदेश सुनि दोनहु भाई ॥
चपल बाजि चढ़ि तुरत सिधाये ॥ कुहू दिवस निज नगरहि आये ॥

पुर प्रविशत भे अस गुनभारी। घरे देखि सब जीव दुखारी॥
लोग मिले नहिं कुशल सुनावैं। गवें जोहारि जोहारि सिधावैं।
गे चलि प्रथम केकई गेहा। बैठारे तिन सहित सनेहा॥
पूंछि कुशल निज नैहर केरी। बोले भरत लासु तन हेरी॥
भूप कहां सुरलोक पधारे। कारण राम बिरह के मारे॥
दुख किं देत रहे युवराजू। काहे न दिहिनि कि हेउ मैं काजू॥
कौन काज नृप पद तब हेता। लिहेउं दिहेउं रामे वन चेता॥
राम कौन सुत सबनि के जानी। सवति कौनि कौशिल्या रानी।
बोलत कस कहं राम सभाई। गे बन बंधु सहित महि जाई॥
सुनि महि मुरछि गिरे दोउ भ्राता। कहि हा राम लषण सिय ताता।
हा पितु स्वर्ग लाग प्रिय तोहीं। रामहिं सौंपि गयऊ किन मोहीं।
हा सिय राम लषण मम पाछे। सहिहैं दुख वन मुनि पट काछे।
हे जननी तैं अस वर मांगे। हरे सकल सुख एकहि लागे॥
जो तैं यहे रहे उर आरे। जनमत मोहिं मारि किन डारे॥
राम सबहि प्रिय प्राण समाना। तैं किमि तिन्हे कहे बन जाना।
भूप प्रतीति कीन्हि भलि तोरी। मरन काल कछु मति भइ भोरी।
भूप लगाइ न दोष तुम्हारा। दुख कर मूल अभाग हमारा॥
अब दृग ओट बैठ उठि जाई। तेहि छिन तहां मंथरा आई।
लखि कर पुद वन लात पकमारी। गिरी भूमि हा हाय पुकारी॥
पकरि केश इत उत घसि लावा। पर अपकार केर फल पावा।
भरत साधु लखि दीन छुड़ाई। कौशिल्या गृह गे दोउ भाई
राम मातु उठि हृदय लगाये। जनु बन राम लषण फिरि आये
रोदन करि पुनि हाल सो बरना। राम गवन बन भूपति मरना॥
जन्म मरण फल भल नृप लीन्हा। मोहिं विधि विरचि बज्र करि दीन्हा
मातु गिरा सुनि दुख रस बोरी। बोले भरथ बिलखि कर जोरी॥

मातु मृषा मोहिं विधि जन भावा ॥ समय पाछे सबहु न दुख पावा ॥
कैकै सुत अपयश अधिकाई ॥ मातु मते मोहिं कौन बलाई ॥

दो० जो अघ गो द्विज मातु पितु सुत तिय मारे होइ ॥
जो मम सम्मत होइ तौ मोहिं अघ लागे सोइ ॥
शिवनिरमाय लपल भखीमद विधि चारा चोर ॥
जो गति पावें सोइ मोहिं मिले मातमत मोर ॥
जे श्रुति निंदक हरि विमुख सत संगति न सोहातु ॥
तिनकी गति मोहिं मिलहि जो होइ भरमत मातु ॥
मातु भरत के वचन सुनि बोली सुचि सुखधाम ॥
रामहिं प्रिय तुम प्राण सम तुम्हें प्राण सम राम ॥

सो० तात मातु मत माहिं । तुम्हें कहैं मति मन्द ते ॥
सुगति लहैंगे नाहिं । अस कहि लिये लगाइ उर ॥

चौ० यहि विधि विलपत रैनि सिरानी ॥ होत प्रात आये मुनि ज्ञानी ॥
करि प्रबोध भरतहि समुझावा ॥ उठे तुरत गुरु आयसु पावा ॥
नृपतन छालि बेवान बनाई ॥ राखी मातु सकल समुझाई ॥
गंधसार समधी बहु लीन्ही ॥ दाह क्रिया सरयू तट कीन्ही ॥
पांडु पीर वाले श्रुति रीती ॥ दीन्हि तिलांजलि सबन सप्रीती ॥
गौर पक्ष ग्यारसि दिन आना ॥ कीन भरत दश गात्र विधाना ॥
द्विजहि दान दीन्हों सब भांती ॥ तिसरे दिन भइ तेरही सांती
पितु हित भरत कीन्ह जस करनी ॥ सो मुख सहसहु जाइ न बरनी ॥

दो० एक दिन गुरुजन सकल जुरि सभा मध्य आइ ॥
शोच विवस लखि भरत तें तब बोले ऋषि राइ ॥

चामर छं० सुवचन सुनि लीजिये । सबन सुख दीजिये ॥
दृगन जल पोंछिये । नृपहि कत शोचिये ॥

छप्पै शोचिय द्विज निज धर्म त्यागि जो रहे विषे रत । शोचि

य नृप नय रहित सहित नमतोष योध गत ॥ शोचिय वणि-
क बजाइ पाइ धन धर्म न ठानहिं । शोचिय तिय पिय छलनि
शूद्र विप्रहि अपमानहिं ॥ शोचिय यती विराग विन तिय
न शोचिय सब भांति भल । सुर दुर्लभ तनु पाइ जिन भजे-
उ नरामहिं छांड़ि छल ॥

चौ० शोचनयोगन जनक तुम्हारे ॥ नीति निरत त्रिभुवन उजियारे
प्राण पुत्र तजि राखे वचना ॥ प्रगटी प्रेम प्रीति की रचना ॥ ॥
अस जियजानि शोच परिहरहू ॥ पितु आयसु सो सिरपर धरहू
तुम्हें राज्य देगे नृप ज्ञानी ॥ पालहु प्रजहि परम हित मानी ॥
सुर पुर नृप पर तोषे पैहैं ॥ राम लषण सिय सुनि हरषैहैं ॥ ॥
यामें दोष न निगम बतावें ॥ जेहि पितु राजि देइ सोइ पावे ॥
सुनि सुमित्र कौशिल्या बोली ॥ गुरु आज्ञा सुत अहै अमोली
पुनि पितु बचन जाइ बलि अंवा ॥ होउ तात सबका अवलंबा
सुनि मृदु बचन भरत अकुलाने ॥ बोले सबन नेह बस जाने ॥

दो० यदपि मातु पितु गुरु बचन विन विचार चहि कीन ॥
तदपि मोह बस उत्तरु मैं देत क्षमेहु लखि दीन ॥

चौ० प्रथम पिता पन पूर निबाहा ॥ राम लषण सिय बन भल चाहा
जो मोहिं राजि देत बरजोरा ॥ यामें हित तुमार की मोरा ॥ ॥
मम हित सो रघुपति पद सेवा ॥ अपर उपाइ न जानहु देवा ॥
हित तुम्हार हम ते किमि होई ॥ केकै सुवन जान सब कोई ॥
जेहि उदगारि सबका दुख दीन्हा ॥ कारण ते कारज कइ चीन्हा ॥
मन मुख मूल सरिस सुखदायक ॥ धर्म शील चाहिय नर नायक
तेहिते सबै कहों शिरनाई ॥ आयसु याहि देहु हरषाई ॥ ॥
प्रात काल रघुपति पहँ जावों ॥ जरनि मिटे जब दरशन पावों ॥
भरत बचन सुनि सब हरषाने ॥ बोले मुनि तुम परम सयाने ॥

शोक सिंधु बूड़त अवगाहू ॥ तुम अवलंब दीन सब काहू ॥ ॥
मातु मते जो तुम्हे बताई ॥ सो सठ कीटन के दुख पाई ॥ ॥ ॥
अवशि चलहु बन जहं अवधेशू ॥ गे निज निज गृह पाइ निदेशू ॥
भरत बोलि सुचि सेवक लीन्हे ॥ भवन भंडार सौंपि सब दीन्हे ।
सचिवहि दीन तिलक कर साजू ॥ बिपिनि देव गुरु रामहि राजू ॥
होत प्रात चढ़ि पुरजन जाना ॥ सबन कीन बन ओर पयाना ॥ ॥
जेहि राखहिं गृह रक्षा हेता ॥ सो कहैं हरि बिन जरै निकेता ॥
सुक सारिका पिंजरन बोलैं ॥ अधिक उचाट कपाटन खोलैं ।
चढ़ि चढ़ि रथ ऋषि द्विजन समेता ॥ चले सकल बन रघुपति हेता ।
शिबिका सुभग समूह संवारी ॥ चढ़ि गवनीं पुनि तिय नृप नारी ।
जेष्ठा दै बिबेक कहि सोहे ॥ भरत शत्रुहन चले पयादे ॥ ॥
भरतहि देखि लाग अनुरागे ॥ तजि तजि जान चलन पग लागे

दो० कौशिल्या ढिग जाइ कै कह्यो चढ़ो रघुतात ॥
है है पुरजन बिकल अति सुनत चढ़े दोउ भ्रात ॥
प्रथम दिवस तमसा रहे उभै गोमती तीर ॥
तिसरे दिन बस सई ढिग प्रात चली सब भीर ॥

इति श्री विश्रामसागर सबमत सागर ग्रंथ उजागर श्री रघुनाथ दास राम
सनेही कृत भरत चित्रकूट गमनो नाम च-
तुर्दशोऽध्यायः १४ ॥

दो० जेठ कृष्ण चतुरथ दिवस भृगु सरु नियरान ॥
आवत भरत निषाद सुनि गुनि गुरि फसाद बिलखान ॥
प्रथम मातु मिलि दीन बन अब लै कपट समाज ॥
चढ़े राम सिय लषण पर करन अकंटक राज ॥
जान होत यह बात उर तौन लेत दल साथ ॥
उभै भांति गुह ज्ञाति सब बोलि लिये रघुनाथ ॥

चौ० तिन ते कहिसि सजग सब होहू ॥ पारि हारि तात सुतन कर छोहू ॥
सन्मुख समर भरत ते करहू ॥ राम हेतु तनु तजि भव तरहू ॥ ॥
चतुर चित्र नीते मनि लेहीं ॥ मूढ़ रतन कौड़ी लगि देहीं ॥ ॥
भले नाथ कहि भट अनुरागे ॥ कसि कसि अस्त्र शस्त्र मे आगे
सब निज कटक देखि गुह राजा ॥ कहेसि जुझार बजा बहु बाजा
तेहि अवसर भइ बांयें छीका ॥ सगुनिन कहा सगुन यह नीका
रामहिं भरत मनावन जाहीं ॥ तुमते होब रारि कछु नाहीं ॥ ॥ ॥
राम नाथ सुनि सबसे कहेऊ ॥ मैं अब जात सजग तुम रहेऊ ॥
लेहों भेद भरत कर जाई ॥ प्रीति अप्री तिन छित छिपाई ॥ ॥
कंद मूल फल सुरसरि नीरा ॥ धरन भराइ गयो तिन तीरा ॥ ॥
मुनिहिं कीन लखि दण्ड प्रणामा ॥ दीनि असीस समुझि प्रिय रामा
भरत बिलोकि तुरत रथ त्यागा ॥ चलि तेहि मिले सहित अनुरागा
भेटत देखि देव अन कूला ॥ जयति जयति कहि बरषे फूला ॥
कहँ वशिष्ठ कहँ भरत निषादा ॥ भेटत ताहि सहित अहलादा ।
यह हरि शरण केरि प्रभुताई ॥ नीचहु होत पवित्र लखाई ॥ ॥
पूँछी कुशल भरत ता केरी ॥ अब सब भांति कुशल भइ मेरी ॥
समुझि मोहि जे प्रभुइ न भजहीं ॥ ते जग बंचक सब सुख तजहीं ।
बहुरि मिले रिपु दवन कुमारा ॥ पुनि सब रानिन कीन जोहारा ।
दिहिनि अशीष लषण सम जानी ॥ पुरजन लखि हरषे सुख मानी
कहैं सकल यह है बड़ भागी ॥ भेटे जाहि राम अनुरागी ॥ ॥
तब निषाद निज लोग बोलाये ॥ घर बन बाग सकल भर जाये ।
प्रथमे सब सुरसरितट गयऊ ॥ करि मज्जन सुख पावत भयऊ ।
मांगि मांगि रघुपति पद नेहा ॥ टिके आइ जहँ तहँ तरु गेहा ॥
तब गुह पति बहु असन मँगाये ॥ कन्द मूल फल सबहि नखाये ॥
भरत सखा कहि लीन जवाई ॥ गे जहँ रैनि रहे रघुराई ॥ ॥ ॥

कुस साथरी देखि तरु श्यामा ॥ परिक्रमा करि कीन प्रनामा ॥

दो० सजल नैन है सखाते बोले सकुच समेत ॥
हाय राम सिय लखरा बन सहत बिपति मम हेत ॥

चौ० जनक सुता अतिशै सुकुमारी ॥ सासु ससुर पति प्राण पियारी ॥
लोने लखरा सरिस सुचि भ्राता ॥ भयो न अहै न है हैं ताता ॥ ॥
भूरु भूपति रघुपति सुकुमारे ॥ जीव चराचर सबहिं पियारे ॥ ॥
ते सोवत बन दर्भ डसाई ॥ बिधि गति मति कछु जानि न जाई ॥
जिन्हैं प्राण सम पितु महतारी ॥ जोगवत रहे नगर नर नारी ॥ ॥
ते बन चिचरि फूल फल खाहीं ॥ देखि हृदय मम फाटत नाहीं ॥
छग छग छग मोहिं बारहि बारा ॥ धन्य तात प्रण भल प्रति पारा ॥ ॥
सुनि बोला कर जोरि निषादू ॥ जानि बाम बिधि तजहु निषादू ॥
नाथ आपु प्रिय रामै भारी ॥ करत रहे उत कथै तुम्हारी ॥ ॥
धरहु धीर सुख समुझि प्रनामा ॥ करहु सयन चलि गये मुकामा
हरि गुरा कहत भयो भिन सारी ॥ करि मज्जन सब भये तयारी ।
केवट नाव अनेक मगाई ॥ उतरि सकल चलिभे हरखाई ॥ ॥
सानुज भरत पयादे देखी ॥ सुचि सेवक सकुचाहिं विशेखी ॥ ॥
तिसरे पहर प्राग चलि आये ॥ करि अस्नान सबन शिर नाये ॥ ॥
बिप्रन दान दीन बहु भांती ॥ मांगि राम पद प्रीति सोहाती ॥ ॥
जानि काम प्रद तीरथ नाथा ॥ बोले भरत जोरि युग हाथा ॥ ॥
सब फल दायक तुम भगवाना ॥ दीजे आजु सकल मोहिं दाना ॥

दो० चहौं न सुगतिन सुमति सुख रिधिसिधि में नहिं नेह ॥
बढ़ै रामपद प्रीति नित्त यही दान मोहिं देहु ॥
शशि चकोर घन मोर धन कृपिन मकर मधुरीति ॥
सो तृष स्वाती ते अधिक प्रभु पद बाढ़ै प्रीति ॥
जो कहौ प्रथमें तजि तिन्हैं कतगवनेहु परभोन

अंत अनुग अज्ञान ते अघन होय अस कौन ॥ ॥

सो० भरथ बचन सुनि सार । भई विरंचि में गिरा ॥
तात तजहु कुविचार । तुम रामहिं प्रिय प्राण सम-

चौ० बेनी बचन भरत सुनि हरषे । कहि बड़ साधु सुमन सुर बरषे ॥ ॥
भरद्वाज पहँ गे दोउ भाई ॥ कीन दण्डवत मन सकुचाई ॥ ॥
शीश अरतु मुनि मैजल भारी ॥ पद भ्रल कत भलका जनु वारी ॥
लखि मुनीश उठि हृदय लगाये ॥ देइ अशीश निकट बैठाये ॥ ॥
कहि अरथि तुम सकुचत कत ताता ॥ अचल ईश गति बाम बिधाता ॥
रामहिं प्रिय तुम सम नहिं कोई ॥ तब मग कहव लहब अघ सोई ॥
पल लेहु प्रजाहि तदपि नहिं फीका ॥ प्रभु पद प्रेम किहेउ अति नीका ॥
तेहि पर कहि कलंक बड़ येहू ॥ हम सब का उपदेशहि देहू ॥ ॥
समुभि परत मोहि अस निरबहेऊ ॥ राम कृपा मूरति तुम अहेऊ ॥
बालक बिधि मम सुयश तुम्हारा ॥ हरण ताप तम पाप अपारा ॥ ॥
भरि नयनन छबि निरखि तुम्हारी ॥ हम आपुनि बड़ि भाग बिचारी ॥

दो० सब साधन कर फल लहा लषण राम सिय दर्श।
तेहि फल कर फल अब भयो भरत त्वया अस्पर्श।

चौ० सुनि मुनि बचन भरत तव बोले ॥ पुलकि गात जल लोचन लोले ।
नाथ मोहिं नहिं पितु कर शोचा ॥ नहिं दुख जिय जग कहे कि पोचा
बिगरे परलोक लोक न शंका ॥ नहिं कछु डर बिधि भयो दिवंका ॥
एकहि कष्ट हृदय मम भारी ॥ लषण राम सिय होत दुखारी ॥ ॥
यहि आमय की औषद आवे ॥ तव कछु और बात मन भावे ॥ ॥
कह मुनि करहु न शोच तुम्हारे ॥ सब दुख मिटिहैं प्रभुहि निहारे ॥
आजु होउ तुम अतिथ हमारे ॥ भले नाथ कहि कटक सिधारे ॥ ॥
तब मुनि करि बिचार सुख पाई ॥ ऋद्धि सिद्धि अणिमादि बोलाई
कह्यो करहु सबहिन की सेवा ॥ हरषी सकल पाइ बड़ देवा ॥ ॥ ॥

प्रथम कनक मय महल सोहाये॥ कैयो योजन माहिं बनाये ॥ ॥
दीन्ह्यों बास सुरुचि सब काहू ॥ सुभग सेज स्रक सरस उकाहू ॥ ॥
असन बसन बर भोग अनेका ॥ दिये तोपि तिन एक पर एका ॥ ॥
दासी दास अप्सरा नाना ॥ बाग तड़ाग बिबिधि पो माना ॥ ॥
सुर दुरलभ सुख लहि सब लोगा ॥ बिसरे घर बन बिरह बियोगा ॥
भरथ बिलोकि मुनीश प्रभाऊ ॥ भयो राम पद अधिकहु चाऊ ॥
चक्र बाक सम रैनि बितायो ॥ प्रात नहाइ मुनिहिं शिर नायो ॥
बर बिराग बिपेन्द्र निहारी ॥ मुदित दिये संग सेवक चारी ॥ ॥
आयसु पाय सुसैन सिधाये॥ बीच बास करि यमुनहि आये ॥ ॥
रघुपति बरग निरखि बर बारी॥ हरषत भये सकल नर नारी ॥ ॥
भरत भाव भरिग सक तन पेखा ॥ अपर कबिहि अति अगम बिशेषा
जिमि मन मलिन मनुष्यन केहा॥ दुरलभ ब्रह्मानन्द अग मेहा ॥
तेहि निशि रहि तहँ उठि भिनसारा॥ एके खेव भये सब पारा ॥ ॥
करि अस्नान चले शिर नाई ॥ देखि कहैं मग लोग लुगाई ॥ ॥
का दोउ राम लषण हैं सोई ॥ होती संग सीय कहे कोई ॥ ॥
सैन साथ पुनि मानस खेदा ॥ तब इक सखी कह्यो सब भेदा ॥
सुनि सो कथा सकल अनुरागीं ॥ भरतहि बहुरि सराहन लागीं
कैकेय योगन सुतये अहहीं ॥ ॥ एक कठोर बिधाते कह हीं ॥
भली भई भव भूत बिगारी ॥ एक कहैं अस कहो न प्यारी ॥ ॥

दो० राज्य हरण पुनि पितु मरन बिपिनि चरण जगदीश॥
दैव करै ऐसी बिपति परै न काहू शीश ॥ ॥

चौ० यहि बिधि जहँ तहँ ग्राम निवासी॥ कहैं सुनैं सुमिरैं सुख रासी॥
भरतहि जिन देखे मग लोगा ॥ तिनके सकल मिटे भव रोगा ॥
सहित समाज जहां मग धरहीं॥ महि कोमल तरु छाया करहीं।
यह बड़ि बात भर कै नाहीं ॥ जिन्हें राम सुमिरत मन माहीं ॥

लखि गुरु ते बोले सुरराजा॥ बनी बात अब होत अकाजा।
रामहिं भरत मनावन जाहीं॥ अस कछु करहु मिले जेहि नाहीं

दो० कह सुर गुरु हरि भक्त जो कोउ करत कुचालि॥
परत पलटि तेहि शीश सोइ ज्यों रज रविहि उछालि॥
सेवक की सेवा कि है हरिहि होत परितोष॥
वैर भक्त ते वैर जो जरे राम के रोष॥ ॥
यदपि एक रस एक प्रभु गहत न सारा सार॥
तदपि सुभक्तन हित करत सम अरु विषम विहार॥

चौ० अस जिय जानि तजहु अविचारू॥ सुमिरहु भरत चरण सुखसारू
सुनि सुरपति उर धीरज आवा॥ बरषि सुमन पद प्रेम बढ़ावा॥
पूछत प्रभु भरतहि चलि आये॥ नय निवास करि शात सिधाये
सब के उर अभिलाख विशेषी॥ कब सिय राम लखण मुख देखी
नव निषाद गिरवरहि देखावा॥ प्रेम मगन सबहिन शिर नावा।
सुमिरत नाम दरश की आशा॥ उभय कोश चलि कीन निवासा
प्रात काल उठि चले विशेखा॥ इत सिय स्वप्न प्रात अस देखा
पुरजन सहित भरत जनु आये॥ सासु आन विधि सब दुखताये
सुनि प्रभु कह्यो स्वप्न भल नाहीं॥ कीन अस्नान शोच मन माहीं
उत्तर दिशि देखी नभ धूरी॥ दुरे आइ खग मृग सहं भूरी॥ ॥
तब तो चकित उठे रघुराई॥ आइ किरातन खबरि जनाई॥
भरत आगमन सुनि रघुबीरा॥ भये प्रेम बस पुलक शरीरा॥
पुनि मन शोच कीन रघुराऊ॥ उत सुर हित इत बंधु दुराऊ
बहुरि समुझि मन भये सुखारे॥ भरत कहे महं अहें हमारे

दो० लखण लख्यो प्रभु शोच बस उर मनुषशा साधि॥
बोले सन्मुख जोरि कर सहित क्रोध अह लाधि॥

चौ० नाथ कनक रसना प्रभुताई॥ पावत पुरुस जात बौराई॥

वेनु नहुष भुज सहस सुरेशा॥ शशि त्रिशंकु ययाती दिली नरेशा॥
अरु कृत वीर्य दक्ष गति गाई॥ सुरसी में नहिं सिंधु समाई॥ ॥
भरत साधु बड़ रहे सयाने॥ तेउ राज मद पाइ भुलाने॥ ॥ ॥
विपिन न यकाकी समुझि सुभाये॥ करन अकंटक राज सिधाये॥
जो मन में यह बात न आवत॥ तौ केहि कारि हारि कटक सोहावत
प्रथम मातु मिसि किहिनि खोटाई॥ समय पाइ फल लागन आई॥
भरतहि आजु सबन्धु प्रचारी॥ नाथ सपथ रन डरिहौं मारी॥
अति अपमान रजहिं नहिं सोहै॥ हम नृपतनै कराव बुझोहै॥ ॥
सुनत वचन लोक भय मानी॥ तब तहं भई गगन इमि बानी॥
ऐसे बल है तात तुम्हारे॥ परिबुध करत न कछु अविचारे॥
सकुचे लषण राम सनमाने॥ तात वचन तुम सत्य बखाने॥
भरत सरिस शुचि बंधु जहाना॥ भयो न अहै तात तव जाना॥
मरुड़े बहु रजु आहि गहि खावै॥ गोपद बूड़ि घटज बरु जावै॥
भरतहि होब न नृप मद भाई॥ बिन सकि पयनिधि इखद खटाई
गुण अवगुणमय जग विधि कीन्हा॥ भरत हंस जल तजि पय लीन्हा
यहि विधि प्रभु इत करत बड़ाई॥ उतै भरत पय सरित नहाई
सकल समाज राखि तेहि तीरा॥ आपु चले जहं सिय रघुवीरा॥
संग निषाद नाथ लघु भ्राता॥ विविध कुतर्क करत मग जाता॥
केके सुत लखि बहै तजि देही॥ सेवक समुझि अपन करि लेहीं
तजेहु अतजेहु मोहिं गलियाही॥ पिशुन तजि मातु पितहि कित जाहीं
यहि विधि ठटु करत बदत अधीरा॥ आये चलि प्रभु आश्रम तीरा
फूले विटप अनेक प्रकारा॥ खग मृग मधुकर करत विहारा॥
दो॰ पाकरि जंबु तमाल जुत नाम धिवट लखि श्याम॥
तेहि तर सरिता तट बनी परण कुटी अभिराम॥
कहु तुलसी तरु सुमन लखि रुचिर वेदिका एक॥

होत कथा नित आइ तहँ बैठत साधु अनेक॥

चौ० चलत शोभा जब भरत निहारी॥ मिटे सकल दुख भये सुखारी
चले प्रणाम करत दोउ भाई। पहुँचे जब रघुपति पहँ आई॥
उठे तुरत प्रभु जबै निहारा॥ कहुँ धनु शर कहुँ तूण बिसारा॥
धाइ उठाइ लाइ उर लीन्ह्यो॥ मिलनि निरखि सुर जय जय कीन्ह्यो
प्रीति प्रतीति भरत रघुवर की॥ विधि हरि हर सुर सकहिं न बरकी
हौं केहि भाँति कहौं मतिथोरी॥ मिले लषण ते भरत बहोरी॥
राम सखहि भेटे हरषाई॥ मिले शत्रुहन प्रेम बढ़ाई॥ ॥
केवट लषण शत्रुहन भेटे॥ पुनि दोउ बंधु सिय पद लेटे॥
दीनि अशीश सहित बैरागे॥ भे अनुकूल बिलोकि सुखारे
तब केवट वर बचन सुनाये॥ प्रभु मुनि मातु लोग सब आये।
गुरु आगवन सुनत रघुबीरा॥ गये जहाँ सरि तट सब भीरा॥
मुनिहिं प्रणाम कीन दोउ भाई। प्रेम समेत लिये उर लाई॥
विप्र विप्रवनि तन शिरनावा॥ आशिरबाद सबन ते पावा॥
आरत लोग समुझि सुखाता॥ पल मा सभै मिले दोउ भ्राता
पुनि देखी सब मातु बिहाला॥ प्रथम केकइहि मिले कृपाला
पद परि प्रभु तेहि कीन सुखारी॥ बहुरि सकल भेटी महतारी
मिले सुमित्रहि पुनि दोउ भाई॥ कौशिल्यै भेट अकुलाई॥

दो० अति सनेह बस मातु दोउ बंधु लिये उर लाइ॥
तेहि क्षण भयो बिलाप जस तस को पै कहि जाइ॥

सो० भेंटि सबै दोउ भाइ। गुरुहि कह्यो पग धारिये।
मुनि कर आयसु पाइ। उतरे जल थल देखि सब॥

चौ० द्विज गुरु सचिव मातु लै साथा॥ आये निज आश्रम रघुनाथा
सिय उठि मुनि पद नायो माथा। उचित अशीष दीनि ऋषिनाथा
मुनि गुरु तिय द्विज प्रिय पद लागी॥ दीनि अशीश सकल अनुरागी

लखि मुंदरी रघुपति कर केरी॥ बोली बचन तासु तन हेरी॥ ॥
श्री घरबन हम तब यह रीती॥ अब को करिहि जियन परतीती
कहु हैं कुशल लखण रघुबीरा॥ कैसे तैं आई ममतीरा॥ ॥
तब हनुमत बोले सह चाऊ॥ मातु भानु कुल दशरथ राऊ॥
तिनके सुवन लखण रघुनाथा॥ आये बन बैदेही साथा॥ ॥
महिं जैं नहं हरि लैगा कोऊ॥ ढूंढत फिरैं बिपिनि महं दोऊ॥
गीधराज ते सुधि जब पाई॥ तबैं तो अधिक उठे अकुलाई
बहुरि सखा सुग्रीवहिं कीन्ह्यो॥ भूषण पाय व्याह सी लीन्ह्यो
बरषा समुझि रहे गम खाई॥ अब कपि अगणित बदुरे आई
पठये चहुं दिश चाहन भूरी॥ मोते कहि नि नयन जल पूरी॥
ले मुंदरी जाहु तुम ताता॥ सीतहि देखि कहो कुशलाता
काल्ह मातु मैं लंकहि आयौं॥ खोजत आनु दरशन पायौं
राम चरित यहि बिधि सुनु सीता॥ भई मुदित दुख दारुण बीता
बोली जेहिं यह कथा सुनाई॥ सो अब प्रगट होत किन भाई

दो० सुनि सीता के बचन कपि आयो पुरह लजात॥
चूके औसर सुजन जिमि सज्जन सन्मुख जात॥

चौ० कपि स्वरूप लखि सीय सकानी॥ राम दूत मैं सत्य सयानी
तिन के गुण कछु करौं बखाना॥ पीप्रनाय बोले हनुमाना॥

कुकुभा छं० प्रथम दया दुख देखि सकै नहिं उभय कृ-
पाकरि गहई। अनुकंपा हित करत न त्याग त करुना कष्ट
न सहई॥ आनृसंस गुण महित दोषहू ताकी रक्षा चाहैं
अनूक्रोश निज सरणि केर कलि कर तब धुनि पुनि काहैं।
दम गुण इन्द्री दमन दर्पपरिभव दानव संतापा। सम गुण
सुमत विरोध बोध बपु परि पूरन निश पापा॥ सत्य सदा स-
च कहत गहत लखि प्रीति प्रतीति अपावन। क्षमा छिद्र-

लखि क्षमहि सदा ग्रापति सो लभ्य सोहावन॥सौशिल्या तज्ञदीन खीन बुधि सुधि धरगा गत पाले। प्रगात विधुर बात्सल्य भोग कृत प्रमुदित आपु कृपाले॥ सब उर फुर सर्वज्ञ अघट घटना कर शक्ति सरूपं। रज कृत गगात कृतज्ञ मेरु सम सुमिरत भक्ति अनूपं॥ गुणगम्भीर रहि तीर जासु की गति मति जातन जानी। चतुरति चित्र बिचित्र रचत रचना अगणित बिचबानी॥ थिर सुनाम गुण धाम अचल अर्पत अन हेतु उदारा। धीर्य धार रिपु मार मोह मधि मानस टरै नटारासूर समर सुख लहत तेज जग जीवनि निज बसराखै बल बड़ कारज करत होइ श्रम स्वल्प न पद्धति नाखै॥ सो दय्या सिल अह्न सुभग चख चाहत चाहन डोलै॥ महा मीठ माधुर्य साम्य सो रम सबते भल बोलै॥ भागवान ब्रह्मादि धनी बहु जाके धनते भयऊ। सिरस सुमन सुकुमार्य आर्य आर्ज्जव लि अजीत अरि जयऊ॥ शुद्ध सुबेव किशोर सौर्य मार्दव विरक्त विज्ञानी। धर्म धाम निष्काम राम रघुनाथ अनाथ अमानी॥

दो० कहि कै कहत न गहत गहि देके देत न काहु॥
बधि कै बधत न तजत तजि भजेहि भजत तरनाहु॥
संग सुमित्रा सुवनते अधिक भरत में प्रीति॥
कइक बार मोसि कहिनि कुटिल काग की रीति॥

चौ० सुनि हनुमान ब नवैदेही॥ जान्यो मन क्रम राम सनेही। बोली अहैं कुशल दोउ भाई॥ हमते तात न कछु बनि आई॥ सासु ससुर पति वचन नेवारी॥ आइन संग सनेह पुकारी॥ अकृत देह जब भयो बिछोहा॥ तजे न प्राण कौन बड़ मोहा॥ यह उसहे उ दुख दुसह अभागी॥ जारेन गयो बपु बिरह दवागी॥

तेहि ते तात प्रीति को बाना ॥ जानत भरत कर इम जल जाता ॥
आरज सुवन दया के सिंधू ॥ सरल सुभाव दीन के बंधू ॥ ॥
निज दिशि देखि चहे सो करहीं ॥ हमरे करम सदा दुख भरहीं ॥
सुनि पवनज कह पुलकित गाता ॥ दीन वचन कल भाषत माता ॥
जन के दुख रघुनाथ दुखारी ॥ तव वियोग संभव दुख भारी ॥
परतु अनरोध सोध बिन माथे ॥ ज्यों त्यों इन ने दिवस बिताये ॥
नाहिन कह रघुपति सरभानू ॥ तम बरूथ कहं निशाचर जानू ॥
जो मैं हरि लै जावों आजू ॥ बिन निदेश बिगरे सुर काजू ॥

दो० तेहि ते कछु दिन धीर धरु कपिन सहित सो आइ ॥
अाइ तुम्हें लै जाइ हैं अरि हरि पुर पहुंचाइ ॥
सुनि बोली सिय कीश सब हैं सुत तोहि समान ॥
तब तो कीन्ह्यो स्वर्ण गिरि सरिस सु तनु हनुमान ॥

सो० बिन कीन्हे करतूति कथत ताहि लघु जानिये ॥
काल्हि कहौंगो भूति । धोइ समर सखि बदन मसि ॥
मे जो सुने कटु बैन । कहे जो निशचर नीच ने ॥
धरि राखे उर ऐन । समय पाइ सब काढ़िहों ॥
भइ सीतहि परतीत । देखि बुद्धि बल की अकर ॥
दीन्ह अशीस सप्रीति । अजर अमर सुत होउ प्रिय ॥
सुनि कपि नायो माथ । हाथ जोरि बोल्यो बहुरि ॥
सुधा लागि मोहिं मात । हरषि कहौ सुत खाहु फल ॥

इतिश्री विश्राम सागरे सब मत सागरे ग्रन्थ उजागरे श्री रघुनाथ दासरामसनेही कृत मारुत नंदन श्री सीतापति श्रीराम संदेश बरणो नाम एकविंशोऽध्यायः

चौ० सुमिरि राम सिय सन्त गुरु गणप गिरा सुखखानि ॥
कहौं आदिकवि कथनि कछु नाटक रीति बखानि ॥
मेघनाद ते अधिक प्रिय पुर हुत ने बर बाग ॥

दसमुख दुख हित खाइ फल कपितरु तोरन लाग॥
बरजत मार असुर कछु कछुक गये गृह भागि॥
कछुन जनायो रावणहि सुनत लागि जनु आगि॥
चौ॰ तुरत बोलि मंत्री सुत लीन्हा॥ लखि किन्नर कहं आयसु दीन्हा
असी सहस्र सुभट संग लैके॥ आवा निकट दुंदभी दैके॥ ॥
हरषे हरि सुत सेन निहारी॥ बोले जै रघुनाथ खरारी॥ ॥
जै लक्ष्मण सुग्रीव कपीसा॥ लखि किन्नर मारे शर बीसा॥
तब हनुमत हसि न रुष्ट कीन्ह्यो॥ तेहि एक विशिख खंड त्रै कीन्ह्यों
कपि योजन की शिला उपाटी॥ लक्ष बाण करि किन्नर काटी
तब बजरङ्ग रोस करि धायो॥ पटकि पानि धिर मारि गिरायो।
पाछे अपर निशाचर मारे॥ भागि बचे ते जाइ पुकारे॥ ॥
सुनि तब अछै कुमार पठावा॥ उभै लाख भट लै सो आवा॥
देखि ताहि गरज्यो कपि भारी॥ भागे हय गय रहहरि पछारी॥
दो॰ साधि सकल आये निकट कहि कहि बानी बिंग॥
कूदेहु कपि तिन मध्य इमि जिमि मेरवन महं सिंग॥
कछुको नाय सोंडे करनि कछु माडे धरि पाइ॥
कछुक मिलाये धूरि महं भूरि मसन कीनाइ॥
चौ॰ निज बल बध लखि अक्षय कुमारा॥ लोह खंभ लै की शहि मारा
लागत सो मुरछा सी आई॥ मारे तब लाखन सर धाई॥ ॥
भयो चेत तनु पूरित देख्यो॥ भानु किरिनि जनु चहुं दिसि लेख्यो
झिटकि देह सब बान गिराये॥ गहि गिरि एक अछै पर धाये॥
आवत लखि मारे बहु बाना॥ दहि ने करते खस्यो परवाना॥
तुरत बाम गहि सिर दै मारा॥ सहित सूत रथ भा संहारा॥ ॥
तासु सचिव सुत पंच प्रचारे॥ कछु खेलाइ पुनि सोऊ मारे॥
बैठ बहुरि महल पर जाई॥ बोले लंका दिसि गोहराई॥ ॥

मैहौं कोशलेंद्र कर दासा ॥ बैठ लखा वन कीन्हे नासा ॥ ॥
जासु सुभट मन होइ खुशाली ॥ आइ करै सो समर कुचाली ॥
अंछै निधन सुनि निश्चर राई ॥ मेघनाद कहँ लिहिसि बोलाई
कह्यो बाँधि वानर कह लावो ॥ मारेहु जनि सुत मोहिं देखावो ॥
आयसु मानि अनीलि संगा ॥ आवा लहँ जहँ कपिरण रंगा ॥ ॥
लखि पवनज फांद्यो तिन बीचा ॥ मारे छिटकि अनेकन नीचा
पुनि प्रचारि रणरिपु ले भिरेऊ ॥ मृगपति सम महि कोउ न गिरेऊ ॥
भरि प्रसंग दिन भई लराई ॥ जाना यह हरिजीत न जाई ॥ ॥
ब्रह्म अस्त्र तब साधि चलावा ॥ करि विचार हनुमान बँधावा
लीलै लै आये जहँ रावण ॥ देखा कपि जनु कुधर भयावन ॥
अरुण नयन रिसबस अंगजरहीं ॥ समय देव सब आयसु करहीं
लखि प्रभाव कपि शंक न आनी ॥ बोला तब दशकंधर बानी ॥

**गीतिका छं०** कपि कौन तू सुत अस्स घालक कौन बल रघुनाथ के । रघुनाथ को खरदूषणादिक अनुज लक्ष्मण सात के ॥ लखण को तव भगिनि जानत परशुधरिमद जेहि हस्यो । परशु धर को सहस भुज रिपु दीप जेहि तबछीर धस्यो ॥ पठवा जु केहि सुग्रीव का हरि बालिसे दर जानिये । कपि बालि को तुम रहे जाकी कांख में सुधि आनिये ॥ किमि सिंधु नांघे गोपद ज्यों केहि हेत सिय चोरे लखे । सिय कौन कन्या जनक की तुम बानगे जाके मखे ॥ कस बान सादू बलि मुखन जेहि तेहि बाँधि नाच न चा यहू । को कहत यहि विधि पद्मिनी जेहि जलधि मांझ चलायहू ॥ सठ बाँधि आयसि यही बात नबान यह नहिं आन है । तव त्रियन लखि अघ लाग पुनि तोहिं देन शिक्षा ज्ञान है ॥ दे कौन शिक्षा देत याही वयर प्रभु से जनि करौ । परि पाइ सीतहि देहु

सब बिन मोत जाते नामरो ॥ को मारिहै मोहिं कर्म तेरे कौन तिन ते राखिहै । श्रीराम करुणा धाम जब तें शरण सुखते भाषिहै ॥ मम त्रास त्रिभुवन आजु तो हम शरण काकी जाहिंगे । नहिं जाउ है तो पाइहै फल कटुक कछु दिन माहिंगे ॥ मृग नारि द्विज कपि नाह हौं खर दूषणा धक निरबली । मोहिं भेंटि जब फिरि जाइहै तब बात कछु आगे चली ॥ जब समर रोखिहै राम नव को सुभट सायक सहि सकी । सुनि समुझि बूझत नाहिं औसहु नयन फूटे बर बकी ॥ रिपोच कपि नहि डरत काको मोहिं तू सठ है कहा । नहिं दीन आयसु ईश नातरु ख्याल कर त्यों जस चहा । रसराज तोहिं करि सुभट रस युत लेक खल गवल तोरवयं । पुट पाक करि सुर पतिहि देतो घने घर घल तो त्वयं ॥ सुर नाग नर दिग पाल सब जग जाल जेहि कर तल अहे । तेहि शत्रु ते करि रारि जीवन मरण दोनो भल रहें ॥ अपवलीन सेना मापि तव नहिं सबल कोउ मोते हवै । पर डरत आयसु भंगते नत भवन करि जाते सबै ॥ सुनि किहिसि निष्ठुर बोलि यह कपि काल बस बध कीजिये । बर बाग की गति किहिसि जिमि तिमि बाँटि तन को लीजिये ॥

सो० मुनि धाये जिमि भूत । कह्यो बिभीषण जोरि कर ॥
नाथ न मारिय दूत । घटन कि दधि दलि बूँद यक ॥

चौ० अपर दण्ड कीजे जो चहऊ ॥ तो बालधि पावक ते दहऊ ।
जहि ते फिरि तपसिन महँ जावे ॥ कपिन समेत इहाँ ले आवे ॥
एक गये जो मिले अनेका ॥ तो तुरते तजि दीजे एका ॥ ॥
सबहिन कहा मंत्र यह मूला ॥ लगे लयावन घृत पट तूला ॥
जहँ तहँ लगे लपेटन बोरी ॥ कपि खेलार करलूम बढ़ोरी ॥

ठौर ठौर पावक पर जारी ॥ उये कोटि रवि किधौ ईखारी ॥ ११
लघुहे निवुकि मेरु सम भयऊ ॥ रावन भवन कूदि चढ़ि गयऊ ॥
नाराचछंद॥ चढ़ौ फलांगि धाम धूम लाम को उठावऊ।
मनो अकाश ते नदी कृसानु की बहावऊ ॥ किलंकलील
नेक काल जीह सो पसारे हू । किधौं अनेक अयक सूर सय
क सीनि कारेहू ॥ किधौं सुरेश चाप की कलापदामिनी मँहै।
विलोकि जातु धान सो बराल भे जँहैं तहैं ॥ फिराइ लाइ लाइ
अयन मयन से लगे बैरे। गयंद छोरि बाजि छोरि बाजि छो-
रि ऊंट छोरि ये खरे ॥ अनेक हाल बालकी सुतात मात बो-
लहीं। बचाइ लीजिये हमै सभै समान डोलहीं ॥ अनेक ना-
रि मारि डिंभ डिंभ काढ़ि लावही ॥ अनेक डारि डारि वस्तु वा-
रि लेन धावहीं ॥ अनेक कंत बीर ते पुकारि वयन यौं कहैं।
उठाइ लेहु हाल माल जाल दे परोन हैं ॥ विलोकि दैत यौं
कहैं कपी धायन्त माठनी । सुरारि सोज लंक कुंड हाक स्वाह सी
धनी किधौं विराट के सुरारि रत्न शेगजानिजू । तिमित्त तासु वद ज्यो
र भूंगाक ठानिजू ॥ मथं तिमंद्र राजकी मनोज फागु खेलई। विरायभृ-
त्य बोधको विमोह वधु ठेलई। गिरे कपूर द्रुतितन बिकहे मंदोदरी।
विहाइ लोक लाज का निभाग तीन कौं अरी ॥ अरे अकंपनाय किला
प कंठ की महो धरं। लवाइ लेउ पद्म गाति पूत नाति सोदरं ॥ अ-
नेक बार मैं कही बुझाइ हू विभीषणं । नमामि दादि आरको कुठा-
र वंस तीषणं ॥ निकेत द्वार अपई उद्द हाट बार में जहाँ। लुका-
त जाय नीर कीश तीर देखिये तहां ॥ घने स्व बस्तु ज्ञात के-
निसात स्वस्ति पावहीं ॥ बोलाइ शेष राघवेश जानकी क-
हावहीं ॥ बधू जो कुम्भ करी की पसारि पानि भाखिये।
दोहाइ रामचन्द्र केरि मोर कन्त राखिये ॥ अनेक धाइ

धाइ जाइ रावरो सुनायहू। बिचारि वीर मेघनाद से बली पठायहू॥ अनेक अस्त्र शस्त्र लाय आइ मारने लगे। घुमाइ दीनि बालधी पुकारि क्रूर से भगे॥ सुमंत्र जाइ यों कही बड़ो बलाइ कीश है। निशंक बंकहू बड़ो सुनो न ऐस दीस हैं॥ बिशाल ज्वाल जानि कोपि मेघ बोलियों कही। बुलाइ देहु आगि रे बहाइ जन्तु को सही॥ भले सुनाय चाप आय पुंज पाथ छादेऊ॥ यथा सनेह पाइ चौगुनो कृशानु बाढेऊ॥ लगी जु अङ्ग अङ्ग बाण प्राण ले भगे सबै। निहारि रीति मालवान स्यान बोलियों तबै॥ न आहि याहि आभिमूस आहि ईश श्यामता। समीर स्वास सीयकी जु राम रोषा मामला॥ बिड़ोज ब्रह्म बिष्णु रुद्र आदि देव जोन हैं। डेरात माहिं सर्व बंङ्क ईश और कान हैं॥ बोलाइ कालते कह्यो लगूल लाउ मारि कै। बटोरि भूत प्रेत गण्ड दण्ड चंड धारि कै॥ बिलोक बात जात घात कीनि सयन तासु को। उठाइ गाल में धरयो पयोधवं भार जासु को॥ समेत शंभु भास राम दास घास आयहू॥ सभीत पंकजासना दि बीनती सुनायहू॥

**दण्डकछं०** जयति श्री बात संजात विख्यात बल बिपुल पन बाल रवि गाल धर्ता॥ लोक लिपि कष्ट श्रुत शास्त्र विधानि पुण निरस संसार महिं भार हर्ता॥ जयति बज्रंग रण रङ्ग अरिभङ्ग कृत कर्म निहिं भर्म रिक मूक बासं। सत्य सुग्रीव सुख हेतु बुध केतु बपु बचन मन काय रघुनाथदासं॥ जयति गुण ज्ञान विज्ञान बैराग निधि नाम बसु जाम उर धाम धारी। साधु सुर रंजनं असुर गण गञ्जनं दुष्ट मुख भञ्जनं बिपति हारी॥ जयति कपि मिष्ट पर मिष्ट-

पावक परम धर्म धुर धरणी हरि दर्प हन्ता। स्वर्ण से लाभ जल दाम विग्रह बरण विमल श्रम सूर वीराग्र गन्ता॥ जयति जन कात्मजा शोच मोचन विपिनि निधन निर्द्वन्द दश ग्रीव जाता। निपट निर संक गढ़ लंक दाहक काम क्रोध मद देव दानंद दाता॥ जयति शिर ध्वजा दृग देत कटि उदर कर शूल निरमूल नाभिस्थ आमं। पातु पूरब दक्षि विदिशि पश्चिम उत्तर ऊर्ध अध सर्वदा सर्व ठामं॥ जयति पर यंत्र पर मंत्र नेवारणं साकिनी डाकिनी घोर मारी॥ भूत यम दूत बेताल पावक प्रेत चोर बिग बिच्छू अहि बंध नारी॥ जयति सुर सिद्ध मुनि वृन्द बन्दित चरण सरण भय हरण धृत कुधर हाथं। अंजनी आनि दोहाइ श्री राम की हरहु दुख सपदि रघुनाथ नाथं॥

दो॰ देहु छांड़ि यम राज कहं यही बीनती मोरि॥
परवस आयों लखन सुनि दीन गात ते छोरि॥
जरत देखि पुर जान किहि भयो शोच कपि हेत॥
लागी सोंपन सब विबुध विष्णुहि प्रीति समेत॥
बैदेही की सुरति करि हरि हु लाग पछितान॥
पुनि अपनी दिसि देखि के दूरि कीन अज्ञान॥
बच्यो बिभीषण भवन अरु कुंभ करण कर द्वार॥
अपर लंक सब जारि कपि कूद्यो जलधि मंझार॥
पूंछ बुझाइ बनाइ लघु वपु आय सिय तीर॥
कह्यो चिन्ह कछु देहु मोहिं जिमि दीन्ह्यों रघुबीर॥
मुनि सह प्रीति उतारि निज चूड़ामणि तब दीन्हि॥
गहबर बोली तात तुम भले समय सुधि लीन्हि॥
जिमि मनि बिन व्याकुल भुजग जल बिन व्याकुल मीन॥

तिमि देखे रघुनाथ बिनु तलफत हौं मैं दीन॥
कहु सुत अब कब आइहैं दीनबंधु यहि पार॥
देहैं राज बिभीषणै करि निशिचर संहार॥
बिजैपाइ कब राजिहैं मोहिं सहित दल माहिं॥
देवबंदि ते छूटि कब बिनय करब प्रभु पाहिं॥
कबधौं बिधि यह चाइहै फिरि कौशलपुर तात॥
भरत शत्रुहन लोग सब कब लहिहैं मुद मात॥
ह्वैहैं मंगल काज कब पुजिहैं याचक काम॥
नख सिख कब अवलोकिहौं रघुपति छबि अभिराम॥
सीस मुकुट मणि गण जटित श्रवणनि कुंडल लोल॥
जग मगात कब देखिहौं टोपी दिये अमोल॥
अलकैं सींची अतर सो निकट कपोलन मुक्त॥
भरि लोचन कब देखिहौं कुसुम कलिन संयुक्त॥
भाल तिलक भासित उरद भृकुटी धनु अनुहारि॥
भूरि भाग कब देखिहौं नयनन पलक बिसारि॥
चंचल चारु बिशाल बिदि लोचन मोचन मान॥
चितवत हिसि कब देखिहौं मन को करि कुरबान॥
कीर तुंड सम नासिका लटकन की छबि भूरि॥
कब चकोर सम देखिहौं मुख मयंक तृण तूरि॥
अरुन अधर दाड़िम दशन रसन चारु मृदु हास॥
हे हरि कब अवलोकिहौं ससि कर सरिस प्रकास॥
मधुर बचन जन मन हरण कब सुनिहौं निज कान॥
चिबुक चारु कब देखिहौं चितवन अमी समान॥
कंबु कराट तुलसी सुभग मनि मानिन की माल॥
उर दीरघ अवलोकिहौं कब त्रिवली सुखजाल॥

भुज बिशाल करि कर सरिस करतल कमल समान ॥
भूषित विभूषण देखिहों कब लीन्हे धनुवान ॥
कौन झंगा पहिरे ललित ताऊपर पट पीत ॥
कब निज नयन सेराइ हौं देखि उहर उपवीत ॥
कटि केहरि हरि कर धनी पट पट दनी सुरंग ॥
कब पद पदुम पलोटि हौं जानु पानि सब अङ्ग ॥
मैं सुन कंत अनन्त कर जानत सरल सुभाउ ॥
ताते कहत न सहत दुख तुम ते कौन दुराउ ॥
बिरह आगिनि नें देखि तोहि सीतल भय निज देह ॥
सोउ कहत तुम जान फिरि सोइ दुख सह बस नेह ॥
दीन बचन सुनि सीय के भयो विकल कपि राय ॥
नीकि न लागी अमरता छल बल कछु न बिसाय ॥
दीन्हो मातु प्रबोध तब होई तुव मन जौन ॥
चल्यो नाइ शिर नाद करि कूद्यो सागर लौन ॥
आवत जानि लंगूल सब चंढे बिटप गिरि धाइ ॥
देखत पहुँचे आइ हनु कुहू दिवस सुखदाइ ॥
भये छीन ते पीन सब शाखा मृग एक साथ ॥
इहद रमायन केर मत कहा कछुक रघुनाथ ॥

इति श्री विश्रामसागर सबमत आगर ग्रंथ उजागर श्री रघुनाथ दास राम सनेही कृत हनुमान लंकापुरी विध्वंस वर्णनो नाम द्वाविंशो ध्यायः २२ ॥

दो० सुमिरि राम सिय सन्त गुरु गणप गिरा सुखदानि ॥
सार रमायण कहें कछु गीता बल्लि मत आनि ॥
सिये रंजि बन भंजि पुनि धुर जराइ मनिषाइ ॥
आयो मारुत सुत हि लखि हरषे कपि सम सुदाय ॥

भेंटि भेंटि पूछा सबनि हाल कहा हनुमान॥
सुनत चले सानन्द है जहँ सुकरठ भगवान॥
मार्ग पञ्चमी शुक्र दिन मधुवन पहुँचे आइ॥
खाये फल दल मधु सबनि रखवारे बिड़राइ॥
षष्ठी दिन कपि पतिहि मिलि मुदित कहा सब हाल॥
सतयें दिन आये प्रबिल जहँ रघुनाथ कृपाल॥

**चौ०** चरणपरत भेंटे रघुवीरा॥ सानुज बैठारे निज तीरा॥ ॥
जामवन्त तब सकल बखाना॥ जेहि बिधि काज कीन्ह हनुमाना॥
सुनत समोद गोद भरि अङ्का॥ हनुमानहिं पुनि मिले श्रीरङ्का॥
उपधारि बूझी कुशलाता॥ किमि सिय खबरि लयायो ताता॥

**गीतिका छं०** किमि तात लायहु सीय सुधि सुनि पवन सुत पद गहि कहा। प्रभु पास ते जब चलेन ढूंढ़त दूरि एक सागर चहा॥ शत योजन कर तेहि नांघि चालिस कोस न कआराम है। पुनि हेम के त्रैकूट लङ्क सुवेल सुन्दर नाम है॥ तहँ पाँच लाख पषान के गृह दारु के नव लक्ष हैं। पुनि ताम्र के मुनि कोटि घर श्रुति कोटि रजके स्वक्ष हैं॥ ते तनेहि कञ्चन केर केवल कोटि पङ्कज राग के। यट कोटि तृण के बंशछद के कोटि सत बहु भाग के॥ अस्फटिक के नव कोटि मेचक दाम कोटि सहस्र से। मैं दीख इतनेनि लै लंका दुर्ग सत योजन नवंसे॥ दश शीश नाको ईश जाके कोप ते त्रिभुवन कंपै। उपवाग तामें जानकी तव बिरह पावक में तपै॥ जहँ रहत तहँके बिहंग निज निज भवन तजि भजि भजि गये। भइ भेंट स्वास समीर ते तिन फिरि न तिहुं मद पगदये॥ कृशगात सो जरि जात तजि दृग बारि निज हित राखहीं। तव नाम सुमिरत याम आठौं और कछु नहिं भाषहीं॥

जब शरण मीन समान बिन जल जानि तब त्यागो चहे।
तब सींच प्रभु गुण राखि त्रिजटा जाय मैं देखी तहें॥ फिर
नाइ दीन्ह्यों मुद्रिका कहि कुशल बन भंजन कह्यो। बधि अ-
क्ष लङ्क जराइ चूड़ारत्न सीता ते लिह्यो॥ सो लीजिये र-
घुनाथ ले निज हाथ हृदय लगायहू। भे प्रेम पुलकित गात
शिथिल न बात मुख ते आयहू॥ सुनि शोग सीय वियोग सा
गर माझ बूड़न लागहू। हनुमान बोहित सरिस लीन उबारु
आतुर जागहू॥

चौ० शीश नाइ बोले हनुमन्ता। केतनिक बात करो प्रभु चिन्ता
कहो रावणै दल युत मारों। कहौं आनि तव चरणन डारौं॥
कहो लङ्क ले सागर बोरों। कहौ त्रिकूटे घट इव फोरों॥॥
कहौं लाइ गिरि सागर तोपों। कहौ पान करि जल उर लोपों।
कहो धरी में सेतु बढ़ाई। तापर सेन उतरि सब जाई॥॥
कहो तुम्हें लै सिय दिखावों। कहो जानकी आनि मिलावों॥
तब प्रताप ले सब कछु करिहौं। बिन निदेश पथ पाउ न धरिहीं
ताते जो भावै सो कहहू। कह प्रभु तुम सुत ऐसे अहहू॥
सब विधि हौ निज मन अनुमाना। तुम सम और हितू नहिं आना
प्रति उपकार योग मैं नाहीं। तेहि ते हौं ऋनिया तुम पाहीं॥॥
सुनि हनुमान सकुचि अस भाषा॥ तव प्रताप मैं का मृग साषा

दो० धूरि मेरु गोपद जलधि जल पावक भय प्रीति॥
नाथ कृपा जापर करहु विपरीते विपरीति॥
सुनि प्रभु लीन लगाइ उर बोले सम्मत नीक॥
मांग्यो जौन रजाइ तुम तात रहे सो ठीक॥

चौ० परमें निज शायक बरि राखे। रहिहैं सुथित तुम्हारे भाखे॥
अरु जग हित लीला नहिं बाढ़ी। मिटी आस दससुख की गाढ़ी

कर्म प्रधान बिश्व में कीन्हा॥ देव चहैं निज बदला लीन्हा॥
सोसब फिरि रहि जाई नाता॥ तातें अब कीजै यह बाता॥ ॥
ले कपि भालु चलहु चढ़ि लङ्का॥ देखों महूं कैस गढ़ बङ्का॥ ॥
कह कपिनाथ बेगिही कीजे॥ प्रभु जिन समुझि कूच करि दीजे
दो० सब दिन यह साइति सुभग जहं अपयोगन सान॥
सुनत अष्टमी दिवस प्रभु रविवासर कीन पयान॥
गीतिका छं० प्रभु कीन लङ्क पयान जब तब धनुष निज
टंकोरेहू। सुनि शब्द घोर कठोर चौंके शम्भु बिधि मुख मोरहू।
भयो काम सकल निकाम शिर से गंग धारा बहि चली। ध-
रि धीर हृदय बिचारि निज निज काज लागे बिधि भली॥ भ-
य बिकल सब दिगपाल चौदहु भुवन के बासी डरे। दशमौ-
लि सभय बेहाल पुरजन गर्भ तिन के गिरि परे॥ कपि भालु
रीछहिं नाल अति बिकराल धर कट कट करै। बदि बादहू
बहि नाद करि हरि सम उपरो पर परै॥ अति पीन परम बिशाल
कर गिरि बिटप धृत चञ्चल महैं। मुख बिकट लोचन पिङ्ग-
जिन्हैं बिलोकि भय कालहु लहैं॥ धरु मारु भुजा उखारु
अरिदल डारु सागर लोपई॥ नहिं होय देखब ताहि जौ ते-
हि हेत तन कौ कोपई॥ यहि भांति मर कट कटक बोलत
चलत मरु पंगुल भये। शशि भानु लोप जान नभ थल धू-
रि परि सर पटि गये॥ अति भैरव बहत निमेख मानलि स-
हस दृग अकुलानेहूं। सुनि हांक श्री हनुमान की पर आपन
काहु न जानेहू॥ चल खात दिग्गज कोल कूरम शेष गिरि
हालत मही। मुख मुहुर मुहुरा मयि कर्षत गई तन करक-
म सही॥ श्रीराम राजत पवन पर जिमि उदै गिरि पर रबिल-
से। सौमित्र अंगद कंध मानहुं अगिनि घर वेदा बसे॥ कसम

सत इमि मग बसत बिसयें दिवस रुधि तट आयहू। उतरे निरखि जल रासि फल दल फूल सबहिन खायहू ॥ इत रहत असुर ससंक जबते लंक गो कपि जारिके। सुन सचिव रावरा बोलि बूझ्यो मंत्र कहो बिचारिके ॥

चौ० सुनि घटश्रुति बोला अहंकारी॥ को है त्रिभुवन सरिस हमारी
जो सन्मुख सक नयन मिलाई ॥ अस कहि चला बिवस औंघाई
तब सक्रोध बोला अति काया॥ आयसु मोहिं देहु करि दाया।
अबहीं छिति नर हरि बिन करहूं॥ पौर मंत्र का बहुत उचरहूं।
काम रूप बोला घन नादा॥ मम प्रभाव जग जानत आदा ॥
बिधि हरि हर बस किहेउ जुझारू॥ नर बनचर हित कौन बिचारू
कुंभ निकुंभ दंभ छलकारी॥ बोले बिभुता बिदित हमारी ॥ ॥
रूपा हरि सब देव निहारें ॥ देखत उच्चासन बैठारें॥ ॥ ॥
भोजन हित कहियत तिन पाहीं॥ हम काहू कर छुधा न खाहीं।
डाटत बोलि सकै नहिं एकू॥ कपि मानुष हम गनै न नेकू ॥ ॥
मत्सर रूप अकंपन कहई ॥ हमें जियत अस को मिय लहई॥
कहा उपाइ करौ अब सोई ॥ नर बानर जेहि बचै न कोई ॥ ॥
अपर कथा कहिये का छोभी॥ तब भा मनत महोदर लोभी।
जो आवै अनगन्त करोरी॥ डारों खाइ भरे महि झोरी ॥ ॥
तो कपि सहस लाख केहि लेखे॥ जैहैं बूझि न अब हम देखे।
बोला तब दुर्मुख पाखंडी ॥ छल करि हरि आनो दोउ दंडी।
जो चाह्यो सो कीन्ह्यों पाछे॥ बरबस करासि कपट बपु काछे ॥
बिपुल बिप्र जोमें बरि आनी॥ भूसुर बानि कोइ सके न जानी ॥
जनि बो करत सकत करि काहा॥ सो किमि जात जासु नर नाहा
सुनि प्रहस्त बोला डर पाई॥ मम मत सीतहि देहु पठाई ॥ ॥
नारि पाइ जो फिरि चढ़ि आवै॥ करहु युद्ध जेहि जान न पावै ॥

यामें नहिं अधर्म की बाता ॥ बोला तब हिं सकं नर घाता ॥ ॥
सकल वस्तु भोगन हित आवै ॥ धर्मा धर्म कहां कह बावै ॥ ॥
करत बत कही कादर केरी ॥ यह नहिं मारिहि सबन खदेरी ॥
नीति कहत हम कादर ठहरे ॥ जाना अब तुम सोइ हो छहरे

दो० कह्यो सुमति मंदोदरी सुनहु कंत ममबात ॥
कर जामय रिपु अगिन नृप लघु करि गनेन जात ॥
भुवनेश्वर सव यज्ञजो गनत छोट तुम ताहि ॥
सोचु वेसाहत सुकर यह भली बात नहिं आहि ॥
सुवन सचिव तव मंद मति कहत बचन मुखपेखि ॥
नगर जरत तव सबन कर लीन पराक्रम देखि ॥
तेहि ते श्री जानुकी कहं पठऊ देउ मन मानि ॥
नाहित दूषण बालि की होइ गति सति जानि ॥
नारि बचन सुनि मोह बस बोला सोहिं समान ॥
सकल कुटुम्बी नृप धनी पर तापी को आन ॥
भागत सुर जेहि नाम सुनि सको को तातें जूझि ॥
जान्यो तेहि हैं काल बस परे न ताते सूझि ॥
भूहि बिभीषण नाइ शिर तेहि अनुसासन पाइ ॥
जो चाहो निज भद्र तो सीतहि देउ पठाइ ॥
तात राम नहिं नर अधिप अखिल लोक करतार ॥
गो द्विज सुर महि संत हित लीन मनुज अवतार ॥
जप तप तीरथ ध्यान करि जिनके दरशन दूरि ॥
सो प्रभु आयो अकृत अधि धन्य भाग तव भूरि ॥
मेघनाद भट आदि जे बैठे मारत गाल ॥
ते किम सकब धरि धीर जब छुटिहैं बान कराल ॥
तेहि ते सकल बेकार तजि नाउ राम पद शीश ॥

मिटे सकल अपराध जेहि बने रहें भुजबीश ॥

सो० सुनि तिरछे करि पक्ष । बोला शठ जीवत इहां ॥
करत शत्रु कर पक्ष । जाउ न कहि मार्यो चरण ॥
करि विचार शिरु नाइ । आयो घर निज मातु ढिग ॥
कही कथा सब गाइ । सुनि बोली सनमानि सो ॥
कहा भयो जो लात । मारी पितु सम भ्रात बड़ ॥
इहां रहे कुशलात । वहां गये नहि नेकु भल ॥
समुझि विमोहित वयन । चलेउ बन्दि सचिवन सहित ॥
आये धनपति अयन । लखि कीन्ह्यो सनमान तिन ॥
कह्यो सकल निज हेतु । सुनि कुवेर सोचन लगे ॥
बोले तब वृषकेतु । तात किहेउ अति नीक तुम ॥

दो० औषधि हित उपदेश बहु करत न लागत जाहि ॥
रुज असाधि शठ जानि के तजत सुजन जन ताहि ॥

चौ० पर अवशर रा रामकी जाहू ॥ शापदि मत्र बूझौ मति काहू
सुन सुत राम विमुख जे प्रानी ॥ भूले भव वन गज वदि मानी
आगे रूद्र राक्षसी देख्यो । पाछे सिंग भयानक पेख्यो ॥ ॥
तब तो गज वह गयो बिलाई ॥ आपु कूप गृह गिर्यो डेराई ॥

दो० तेहि तर ताक्यो काल सम अजगर छाड़ी नाहिं ॥
तब गहि दुर्वा आर बल लटकि रहा तेहि माहिं ॥

चौ० तहँ सुंदरि मधु लागि निहारी ॥ प्रमुदित है तेहि गहिसि अनारी
सहित कुटुम्ब उड़ी सब माखी ॥ लपटि गईं पग कटि मुख आँखी
पर यक बूंद कि हिसि मधुपाना ॥ सो सुख मूढ़ परम सुख माना ।
श्याम सेत द्वि मूषक रूखा ॥ लागे निशि दिन काटन दूबा ।
तुकि गज वे गिरा हहराई ॥ तुरतै अजगर लीन चबाई ॥ ॥
यह गति सब जीवन की जानो ॥ बिन हरि शरण न कतहुँ ठिकानो ॥

दो० रामशरण बिन कालते बचा चहै भजि ज्ञान ॥
सोश ठऊ सहि भय गरुड़ तजि हाटु पक्ष लुकान ॥
राम विमुख जग जीव जे तपत ताप त्रैमाहिं ॥
तेहि दुख नाशन हित यतन बद श्रुति सोइ मिथ्याहिं ।
जिमि सि सुहित पितु रोग गहनीर तरनहित नाव ॥
पालत पावत चढ़त पर बिरकर होत अभाव ॥
याते साँचे मुनि सुखद शरण पाल रघुवीर ॥
केवल ताके शरन बिन मिटै न भव भय भीर ॥

चौ० मुनि सुख पाइ सिवै सिरु नावा । मंत्रिन सहित समोद सिधावा
अंतह करण सहित जिमि जीवा ॥ हरिहि तके दुख ससुखि अतीवा
करत मनोरथ मग इमि जाहीं । शंभु मिलन गुणि अति हरषाहीं
अहो भाग्य मम उदै अपारा । कौन कीन अस शुभ आचारा
साधु विप्र करका अस दीन्हा ॥ कौन अपूरब तप हम कीन्हा ॥
जो सर्व पर प्रभु सुख अयना । देखिहौं जाइ आजु भरि नयना
निज जन हित धी वपु प्रगटाये ॥ धरा भार भंजन महि आये ।
शोभा सिंधु दरश जब पैहौं ॥ तब का परमानन्दन लेहौं ॥ ॥
जे पद पदुम भजें सब सन्ता ॥ विधि हरि हर सनकादि अनन्ता
जिनके चिन्ह धरा दुखहारी ॥ रजकन परसि तरी ऋषि नारी
जासु बारि भव निज सिर धारा ॥ जेहिं तारे जग अधम अपारा
जिन पद पीठ भरत मन रंजा ॥ धरिहौं मैं शिर तिन पद कंजा
जेहिं कर कमल असुर बहु मारे ॥ भर्म साधु श्रुति रक्षण हारे ॥
जेहिं कर गहि भंज्यो भव चापा ॥ परसत मिटत काल परि तापा ॥
करत प्रणाम नाथ मोहिं जानी ॥ मम मस्तक धरिहैं सोइ पानी ॥
पूछिहैं जब तब कहिहौं नामा ॥ नाथ होब मैं तोर गुलामा ॥ ॥
चिन चिन निज करिहौं सेवकाई ॥ छाँड़ि कपट हठ मान बड़ाई ॥

यहि रव पट उतरे जो पैहों ॥ बची बचाई जूठनि खेहों ॥ ॥ ॥
सुनि लैहैं अपनाइ कृपाला ॥ तब होयहों सब भांति निहाला
निसदिन देखि हों प्रभु की झांकी ॥ तब का रही करता को बाकी
भरतो जाइ कहां बिललाई ॥ यह गति शंभु कृपा हम पाई ॥
निज दिस देखि शंक मन धारे ॥ हरषे जब प्रभु रीति बिचारे ॥

दो० यहि विधि करत मनोरथ आये जहँ हरि सेन ॥
करि बिचार नभ दूरि ते बोले गदगद बैन ॥
जय सर बज्ञ कृतज्ञ प्रभु कृपा सिंधु गुन गाथ ॥
शरण भये पाले बिपुल अब मोहिं पालहु नाथ ॥
नाम बिभीषण असुर कुल रावण रिपु कर भ्रात ॥
श्रवण सुयस सुनि शरण तव आयो लै निज गात ॥

चौ० सुनि प्रभु बोलि सचिव सब लीन्हा ॥ बूझ्यो यहि का चाहिय कीन्हा
कहहिं कपि पति रिपु सोदर येहू ॥ भेद लेन आवा गहि लेहू ॥
कह अंगद आरिवर बध करना ॥ अबहीं क्यों न हनत हे सरना
जामवन्त कह रिपु कर भ्राता ॥ अब हम ते यहि ते कस नाता ।
सीय हरी तब क्यों नहिं आवा ॥ दे हु जान मुख प्रनत सुनावा ।
कह नल दूत पठै मत लीजे ॥ ऐसहि कैसे बिदा करीजे ॥ ॥
उत्तम होइ तो राखहु पासा ॥ नाहित हततब नील प्रकासा ॥
साँचेहु यह शरनागत आवा ॥ राखिय देव मोहि अस भावा ।
सभय तजे अघ लाग अनन्ता ॥ होइ जो मात पिता कुल हन्ता
कह हनुमन्त सुनहु रघुराया ॥ राक्षस है न शरण जो आया ॥
बलि प्रहलाद सुकंठ यथा धू ॥ जानहु तुम तिन सम यह साधू
छली न प्रभु तव सन मुख होई ॥ फिरे सभीत द्वार ते कोई ॥ ॥
बहुरि बात कछु कहन न पाई ॥ बीच बिभीषण गिरा सुनाई ॥

दो० अब तब आवत दीन के हरत रह्यो दुख भार ॥

अस अभाग बड़ मोर जोहि सुरतरु करत बिचार॥
दीनबंधु सुनि दीनके बचन उठे अकुलाय॥
कह्यो लषण सों हनुमान ते अबहीं लावहु जाय॥
सो० लाये करि सनमान। पूसबदी भूता दिवस॥
प्रभु छबि देखि सुजान। कीन दंडवत ताहि कहि॥
चौ० प्रभु उठाइ भेंटे उर लाई। बैठे निज समीप बैठाई॥ ॥ ॥
पूछी कुशल कहो लंकेशा। दुष्ट संग सम कछु न कलेशा।
बोले नाइ बिभीषण भाला। सुमिरन जे तव करत कृपाला।
तिन्है कुशल मंगल कल्याना। देत बिरंचि बिनै करि नाना।
जो मूरति मुनिजन अनुमारी। करहिं ध्यान नहिं सकै निहारी।
तेहि भरि अंक मिल्यो मैं आजू। याहि ते अधिक कवन सुख साजू
कहु प्रभु सत्य कहौं मैं तोही। दास सरिस प्रिय अपर न मोही॥
जिनके हौं हित अनन्य नेहा॥ तिन हित आइ धर्यो मैं देहा॥
अस कहि जलु सागर कर लीन्हा॥ तिलकु बिभीषण के सिर कीन्हा
सुनि सुभाव लखि कपि सब हरषे। जय जय कहि प्रसून सुर बरषे
दो० जो पुर कलह कलेश करि रावण पायो तीन॥
सो प्रभु दिन बिभीषणहि तृण सो अस सम दीन॥
ऐसे प्रभुहि बिसारि जे करत आन की आस॥
ते नर धन हित धनिहिं तजि भजत दास को दास॥
चंद्रोदय परबोध मत मूल सार शुक गाथ॥
बरन्यो सुंदरकांड शुभ सुखप्रद जन रघुनाथ॥

इति श्री बिश्राम सागर सब मत आगर ग्रंथ उजागर श्री रघुनाथ दास राम सनेही कृत सुंदरकांड संपूर्ण नाम त्रयो
विंशोऽध्यायः २३॥

आयसु देहु रचे ते सेतू ॥ महूं सहाय करव तव हेतू ॥ ॥ ॥
अस कहि नौमी दिन सोगयऊ ॥ पर्‌रास दशमी ते भयऊ ॥
बहु दिशि शैल देहि कपि आनी ॥ सो नल नील लेहिं निज पानी
रचहिं सेतु अति सुदृढ बनाई ॥ शिव स्वरूप थाप्यो रघुराई ।
कह्यो महातम विरजग हेतू ॥ तेरसि दिवस सिद्ध भा सेतू ॥
विस्तीरण दश योजन केरा ॥ दीरघ कोस चारि सत हेरा ॥ ॥
प्रभु नल नीलहि बहुत सराहा ॥ पूजो भुजा सहित उत्साहा ॥
प्रात चतुर्दशि लाग उतारा ॥ प्रभु छवि देखत जीव अपारा ॥
राजत हनोमान के कांधे ॥ लक्षिमन बालितने के रांधे ॥

**दो०** विपुल चले जल चरणि कपि विपुल सेतु असमान ॥
जैसे भव निधि तरण हित कर्म उपासन ज्ञान ॥

**चौ०** इमि उतरत निश दिन इक धारा ॥ द्वितिया दिवस भये सब पारा
पाइ रजाय निकट फल खाये ॥ तृतिया दिन सुवेल गिरि आये
कोष्टाटालक गोपुर शृंगा ॥ दशमी तक उतरे पल बंगा ॥ ॥
हरि दिन रावण दूत पठाये ॥ दल देखन सुक सारण आये ॥
चरचि चपल गहि मारण लागे ॥ रामशपथ दीन्हा तव त्यागे
आये तव दशमुख के तीरा ॥ बोला लखि कहु कपि दल भीरा
काल विवस आये यहि पारा ॥ होइहैं एक दिवस कर चारा ।
पुनि कहु रहे विभीषण भारू ॥ जानि बूझि भा जब कर कीरू
बहुरि भाखु तपसिन की बाता ॥ जिन्हैं निकारि दीन पितु माता
मुनि बोले शुक सारन ऐसे ॥ सुनो कृपा करि बूझ्यो जैसे ॥

**कुण्डलिया** सहस लाख कर कोटि यक सहस कोटि कर शंकु । सहस शंकु कर अरबुद सहस दबुद बिर्दकु ॥ सहस दबुद बिर्दकु सहस कर पदुम प्रमाना । सो अष्टादश सुने संग युत्थप बल बाना ॥ बल बाना कपि जाल सबकाल-

सरिस हम लखि गहस। कहत मिलावन लंक तब पंक
माहिं ऐसे सहस॥

दो० आयसु मिलत न मिलत पुर भये विभीषण राज॥
तिनते सम्मत बूझि के करत आपहू काज॥
मुनि बोला हँसि वादि क्यों करै बड़ाई भूरि॥
जासु विभीषण से सचिव भरी कि तिन ते पूरि॥

चौ० तब शुक कह कछु दूरि न भारी॥ चढ़ि अट्टालक लेहु निहारी॥
सहित सुमुख भट चर तेहिं बारा॥ चढ़ि देखी कपि कटक अपारा॥
शुक सारन कहि नाम बताये॥ अंगदादि जे भट सँग आये॥

दो० वै अंगद हनुमान वै वै सुकण्ठ नल नीला॥
वै सुखेन वै रिच्छपति वै दधिमुख सम शीला॥
जटा मुकुट मुनि पट धरे धनुर्बाण तूणीर।
आश्रित हरि मृगचर्म पर सेवत रघुबीर॥
गौर श्याम छबि धाम वै सहित लक्ष्मण राम॥
बैठि विभीषण पुरह लखि कीन्हिसि मन पर नाम॥
ऐसो कपिदल दरसि कै बोला विहँसि निसंक
देख्यो कौतुक कालकर दिहिसि पिपिलकन पंख॥
इत प्रभु छत्र समेत तकि मार्यो शर यक सङ्ग॥
मुकुट प्रसून गिराइ पुनि प्रबिसा आइ निषङ्ग॥

चौ० देखि अचम्भित रहे सब लोगा॥ कोइ कहै प्रथम भयो अपयोगा॥
बोला यामें अपसगुन काहा॥ सिरहु खसे भट करै उमाहा॥
तेहि ते शयन करहु सब जाई॥ चलि भे सकल रजायसु पाई॥
तब मय सुता कह्यो भय भीता॥ हे पति काल भयो विपरीता॥
जे तव सन्मुख सकैं न बोली॥ ते अब तुम ते करत ठठोली॥
जेहिं पुर सकै बिष्णु नहिं आई॥ ताहि तुच्छ कपि गयो जराई॥

जेहि जग नांघ सके नहिं कोई ॥ तासें सेतु कि गिरिकर होई ॥
जासु नाम सुनि सुरअजि जावें । तापर कीश असन चढ़ि आवें ।
जो सादर निज करत बिलासा । सो कि जाइ पिशाचुन पासा ।
तुमहूं अस हठ कबहुं न ठानी । तेहिं ते परत बाम विधि जानी ।
अबते धरि हरि हठ सठ ताई । करहु काम किन होइ भलाई ॥
जेहिं प्रभु मधु कैटभ संहारा । हिरनाकुस हिरणाक्षहि मारा ।
जेहिं खरादि बहु भट बध कीन्हे । बालि प्राण इक शराहि लीन्हें
सोइ प्रभु सेतु समुद्र में बांधा । बीसहु नयन होहिं ज निआंधा
मोहिं समेत जगदम्बहि लैके । पायन परहु राम कहं दै के ॥ ॥
प्रणत पाल प्रभु कृपा अगाधू । तुरतहि क्षमिहैं तव अपराधू ॥
बोला सत्य वचन तव प्यारी । पर इक बात न जानि निहारी ॥ ॥

**कुण्डलिया** शिव निर्माल्य शीश ये रघुपति लायक नाहिं । तेहि ते इन्हें निवारि हों समर रसा के माहि ॥ समर रसा के माहिं प्रथम बल तिन्हें देखिहों । प्रभु आये जेहि हेत नस्य मन साध मिटैहों ॥ साध मिटैहों नस्य में आपन छाड़ शरीर सब । मिलिहों निज नाथेव सों जस गैहें सन छादि शिव ॥

**दो०** बीसहि युग जिन बाहुबल किह्यो अकंटक राज ॥
तिन्हें अकृत अरिपद परों धृग कादर कर काज ॥

**चौ०** मम बस सकल जीव जग जेता ॥ तेयहि भांति डरत कोहि हेता
जासु विनाश निकट जब आवे ॥ तेहि विपरीति क्रिया अतिभावे
अस कहि सो सोइ चुप साधी ॥ जागत निशि बीती सोउ आधी
प्रात काल उठि सभा सिधावा ॥ आपन बल सब भटन सुनावा ॥
सुनि सठ सचिव सेनपति हरषे ॥ लगे कहन कादर जन करषे ॥

इति श्रीविश्रामसागर सबमत आगर ग्रंथ उजागर श्रीरघुनाथदास रामसनेही कृत श्रीरामसुवेल आगमनो नाम चतुर्दशोऽध्यायः २४ ॥

दो० सुमिरि राम सिय सन्त गुरु गणप गिरा सुखदानि॥
बरणौं मानस मन कछुक कोकिल काव्य बखानि॥
दशमुख इतहू दिसि दूत ति दीन्हें दलपति फेरि॥
आपु जान की पास है आयो तेहि छल फेरि॥

चौ० इहाँ साम्ब परिवा दिन प्राता॥ अंगद ते बोले सुर त्राता॥
बालि तनै बल बुद्धि बिशाला॥ लंकहि जाहु जहाँ दशभाला॥
हित उपदेश दियो तुम भूपी॥ नहिं माने तो आयो सूमी॥ ॥
भले नाथ कहि माथ नवाई॥ चले राखि उर प्रभु प्रभुताई॥ ॥
पुर प्रविसत सब बाहन रोका॥ सुनि युवराज सबनि कहँ ठोंका।
रावण सुत लखि मुख तेहि दीशा॥ बोला बदि तैं काकर कीशा।
रामचन्द्र की जा की भामा॥ हरि लायो पितु अपने धामा॥ ॥
सोई राम जिनके लघु भ्राता॥ तव फूकुकारत नि याता॥ ॥ ॥
इतना सुनि तेहि पाँव उछारा॥ अंगद पकरि भूमि है मारा॥ ॥
देखि असुर भट केतेहि काला॥ एक एकते कहे न हाला॥
पुरजन चाहि घट पट दै लेहीं॥ बूझे बिन बताइ मग देहीं॥ ॥
मन में कहें दशानन मीचू॥ सिर का आनी सबकी मीचू॥
आवा प्रथम नगर जेहि जारा॥ यह धौं काहु करै करतारा॥ ॥
जहँ अब निसि दिन मची लराई॥ तेहि पुर बसि पुनि कौनि भलाई
आवत कपि रावण सुनि पावा॥ दूत पठै निज सभा बोलावा॥
दशमुख बैठि दीख कपि आई॥ सहित तहँ सजनु गज गिरि राई॥
सुर मुनि असुर नाग गंधर्वा॥ चितवत तेहि भृकुटी दिशि सर्वा॥
हरि लखि उठे सकल इक बारा॥ बोला तब रिस करि अनिहारा॥

छप्पै पढ़े न कौ बिधि जिन्हें शंभु कत दरशन देवै। जीव करै कत सोर धर्म कौ अब धान सेवै॥ है न दूरि दिनेश देव ऋषि स्वर लय गावै। पवन सहित कुबेर बेर करि कौं नित आवै॥

चंदन बोले मंद मति मातलि सभान यह अहै। बैठि जाहु
गे बैठि सब तब रावण कपि ते कहै॥ रे वानर तू कौन दूत ह-
म रघुपति केरे। दूत आयो केहि हेत अहं रक्षा हित तेरे॥
कौन विपति सठ मोहिं शत्रु सिर पर प्रभु आये। ईश कोपि
रघुनाथ जासु तुम तिय हरि ल्याये॥ कौन कहत हनुमान
की जेहि तेरी लंका दही॥ करुणा सिंधु सर्वज्ञ सो सुनि-
व्याकुल है यों कही॥ जाय जाय कोइ जाय धाय रावणै सु
नावै। जेहि सिय देहि बताइ रंक कर जिउ बचि जावै॥ मु-
नि बोले सब सुभट नाथ जो हम चलि जैहैं। उजुर करौं क-
छु शत्रु ताहि बिन वधे न ऐहैं॥ तब प्रभु नहिं पठयो तिन्हैं॥
मोहिं कह्यो लखि साधु सुनि। मोरेहु मन आई दया निज
पितु कर तोहि मित्र गुनि॥ ताते आयों तात बात अब मा-
नहुं मेरी। जाते तव भल होइ बंचै सब रै अत तेरी॥ श्री मं-
द महिप सुभाव जान अथवा बिन जानेहु। हरि आन्यो ज-
गदम्ब आदि भल यहै न मानेहु॥ सो जस भा तस भा अज-
हुं सीते लै निज नारि सुत। जाहु शरण श्री राम के मिटिहैं।
सब अपराध उत। रे वानर रहु चुप्प बादि बक वा द-
न ठानै॥ विश्व विदित तै मोर अभे पर भाव न जानै। सुर-
नर मुनि पशु नाग जीति सब निज बस कीन्ह्यो। शिवै दियो
सिर स्वकर गिरिहि कंदुक इव लीन्ह्यो॥ अस मैं पुनि धा-
ता सुभट जेहि देखत दुनिया दुरै। मेघनाद अस सुवन जा-
महि आन्यो सुर पति धुरै॥ कह अंगद सो सत्य अहै ऐसब-
ल तोरा। पर नहिं राघव साथ सिंह हित जिमि गज जोरा॥
जे जे भे प्रति कूल परी नहिं किसी कि पूरी। सठ ताड़का सुबा-
हु मिले खर दूषण धूरी। विश्व सुभट बल शंभु धनु हरि-

बैठ्यो तेहि धरि दलो। ताको मिलि तजि मान मद जो चाहै आपन भलो॥ रेसट कट मम सरिस अहै को सुभट अनाी। सो कहु को तव पिता बालि कपि नाथ बिचारी॥ रहा रहा कपि रहा भले कहु है सो नीके। कछु दिन में तहँ जाइ कुशल पूछ्यो निज जीके। राम बिमुख कर जौन फल होत सो सब नीके पढ़ी। जानि बूझि बातें गढ़ल रदन मोत तव शिर चढ़ी॥

दो० मरम बचन युवराज के सुनि रावण रिसरोंकि॥
बोला सुख सुर भेद हित अधम सुकरमहिँयोंकि॥

छप्पै हे अंगद बल बन्त बालि सुत तोही आही। तव सम जोके पुत्र तासु ऐसी गति चाही॥ जन्मत क्यों नहिं मर्यो बालिकर नाम धरायो। जेहि डार्यो पितु मारि तासु शठ दूत कहायो॥ अबते मम दल ले सकल कपि तुव करू निज राज चलि। हनिरन भलसु सुशत्रु ये आठ आठ दिशि देहु बलि॥ कहु अंगद रे नीच मीचबस मति बढ़ि बोले। मम मन ठानत भेद पवन ते गिरि कहु डोले॥ जासु भृत्य ब्रह्मादि तासु हम हैं करि दाशा॥ बैरि दीन कुल कहसि अपहसिते निशिचर खाशा॥ तेहि कछु करत बिचार नहिं सो फल पैहै सपदि बरु। जावत आवत अवधि नहिं तावत मावत सोइ करु॥ रेरे कपि जगमाहिं मोहिं को हय फलदाई। लोकपाल यम काल नमत मोको नित आई॥ चहौं जाहि नृप करौं चहौं तेहि रंक बनावौं। उजुर न करता कोइ बहुत का तोहि सुनावौं॥ कहु अंगद ते अजित अस सो रावण जीरे दियो। जदप सहस भुज बालि बलि अयध नृपन जेहि दुख दियो॥ सुनि अंगद के बचन मूढ़ लज्जित है बोला। बालपने

की बाल गाल तव निरवस्त्र होला ॥ कौशल्ल नृप सब जीनि प्रथम अपने बश को हो। जबते भये दलीप छाड़ि तब नेकर दीहो ॥ ताहित जे कछु घटि गयो भयो न मन में एक तिल। बिदित बरेहु शिर शिवहि पाव गिरि करि धायो यथा शिल ॥ कह अंगद का भयो शीश जो निज कर काटे। बाजीगर बहु करे बेढि कौड़ी हित हाटे ॥ कहा भयो गिरि लयो भालु कपि धारे डोले। तहौं न पायो सुयशु आजु रोउना सब बोले ॥ कहा भयो सब जग जयो भयो न जो रघुनाथ जन। तो सब जानो स्वप्न सम अवनि रवनि सुत धाम धन ॥ कह रावण है सिराम दास तुमहीं जो भयऊ। दिहिनि काल मुख आइ लाभया में कालयऊ ॥ तीन लोक पर लोक शोक सब तन के नाशे। मिलिहैं तो तव बियत जियत जब जाव इहाँ से ॥ तहूँ ऊ तब सुग्रीव रिपु तासु विभीषण केर में। अपर कीश रवहें असुर ऐहैं नप सी धर में ॥ कह अंगद रे चोर बालि जिन इक सर मारा ॥ भृगुपति कर बल दर्प सर्प लीले संहारा ॥ खर दूषण त्रिशिरादि दनुज यदि बचि न भागे। तोरि चाप सिय बरी सकल भूपन के आगे ॥ यस्य अनुग इक लंक दहि चतुर अन्स तव भट दले। तिनसों ते लरिहै कहा गाल मारि ले चहु भले ॥ कह रावण जो अहै सबल अस स्वामि तुमारा। तो पठवत केहि हेत बसीठी बारे बारा ॥ करहि आइ कलि कर्म धर्म जो क्षत्रिन को है ॥ रिपु ते ठानत प्रीति लाज नहिं लागत जो है ॥ मन कद राइ तो जाइ फिरि भागे को नहिं हम हने। यदि आवे जो मोत बस सकल कौन पन की बने ॥

दो० पाथि समुद्र बाँधे कहा अभै पे भुजबीश ॥
 कहै ननाघनहार कोउ सुनि बोल्यो पुनि कीश ॥

कुण्डलिया कारण ज्ञान अज्ञान का बल निरबलक-
र अन्त। कारज ते खुलिजात जिमि नारि कपट सुत पंथ॥
नारि कपट सुत पंथ तुम्हें हम तबहीं जान्यौं। जब धरि ता-
पस रूप विपिनि सिय ते छल ठान्यो॥ ठान्यो लेखा गृहप
गयो धनु रेखा पारण। आयों मैंन बसीठ राम पठयो यहि कारण॥
छप्पै बोले कपि सब आजु चलो प्रभु शत्रुहि मारी। कह
हरि तेहि बध किहे कौन होइ यश भारी॥ जिमि मृग पति ह-
ति भेष शेष सब खप थिर लीन्हें। तिमि लघुता लघु दान
ज्ञान मूरख कहँ दीन्हे॥ यद्यपि यह जानत तदपि छत्रि
जाति कर रोष अपति॥ ताते अबहूँ दीन है सीते ले मिलु
मन्द मति॥ कह रावण नृप सुवन संग सब कीश लवार।
प्रथमें आवा एक झूँठ ही जाय पुकार। हमहीं दीन छुड़ाइ
भीर में भख्यौ अक्ष सुत। लागि गई गृह आगि काहिसि मैं
कीन काम उत॥ तैसे तोहू नरन की करत बड़ाई कूरगति॥
मोको जानत छोट करि विश्व विदित जो सूर सति॥ कह अं-
गद मति मन्द छन्द रत बोलु विचारी। कल्प विटप सम वि-
टप सकल सीता सम नारी॥ चिन्ता मणि पाषाण सरित
शर स्वान समाना। अभै दान विज्ञान सरिस लौकिक कर
ज्ञाना॥ पगली बातें अपकनि तब अस मन होत हमार ह-
रि। तोहि सहित सब लंक लैबोरौं उदधि मझार परि॥

कुण्डलिया सोचु न शालत साधु फिरि राज करी के-
हि भौंन। मोहि जियत किमि होइ नृप तोहि जियन कहँ कौ-
न॥ तोहि जियत कहँ कौन काम बस अजसी मूढ़ा। जीव-
न मृतक समान सरुज हरि विमुख लति बूढ़ा॥ तव शोणित
के भूषित पुनि रघुपति के नाराच। तेहि ते राखत रोकि -

रिस नाहित बन त्यों साँच ॥
छप्पै कह रावण जो होत हिरस यहि विधि बलतेरे । तो-
कत कर त्यों आदु बेराई पितु ऊपरि केरे ॥ करत मातु संग
भोग सूर सुत सो तप जाने । मरत नशठ विषखादु बात ह
मत्त बाढ़ि हाने ॥ नरबन रन की कौन गति तीनि लोक मि-
लि जो चढ़ै । करौं कमर मन सुख तभू कभू न पग पीछे प-
रै ॥ तब अंगद करि कोप पटकि दोउ भुज महि दीन्हे । गि-
रा अधर मुख भट मुकुट कर में युति लीन्हे ॥ प्रेरे प्रभु के य-
स धरे पवन जमहि आगे । भूरि भानु सम तेज तरकि कपि
देखन लागे ॥ राम बिभीषण के शिरसि भूषित किये सवां-
रि तिन । देखि देव बोले विमल जय जानकि पति मराल हि-
त ॥ तब तम चर पति तमकि कह्यो धरि धरि हरि खाहू । मि-
लि मारो दोउ बंधु बंक कपि कल मत जाहू ॥ अब नद नीति
बिचारि बचन सुनि रोसन कीन्हा । आखिर चढ़्यो कपार अ-
धिक अधमैं सुख दीन्हा ॥ जिनबल बाढ़त बलकि बलति-
नके अहिं न अलपतन । पर तिय पर धन पर अहित क-
रत डरत जो छाम छल ॥
कुण्डलिया तब अंगद कह चरण मम जो कोइ देवै
टारि । फिरें राम निज धाम में जाहुँ जानकिहि हारि ॥ जाहुँ
जानकी हारि सुनत घन नादिक योधा । लगे उठावन भूरि
भूरि बल करि करि क्रोधा ॥ डग मगात महि सुतल नभ
उदर सिंधु सुर बिकल सब । बालि बली के सुवन कर प-
ग नहिं हाल्यो नेक तब ॥
छप्पै लखि रावण हिय हारि आपु उठि कपिहि प्रचार्यो ।
चरण छुवत तेहि देखि बचन युवराज उचार्यो ॥ मम पद

पैरन ठीक गहे बिन हरि पद जाई । सुनि सिंहासन सपदि-
बैठ मन माहिं लजाई ॥ कहिसि कौन पतनेहु से धेयो नहिं
डारत खाहु खर । हँसि कपि कुन पगहाइ निज कहि कै च-
ल्यौ उडाइ ऽपर ॥

सो० दीरघ एक प्रसाद पर पद परसत पतेहुँ सोउ ॥
बहुरि चल्यौ करि नाद प्रभु पद नायो आइ शिर ॥

दो० लखि बोले रघुनाथ हँसि तात कियेहु भल काम ॥
कह ऽंगद मम मान नहिं तव प्रभाव सब राम ॥

इति श्री विश्राम सागर सब मल ऽागर ग्रंथ उजागर श्री रघुनाथ
दास राम सनेही कृत ऽंगद रावण सम्वादव-
र्णनो नाम पंच विंशो ऽध्यायः २५ ॥

दो० सुमिरि राम सिय सन्त गुरु गणप गिरा सुखदानि ॥
बरणो मानस मत कछुक कोकिल कहनि बखानि ॥
इहां दशानन ऽभै निशि निज चित उर धारवार ॥
लागे निरखन निर्तकी कौतुक करें ऽपार ॥
राम लखण कपि भालु सब हँसे समुझि ऽभिमान ॥
साहि न सके सुग्रीव बिन बूझे कीन पयान ॥
दश योजन कर बीच नहँ पहुंचे एक कुलाँच ॥
सिंहासन ते ऽवनि पर पटको मारि तमाच ॥
गिरा न बाँचे सभरि कै भिरा क्रोध करि सोउ ॥
कर पद मुष्टिक पेंच फिर निज निज मारे दोउ ॥
यहि विधि बाजे जाम भरि पर कोउ सका न हारि ॥
लाग्यो माया करण तब कपिपति चले बिचारि ॥

चौ० इहां न प्रभु सुग्रीवै देखा । भये धाव बस साधि विशेखा ।
इतने में सो पहुंचो ऽाई । बूझे ते सब बात जनाई ॥ ॥ ॥

कह प्रभु अस अधि पै नहिं चाहीं ॥ सो कछु होत रहत गहि काहीं
हम सिय लय का कर तनु ताना । देंतनु त्यागि तुरत निज गाता
सुनि नासत सब कुटुम्ब हमारा ॥ नाथ कृपा को भारन हारा ॥
अस कहि पाइ रजायसु सोये ॥ उठि प्रभात पुनि हरिपद जोये
दुनिया दिन करि कटक बिचारा ॥ लंका घेरी चारिउ द्वारा ॥
पूरब दिशि नल नील बिराजा ॥ दक्षिण सेन सहित युवराजा
पश्चिम पवन पुत्र बल धामा ॥ उत्तर रहे अनुज युत रामा ॥ ॥
मध्य सुकंठ माह संग योधा ॥ चहुं दिशि लेत बिभीषण सोधा
यहि बिधि पुर निरोध सुनि रावण । चहुं दिसि निज भट लाग पठावन
प्राची दिशा प्रहस्त पठावा ॥ जाम्या द्वार महोदर आवा ॥
मेघनाद दिसि गयो प्रतीचा ॥ रहा दशानन द्वार उदीचा ॥ ॥
बिरूपाक्ष तिष्ठा मधि देशा । नारंतक चहुं ओर प्रवेशा ॥ ॥
यहि बिधि राखि सबन ते बोला ॥ गहि गहि खाउ भालु कपि लोला
दो० भले नाथ कहि हाथ गहि परसु भिंड असि साग ॥
तोमर मुगदर सूल सब धाये दै दै बाग ॥ ॥
बाजे बाजन युद्ध के सुनि भट गने न बोध ॥
आवत तमचर चाहि कै धाये कपि करि क्रोध ॥

गीतिका छं० करि क्रोध धाये भालु कपि ग-
हि बिटप परवत अन गने । दोउ ओर ते लागे चला
वन अस्त्र शस्त्रादिक घने ॥ कोउ गिरत कोउ उ-
ठि भिरत कोउ पुर फिरत कोउ लल कारई ॥ को
उ डुरत कोउ भट मुरत नहिं कोउ हटत कोउ चढ़ि
मारई ॥ यक साथ सब रघुनाथ बल पल बंग गढ़-
पर चढ़ि गये । बिकलाइ असुर निकाय मर्दै अपर
नदि भागत भये ॥ पुर परेउ हाहाकार बिपुल कुमार बनित

रोवहीं। दूरि देहि गारी दश मुखें अव जासु हम दुख ओवहीं॥ दि-
शि शीश निज दल बिचल लखि सबते कहिसि गोहराइके।
घर आइ हैं जो भागि सो मम हाथ मारा जाइ है॥ सुनि सु-
भट मानि गलानि घूमे जानि बध दोउ वीर ते। करि युद्ध की-
न्हे चामित बानर भागि चले गढ़ घोर ते॥ एक एक दिति-
सुत दाबि कूदे ताहि नीचे राखिके। बिन आशा कारि हरि धी-
र बोले बचे आरति भाखिके॥ हनुमान पश्चिम वीर सुनि
घननाद के पग मारेहू। रथ सूत हति तेहि बिकल कीपुन-
नि लंक आइ प्रचारेहू॥ इत कूदि आयो बालि बच्च मिलि
उभै रावण गृह गये। लागि दहावन भौन जहँ तहँ राम गु-
ण गावत भये॥ कपि खेल कारि डर वाइ राम कहाइ निन्हे
निवारेहू। कूदे बहुरि रिपु सयन महँ अगणित निशा-
चर मारेहू॥ खरभरि परी सब राम तमचर बाम धीर
धुनि यों कहें। उतपात के घर कीश दोऊ आजु घर आये
अहैं॥ केत नेक खग गहि पटकि रावण निकट दीन चला
इके। केतने फिके प्रभु पास गति तेहि देत राम बजाइ के॥
निशि जानि आय नाथ पहँ दोउ देखि प्रभु बिन श्रम करे।
हनुमान अंगद गये थल सुनि भालु मर्कट सब फिरे॥ सुनि
रोष धाइ प्रदोष चल धाये असुर जय बोलि के। कपि देखि
भिरे प्रचारि धुनि सब चले निशचर डोलि के॥ निज हारि ल-
खि अति काय आदिक अनिप निज माया रनी। भये नि-
सिखि में अंधियार सूझन हाथ भागी कपि अनी। कहुँ वा-
र ते भग मिलत नहिं कच रुधिर बरषत बालुका। लखि
राम मार्यो बिसिख एक मिटि गई माया मालुका॥ कपि गी-
रू पेखि प्रतिस्त पलटे बहुरि रिपु भागत भये। तब प्रमित

आये राम यहं पग परत सबके दुख गये ॥ यहि भाँति बासर आठ निज निज घाट कपि कीनप लरे । तब कही रावण सचिव ते कस करिय दल बहु मर मरे ॥ सुनि माल्यवंत सुमंत्र बोलेहु आपु जबते सिय हरी । तबते कियो बहु काल एकहु तात नहिं पूरी परी ॥ अबते समुझि भल ज्ञान किहिं गहि पाइ प्रभु कहँ दीजिये । भये मूढ़ मारहु तोहि का पर बैट मुख करि लीजिये ॥ कछु रीति पुछियत नाहि सो शठ अधिक भाँति देखावई । जिमि कहै कोइ गिरि मेरु ते भुकि जाहु आँधी आवई ॥ तेहि तुरत जान्यो काल वश रस नाहि उठि घरका गयो । तब मेघनाद सदर्प सन्मुख आइ श्रम बोलत भयो ॥ देख्यो पराक्रम काल्हि मम बहु आनुका निज मुख भनो । सुत वचन सुनि हरषान मन रणसूर सुनि करखा मनो ॥ उठि प्रात नौमी दिवस रथ चढ़ि मुकुत कपि दल आयहू । कहँ राम कहँ सौमित्र कहँ हनुमान कहँ कच जायहू ॥ सुनि भालु कपि धाये कुधर गहि देखि सो मारन लगा । लखि तासु बाना वरी सब अकुलाइ मर्कट दल भगा ॥ तब भिरे लषण प्रचारि बाणन मारि तेहि व्याकुल किया । जब भयो बिनरथ सूत आनिसि मारि दल मोको लियो ॥ तब ब्रह्मदत्त प्रचंड शक्ती लषण के हिय दे हनी । महि मुरछि गिरे अनंत रहा उठाइ करि माया घनी ॥ किमि उठे जगदाधार लखि हनुमान मुष्टिक मारहू । पुनि लात मारि अचेत करि धरि लंक ऊपर डारहू ॥ निशि जानि तब हनुमान शेषहि लादि प्रभु पहँ लायहू ॥ लखि राम हृदय लगाइ भ्रातहि विरह वचन सुनायहू ॥ हा ईश जगनन दीश मैं इक पेत तैं विरचा रहै । अट भांति भायप मित्र गुननि

चढ़ाइ अब बोरा चहे ॥ हा तात तजि पितु मातु बनमम बिपति आइ बटायहू । तिन साथ हों सुर लोक लोंहँसि प्राण नाहिं पठायहू ॥ निज कर्म निज कर मुनि ते तुमतान सब सुकृती भये। मैं राखि तुम बिन देह हीरक नाहिं सिरूप यश लए ॥ अस समुझि परत कठोर ता मम हृदयते कुलिसे भई ॥ जो समुझि आप सनेह तुरते हलकि हर जन है गई ॥ पितु मरण भामिनि हरण खग बध दाहिन भुजा गवायहू । सब भाँति अपने बंध सुचि मैं कालि मामेंलायहू ॥ जिन तुम्हें सौंप्यो मोहिं तिन सों कहा कहि हों जाइ के । पिय बंधु खोयो बाम हित नेहि सक्यौं नाहीं लाइ के ॥ कपि भालु जैहैं गिरिगुफनतब संग मोको सोचहे । हैं हे विभीषण की कवनि गति यही बड़ मोहिं शोच हे॥ दुख देखि सकत नरह्यो मम अब हेत केहि करुना तजी । जेहि देत नहिं उठि बंध बीरन कौन बल धनुशर सजी ॥ धन धाम सुत तिय कुटम्ब जग है जात पुनि पुनि आवही । पितु मातु सोदर जन्मभरि नहिं मिलत जबते जावही ॥ प्रभु बचन नर अनुहारि सुनि कपि भालु सब हिय हारे हू । तब रीछ पति हनुमान कहें तेहि समय जानि प्रचारेहू ॥ + ॥ + ॥ +

चौ० कह हनुमंत जोरि युग हाथा ॥ लषण शोच जनि कीजे नाथा
कहो चन्द्र मैं पट इव गारी ॥ अबहीं देहुं अमी मुख डारी ।
कहो बिबुध बैद गहि आनो ॥ मोन मारि सबके दुख भानो
कहो फारि नभ रविहि निकारौं ॥ रिपुलेहि द्वार राहु बैठारों ॥
कहो ब्रह्म हरि हर का आनी ॥ अमर अमर बोलवावों बानी
कहो पताल जाइ हति नागा ॥ आनौं अमी कुराड यहि जागा
कहो देहुं निज देहै त्यागी ॥ अबहीं उठौं लषण घट जागी

दो० जो कछु तव मन में रुचै सो मोहिं आयसु होइ॥
नाथ सपथ करा में करौं प्रभु प्रताप बल सोइ॥
पवन तनै के बचन सुन सहित राम कपि भाल॥
उठे जागि जिमि मंत्र सुनि सर्प ग्रसित द्रुम जाल॥
बोले श्रीपति सत्य सुत सब लायक तुम आहु॥
चाही वैद सुखेन है अरिपुर आनन जाहु॥
पहुँचे तुरत बिचारि तेहि ल्याये सदन समेत॥
तासु बचन सुनि पुनि चले शीघ्र सजीवन हेत॥
कालनेम मग मारिकै सब गरा साठि हजार॥
रोकत लूम लपेटि सोइ देखा जाइ पहार॥
देखी जहँ तहँ औषधी तब मन माँझ बिसूरि॥
लीले चले उठाइ गिरि दलि दश सुख भट भूरि॥
किधौं अपत्र पलास बन किधौं प्रभात लखाइ॥
छोड़ि शम्भु गरा बहुरि मग दर्यो अवधपर आइ॥
चौ० देखि भरत मन असुर बिचारा॥ बिनु फर बान हृदय महँ मारा॥
कपि महि गिरत राम मुख भाषा॥ पवन साधि द्रोणाचल राखा॥
तेज तासु पुर गयो समाई॥ ज्यों सरिता सागर महँ जाई॥
दौरि भरत गहि हृदय लगावा॥ जागत जब तब बिलखि सुनावा॥
जो रघुपति पद प्रीति हमारी॥ बहुरि होइ अनकूल खरारी॥
तो कपि होउ बिगत श्रम पीरा॥ सुनि उठि बैठ राम कहि बीरा॥
भरत रिपुहने लखि भ्रम छायो॥ का घर राम लषरा फिरि आयो॥
पुनि पहिचानि पुलकि शिर नावा॥ पूछा सब बिरतान्त सुनावा॥
व्याकुल ह्वै बोले धृग हमहीं॥ प्रभु के काज न आयौं कबहीं॥
कुसमय जानि कह्यो धरि धीरा॥ चढ़ि सर सपदि जाहु प्रभु तीरा॥
सुनि सह गर्व बैठ सर जबहीं॥ सुमन समान उठायो तबहीं॥

देखि प्रभाव उतारि कपि परेऊ ॥ शीघ्र नवाइ प्रशंसा करेऊ ॥
तब प्रताप उर धरि रघुबीरा ॥ जैहों अति लाघव प्रभु तीरा ॥
भले भरत कहि बोले ताता ॥ पाछे सुनि दुख पैहैं माता ॥ ॥
तेहि ते चलि दीजै समुझाई ॥ आइ भवन सब कथा सुनाई ॥
सुत घायल सुनि साधु सुमित्रहि ॥ भयो हरष अरु शोच विचित्रहि
बोली धन्य सुवन मम आजू ॥ जू भयो समर स्वामि के काजू ॥
पर इक कलंक होत बड़ि ताता ॥ कुसमय भये राम बिन भ्राता
पुनि सुभाय रिपुहनते कहेऊ ॥ जाहु तात तुम प्रभु पहँ रहेऊ ॥
सब विधि किह्यो भजन सोइ सच्चा ॥ नर तन को फल याही बच्चा
सुनत उठे मुद सहित प्रकासा ॥ विधिबस सुदर दरे जनु पासा

दो० अम्ब अनुज गति देखि मन मानी सबन गलानि ॥
बोली रघुपति मातु तब कपि ले धीरज आनि ॥
प्रथम भेंट कहि कह्यो इमि कह्यो करि न डर अम्ब ॥
लाल लक्षिमरा ते ललित लागत अहो कदम्ब ॥
बोले मारुत सुवन तब सकल धरहु मन धीर ॥
कुशल जानकी लषरा युत ऐहैं घर रघुबीर ॥
अस कहि चले समेत गिरि आये जहँ भगवन्त ॥
ओषधि कीन सुखेन उठि बैठे तुरत अनन्त ॥
कृपा सिंधु बंधुइ मिले मिट्यो सकल दुख भार ॥
मुदित भालु कपि जन लह्यो समर पयोनिधि पार ॥
भेंटि सचिव बूझन लगे बड़ दुख पायो तात ॥
कहत न छूत मेरे लग्यो पीर भई प्रभु गात ॥
होत पदिक के कान्ति जिमि दुख सुख लहे भुआर ॥
सुक मुक जानत पाठ करि अरथ पढ़ावन हार ॥
बिमल बचन सुनि शेष के कहन लगे सब बीर ॥

रामलषण की प्रीति को उपमा क्षीर न नीर॥
इति श्री विश्राम सागर सब मत सागर ग्रंथ उजागर श्री रघुनाथ दास राम सनेही कृत लक्ष्मण शक्ति राम विरह वर्णनो नाम षट्विंशोऽध्यायः २६॥

दो॰ सुमिरि राम सिय सन्त गुरु गणप गिरा सुखदानि॥
बरणौं मानस मत कछुक सार रमायण जानि॥
चौ॰ पुनि ताही थल पवन कुमारा॥ धरि आये गिरिवेद अगारा
सुनि रावण मन परयो खभारा॥ डारन लगे कपि चारहु द्वारा॥
मेघनाद पुनि रथ चढ़ि आवा॥ बरषि बान कपिदल बिचलावा
दश हजार बिशिष सबन के मारे॥ जहँ तहँ भट कहरत हैं डारे
पुनि विधि बचन लागि दोउ भाई॥ नाग फाँस ते लीन बंधाई॥
मुदित पिता ढिग लंक हि लावा। रावण देखि परम सुख पावा।
बिबिधि प्रशंसा करि सुत केरी॥ सीतहि जाइ देखाइसि टेरी।
प्रभु बन्धन लखि सिय अकुलानी॥ गरुड़े तब पठयो विधि ज्ञानी
आइ सकल पन्नग बिचलाये॥ पुनि दोउ बंधु कटक महँ लाये
अस्तुति करि पुनि रघुपति बवना॥ हरिपुर गये गुणात प्रभु रचना
इहाँ बिभीषण हनुमत दोऊ॥ सोधा दल अचेत सब कोऊ।
कह्यो बिभीषण मिच्छु पनेरे॥ है कछु चेत चलहु गे सेरे॥ ॥
जामवन्त तब बचन बखाना॥ कहो अहैं नीके हनुमाना॥ ॥
सुनि दनुजेश कह्यो धरि धीरे। पूछ्यो नहीं लषण रघुबीरे॥
तजि कपि पति युवराज समेता॥ हनुमाने बूझ्यो केहि हेता॥
जो होइ है जीवत हनुमंता॥ तो जानो सब जियत अनन्ता॥ ॥
जो कदापि गिरिगे हनुमानो॥ तो तुम मृतक सबन कहँ जानो
सुनि लंकेश परम सुख पावा॥ पवन तने चरणन शिर नावा॥
आयसु होइ करी सोइ बाता॥ लावहु चारि औषधी ताता॥ ॥

दो० एक दिसल्य करनी अहै युग सावरनी नाम ॥
तीसरि संजी वनि तुरत संधानी अभि राम ॥

चौ० सुनि मारुत सुत तुरते धाये ॥ आनि जरी सब सुभट जिआये
भये सबल सब गाजन लागे ॥ देखि राम लछमन अनुरागे ॥
हरि दिन चढ़ि धुम राक्ष सुरारी ॥ आइ कीन्हि अति संगर भारी ॥
भये विकल कपि भालु अपारा ॥ दुवा दसी दिन पवन कुमारा
आवा बहुरि अकंपन योधा ॥ महा समर कीन्हिस सह क्रोधा ।
तेरसि दिन गंजेहु युवराजा ॥ बहुरि प्रहस्त आइ रण गाजा ।
किहिसि मारि सर जरजर गाता ॥ परिवा दिन तेहि नील निपाता
तीनि दिवस तव लरा करीशा ॥ पंचम्या दिन सुनि दशग्रीशा
कुम्भ करन कहँ आनि जगावा ॥ नाना विधि करि कुटिल उपावा
पुनि बहु भाँति कराइसि भोजन ॥ बोला सो निज कहो परोजन
कह रावण है मानुष आये ॥ प्रानु समुझि हम तिय हरि लाये
सेतु बाँधि उतरे यहि पारा ॥ सुभट समूह किहिनि संहारा ॥
मिला विभीषण जाइ अयाना ॥ मोहिं तोहि नहि नेकु डेराना ॥
कपिन सहित तेहि भक्षण कीजे ॥ सहित कुटुम्ब मोहिं सुख दीजे
सुनि घट करन कह्यो सुरसाली ॥ प्रथम पूँछि किन किहेउ कुचाली
यक दिन बात जनाई थोरी ॥ प्रकटी नाहिं सीता की चोरी ॥ ॥
त्रिभुवन पति सों बैर बढ़ाई ॥ पुनि सुख चहत कहा अब भाई ।
ताते त्यागि कुटिल पन येहू ॥ जग दम्बा लै रामहिं देहू ॥ ॥
जेहि ते करो सकल सुख भेरी ॥ सुनि बोला रावण मुख हेरी ॥
किती करी चलि संगर भारी ॥ किती रहो पुनि सोइ सभारी ॥ ॥
नाहित भीरु विभीषण जैसे ॥ परो पाइ रिपु पायन तैसे ॥ ॥
मैं निज बल बिरोध यह ठाना ॥ करिहौं तिमि सब कर कल्याना ।
सुनि घट करन काल कृत जानी ॥ प्रभु दरशन हित मन में आनी

अनुजै भेंटि समोद सिधावा॥ लखि रावण बहु सुरा पियावा
करि मद पान भयो मतवारा। चला कहत कहँ भूपकुमारा
हाय हाय करि खेचर भागे॥ लखि तेहि मिले विभीषण आगे
चरण परसि निज नाम बतावा॥ सुनि सराहि प्रभु पास पठावा
कहिनि नाइ रघुपति पद माथा॥ कुम्भकर्ण यह आवत नाथा
रावण बंधु बिपुल बल लाहू॥ जो त्रिभुवन में गनत न काहू॥
उड़ै अकास ब्योम चर मारै॥ धसै पताल फनिक फन फारै
मणि उतारि लावत है कैसे॥ उपवन ते पुहपन को जैसे॥
बिनही प्रलै प्रलै करि देतो॥ जो षट मास न सूतत येतो॥
पर प्रभु भृकुटी कुटिल निहारी॥ लोप होत भव का तम भारी
सुनि कपि भालु चले करि हूहा॥ डारिनि तेहि शिर शैल समूहा
सुमन सरिस बरषत जिय जानी॥ धावा मुख पसारि होउ पानी
कोटिन कपि चपिगे तरवाके॥ कोटिन कर समेटि मुख झोंके।
कोटिन श्रवण नाक मग मारी॥ निकसहिं जिमि बाबिन ते पाँखी
कोटिन दिशा विदिशा उड़ि भागे॥ कोटिन प्रभु के पाछे लागे।
कोटिन हनुमंतादिक बोले॥ कोटिन कुनपटु रावत डोले
कोटिन गये समुद महँ बूड़ी॥ कोटिन काटि चलाये मूड़ी
आगे लखि रघुनाथै पावा॥ करि प्रणाम मन बचन सुनावा

दो० नामें आहौं ताड़ुका नामें अहौं सुबाहु॥
नाहीं धनु मारीच मग नाहौं खर कपि नाहु॥
मैहौं रावन केर रिपु आइ करौ रन राम॥
जेहि चढ़ि आयेगर्व करि सो अब पूजो काम॥

चौ० सुनि सुग्रीव लात यक मारी॥ पकरि तिन्हैं पुर चला अचारी
लखि सब हनन लगे यक साथा॥ सीस पाद निकस्यो कपिनाथा
कर्ण नाक कर मुखते कारी॥ गयो राम पहँ प्रभु के आरी॥

चला रुधिर तब देखि लजाना॥ फिरि कपि निकर किहेसि बिनप्राना
हनो मान निज लूम लपेटी॥ डारिनि सिंधु मांझ जिमि फेंटी।
धावा तब करि क्रोध कराला॥ मारि कीस सब किहिसि बिहाला
नारद आइ कही असि बाता॥ बधउ बेगि प्रभु प्रोक्त बिधाता॥
खीझा नाइ जब कीन पयाना॥ तब हरि धनुष बान संधाना॥
मारे शायक बिपुल प्रचारी॥ धावा मुख पसारि गिरधारी॥
लखि राघो भुज काटि गिराई॥ लिहिसि बाम कर सोउ उड़ाई
बिन भुज गिरि मंदर सम धावा॥ शीस काटि प्रभु लंक बहावा
लुराड मुराड बिन चल्यो प्रचंडा॥ तब प्रभु काटि किये युग खंडा

दो० देखि देव बरषे सुमन हरषे मुनिन समेत॥
मुदित भालु कपि कटक मधि सोहे कृपा निकेत॥

चौ०—अनुज शोक लखि रावण शोचा॥ असन बसन तेहि भये असोचा
सेवहिं रजनि बनिता गुण ताके॥ चला महोदर लै भट बांके॥
कपि दल आइ समर अति ठाना॥ एका दिवस हता हनुमाना
फाल्गुण कृष्ण आदि दिन भोरा। चढ़ा नरंतक लै भट घोरा॥
नाना बिधि तेहि युद्ध मचावा॥ जाना कपिन काल निज आवा
हरिबल पाइ लरत तेहि चीन्हा॥ फनि दिन निधन अगनन कीन्हा
तब अति काय आय रन ठाना॥ अष्टम्या दिन भे गत प्राना॥
कुम्भकरण सुत कुंभ निकुंभा॥ आइ किहिनि दोउ युद्ध अरंभा
लरत लरत दिन पांच बिताये॥ तेरसि दिवस गये दोउ पाये
तब रावण सुत मक राक्षसि धावा॥ कपि दल दलतु लछमण पहं आवा
मारे अस्त्र शस्त्र भट नाना॥ कटे न बपु बिधि कर बर दाना
झपटि लछमण कहं निगलि सिधावा॥ मनहुं मयंकहि तुदन दुरावा
हाहाकार भयो दल भारी॥ निकसे लछमण उदर तेहि फारी॥
फाल्गुण शुक्ल प्रथम दिन जूझा॥ भा रावनै मोह यथा बूझा॥

